९ षष्ठीयुक्तश्छन्दसि वा । १० ह्रस्वं लघु । ११ संयोगे गुरु । १२ । दीर्घं च । १३ यस्मात् प्रत्ययविधिस्तदादि[1] प्रत्ययेऽङ्गम् । १४ सुप्तिङन्तं पदम् । १५ नः क्ये । १६ सिति च । १७ स्वादिष्वसर्वनामस्थाने । १८ यचि भम् । १९ तसौ मत्वर्थे । २० अयस्मयादीनि च्छन्दसि । २१ बहुषु बहुवचनम् । २२ द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने । २३ कारके । २४ ध्रुवमपायेऽपादानम् ।

षष्ठ्यन्तपद करके युक्त जो पति शब्दहै तिसकी वेदमें घिसंज्ञा विकल्पकरके होती है । क्षेत्रस्य पतिना वयम् ॥ ९ ॥ ह्रस्व अक्षरकी लघुसंज्ञा होतीहै । अ ॥ १० ॥ संयोगी अक्षर परे रहते ह्रस्व अक्षरकी गुरुसंज्ञा होतीहै । विद्या ॥ ११ ॥ दीर्घवर्णकोभी गुरुसंज्ञा होवीहै । आ ॥ १२ ॥ जो प्रत्यय जिस शब्दसे विधान किया जाय वह शब्द जिसके पूर्व हो, उस समुदायरूप शब्दस्वरूपकी उसी प्रत्ययके परे रहते अंगसंज्ञा होतीहै ॥ १३ ॥ सुप् और तिङ् यह प्रत्यय जिसके अन्तमें होतेहैं उसकी पदसंज्ञा होतीहै ॥ १४ ॥ क्यच् अथवा क्यङ् परे रहते नकारान्तहीकी पदसंज्ञा होतीहै, नकारान्ते भिन्नकी नहीं । राजीयति ॥ १५ ॥ सित् प्रत्यय परे रहते पहिलेकी पदसंज्ञा होतीहै । पर्शूनां समूहः पार्श्वम् ॥१६॥ सुसे लेकर कप्प्रत्यय पर्यन्त सर्वनामस्थानभिन्न जे प्रत्यय हैं तिनसे पहिले प्रत्ययोंकी पदसंज्ञा होतीहै ॥ १७ ॥ स्वादि असर्वनामस्थानके परे रहते सुप्रत्ययसे लेकर कप्प्रत्यय पर्यन्त जितने यकारादि तथा अजादि प्रत्ययहैं तिनसे पहिले अंगकी भसंज्ञा होतीहै । विश्वपः ॥ १८ ॥ तकारान्त और सकारान्त शब्दोंकी भसंज्ञा होतीहै, जब मतुके अर्थमें कोई प्रत्यय परे होतौ । विद्युन्मान् ॥ ॥ १९ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें अयस्मयादिकोंकी भसंज्ञा होतीहै ॥ २० ॥ जहां बहुवचन कहनेकी इच्छाहो वहां बहुवचनका प्रयोग होताहै । रामाः ॥२१॥ एकवचन और द्विवचन कहनेकी विवक्षामें क्रमसे, एकवचन और द्विवचन होतेहैं । रामः । रामौ ॥ २२ ॥ कारकमें होताहै । यह अधिकारसूत्रहै[2] ॥२३॥ अपाय विभागको कहतेहैं । ध्रुव निश्चल अवधिका नामहै । जिस निश्चल अवधिसे विभागहो उस अवधिभूत कारककी अपादानसंज्ञा होतीहै ॥ २४ ॥

---

१ भवामि भविष्यामीत्यादौ विकरणविशिष्टस्याङ्गसंज्ञार्थं तदादिग्रहणम् ।

२ अधिकारसूत्रोंका फलितार्थ विधिसूत्रोंमें स्पष्ट होताहै ।

२५ भीत्रार्थानां भयहेतुः ।२६ पराजेरसोढः ।२७ वारणार्थानामीप्सितः । २८ अन्तर्धौ येनादर्शनमिच्छति ।२९ आख्यातोपयोगे । ३० जनिकर्तुः प्रकृतिः । ३१ भुवः प्रभवः । ३२ कर्मणा यमभिप्रैति स संप्रदानम् । ३३ रुच्यर्थानां प्रीयमाणः । ३४ श्लाघन्हुङ्स्थाशपां ज्ञीप्स्यमानः । ३५ धारेरुत्तमर्णः । ३६ स्पृहेरीप्सितः । ३७ क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यंप्रति कोपः ।

भयार्थक और रक्षार्थक धातुओंके प्रयोगमें जो भयका हेतुहो तिसकी अपादानसंज्ञा होतीहै । चौराद्बिभेति ॥ २५ ॥ परापूर्वक जि धातुके प्रयोगमें असह्य अर्थकी अपादानसंज्ञा होतीहै । अध्ययनात्पराजयते ॥ २६ ॥ प्रवृत्तिके नाशको वारण कहतेहैं । जिनका वारण करना अर्थहो ऐसी धातुओंके प्रयोगमें ईप्सित अर्थकी अपादानसंज्ञा होतीहै । यवेभ्यो गां वारयति ॥ २७ ॥ व्यवधान होजानेपर जिसकर्त्तासे अपने दर्शनके अभावकी इच्छा करताहो ( अर्थात्—जिसे स्वयं न दीखना चाहताहो ) उसकी अपादानसंज्ञा होतीहै । मातुर्निलीयते कृष्णः॥२८॥ नियमपूर्वक विद्याके स्वीकार करनेमें वक्ताकी अपादानसंज्ञा होतीहै । उपाध्यायादधीते ॥ २९ ॥ उत्पन्न होनेका जो हेतुहै तिसकी अपादानसंज्ञा होतीहै । ब्रह्मणः प्रजाः प्रजायंते ॥ ३० ॥ उत्पन्न होनेके कर्त्ताका जो उत्पत्तिस्थानहै तिसकी अपादानसंज्ञा होतीहै । हिमवतो गङ्गा प्रभवति ॥ ३१ ॥ दानके कर्म करके जिसको देनेकी इच्छा करताहो तिसकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै । विप्राय गां ददाति ॥३२ ॥ रुचि अर्थवाली धातुओंके प्रयोगमें प्रीयमाण अर्थकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै । हरये रोचते भक्तिः ॥ ३३ ॥ श्लाघ्, न्हुङ्, स्था और शप् इनधातुओंके प्रयोगमें जो बोध करानेके लिये इष्टहो उसकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै । गोपी स्मरात् कृष्णाय श्लाघते । न्हुते । तिष्ठते । शपते वा ॥ ३४ ॥ धृधातुके प्रयोगमें उत्तमर्णकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै । भक्ताय मोक्षं धारयति हरिः ॥ ३५ ॥ स्पृहधातुके प्रयोगमें इष्ट अर्थकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै । पुष्पेभ्यः स्पृहयति ॥ ३६ ॥ क्रुध, द्रुह, ईर्ष्या और असूया अर्थवाचक जे धातुहैं तिनके प्रयोगमें जिसकेप्रति कोप कियाजाय तिसकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै । नास्तिको हरये क्रुध्यति । द्रुह्यति । ईर्ष्यति । असूयति ॥ ३७ ॥

३८ क्रुधद्रुहोरुपसृष्टयोः कर्म। ३९ राधीक्ष्योर्यस्य विप्रश्नः। ४० प्रत्याङ्भ्यां श्रुवः पूर्वस्य कर्ता। ४१ अनुप्रतिगृणश्च। ४२ साधकतमं करणम्। ४३ दिवः कर्म च। ४४ परिक्रयणे संप्रदानमन्यतरस्याम्। ४५ आधारोऽधिकरणम्। ४६ अधिशीङ्स्थासां कर्म। ४७ अभिनिविशश्च। ४८ उपान्वध्याङ्वसः। ४९ कर्तुरीप्सिततमं कर्म। ५० तथायुक्तं चानीप्सितम्।

उपसर्गपूर्वक क्रुध और द्रुह इन धातुओंके प्रयोगमें जिसकेप्रति कोपहो तिसकी कर्मसंज्ञा होतीहै। क्रूरमभिक्रुध्यति। अभिद्रुह्यति ॥ ३८ ॥ राध और ईक्ष्य इन धातुओंके कर्मकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै। कृष्णाय राध्यति। ईक्षते वा ॥ ३९ ॥ प्रति और आङ्से परे श्रुधातुके प्रयोगमें पहले प्रवर्तनरूप व्यापारका जो कर्त्ताहै तिसकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै। विप्राय गां प्रतिशृणोति, आशृणोति वा ॥४०॥ जिसके पहले अनु और प्रति हो ऐसी गृणाति धातुका कारक जो कि—प्रथमव्यापारका कर्त्ताहो उसकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै। होत्रेऽनुगृणाति। प्रतिगृणाति ॥ ४१ ॥ क्रियाकी सिद्धिमें जो प्रकृष्टवाकरके साधनीभूतहो तिसकी करणसंज्ञा होतीहै। रामेण बाणेन हतो वाली ॥ ४२ ॥ दिवधातुका अत्यन्त साधक जो कारकहै तिसकी कर्मसंज्ञा और करणसंज्ञा होतीहै। अक्षैरक्षान् वा दीव्यति ॥४३॥ नियतकाल अर्थात् नौकरी आदिकरके स्वीकार कराहुआ जो समय उसमें अत्यन्त साधक जो कारक तिसकी संप्रदानसंज्ञा होतीहै। शतेन शताय वा परिक्रीतः ॥ ४४ ॥ कर्ता और कर्मके द्वारा कर्ता और कर्मकी क्रियाका जो आधार तिसकी अधिकरणसंज्ञा होतीहै ॥ ४५ ॥ अधिपूर्वक शीङ्, स्था और आस इन धातुओंका जो आधार है तिसकी कर्मसंज्ञा होतीहै। अधिशेते वैकुण्ठं हरिः। अधितिष्ठते। अध्यास्ते वा ॥४६॥ जिसके पूर्वमें अभिनि यह समुदाय हो तिस विशधातुके आधारकी कर्मसंज्ञा होतीहै। अभिनिविशते सन्मार्गम् ॥ ४७ ॥ उप, अनु, अधि और आङ् जिसकेपूर्व हों ऐसी वसधातुके आधारकी कर्मसंज्ञा होतीहै। उपवसति वैकुण्ठं हरिः। अनुवसति। अधिवसति। आवसति ॥ ४८ ॥ कर्ताको क्रियाजनितफलकेसाथ जिसका संबन्ध करना अत्यन्त इष्टहो वह कारकसंज्ञावाला होकर कर्मसंज्ञावाला होताहै ॥ ४९ ॥ जिसप्रकार ईप्सिततमप्रकारककी कर्मसंज्ञा होतीहै, उसी प्रकार जिसका अकस्मात् योग होजाय तिसकीभी कर्मसंज्ञा

५१ अकथितं च । ५२ गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थशब्दकर्माकर्मकाणामणि कर्ता स णौ । ५३ हृक्रोरन्यतरस्याम् । ५४ स्वतन्त्रः कर्ता । ५५ तत्प्रयोजको हेतुश्च । ५६ प्राग्रीश्वरान्निपाताः । ५७ चादयोऽसत्वे । ५८ प्रादयः । ५९ उपसर्गाः क्रियायोगे । ६० गतिश्च । ६१ ऊर्यादिच्विडाचश्च । ६२ अनुकरणं चानितिपरम् । ६३ आदरानादरयोः सदसती । ६४ भूषणेऽलम् । ६५ अन्तरपरिग्रहे ।

होतीहै । ग्रामं गच्छन् तृणं स्पृशति ॥ ५० ॥ अपादानआदि संपूर्ण कारकोंमें जिसकी कोई संज्ञा न कीगईहो उसको अकथित कहतेहैं, तिस अकथितकीभी कर्मसंज्ञा होतीहै । अजां नयति ग्रामम् ॥ ५१ ॥ गत्यर्थक, बुद्ध्यर्थक, प्रत्यवसानार्थक ( भोजनार्थक ), शब्दकर्मक और अकर्मक इन धातुओंका अण्यन्तावस्थाका जो कर्त्ता है वह ण्यन्तावस्थामें कर्मसंज्ञक होताहै । शत्रून् स्वर्गं अगमयत् । वेदार्थं स्वानवेदयत् । आशयच्चामृतं देवान्वेदमध्यापयद्विधिम् । आसयत्सलिले पृथ्वी यः स मे श्रीहरिर्गतिः ॥ ५२ ॥ हृ और कृ धातुका अण्यन्तावस्थाका जो कर्त्ता है वह णिच् परे रहते विकल्पकरके कर्मसंज्ञक होताहै । हारयति भृत्यं भृत्येन वा कटम् ॥ ५३ ॥ किसी क्रियामें जिस अर्थकी स्वतन्त्रतासे विवक्षा हो उसकी कर्त्तासंज्ञा होतीहै । देवदत्तः ओदनं पचति ॥ ५४ ॥ कर्त्ताके प्रेरणा करनेवालेकी हेतुसंज्ञा और कर्तृसंज्ञा होतीहै ॥ ५५ ॥ यहांसे आगे निपातसंज्ञाका अधिकार है ॥ ५६ ॥ द्रव्य अर्थसे रहित जो चादिगणपठित शब्दहैं उनकी निपातसंज्ञा होतीहै । जिनका लिंग संख्याके साथ नहो उसको अद्रव्य कहतेहैं ॥ ५७ ॥ द्रव्यअर्थभिन्न जो प्रादिकहैं तिनकी निपातसंज्ञा होती है ॥ ५८ ॥ क्रिया ( धातु ) के योगमें प्रआदिकोंकी उपसर्गसंज्ञा होतीहै । प्रभवति॥ ५९ ॥ क्रियाके योगमें प्रादिकोंकी गतिसंज्ञाभी होतीहै ॥ ६० ॥ ऊर्य्यादिगणपठित शब्द और च्विडाच इनकी क्रियाके योगमें गतिसंज्ञा होतीहै । उररीकृत्य ॥ ६१ ॥ जिसके परे इतिशब्द न हो ऐसे अनुकरणकीभी गतिसंज्ञा होतीहै । खाट्कृत्य ॥ ६२ ॥ आदर और अनादर अर्थमें सत् और असत् शब्दकी गतिसंज्ञा होतीहै ॥ सत्कृत्य । असत्कृत्य ॥ ६३ ॥ भूषण अर्थात्—अलंकार अर्थमें अलम् शब्दकी गतिसंज्ञा होतीहै । अलंकृत्य ॥ ६४ ॥ परिग्रह अर्थमें अन्तर शब्दकी गति-

१ प्र, परा, अप, सम्, अनु, अव, निस्, निर्, दुस्, दुर्, वि, आङ्, नि, अधि, अपि, अति, सु, उद्, अभि, प्रति, परि, उप, एते प्रादयः ।

६६ कणेमनसी श्रद्धाप्रतीघाते । ६७ पुरोऽव्ययम् । ६८ अस्तं च । ६९ अच्छगत्यर्थवदेषु । ७० अदोऽनुपदेशे । ७१ तिरोऽन्तर्धौ । ७२ विभाषा कृञि । ७३ उपाजेऽन्वाजे । ७४ साक्षात्प्रभृतीनि च । ७५ अनत्याधान उरसिमनसी । ७६ मध्ये पदे निवचने च । ७७ नित्यं हस्ते पाणावुपयमने । ७८ प्राध्वं बन्धने । ७९ जीविकोपनिषदावौपम्ये । ८० ते प्राग्धातोः । ८१ छन्दसि परेऽपि । ८२ व्यवहिताश्च ।

संज्ञा होतीहै । अन्तर्हत्य ॥ ६५ ॥ श्रद्धाके प्रतीघातअर्थमें कणे ( अभिलाषा का अतिशयत्व ) और मनस् शब्दकी गतिसंज्ञा होतीहै । कणेहत्य पयः पिबति । मनोहत्य ॥ ६६ ॥ पुरः अव्ययकीभी गतिसंज्ञा होतीहै । पुरस्कृत्य ॥ ६७ ॥ अस्तम् इस मकारान्त अव्ययकीभी गतिसंज्ञा होतीहै । अस्तंगत्य ॥ ६८ ॥ गति और वद् ( बोलना ) अर्थमें अच्छ अव्ययकी गतिसंज्ञा होतीहै । अच्छोद्य ॥ ६९ ॥ उपपदभिन्न अदस् शब्दकी गतिसंज्ञा होतीहै । अदःकृत्य ॥ ७० ॥ अन्तर्द्धान ( गुप्त होना ) इस अर्थमें तिरस् शब्दकी गतिसंज्ञा होतीहै । तिरोभूय॥ ॥ ७१ ॥ कृञ् धातुके परे रहते तिरस् शब्दकी गतिसंज्ञा विकल्पकरके होतीहै । तिरस्कृत्य, तिरस्कृत्वा ॥ ७२ ॥ कृञ् धातुके परे रहते उपाजे और अन्वाजे इन शब्दोंकी विकल्पकरके गतिसंज्ञा होतीहै । उपाजेकृत्य, उपाजेकृत्वा । अन्वाजेकृत्य । अन्वाजेकृत्वा ॥ ७३ ॥ कृञ् धातु परे रहते साक्षात् आदिक जे शब्द हैं तिनकी विकल्पकरके गतिसंज्ञा होतीहै । साक्षात्कृत्य, साक्षात्कृत्वा ॥ ७४ ॥ उपश्लेषण अर्थको छोड़कर उरस् और मनस् शब्दकी विकल्पकरके गतिसंज्ञा होतीहै । उरसिकृत्य, उरसिकृत्वा ॥ ७५ ॥ मध्ये, पदे और निवचने इन शब्दोंकी कृञ् धातुके परे रहते विकल्पकरके गतिसंज्ञा होतीहै । मध्ये, पदे, निवचने, वा कृत्वा, [illegible] ॥ ७६ ॥ उपयमन ( विवाह वा स्वीकार ) अर्थमें हस्ते और पाणौ शब्दकी नित्य गतिसंज्ञा होतीहै । हस्तेकृत्य । पाणौकृत्य ॥ ७७ ॥ बन्धनअर्थमें प्राध्वं अव्ययकी गतिसंज्ञा होतीहै । प्राध्वंकृत्य ॥ ७८ ॥ उपमानअर्थमें जीविका और उपनिषद् शब्दकी गतिसंज्ञा होतीहै । जीविकामिव कृत्वा जीविकाकृत्य ॥ ७९ ॥ गति और उपसर्गसंज्ञक प्रादिकोंका धातुसे प्रथमही प्रयोग किया जाताहै । प्रभवन्ति॥ ॥ ८० ॥ वैदिक प्रयोगोंमें परप्रयोगभी होताहै ॥ ८१ ॥ व्यवहित प्रयोगोंमें उभ-

८३ कर्मप्रवचनीयाः । ८४ अनुर्लक्षणे । ८५ तृतीयार्थे । ८६ हीने । ८७ उपोऽधिके च । ८८ अपपरी वर्जने । ८९ आङ्मर्यादावचने । ९० लक्षणेत्थंभूताख्यानभागवीप्सासु प्रतिपर्यनवः । ९१ अभिरभागे । ९२ प्रतिः प्रतिनिधिप्रतिदानयोः । ९३ अधिपरी अनर्थकौ । ९४ सुः पूजायाम् । ९५ अतिरतिक्रमणे च । ९६ अपिः पदार्थसंभावनान्ववसर्गगर्हासमुच्चयेषु । ९७ अधिरीश्वरे ।

यत्र प्रयोग होताहै । हरिश्यां या श्लोक आ । आमन्द्रैरिन्द्र हरिभिर्याहि ॥ ८२॥ यह अधिकार सूत्रहै । अर्थात्–कर्मप्रवचनीयका अधिकार करके ॥ ८३ ॥ लक्षण प्रकाश करनेमें अनुकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । जपमनुप्रावर्षत् ॥ ८४ ॥ जहां तृतीयाका अर्थ सूचन करनाहो वहांभी अनुकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । नदीमन्ववसिता सेना । नद्या सह सम्बद्धेत्यर्थः ॥ ८५ ॥ हीन अर्थसूचन करनेमें-भी अनुकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । अनु हरिं सुराः ॥ ८६ ॥ हीन और अधिक अर्थसूचन करनेमेंभी उप उपसर्गकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । उपहरिं सुराः हीनाइत्यर्थः ॥ ८७ ॥ वर्जनअर्थमें अप और परि उपसर्गोंकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । अपहरेः संसारः । परिहरेः ॥ ८८ ॥ मर्यादाअर्थमें आङ्की कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । आमुक्तेः संसारः ॥ ८९ ॥ लक्षण, इत्थंभूत, भाग और वीप्सा इन अर्थोंमें प्रति, परि और अनुकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । वृक्षंप्रति पर्यनु वा विद्योतते विद्युत् । भक्तो विष्णुं प्रतिपर्यनु वा । लक्ष्मीर्हरिं प्रतिपर्यनु वा । वृक्षंवृक्षं प्रतिपर्यनु वा ॥ ९० ॥ भागअर्थकू छोड़कर लक्षणादिक अर्थोंमें अभि उपसर्गकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । हरिमभिवर्तते ॥ ९१ ॥ प्रतिनिधि और प्रतिदान अर्थमें प्रति उपसर्गकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । प्रद्युम्नः कृष्णात्प्रति ॥ ९२ ॥ जहां अधि और परि उपसर्गोंका कुछ अर्थ न होताहो वहां अधि और परि उपसर्गोंकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । कुतोऽध्यागच्छति ॥ ९३ ॥ पूजाअर्थमें सुकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । सुसिक्तम् । पर्यागच्छति ॥ ९४ ॥ अतिक्रमण और पूजा अर्थमें अति उपसर्गकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । अतिदेवान् कृष्णः ॥ ९५ ॥ पदार्थ, संभावना, अन्वसर्ग, गर्हा और समुच्चय इन अर्थोंमें अपि उपसर्गकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै । अपि स्तुयाद्विष्णुम् ॥ ९६ ॥ अपने स्वामीके सम्बन्ध-अर्थमें अधि उपसर्गकी कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होतीहै ॥ ९७ ॥

९८ विभाषा कृञि । ९९ लः परस्मैपदम् । १०० तङानावात्मनेपदम् । १०१ तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रथममध्यमोत्तमाः । १०२ तान्येकवचनद्विवचनबहुवचनान्येकशः । १०३ सुपः । १०४ विभक्तिश्च । १०५ युष्मद्युपपदे समानाधिकरणे स्थानिन्यपि मध्यमः । १०६ प्रहासे च मन्योपपदे मन्यतेरुत्तम एकवच्च ।

कृञ्धातुके परे रहते ईश्वर अर्थमें अधिकी विकल्पकरके कर्मप्रवचनीयसंज्ञा होवीहै । यदत्र मामधिकरिष्यति ॥ ९८ ॥ लट् आदि लकारोंके स्थानमें जो तिप् आदि आदेश होतेहैं तिनकी परस्मैपदसंज्ञा होवीहै ॥ ॥ ९९ ॥ तङ् प्रत्याहार, शानच् और कानच्की आत्मनेपदसंज्ञा होवीहै । ॥ १०० ॥ तिङ् प्रत्याहारके दोनों अर्थात् परस्मैपद और आत्मनेपदके तीन २ जो त्रिकहैं उनकी क्रमसेप्रथमपुरुष, मध्यमपुरुष और उत्तमपुरुषसंज्ञा होतीहै ॥१०१॥जिन तिङ्के तीन २ प्रत्ययोंकी प्रथम पुरुष आदिसंज्ञा करीहै, उन तीनमेंसे एक२की क्रमसे एकवचन, द्विवचन और बहुवचनसंज्ञा होतीहै ॥ १०२॥

| पुरुष. | एकवचन. | द्विवचन. | बहुवचन. | |
|---|---|---|---|---|
| प्रथम पु० | तिप् | तस् | झि | परस्मैपद. |
| मध्यम पु० | सिप् | थस् | थ | |
| उत्तम पु० | मिप् | वस् | मस् | |
| प्र० पु० | त | आताम् | झ | आत्मनेपद. |
| म० पु० | थास् | आथाम् | ध्वम् | |
| उ० पु० | इट् | वहि | महि | |

सुप् प्रत्याहारके प्रथमादिक तीन २ विभागोंकी क्रमसे एकवचन, द्विवचन और बहुवचनसंज्ञा होवीहै ॥ १०३ ॥ सुप् और तिङ्की विभक्तिसंज्ञा होतीहै ॥ १०४ ॥ तिङ् ( लकार ) जिस कारक (कर्त्ता वा कर्म )को कहताहो, यदि युष्मच्छब्दभी उसी कारकका बोध करताहो और वहां युष्मच्छब्दका प्रयोग किया गयाहो वा न किया गयाहो तौभी उस लकारके स्थानमें मध्यमपुरुषहीका प्रयोग होताहै । त्वं भवसि ॥ १०५ ॥ मन्यधातु जिसके उपपदहों ऐसी धातुसे मध्यपुरुषहीका प्रयोग होताहै; यदि परिहासअर्थ सूचित होता होतौ । और मन्यधातुसे तौ

| विभक्ति. | एकवचन. | द्विवचन. | बहुवचन. |
|---|---|---|---|
| प्रथमा. | सु | औ | जस् |
| द्वितीया. | अम् | औट् | शस् |
| तृतीया. | टा | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी. | ङे | भ्याम् | भ्यस् |
| पंचमी. | ङसि | भ्याम् | भ्यस् |
| षष्ठी. | ङस् | ओस् | आम् |
| सप्तमी. | ङि | ओस् | सुप् |

१०७ अस्मद्युत्तमः । १०८ शेषे प्रथमः । १०९ परः संनिकर्षः संहिता । ११० विरामोऽवसानम् । " आकडाराद्हुष्वनुप्रतिगृणऊर्यादिच्छन्दसि तिङो दश " इतिप्रथमोऽध्यायः ॥

## अथ द्वितीयोऽध्यायः ।

### प्रथमः पादः ।

१ समर्थः पदविधिः । २ सुबामन्त्रिते पराङ्गवत्स्वरे । ३ प्राक्कडारात् समासः । ४ सह सुपा । ५ अव्ययीभावः । ६ अव्ययंविभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासंप्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसंपत्तिसाकल्यान्तवचनेषु ।

उत्तमपुरुष होताहै, और वह एकही अर्थका वाचक रहताहै ॥ १०६ ॥ लकार जिस कर्म वा कर्त्ताको कहताहो, यदि अस्मच्छब्दभी उसी कर्म कर्त्ताको कहै तो अस्मच्छब्दका प्रयोग हो वा न हो परन्तु उस लकारके स्थानमें उत्तमपुरुषहीका प्रयोग होताहै । अहं भवामि ॥ १०७ ॥ मध्यम और उत्तमपुरुषके विषयको छोड़कर अन्यत्र प्रथमपुरुषका प्रयोग होताहै । स भवति ॥ १०८ ॥ अक्षरोंकी अत्यन्तसमीपताको संहिता कहतेहैं ॥ १०९ ॥ वर्णोंके अभाव ( न होनेको ) अवसान कहतेहैं ॥ ११० ॥ इति श्रीव्रजरत्नभट्टाचार्यकृतौ अष्टाध्यायीसूत्रपाठे चन्द्रकान्ताभाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

## द्वितीयोऽध्यायः ।

### प्रथमः पादः ।

पदसे सम्बन्ध रखनेवाली जो विधिहै, वह समर्थके आश्रित अर्थात् एकार्थीभावके आश्रय होतीहै ॥ १ ॥ आमन्त्रितके परे रहते स्वर करनेमें सुबन्त जो है ओ दूसरेके अंगकीसमान होजाताहै । द्रवत्पाणी शुभस्पती ॥२॥ 'कडाराः कर्मधारये' इस सूत्रसे पहिले समासपदका अधिकार कियाजाताहै ॥ ३ ॥ सुबन्त शब्द सुबन्तोंहीके साथ समासको प्राप्त होतेहैं ॥ ४ ॥ तत्पुरुषसमाससे पहिले अव्ययीभाव समासका अधिकारहै ॥ ५ ॥ विभक्तिका अर्थ, समीपवाची, समृद्धिवाचक, व्यृद्धि अर्थात् घटतीवाची, अर्थका अभाव, नाशवाचक, असंप्रति

७ यथाऽसादृश्ये । ८ यावदवधारणे । ९ सुप्प्रतिना मात्रार्थे । १०अक्षशलाकासंख्याः परिणा ।११ विभाषा । १२अपपरिबहिरञ्चवःपञ्चम्या । १३आङ् मर्यादाभिविध्योः । १४ लक्षणेनाभिप्रती आभिमुख्ये ।१५ अनुर्यत्समया । १६ यस्य चायामः । १७ तिष्ठद्गुप्रभृतीनि च ।

अर्थात् नहीं लगवीवाचक, शब्दका प्रकाश, पीछे, यथावाचक, क्रमवाचक, समकालवाचक, सदृशवाची, अपने योग्य प्राप्ति, सम्पूर्णता और अन्तवाचक इन अर्थोंमें वर्त्तमान अव्ययका सुबन्तके साथ नित्यसमास होवाहै, उसीको अव्ययीभाव कहतेहैं । अधिहरि । इत्यादि ॥ ६ ॥ असादृश्यअर्थमें यथाशब्दका समास होवाहै ॥ ७ ॥ निश्चय अर्थमें यावत् शब्दका समास होवाहै । यावच्छोकम् ॥ ८ ॥ मात्रअर्थमें प्रतिकेसाथ सुबन्तका समास होताहै । शाकप्रति ॥ ९ ॥ द्यूतके व्यवहारमें, पराजयअर्थमें–अक्ष शलाका और संख्या इनका परिके साथ समास होताहै । अक्षपरि । शलाकापरि । एकपरि ॥ १० ॥ यह अधिकारसूत्रहै, अर्थात् अगाडी कहे हुए समास विकल्पकरके होतेहैं । ॥ ११ ॥ अप, परि, वहि, और अञ्चु यह शब्द पञ्चम्यन्तके साथ समासको प्राप्त होतेहैं । अपविष्णुसंसारः, अपविष्णोः। परिविष्णु, परिविष्णोः । बहिर्वनम्, बहिर्वनात् ॥ १२ ॥ मर्यादा और अभिविधि अर्थमें आङ् उपसर्गका पञ्चम्यन्तके साथ विकल्पकरके समास होताहै। आमुक्तिसंसारः, आमुक्तेः। आबालं हरिभक्तिः, आबालेभ्यः॥ १३॥ सामीप्यअर्थके सूचन करनेमें अभि और प्रति यह दो उपसर्ग चिन्हवाचीके साथ समासको प्राप्त होतेहैं । अभ्यग्नि शलभाः पतन्ति, अग्निमभि । प्रत्यग्निम्, अग्निंप्रति ॥ १४ ॥ जिस पदार्थको समया द्योतन करै उसी लक्षणभूतके साथ अनुका समास होवाहै । अनुवनम् शनिर्गतः ॥ १५ ॥ जिसकी दीर्घताको अनु सूचित करे उस लक्षणभूतके साथ अनुका समास होवाहै । अनुगङ्गं वाराणसी॥ १६॥ तिष्ठद्गु आदिक शब्दोंका निपातन किया जाताहै । तिष्ठद्गु दोहनकालः ॥ १७ ॥

---

१ उपकृष्णम्, उपकृष्णेन । मद्राणां समृद्धिः सुमद्रम् । यवनानां व्यृद्धिर्दुर्यवनम् । मक्षिकाणामभावो निर्मक्षिकम् । हिमस्यात्ययो अतिहिमम् । निद्रा सम्प्रति न युज्यत इत्यतिनिद्रम् । हरिशब्दस्य प्रकाश इतिहरि । विष्णोः पश्चादनुविष्णु । रूपस्य योग्यमनुरूपम् । अर्थमर्थं प्रति प्रत्यर्थम् । शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति ।

१८ पारे मध्ये षष्ठ्या वा । १९ संख्या वंश्येन । २० नदीभिश्च । २१ अन्यपदार्थे च संज्ञायाम् । २२ तत्पुरुषः । २३ द्विगुश्च । २४ द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः । २५ स्वयं क्तेन । २६ खट्वा क्षेपे । २७ सामि । २८ कालाः । २९ अत्यन्तसंयोगे च । ३० तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन । ३१ पूर्वसदृशसमोनार्थकलहनिपुणमिश्रश्लक्ष्णैः ।

पार और मध्य शब्द षष्ठ्यन्त पदके साथ विकल्पकरके समासको प्राप्त होतेहैं । पारे गंगादानय, गंगापारात् । मध्येगंगात् । गंगामध्यात् ॥ १८ ॥ वंशमें उत्पन्न होनेवालेको वंश्य कहतेहैं, वंश्यवाचक शब्दके साथ संख्यावाचक शब्दका विकल्पकरके समास होताहै । द्वौ मुनी वंश्यौ द्विमुनि । एकविंशति भारद्वाजम् ॥१९॥ नदीवाचक शब्दोंके साथ संख्यावाचक शब्दोंका विकल्पकरके समास होताहै । सप्तगङ्गम् ॥ २० ॥ अन्यपदोंके अर्थमें वियमान जो सुबन्त वह नदीवाचक शब्दोंके साथ संज्ञामें नित्यसमासको प्राप्त होताहै । उन्मत्तगङ्गं शिरः ॥ २१ ॥ बहुव्रीहि समाससे पूर्व तत्पुरुषसमासका अधिकारहै ॥ २२ ॥ द्विगु समासकी भी तत्पुरुषसंज्ञा होतीहै । पञ्चराजम् ॥ २३ ॥ द्वितीयान्त पदोंका श्रित, अतीत, पतित, गत, अत्यस्त, प्राप्त और आपन्न सुबन्त इन प्रकृतिकोंके साथ विकल्पकरके समास होताहै । उसको तत्पुरुष कहतेहैं । कृष्णं श्रितः कृष्णश्रितः ॥२४॥ क्त प्रत्ययान्तके साथ स्वयंका समास होताहै । स्वयंकृतस्यापत्यं स्वायंकृविः ॥२५॥ द्वितीयान्त खट्वा प्रकृति जो है सो क्तप्रत्ययान्त सुबन्तके साथ निन्दा अर्थमें समासको प्राप्त होताहै । खट्वारूढो जाल्मः ॥ २६ ॥ क्त प्रत्ययान्तके साथ सामिका समास होताहै । सामिकृतम् ॥ २७ ॥ क्तप्रत्ययान्तके साथ [1]कालवाचक शब्दोंका समास होताहै । मासप्रमितः । प्रतिपच्चन्द्रः ॥ २८ ॥ जहां अत्यन्त संयोगहो तहां कालवाचक शब्दोंका क्तप्रत्ययान्त रहित शब्दोंके साथ भी समास होताहै । मुहूर्तं सुखं मुहूर्त्तसुखम् ॥ २९ ॥ तृतीयान्त शब्दका तृतीयान्तके अर्थ प्रतिपादित और और अर्थ शब्दके साथ समास होताहै । शंकुलया खण्डः शंकुलाखण्डः ॥ ३० ॥ तृतीयान्तशब्दका पूर्व, सदृश, सम, ऊनार्थ,

१ वंश दो प्रकारका होताहै एक विद्याकरके, दूसरा जन्मकरके ।

**३२ कर्तृकरणे कृता बहुलम् । ३३ कृत्यैरधिकार्थवचने । ३४ अन्नेन व्यञ्जनम् । ३५ भक्ष्येण मिश्रीकरणम् । ३६ चतुर्थी तदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितैः । ३७ पञ्चमी भयेन । ३८ अपेतापोढमुक्तपतितापत्रस्तैरल्पशः । ३९ स्तोकान्तिकदूरार्थकृच्छ्राणि क्तेन । ४० सप्तमी शौण्डैः ।**

कलह, निपुण, मिश्र और श्लक्ष्ण इन शब्दोंके साथ समास होताहै । मासपूर्वः । मातृसदृशः । पितृसमः माषोनं कार्षापणम् । माषविकलम् । वाक्कलहः । आचारनिपुणः । गुडमिश्रः । आचारश्लक्ष्णः ॥ ३१ ॥ कर्त्ता और करणअर्थमें वर्त्तमान जो तृतीयान्तपद सो कृदन्तके साथ बहुलकरके समासको प्राप्त होताहै । हरिणा त्रातो–हरित्रातः । इत्यादि ॥ ३२ ॥ स्तुति, निन्दा, फलक, अर्थवाद, वचन और अधिकार्थवचन इन अर्थोंमें वर्त्तमान कर्त्ता और करणमें जो तृतीयान्तपद सो कृत्यप्रत्ययान्तोंके साथ समासको प्राप्त होताहै । वातच्छेद्यं तृणम् । काकपेया नदी ॥ ३३ ॥ संस्कार करनेवाले द्रव्यवाचक जो तृतीयान्तपद हैं तिनका अन्नवाचक शब्दोंके साथ समास होताहै । दध्ना ओदनो–दध्योदनः ॥ ३४ ॥ भक्ष्यपदार्थवाचक शब्दोंके साथ एकत्रित करनेअर्थवाचक शब्दोंका समास होताहै । गुडेन धानाः–गुडधानाः ॥ ३५ ॥ अर्थ ( निमित्त ) बलिदान, हित ( उपकारक ), सुख, रक्षित ( रक्षा किया हुआ ) इन शब्दोंके साथ और चतुर्थ्यंतके अर्थ जो हो तिसके वाचक शब्दके साथ चतुर्थ्यन्तका विकल्पकरके समास होताहै । यूपाय दारु–यूपदारु । इत्यादि ॥ ३६ ॥ भय शब्दके साथ पञ्चम्यन्तका समास होताहै । चोराद्भयं–चोरभयम् ॥ ३७ ॥ अपेत, अपोढ, मुक्त, पतित और अपत्रस्त इनके साथ पञ्चम्यन्त अल्प शब्दका समास होताहै, उसको तत्पुरुष कहतेहैं । सुखापेतः । कल्पनापोढः । चक्रमुक्तः । स्वर्गपतितः । तरङ्गापत्रस्तः ॥ ३८ ॥ स्तोक, अन्तिक, दूरअर्थवाचक और कृच्छ्र इन शब्दोंका क्तप्रत्ययान्तके साथ समास होताहै । स्तोकान्मुक्तः । अन्तिकादागतः । दूरादागतः । विप्रकृष्टादागतः ॥ ३९ ॥ शौण्डादिगणपठित शब्दोंके साथ सप्तम्यन्तका विकल्पकरके समास होताहै । अक्षेषु शौण्डः–अक्षशौण्डः ॥ ४० ॥

---

१ क्वचित्प्रवृत्तिः क्वचिदप्रवृत्तिः क्वचिद्विभाषा क्वचिदन्यदेव । विधेर्विधानं बहुधा समीक्ष्य चतुर्विधं बाहुलकं वदन्ति ॥

४१ सिद्धशुष्कपक्वबन्धैश्च। ४२ ध्वाङ्क्षेण क्षेपे। ४३ कृत्यैर्ऋणे। ४४ संज्ञायाम्। ४५ क्तेनाहोरात्रावयवाः। ४६ तत्र। ४७ क्षेपे। ४८ पात्रेसमितादयश्च। ४९ पूर्वकालैकसर्वजरत्पुराणनवकेवलाः समानाधिकरणेन। ५० दिक्संख्ये संज्ञायाम्। ५१ तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च। ५२ संख्यापूर्वो द्विगुः। ५३ कुत्सितानि कुत्सनैः।

सिद्ध, शुष्क, पक्व और बन्ध इन शब्दोंके साथ सप्तम्यन्तका समास होताहै। सांकाश्यसिद्धः। आतपशुष्कः। स्थालीपक्वः। चक्रबन्धः॥ ४१॥ ध्वांक्षवाचक शब्दोंके साथ निन्दाअर्थमें सप्तम्यन्तका समास होताहै। तीर्थे ध्वांक्ष इव—तीर्थध्वांक्षः। तीर्थकाकइत्यर्थः॥ ४२॥ अवश्य देनेके योग्य ऋणअर्थमें कृत्यप्रत्ययान्तोंके साथ सप्तम्यन्तका समास होताहै। मासे देयमृणम्॥ ४३॥ सुबन्तके साथ संज्ञामें सप्तम्यन्तका समास होताहै। अरण्ये तिलकाः॥ ४४॥ अहन् और रात्री शब्दोंके सप्तम्यन्त जो अवयव तिनका क्तप्रत्ययान्तोंके साथ समास होताहै। पूर्वाह्णकृतम्। अपररात्रकृतम्॥ ४५॥ तत्र इस सप्तम्यन्त शब्दका क्तप्रत्ययान्तके साथ समास होताहै। तत्र भुक्तम्॥ ४६॥ निन्दा अर्थमें क्तप्रत्ययान्तके साथ सप्तम्यन्तका समास होताहै। अवतप्ते नकुलस्थितं व एतत्। ॥ ४७॥ पात्रेसमितादिक शब्दोंका क्षेप (निन्दा) अर्थमें निपातन किया जाताहै। भोजनसमय एव संगताः न तु कार्ये॥ ४८॥ पूर्वकाल, एक, सर्व, जरत्, पुराण, नव और केवल इन शब्दोंका एक विभक्त्यन्तके साथ समास होताहै। और उक्तशब्दोंका पूर्वनिपातभी होताहै। पीतप्रतिबद्धवत्सा। एकनाथः। सर्वयाज्ञिकाः। जरन्नैय्यायिकाः। पुराणमीमांसकाः। नवपाठकाः। केवलवैयाकरणाः॥ ४९॥ दिशा और संख्यावाचक सुबन्तोंके समान अधिकरणवाले सुबन्तोंके साथ संज्ञाअर्थमें समासको प्राप्त होवेहैं। पूर्वेषु कामशमी। सप्तर्षयः। ॥ ५०॥ जब तद्धित प्रत्ययके अर्थकी विषयता हो वा उत्तरपद परे हो; अथवा समाहार वाच्य होयतौ दिशावाचक और संख्यावाचक शब्दोंका विकल्पकरके समास होताहै। पौर्वशालः॥ ५१॥ जिस समासके पूर्व संख्यावाचक शब्द हो उसकी द्विगुसंज्ञा होतीहै। पञ्चगवम्॥ ५२॥ कुत्सितअर्थवाची शब्दोंका कुत्सितोंहीके साथ समास होताहै। वैयाकरणखसूचिः। मीमांसकदुर्दुरूढः॥ ५३॥

५४ पापाणके कुत्सितैः । ५५ उपमानानि सामान्यवचनैः । ५६ उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे । ५७ विशेषणं विशेष्येण बहुलम् । ५८ पूर्वापरप्रथमचरमजघन्यसमानमध्यमध्यमवीराश्च । ५९ श्रेण्यादयः कृतादिभिः । ६० क्तेन नञ्विशिष्टेनानञ् । ६१ सन्महत्परमोत्तमोत्कृष्टाः पूज्यमानैः । ६२ वृन्दारकनागकुञ्जरैः पूज्यमानम् । ६३ कतरकतमौ जातिपरिप्रश्ने । ६४ किं क्षेपे ।

पाप और अणक शब्दोंका कुत्सितोंके साथ समास होताहै । पापनापितः । अणककुलालः ॥ ५४ ॥ उपमानवाचक शब्द सदृशवचनान्तोंके साथ समासको प्राप्त होवेहैं । घन इव श्यामो- घनश्यामः ॥ ५५ ॥ यदि साधारणधर्म ( स्वाभाविकधर्म ) का प्रयोग न होय तौ उपमेयवाचक शब्दोंका व्याघ्रआदि गणपठित शब्दोंके साथ समास होताहै । पुरुषव्याघ्रः नृसोमः ॥ ५६ ॥ विशेष्यके साथ विशेषणका बहुलकरके समास होताहै । नीलोत्पलम् । कृष्णसर्पः । रामो जामदग्न्यः । ॥ ५७ ॥ पूर्व, अपर, प्रथम, चरम, जघन्य, समान, मध्य, मध्यम और वीर इन शब्दोंका विशेष्योंके साथ समास होताहै, और पूर्वनिपात होवाहै । पूर्ववैयाकरणः । अपराध्यापकः । इत्यादि ॥ ५८ ॥ श्रेण्यादिगणपठित शब्दोंका कृतआदिशब्दोंके साथ समास होताहै । अश्रेणयः श्रेणयः कृताः—श्रेणीकृताः । ॥ ५९ ॥ नञ्विशिष्ट क्तप्रत्ययान्तके साथ नञ्भिन्न क्तप्रत्ययान्तका समास होताहै । कृताकृतम् ॥ ६० ॥ सत्, महत्, परम, उत्तम, और उत्कृष्ट इन शब्दोंका पूज्यमानअर्थवाचक शब्दोंके साथ समास होवाहै । सद्वैद्यः । महावैयाकरणः । इत्यादि ॥ ६१ ॥ वृन्दारक, नाग और कुञ्जर इन शब्दोंके साथ पूज्यमानार्थवाची शब्दोंका समास होताहै । गोवृन्दारकः । इत्यादि ॥ ६२ ॥ कतर और कतम प्रत्ययान्तशब्दोंका जाति और परिप्रश्नअर्थमें समास होवाहै । कतरकठः । कतमकलापः ॥ ६३ ॥ निन्दाअर्थमें किम् शब्दका समास होताहै । कुत्सितो

१ जिससे उपमा दी जातीहै वह उपमान कहाताहै । और जिसकी उपमा दी जाती है उसे उपमेय कहते हैं । जो धर्म उपमान और उपमेयमें समान रहताहै उसके वाचकको सामान्यवाचक कहतेहैं, जैसे 'बालकका मुख चन्द्रमाकी समान सुन्दरहै' यहां मुख उपमेय, चन्द्रमा उपमान, सुन्दरता सामान्यधर्म और तद्वाचक सुन्दर शब्द सामान्यवाचक है ।

६५ पोटायुवतिस्तोककतिपयगृष्टिधेनुवशावेहद्बष्कयणीप्रवक्तृश्रोत्रियाध्यापकधूर्तैर्जातिः । ६६ प्रशंसावचनैश्च । ६७ युवा खलतिपलितवलिनजरतीभिः । ६८ कृत्यतुल्याख्या अजात्या । ६९ वर्णो वर्णेन । ७० कुमारः श्रमणादिभिः । ७१ चतुष्पादो गर्भिण्या । ७२ मयूरव्यंसकादयश्च । "समर्थोऽन्यपदार्थे च सिद्धशुष्कसन्महद्द्वादश"॥

प्रथमपादः समाप्तः ।

## द्वितीयः पादः ।

१ पूर्वापराधरोत्तरमेकदेशिनैकाधिकरणे । २ अर्धं नपुंसकम् ।

राजा किंराजा । किं सखा ॥ ६४ ॥ पोटा, युवति, स्तोक, कतिपय, गृष्टि, धेनु, वशा, वेहत्, बष्कयणी, प्रवक्तृ, श्रोत्रिय, अध्यापक और धूर्त इन शब्दोंके साथ जातिवाचक शब्दोंका समास होताहै ॥ ६५ ॥ प्रशंसावाचक शब्दोंके साथ जातिवाचक शब्दोंका समास होताहै । गोमतल्लिका । इत्यादि ॥ ६६ ॥ युवाशब्दके साथ खलति, पलित, वलिन और जरती इन शब्दोंका समास होताहै । युवखलतिः । इत्यादि ॥ ६७ ॥ कृत्यप्रत्ययान्त और तुल्यार्थक शब्द अजातिवाचकके साथ समासको प्राप्त होतेहैं । भोज्योष्णम् ॥ ६८ ॥ वर्णवाची शब्द समानाधिकरणवाले वर्ण शब्दके साथ समासको प्राप्त होतेहैं । कृष्णसारङ्गः ॥ ॥ ६९ ॥ श्रमणादिगणपठित शब्दोंके साथ कुमार शब्दका समास होताहै । कुमारश्रमणा ॥ ७० ॥ चौपाये जातिवाचक शब्दोंका गर्भिणी शब्दके साथ समास होताहै । गोगर्भिणी ॥ ७१ ॥ मयूरव्यंसकादिगणपठित शब्दोंका निपातन किया जाताहै । मयूरो व्यंसकः–मयूरव्यंसकः ॥ ७२ ॥

प्रथमपादः समाप्तः।

## द्वितीयः पादः ।

अवयवकी साथ पूर्व, अपर, अधर और उत्तर इन शब्दोंका समास होताहै । यदि वह अवयववाचीशब्द एकत्व संख्यावाचक होयतो । पूर्वकायः । अपरकायः । इत्यादि ॥ १ ॥ समान अंशवाचक अर्धशब्दका नपुंसकलिंगमें नित्य समास हो-

३ द्वितीयतृतीयचतुर्थतुर्याण्यन्यतरस्याम् । ४ प्राप्तापन्ने च द्वितीयया । ५ कालाः परिमाणिना । ६ नञ् । ७ ईषदकृता । ८ षष्ठी । ९ याजकादिभिश्च । १० न निर्धारणे । ११ पूरणगुणसुहितार्थसदव्ययतव्यसमानाधिकरणेन । १२ क्तेन च पूजायाम् । १३ अधिकरणवाचिना च । १४ कर्मणि च । १५ तृजकाभ्यां कर्तरि । १६ कर्तरि च । १७ नित्यं क्रीडाजीविकयोः ।

ताहै । अर्धपिप्पली ॥ २ ॥ द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ और तुर्य इन शब्दोंका एकदेशीके साथ विकल्पकरके समास होताहै । द्वितीयं भिक्षाया–द्वितीयभिक्षा इत्यादि ॥ ३ ॥ द्वितीयान्तके साथ प्राप्त और आपन्नकाभी समास होताहै । प्राप्तजीविकः । आपन्नजीविकः ॥ ४ ॥ परिमाणवाची सुबन्तके साथ कालवाची शब्दोंका समास होताहै । मासजातः ॥ ५ ॥ नञ् प्रत्ययान्तशब्दोंका सुबन्तके साथ समास होताहै । न ब्राह्मणः-अब्राह्मणः ॥ ६ ॥ कृत्प्रत्ययभिन्न शब्दोंके साथ ईषत् शब्दका समास होताहै । ईषत्पिङ्गलः ॥ ७ ॥ सुबन्तके साथ षष्ठ्यन्तका विकल्पकरके समास होताहै । राज्ञः पुरुषः-राजपुरुषः ॥ ८ ॥ याजकादिगणपठित शब्दोंके साथ षष्ठ्यन्तका समास होताहै । ब्राह्मणयाजकाः ॥ ९ ॥ निर्धारण ( पृथक् करने ) अर्थमें वर्त्तमान जो षष्ठी तिसका समास नहीं होता । नृणां भूसुरः श्रेष्ठः । नराणां नापितो धूर्त्तः ॥ १० ॥ पूरण, गुण और सुहितअर्थवाची, तथा सद् अव्यय तव्य और समान अधिकरण इन शब्दोंके साथ षष्ठीका समास नहीं होता । सतां षष्ठः । काकस्य कार्ष्ण्यम् । ब्राह्मणस्य शुक्लाः । फलानां सुहितः । द्विजस्य कुर्वन्कुर्वाणो वा किंकर इत्यर्थः । ब्राह्मणस्य कृत्वा ॥ ११ ॥ मतिबुद्धिआदि सूत्रकरके विधान करेहुए प्रत्ययान्तके साथ षष्ठीका समास नहीं होता । राज्ञां मतः । इत्यादि ॥ १२ ॥ अधिकरणवाची क्तप्रत्ययान्तके साथ षष्ठीका समास नहीं होता । इदं भुक्तं रमापतेः ॥ १३ ॥ कर्ममें प्राप्त हुई जो षष्ठीहै तिसका समास नहीं होता । आश्चर्यो गवां दोहोऽगोपेन ॥ १४ ॥ कर्त्ताअर्थवाले तृच् और अक् प्रत्ययान्तोंके साथ षष्ठीका समास नहीं होता । अपां स्रष्टा ॥ १५ ॥ कर्त्ता अर्थमें अक्के साथ षष्ठ्यन्तका समास नहीं होता । भवतः शायिका ॥ १६ ॥ क्रीडा और जीवका अर्थमें अक्के साथ षष्ठीका नित्य समा-

---

१ कथं तर्हि ' घटानां निर्मातुस्त्रिभुवनविधातुश्च कलहः ' शेषषष्ठ्या समास इति कैयटः ।

**१८ कुगतिप्रादयः। १९ उपपदमतिङ्। २० अमैवाव्ययेन। २१ तृतीयाप्रभृतीन्यन्यतरस्याम्। २२ क्त्वा च। २३ शेषो बहुव्रीहिः। २४ अनेकमन्यपदार्थे। २५ संख्ययाव्ययासन्नादूराधिकसंख्याः संख्येये। २६ दिङ्नामान्यन्तराले। २७ तत्र तेनेदमिति सरूपे। २८ तेन सहेति तुल्ययोगे। २९ चार्थे द्वन्द्वः।**

स होताहै। उद्दालकपुष्पभञ्जिका ॥ १७ ॥ प्रादिक शब्द कुत्सित अर्थमें समर्थके साथ नित्यसमासको प्राप्त होतेहैं। कुत्सितः पुरुषः कुपुरुषः ॥ १८ ॥ उपपद सुबन्तका समर्थके साथ नित्यसमास होताहै। कुम्भकारः ॥ १९ ॥ अमाहीके तुल्यविधानवाला जो उपपद तिसका अव्ययके साथ समास होताहै। स्वादुङ्कारम् ॥ २० ॥ उपदंशस्तृतीयायाम् इत्यादिक जे उपपदहैं अमन्त अव्ययके साथ तिनका समास होताहै। मूलकोपदंशम् ॥ २१ ॥ तृतीयाआदिक उपपदोंका क्त्वा प्रत्ययान्तोंके साथ विकल्पकरके समास होताहै। उच्चैःकृत्य उच्चैःकृत्वा ॥ २२ ॥ यहांसे लेकर द्वन्द्वसमासके पूर्वपर्यन्त बहुव्रीहि इस पदका अधिकारहै ॥ २३ ॥ अनेक प्रथमान्त शब्द जोकि—अन्यपदार्थ द्वितीयादि किसी पदके अर्थके लिये वर्त्तमानहो उनका विकल्पकरके समास होताहै, उस समासकी बहुव्रीहिसंज्ञा होतीहै। प्राप्तोदको ग्रामः ॥ २४ ॥ संख्येय-अर्थवाली जो संख्या तिसके साथ अव्ययादिकोंका समास होताहै, उसकी बहुव्रीहिसंज्ञा होतीहै। उपदशाः ॥ २५ ॥ दिशावाचकोंका अन्तरालवाच्य होयतो समास होताहै। दक्षिणस्याः पूर्वस्याश्च दिशोऽन्तरालं दिक् दक्षिणपूर्वा। ॥ २६ ॥ यदि ग्रहणका विषय सप्तम्यन्तहो, और समानपद तृतीयान्तहो, तथा प्रहार करनेके विषयमें यह युद्ध प्रवृत्त हुआ इस अर्थमें समास होताहै, यदि कर्मव्यतिहारद्योतित करना होयतौ। उस समासकी बहुव्रीहिसंज्ञा होतीहै ॥ २७ ॥ तुल्यअर्थमें वर्त्तमान जो सह शब्द तिसका तृतीयान्तके साथ समास होताहै। पुत्रेण सह सपुत्रः सहपुत्रो वा आगतः ॥ २८ ॥ चकारके अर्थमें वर्त्तमान जो अनेक सुबन्त तिसका विकल्पकरके समास होताहै, और इस समासकी द्वन्द्व

---

१ समुच्चयान्वाचयेतरेतरयोगसमाहाराश्चार्थाः। तत्र 'ईश्वरं गुरुं च भजस्व' इति परस्परनिरपेक्षस्यानेकस्यैकस्मिन्नन्वयः समुच्चयः। भिक्षामट गाञ्चानय इति अन्यतरस्यानुषंगिकत्वेनान्वयोऽन्वाचयः। अनयोरसामर्थ्यात्समासो न। धवखदिरौ छिन्धि इति मिलितानामन्वय इतरेतरयोगः। संज्ञापरिभाषमिति समूहः समाहारः।

३० उपसर्जनं पूर्वम् । ३१ राजदन्तादिषु परम् । ३२ द्वन्द्वे घि । ३३ अजाद्यदन्तम् । ३४ अल्पाच्तरम् । ३५ सप्तमीविशेषणे बहुव्रीहौ । ३६ निष्ठा । ३७ वाहिताग्न्यादिषु । ३८ कडाराः कर्मधारये । " पूर्वापराधरोत्तरं-तृतीयाप्रभृतीन्यष्टादश " ॥

द्वितीयपादः समाप्तः ।

---

## तृतीयः पादः ।

१ अनभिहिते २ कर्मणि द्वितीया ।

संज्ञा होतीहै ॥ २९ ॥ समासशास्त्रमें उपसर्जनका पूर्वप्रयोग होताहै । अधिहरि । ॥ ३० ॥ राजदन्तादिगणमें पठित शब्दोंमेंसे जिनका पूर्वप्रयोग होना चाहिये तिनका परप्रयोग होताहै । राजदन्तः । राजहंसः ॥ ३१ ॥ द्वन्द्वसमासमें घिसंज्ञक शब्दोंका पूर्वप्रयोग होताहै । हरिहरौ ॥ ३२ ॥ जिन शब्दोंके आदिमें अच् और अन्तमें ह्रस्व अकार हो तिन शब्दोंकाभी द्वन्द्वसमासमें पूर्वप्रयोग होताहै । ईशकृष्णौ ॥ ३३ ॥ जिन शब्दोंमें अल्प ( थोड़े ) अच् हों उनकाभी द्वन्द्वसमासमें पहिले प्रयोग होताहै । शिवकेशवौ ॥ ३४ ॥ बहुव्रीहिसमासमें सप्तम्यन्त पद और विशेषणका पूर्वप्रयोग होताहै । कण्ठे कालः । सुन्दरोऽश्वः ॥ ३५ ॥ बहुव्रीहिसमासमें निष्ठान्त शब्दका पूर्वप्रयोग होताहै । कृतकृत्य ॥ ३६ ॥ अग्न्याहितगणपठित शब्दोंका बहुव्रीहिसमासमें विकल्पकरके पूर्वप्रयोग होताहै । आहिताग्निः, अग्न्याहितः । इत्यादि ॥ ३७ ॥ कडार आदिक शब्दोंका कर्मधारयसमासमें विकल्पकरके पूर्वप्रयोग होताहै । कडारजैमिनिः, जैमिनिकडारः । इत्यादि ॥ ३८ ॥

द्वितीयपादः समाप्तः ।

---

## तृतीयः पादः ।

अनुक्त अर्थमें हो यह अधिकारहै ॥ १ ॥ किसी प्रत्ययसे जब कर्म उक्त नहीं, उस अवस्थामें कर्ममें द्वितीया विभक्ति होतीहै । स हरिं भजति ॥ २ ॥

---

१ लौकिक और शास्त्रीयभेदोंसे उपसर्जन दोप्रकारके होतेहैं । विशेषणको लौकिक उपसर्जन और जिनकी सूत्रादिकोंसे उपसर्जनसंज्ञा होतीहै तिसको शास्त्रीय उपसर्जन कहतेहैं ।

३ तृतीया च होश्छन्दसि । ४ अन्तरान्तरेण युक्ते । ५ कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे । ६ अपवर्गे तृतीया । ७ सप्तमीपञ्चम्यौ कारकमध्ये । ८ कर्मप्रवचनीययुक्ते द्वितीया । ९ यस्मादधिकं यस्य चेश्वरवचनं तत्र सप्तमी । १० पञ्चम्यपाङ्परिभिः । ११ प्रतिनिधिप्रतिदाने च यस्मात् । १२ गत्यर्थकर्मणि द्वितीयाचतुर्थ्यौ चेष्टायामनध्वनि । १३ चतुर्थी संप्रदाने । १४ क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिनः । १५ तुमर्थाच्च भाववचनात् ।

वैदिक प्रयोगोंके विषे हु धातुके कर्ममें तृतीया और द्वितीया यह दोनों विभक्ति होतीहैं । यवाग्वाग्निहोत्रं जुहोति ॥ ३ ॥ अन्तरा अन्तरेण इन दो शब्दोंके योगमें द्वितीयाविभक्ति होतीहै । अन्तरा त्वां मां हरिः । अन्तरेण हरिं न सुखम् ॥ ४ ॥ काल और मार्गवाचक शब्दोंके योगमें द्वितीयाविभक्ति होतीहै । मासमधीते । क्रोशं कुटिला नदी ॥ ५ ॥ अपवर्ग फलकी प्राप्तिको कहते हैं । यदि फलकी प्राप्ति द्योतित करनाहो तौ काल और अध्वाके अत्यन्त संयोगमें तृतीया विभक्ति होतीहै । अन्हा क्रोशेन वानुवाकोऽधीतः ॥६॥ दो शक्तियोंके मध्यमें जो काल और अध्वा तिनके योगमें सप्तमी और पञ्चमी विभक्ति होतीहै । अद्य भुक्त्वायं द्व्यहे द्व्यहाद्वा भोक्ता ॥७॥ कर्मप्रवचनीयके योगमें द्वितीयाविभक्ति होतीहै । जपमनुप्रावर्षत् ॥ ८ ॥ जिससे अधिक वा जिसका ईश्वरवचन इन अर्थोंमें कर्मप्रवचनीयका योग होयतौ सप्तमी विभक्ति होतीहै । उपपरार्धे हरेर्गुणाः ॥ ९ ॥ अप, आङ् और परि इन करके कर्मप्रवचनीयोंके योगमें पञ्चमीविभक्ति होतीहै । अपहरेः, परिहरेः, आमुक्तेः संसारः ॥ १० ॥ जिससे प्रतिनिधि और प्रतिदान हो तिसमें कर्मप्रवचनीयके योगमें पञ्चमी होतीहै । प्रद्युम्नः कृष्णात्प्रति । तिलेभ्यः प्रतियच्छति माषान् ॥ ११ ॥ यदि गति अर्थवाली धातुओंका कर्म अध्वा न होयतौ चेष्टाअर्थमें द्वितीया और चतुर्थी विभक्ति होतीहै । ग्रामं ग्रामाय वा गच्छति ॥ १२ ॥ सम्प्रदान कारकमें चतुर्थी विभक्ति होतीहै । विप्राय गां ददाति ॥ १३ ॥ क्रियार्था क्रिया जिसके उपपद हों उसके स्थानमें अप्रयुज्यमान जो तुमुन् तिसके कर्ममें चतुर्थी विभक्ति होतीहै । फलेभ्यो याति । फलान्याहर्तुं यातीत्यर्थः ॥ १४ ॥ भाववचनाश्च इस सूत्रकरके विधान करके तुममेंभी चतुर्थी होतीहैं । यागाय याति । यष्टुं यातीत्यर्थः ॥ १५ ॥

१६ नमःस्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च। १७ मन्यकर्मण्यनादरे विभाषाऽप्राणिषु। १८ कर्तृकरणयोस्तृतीया। १९ सहयुक्तेऽप्रधाने। २० येनाङ्गविकारः। २१ इत्थंभूतलक्षणे। २२ संज्ञोऽन्यतरस्यां कर्मणि। २३ हेतौ। २४ अकर्तर्यृणे पञ्चमी। २५ विभाषा गुणेऽस्त्रियाम्। २६ षष्ठी हेतुप्रयोगे। २७ सर्वनाम्नस्तृतीया च। २८ अपादाने पञ्चमी। २९ अन्यारादितरर्तेदिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते।

नमस्, स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा अलम् और वषट् इनके प्रयोगमें चतुर्थी विभक्ति होतीहै। हरये नमः। प्रजाभ्यः स्वस्ति। अग्नये स्वाहा। पितृभ्यः स्वधा। दैत्येभ्यो हरिरलम्॥ १६॥ यदि मन्यधातुका कर्म प्राणीसे अन्य होय तौ तिरस्कारअर्थमें चतुर्थी विकल्पकरके होतीहै। न त्वां तृणं तृणाय वा मन्ये॥ ॥ १७॥ यदि कर्त्ता और करण तिङ् आदि प्रत्ययसे उक्त न होय तौ उनमें तृतीयाविभक्ति होतीहै। रामेण बाणेन हतो वाली॥ १८॥ सहके अर्थकरके युक्त जो अप्रधान शब्द तिसमें तृतीयाविभक्ति होतीहै। पुत्रेण सहागतः पिता॥ ॥ १९॥ जिस विकारी अंगकरके अंगीका विकार लक्षित होताहो उस अंगमें तृतीयाविभक्ति होतीहै। अक्ष्णा काणः॥ २०॥ किसी प्रकारको प्राप्तहुएके लक्षणमें तृतीयाविभक्ति होतीहै। जटाभिस्तापसः॥ २१॥ सम्पूर्वक ज्ञा धातुके कर्ममें तृतीयाविभक्ति विकल्पकरके होतीहै। पित्रा पितरं वा संजानीते॥२२॥ हेतुअर्थमेंभी तृतीयाविभक्ति होतीहै। दण्डेन घटः। पुण्येन दृष्टो हरिः॥ २३॥ कर्त्ताको छोड़कर जो ऋणवाचक शब्द हेतुभूत होयतौ उससे पंचमीविभक्ति होतीहै। शताद्बद्धः॥ २४॥ यदि गुणवाचक शब्द हेतु होयतौ स्त्रीलिंगको छोड़कर पञ्चमी विभक्ति विकल्पकरके होतीहै। जाड्यात् जाड्येन वा बद्धः॥ २५॥ हेतुशब्दके प्रयोगमें यदि हेतु सूचन होताहोय तौ षष्ठीविभक्ति होतीहै। अन्नस्य हेतोर्वसति॥ २६॥ सर्वनाम और हेतुशब्दके प्रयोगमें हेतु द्योतन करना होयतौ तृतीया और षष्ठीविभक्ति होतीहै। केन हेतुना कस्य हेतोर्वा वसति॥ २७॥ अपादानकारकमें पञ्चमीविभक्ति होतीहै। ग्रामात् आयाति॥ २८॥ अन्य, आरात्, इतर, ऋते, दिक्शब्द, अञ्चूत्तरपद और जाहि इनके योगमें पञ्चमीविभक्ति होतीहै। अन्य इतरो वा कृष्णात्। आराद्वनात्। ऋते कृष्णात्। दिक्शब्दः॥२९॥

३० षष्ठ्यतसर्थप्रत्ययेन । ३१ एनपा द्वितीया । ३२ पृथग्विनानानाभिस्तृतीयाऽन्यतरस्याम् । ३३ करणे च स्तोकाल्पकृच्छ्रकतिपयस्यासत्त्ववचनस्य । ३४ दूरान्तिकार्थैः षष्ठ्यन्यतरस्याम् ३५ दूरान्तिकार्थेभ्यो द्वितीया च । ३६ सप्तम्यधिकरणे च । ३७ यस्य च भावेन भावलक्षणम् । ३८ षष्ठी चानादरे । ३९ स्वामीश्वराधिपतिदायादसाक्षिप्रतिभूप्रसूतैश्च । ४० आयुक्तकुशलाभ्यां चासेवायाम् । ४१ यतश्च निर्धारणम् ।

तस् प्रत्ययके अर्थको छोड़कर प्रत्ययोंके योगमें षष्ठीविभक्ति होतीहै । ग्रामस्य दक्षिणतः ॥ ३० ॥ एनप् प्रत्यय जिसके योगमें हो तिसके योगमें द्वितीयाविभक्ति होतीहै । दक्षिणेन ग्रामं ग्रामस्य वा ॥ ३१ ॥ पृथक्, विना और नाना इन शब्दोंके योगमें तृतीया, पञ्चमी और द्वितीया यह तीन विभक्तियें होतीहैं । पृथक् रामेण रामात् रामं वा । एवं विना नाना ॥ ३२ ॥ स्तोक, अल्प, कृच्छ्र और कतिपय इन अद्रव्यवाचक शब्दोंसे परे करणअर्थमें तृतीया और पञ्चमीविभक्ति होतीहै । स्तोकेन स्तोकाद्वा मुक्तः । इत्यादि ॥ ३३ ॥ दूर और निकटवाची शब्दोंके योगमें षष्ठी विकल्पकरके होतीहै । दूरं निकटं ग्रामस्य ग्रामाद्वा ॥ ३४ ॥ दूर और निकटवाचक शब्दोंसे परे द्वितीया, पञ्चमी और तृतीयाविभक्तियें होतीहैं । ग्रामस्य दूरं दूरात् दूरेण वा । अन्तिकादन्तिकमन्तिकेन वा ॥ ३५ ॥ अधिकरणमें सप्तमीविभक्ति होतीहै । इस सूत्रमें चकार पढ़नेसे दूर और समीप अर्थवाचक शब्दोंसे परेभी सप्तमीविभक्ति होतीहै । कटे आस्ते ॥ ॥ ३६ ॥ जिसकी क्रिया करके अन्य क्रिया लक्षित होतीहो तिससे सप्तमीविभक्ति होतीहै । गोषु दुह्यमानासु गतः ॥ ३७ ॥ जिसमें अधिक अनादर अर्थ सूचित होताहो ऐसे भावलक्षणमें षष्ठी और सप्तमी विभक्तियें होतीहैं । रुदति रुदतो वा प्राव्राजीत् । रुदन्तं पुत्रादिकमनादृत्य संन्यस्तवानित्यर्थः ॥ ३८ ॥ स्वामी, ईश्वर, अधिपति, दायाद, साक्षी, प्रतिभू और प्रसूत इन सात शब्दोंके योगमें षष्ठी और सप्तमी विभक्तियें होतीहैं । गवां गोषु वा स्वामी । इत्यादि ॥ ॥ ३९ ॥ आयुक्त और कुशल इन शब्दोंके योगमें यदि नियुक्त करना और कुशल ( चतुर ) यही अर्थ होयतौ षष्ठी और सप्तमी विभक्तियें होती हैं । आयुक्तः कुशलो वा हरिपूजने हरिपूजनस्य वा ॥ ४० ॥ जाति, गुण, क्रिया और संज्ञा

४२ पञ्चमी विभक्ते। ४३ साधुनिपुणाभ्यामर्चायां सप्तम्यप्रतेः। ४४ प्रसितोत्सुकाभ्यां तृतीया च। ४५ नक्षत्रे च लुपि। ४६ प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा। ४७ संबोधने च। ४८ सामन्त्रितम्। ४९ एकवचनं संबुद्धिः। ५० षष्ठी शेषे। ५१ ज्ञोऽविदर्थस्य करणे। ५२ अधीगर्थदयेशां कर्मणि।

इनकरके समुदायमेंसे एकके पृथक् करलेनेको निर्धारण कहतेहैं, जिससे निर्धारण कियाजाय तिसमें षष्ठी और सप्तमीविभक्तियें होतीहैं। नृणां नृषु वा ब्राह्मणः श्रेष्ठः। इत्यादि॥ ४१॥ जहां निर्धारण करे हुएका केवल भेदही सूचन करनाहो वहां पंचमीही होतीहै। माथुराः पाटलिपुत्रकेभ्य आढ्यतराः॥ ४२॥ साधु और निपुण शब्दके योगमें सप्तमीविभक्ति होतीहै, पूजन अर्थमें परन्तु—प्रतिके प्रयोगमें नहीं होती। मातरि साधुर्निपुणो वा॥ ४३॥ प्रसित और उत्सुक इन दो शब्दोंके योगमें तृतीया और सप्तमी विभक्ति होतीहै। प्रसित उत्सुको वा हरिणा हरौ वा॥ ४४॥ प्रकृतिका अर्थ नक्षत्र होयतो लुप् संज्ञा करके लोप किये हुए प्रत्ययका जो अर्थ तिसमें वर्तमान हुये शब्दसे अधिकरणअर्थमें तृतीया और सप्तमीविभक्तियें होतीहैं। मूलेनावाहयेद्देवीं श्रवणेन विसर्जयेत्। मूले श्रवणे इति वा॥ ४५॥ प्रातिपदिकके उच्चारणमात्रसे जो अर्थ नियमसे उपस्थित होताहै, उसको प्रातिपदिकार्थ कहतेहैं। जिस शब्दमें केवल प्रातिपदिकार्थ हो, वा केवल लिंगअर्थही अधिकहो, वा केवल परिमाण अर्थही अधिकहो अथवा जो शब्द केवल संख्यावाचक हो तिससे परे प्रथमाविभक्ति होतीहै। उच्चैः। कृष्णः। श्रीः। इत्यादि॥ ४६॥ सम्बोधनअर्थमेंभी प्रथमाविभक्ति होतीहै। हे राम॥ ४७॥ संबोधनअर्थमें वर्त्तमान जो प्रथमाविभक्ति तिसके अन्तके पदकी आमन्त्रितसंज्ञा होतीहै॥ ४८॥ सम्बोधनके विषै प्रथमाका जो एकवचन तिसकी सम्बुद्धिसंज्ञा होतीहै॥ ४९॥ कारक और प्रातिपदिकार्थसे भिन्न सत्व और स्वामित्व रूपसंबन्ध आदि जो संबन्ध तिसको शेष कहतेहैं, उसमें षष्ठीविभक्ति होतीहै। राज्ञः पुरुषः॥ ५०॥ अज्ञानार्थक ज्ञाधातुके ऐसे करणमें जो शेष करके विवक्षितहो तिसमें षष्ठीविभक्ति होतीहै। सर्पिषो ज्ञानम्॥ ५१॥ अधि, इगर्थ दय और ईश इन धातुओंके शेषकर्ममें षष्ठी विभक्ति होतीहै। मातुः स्मरणम्।

५३ कृञः प्रतियत्ने । ५४ रुजार्थानां भाववचनानामज्वरेः । ५५ आशिषि नाथः । ५६ जासिनिप्रहणनाटक्राथपिषां हिंसायाम् । ५७ व्यवहृपणोः समर्थयोः । ५८ दिवस्तदर्थस्य । ५९ विभाषोपसर्गे । ६० द्वितीया ब्राह्मणे । ६१ प्रेष्यब्रुवोर्हविषो देवतासंप्रदाने । ६२ चतुर्थ्यर्थे बहुलं छन्दसि । ६३ यजेश्च करणे । ६४ कृत्वोर्थप्रयोगे कालेऽधिकरणे । ६५ कर्तृकर्मणोः कृति ।

सर्पिषोदयनं, ईशनं वा ॥ ५२ ॥ गुणाधान अर्थमें कृञ् धातुके शेष अर्थमें षष्ठी विभक्ति होतीहै । एधोदकस्योपस्करणम् ॥ ५३ ॥ ज्वरिधातुको छोड़कर भावकर्तृक जो रुजार्थ धातुहैं तिनके शेषकर्ममें षष्ठीविभक्ति होतीहै । चौरस्य रोगस्य रुजा ॥ ५४ ॥ आशीर्वादार्थक नाथ धातुके शेषकर्ममें षष्ठीविभक्ति होतीहै । सर्पिषो नाथनम् ॥ ५५ ॥ हिंसाअर्थवाली जासि, निप्र, हनन, नाट, क्राथ और पिष इन धातुओंके शेषकर्ममें षष्ठीविभक्ति होतीहै चौरस्योज्जासनम् । चौरस्य निप्रहणम् । चौरस्योन्नाटनम् । चौरस्य क्राथनम् । वृषलस्य पेषणम् ॥ ५६ ॥ समान अर्थवाची व्यवहृ और पण इन दो धातुओंके शेषकर्ममें षष्ठी विभक्ति होतीहै । शतस्य व्यवहरणं पणनं वा ॥५७॥ द्यूत ( जुआ ) अर्थवाची और क्रयविक्रयरूप व्यवहारअर्थवाची दिव धातुके शेष कर्ममें षष्ठीविभक्ति होतीहै । शतस्य दीव्यति ॥ ५८ ॥ जिसके उपसर्ग पूर्वहो ऐसी द्यूतार्थवाची और क्रयविक्रयरूप व्यवहारार्थवाची दिवधातुके शेषअर्थमें षष्ठीविभक्ति विकल्पकरके होतीहै । शतस्य शतं वा प्रतिदीव्यति ॥ ५९ ॥ ब्राह्मणविषयक प्रयोगोंमें द्यूतार्थ और क्रयविक्रयरूप व्यवहारार्थक दिवधातुके शेषकर्ममें द्वितीयाविभक्ति होतीहै । गामस्य तदहः सभायां दीव्येयुः ॥ ६० ॥ जिनका देवतासंप्रदान अर्थवाचकहो ऐसे अर्थमें वर्त्तमान प्रेष्य और ब्रुव धातुके कर्मके विशेष हविर्वाचक शब्दसे परे षष्ठीविभक्ति होतीहै । अग्नये छागस्य हविषो वपाया मेदसः प्रेष्य अनुब्रूहि वा ॥ ६१ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषे चतुर्थीके अर्थमें बहुलकरके षष्ठीविभक्ति होतीहै । पुरुषमृगश्चन्द्रमसो गोधाकालकादार्वाघाटस्तेवनस्पतीनाम् । वनस्पतिभ्य इत्यर्थः ॥ ६२ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषे यजधातुके करणमें बहुलकरके षष्ठीविभक्ती होतीहै । घृतस्य घृतेन वा यजते ॥ ६३ ॥ कृत्वअर्थवाली धातुओंके प्रयोगमें कालवाचक शेष अधिकरणमें षष्ठीविभक्ती होतीहै । पञ्चकृत्वोऽह्नो भोजनम् ॥ ६४ ॥

६६ उभयप्राप्तौ कर्मणि । ६७ क्तस्य च वर्तमाने । ६८ अधिकरणवाचिनश्च । ६९ न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम् । ७० अकेनोर्भविष्यदाधमर्ण्ययोः । ७१ कृत्यानां कर्तरि वा । ७२ तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यांतृतीयाऽन्यतरस्याम् । ७३ चतुर्थी चाशिष्यायुष्यमद्रभद्रकुशलसुखार्थहितैः । 'अनभिहित इत्थंभूतयतश्च प्रेष्यब्रुवोस्त्रयोदश' ।

तृतीयपादः समाप्तः ।

कृत्प्रत्ययान्तोंके प्रयोगमें कर्त्ता और कर्ममें षष्ठीविभक्ती होतीहै । कृष्णस्य कृतिः । जगतः कर्त्ता कृष्णः ॥ ६५ ॥ जिस कृत्प्रत्ययान्तके परे रहते कर्त्ता और कर्म दोनोंके विषे षष्ठी प्राप्तहो वहां कर्महीके विषे षष्ठी होवीहै । आश्चर्यो गवां दोहोऽगोपेन ॥ ६६ ॥ वर्त्तमान अर्थवाचक क्तप्रत्ययके प्रयोगमें षष्ठीविभक्ती होतीहै । राज्ञां मतः ॥ ६७ ॥ अधिकरणअर्थके वाचक क्तके प्रयोगमें षष्ठी विभक्ति होवीहै । इदमेषामासितम् ॥ ६८ ॥ न, ल, उक, अव्यय, निष्ठा, खलर्थ और तृन् इन कृत्प्रत्ययान्त शब्दोंके योगमें कर्ममें षष्ठीविभक्ती नहीं होती । लादेशः–कुर्वन् कुर्वाणो वा सृष्टिं हरिः । उः–जनकात्मजां दिदृक्षुः । इत्यादि । अलंकरिष्णुर्वा । उक–दैत्यान् घातुको हरिः । अव्ययं जगत्सृष्ट्वा । सुखं कर्तुम् । निष्ठा–विष्णुना हता दैत्याः । दैत्यान् हतवान् विष्णुः । खलर्थाः–ईषत् करः प्रपंचो हरिणा ॥ ६९ ॥ कभिन्न भविष्यअर्थवाचक धातुओंसे भविष्य अधमर्ण अर्थवाचक शब्दके योगमें षष्ठी नहीं होती । सतः पालकोऽवतरति । व्रजं गामी॥७०॥ कृत्यप्रत्ययान्त धातुओंके प्रयोगमें कर्त्तामें विकल्पकरके षष्ठी होवीहै । मया मम वा सेव्यो हरिः ॥ ७१ ॥ तुल्यअर्थवाचक शब्दोंके योगमें अतुला और उपमावाची शब्दोंसे परे तृतीया और षष्ठी विभक्ती होतीहै । तुल्यः कृष्णस्य कृष्णेन वा ॥ ७२ ॥ आशीर्वाद, आयुष्य, मद्र, भद्र, कुशल, सुखार्थक और हित इनके योगमें चतुर्थी और षष्ठी भिवक्तियें होतीहैं । आयुष्यं कृष्णस्य कृष्णाय वा भूयात् ॥ ७३ ॥

तृतीयपादः समाप्तः ।

## चतुर्थः पादः ।

१ द्विगुरेकवचनम् । २ द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम् । ३ अनुवादे चरणानाम् । ४ अध्वर्युक्रतुरनपुंसकम् । ५ अध्ययनतोऽविप्रकृष्टाख्यानाम् । ६ जातिरप्राणिनाम् । ७ विशिष्टलिङ्गो नदीदेशोऽग्रामाः । ८ क्षुद्रजन्तवः । ९ येषां च विरोधः शाश्वतिकः । १० शूद्राणामनिरवसितानाम् । ११ गवाश्वप्रभृतीनि च ।

### चतुर्थः पादः ।

जिस समाहारका द्विगुसमाससे प्रकाश किया जाय उससे परे एकवचन होताहै । पञ्चगवम् ॥ १ ॥ प्राणी ( जीव ), तूर्य ( बाजा, सेना ( फौज ) तथा अङ्ग इनके अवयववाचक शब्दोंका समास एक वचनान्तकी तुल्य होताहै । पाणिपादम् । मार्दङ्गिकपाणविकम् । रथिकाश्वारोहम् ॥ २ ॥ चरणवाचक शब्दोंका द्वन्द्वसमास एकवचनान्तही होताहै । उदगात्कठकालापम् ॥ ३ ॥ यजुर्वेदके विषे विधान किया हुआ जो क्रतुशब्द तद्वाचक पुंल्लिंग और स्त्रीलिंग शब्दोंका द्वन्द्वसमास एकवचनान्तकी समान होताहै । अर्काश्वमेधम् ॥ ४ ॥ अध्ययनके निकट जिनका नाम हो तिनका द्वन्द्वसमासभी एकवचनान्तकी समान होताहै । पदक्रमकम् ॥ ५ ॥ प्राणीको छोड़कर जातिवाचक शब्दोंका द्वन्द्वसमास एकवचनान्तकी समान होताहै । धानाशष्कुलि ॥ ६ ॥ ग्रामशब्दको छोड़कर भिन्न लिंगके नदी और देशवाचक शब्दोंके समाहारमें द्वन्द्वसमास एकवचनान्तकी समान होताहै । उद्ध्यश्च इरावती च उद्ध्येरावति ॥ ७ ॥ क्षुद्र जन्तुओंके समाहारमेंभी द्वन्द्वसमास एकवचनान्तकी समान होताहै । यूकालिक्षम् ॥ ८ ॥ जिन जीवोंका स्वाभाविक वैर है तिनका द्वन्द्वसमासभी एकवचनान्तकीसमान होताहै । अहिनकुलम् ॥ ९ ॥ जो बहिष्कृत न हो ऐसे शूद्रोंका द्वन्द्वसमासभी एकवचनान्त होताहै । तक्षायस्कारम् ॥ १० ॥ गवाश्वआदिक शब्द जिसप्रकार गणमें पठितहैं उसी प्रकार शुद्धहैं । गवाश्वम् । दासीदासम् । इत्यादि ॥ ११ ॥

---

१. क्षुद्रजन्तुरनास्थि स्यादथवा क्षुद्र एव यः । शतं वा प्रसृतौ येषां केचिदानकुलादपि ।

१२ विभाषा वृक्षमृगतृणधान्यव्यञ्जनपशुशकुन्यश्ववडवपूर्वापराधरोत्तराणाम्। १३ विप्रतिषिद्धं चानधिकरणवाचि। १४ न दधिपयआदीनि। १५ अधिकरणैतावत्त्वे च। १६ विभाषा समीपे। १७ स नपुंसकम्। १८ अव्ययीभावश्च। १९ तत्पुरुषोऽनञ्कर्मधारयः। २० संज्ञायां कन्थोशीनरेषु। २१ उपज्ञोपक्रमं तदाद्याचिख्यासायाम्। २२ छाया बाहुल्ये। २३ सभा राजाऽमनुष्यपूर्वा।

वृक्ष, मृग, तृण, धान्य, व्यंजन, पशु और शकुनि इन सात शब्दोंका द्वन्द्वसमास, तथा अश्ववडव पूर्वापर और अधरोत्तर इन तीन शब्दोंका द्वन्द्वसमासभी एकवचनान्तही विकल्पकरके होताहै। प्लक्षन्यग्रोधौ, प्लक्षन्यग्रोधम्। रुरुपृषतं, रुरुपृषताः। कुशकाशम्, कुशकाशाः। व्रीहियवम्, व्रीहियवाः। दधिघृतं। दधिघृते। गोमहिषं, गोमहिषाः। शुकबकं, शुकबकाः। अश्ववडवम्, अश्ववडवौ। पूर्वापरं, पूर्वापरे। अधरोत्तरं, अधरोत्तरे॥ १२॥ भिन्न २ अर्थवाचक अद्रव्यवाची शब्दोंका द्वन्द्वसमासभी एकवचनान्त विकल्पकरके होताहै। शीतोष्णम्॥ १३॥ दधि, पय आदिक शब्दोंका द्वन्द्वसमास एकवचनान्त नहीं होता। दधिपयसी। इत्यादि॥ १४॥ जहां द्रव्यसंख्याका बोध होताहो वहां एकवचनान्त होनेका नियम नहींहै। दश दन्तोष्ठाः॥ १५॥ अधिकरणवाचक शब्दके इतनापनको सामीप्यताके भिन्न २ करनेमें उत्तरपद परे रहते आनङ् होताहै। होतापोतारौ। ॥ १६॥ समाहारअर्थमें द्विगु और द्वन्द्व समाससे परे नपुंसकलिंगके प्रत्यय होतेहैं। पञ्चगवम्॥ १७॥ अव्ययीभावसमास नपुंसकलिंग होताहै। अधिगोपम्॥ १८॥ तत्पुरुष अनञ् और कर्मधारय समासभी नपुंसकलिंग होतेहैं। यह अधिकारहै॥ १९॥ कन्थान्त तत्पुरुष नपुंसकलिंग होताहै, यदि वह उशीनर (गान्धार वा खन्धार) देशमें उत्पन्न होनेवाली कन्थाकी संज्ञा होयतौ। सौशमिकन्थम्॥ २०॥ उपज्ञान्त और उपक्रमान्त तत्पुरुषभी नपुंसकलिंग होताहै, यदि उन उपज्ञान्त और उपक्रमान्तकी आदि प्रथम अर्थहीको सूचित करतीहो। पाणिन्युपज्ञं ग्रंथः। नन्दोपक्रमं द्रोणः॥२१॥ छायान्त तत्पुरुषभी नपुंसकलिंग होताहै, पूर्वपदार्थकी बाहुल्यतामें। इक्षुच्छायम्॥ २२॥ जिसके पहिले

१. "इक्षुच्छायानिषादिन्य" इति तु आसमन्तान्निषादिन्य इत्याङः प्रश्लेषो बोध्यः।

२४ अशाला च। २५ विभाषा सेनासुराच्छायाशालानिशानाम्। २६ परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः। २७ पूर्ववदश्ववडवौ। २८ हेमन्तशिशिरावहोरात्रे च छन्दसि। २९ रात्राह्नाहाः पुंसि। ३० अपथं नपुंसकम्। ३१ अर्धर्चाः पुंसि च। ३२ इदमोऽन्वादेशेऽशनुदात्तस्तृतीयादौ। ३३ एतदस्त्रतसोस्त्रतसौ चानुदात्तौ। ३४ द्वितीयाटौस्स्वेनः।

राजाका पर्यायहो, और मनुष्यशब्दभिन्न और शब्द जिसके पहिलेहों तथा सभाशब्द जिसके अन्तमेंहो ऐसा तत्पुरुष नपुंसकलिंग होताहै। इनसभम्। रक्षःसभम्। ॥ २३ ॥ संघातअर्थवाली जो सभा तदन्त तत्पुरुष नपुंसकलिंग होताहै। स्त्रीसभम् ॥ २४ ॥ सेना, सुरा, छाया, शाला और निशा यह शब्द जिसके अन्तमें हो ऐसा तत्पुरुष नपुंसकलिंगमें विकल्पकरके होताहै। ब्राह्मणसेनम्। ब्राह्मणसेना। यवसुरम्। यवसुरा। कुड्यच्छायम्। कुड्यच्छाया। गोशालम्। गोशाला। श्वनिशम्। श्वनिशा ॥ २५ ॥ द्वन्द्व और तत्पुरुषसमासका लिंग परपद (उत्तरपद) के लिंगके अनुकूल होताहै। कुक्कुटमयूर्यौ इमे। मयूरीकुक्कुटाविमौ ॥ २६ ॥ अश्ववडवशब्दोंका लिंगभी परपदकी तुल्य होताहै। अश्ववडवौ ॥ २७ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषे हेमन्त शिशिर और अहोरात्र इन शब्दोंके द्वन्द्वसमासमें पूर्वपदका लिंग होताहै। हेमन्तशिशिरौ। अहोरात्रे ॥ २८ ॥ जिसके अन्तमें रात्र, अह्न वा अह हों ऐसे द्वन्द्व और तत्पुरुषसमास पुंल्लिंगमें होतेहैं। अहोरात्रः। पूर्वरात्रः। पूर्वाह्णः। द्व्यहः ॥ २९ ॥ तत्पुरुषसमासमें अपथ शब्द नपुंसकलिंगमें होताहै। अपथम् ॥ ३० ॥ अर्धर्चादिक शब्द नपुंसकलिंग और पुंल्लिंगमें होतेहैं। अर्धर्चः। अर्धर्चम्। सूत्रम्। सूत्रः। इत्यादि ॥ ३१ ॥ अन्वादेशके[1] विषयभूत इदम्शब्दको अनुदात्त अश्आदेश होताहै, तृतीयादिविभक्ति परे रहते ॥ ३२ ॥ अन्वादेशके विषयमें एतच्छब्दको अश् आदेश होताहै, वह आदेश अनुदात्त और त्र तथा तस्के परे होताहै, और त्र एवं तस्भी अनुदात्त होतेहैं। एतस्मिन् ग्रामे सुखं वसामः। अथोऽत्राधीमहे। अतो न गन्तास्मः ॥ ३३ ॥ द्वितिया (अम् औट् शस्) टा और ओस् इनके परे रहते इदम् और एतच्छब्दको अन्वादेशमें एन आदेश होताहै। अनेन व्याकरणमधीतमेनं छन्दोऽध्यापय। इत्यादि ॥ ३४ ॥

---

१. किंचित्कार्यं विधातुमुपात्तस्य कार्यान्तरं विधातुं पुनरुपादानमन्वादेशः।

**३५ आर्धधातुके । ३६ अदो जग्धिर्ल्यप्ति किति । ३७ लुङ्सनोर्घस्ऌ । ३८ घञपोश्च । ३९ बहुलं छन्दसि । ४० लिट्यन्यतरस्याम् । ४१ वेञो वयिः । ४२ हनो वध लिङि । ४३ लुङि च । ४४ आत्मनेपदेष्वन्यतरस्याम् । ४५ इणो गा लुङि । ४६ णौ गमिरबोधने । ४७ सनि च । ४८ इङश्च । ४९ गाङ् लिटि । ५० विभाषा लुङ्लृङोः । ५१ णौ च संश्चङोः । ५२ अस्तेर्भूः ।**

आर्धधातुक प्रत्यय परे रहते कार्य होताहै । यह अधिकारसूत्रहै ॥३५॥ अद्धातुको जग्धि आदेश होताहै, ल्यप् और तकारादि कित् परे रहते । जग्धः ॥ ३६ ॥ लुङ् और सन् परे रहते अद्धातुको घस्ऌ (घस्) आदेश होताहै । अघसत् । ॥ ३७ ॥ अद् धातुको घञ् और अप् परे रहते घस् आदेश होताहै । प्रघसः । ॥ ३८ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें अद्धातुको बहुलकरके घस्ऌ आदेश होताहै । घस्तान्नूनम् ॥ ३९ ॥ लिट् परे रहते अद्धातुको घस् आदेश होताहै । जघास ॥ ४० ॥ वेञ्धातुको लिट् परे रहते वय् आदेश विकल्पकरके होताहै । उवाय । ॥ ४१ ॥ आर्धधातुक लिङ् परे रहते हन् धातुको वध आदेश होताहै । वध्यात् । ॥ ४२ ॥ लुङ् लकार परे रहतेभी हन् धातुको वध आदेश होताहै । अवधीत् ॥ ॥ ४३ ॥ आत्मनेपदके विषै हन्धातुको लुङ् परे रहते विकल्पकरके वध आदेश होताहै । अवधिष्ट ॥ ४४ ॥ लुङ् परे रहते इण् धातुको गा आदेश होताहै । अगात् ॥ ४५ ॥ णिप्रत्यय परे रहते बोधनअर्थमें इण् धातुको गमि आदेश होताहै । गमयति ॥ ४६ ॥ सन् प्रत्यय परे रहते इण् धातुको गमि आदेश होताहै, परन्तु—बोधन अर्थमें न हो । जिगमिषति ॥ ४७ ॥ सन् प्रत्यय परे रहते इङ् धातुकोभी गमि आदेश होताहै । अधिजिगांसते ॥ ४८ ॥ लिट् परे रहते इङ् धातुको गा आदेश होताहै । अधिजगे ॥ ४९ ॥ लुङ् और लृङ् परे रहते इङ् धातुको गा आदेश विकल्पकरके होताहै । अध्यगीष्ट ॥ ५० ॥ जिसके सन् वा चङ् परे हों ऐसी णिप्रत्ययके परे रहते इङ् धातुको विकल्पकरके गाङ् आदेश होताहै । अध्यजीगपत् । अध्यापिपत् ॥ ५१ ॥ आर्धधातुक लकार परे रहते अस् धातुको भू आदेश होताहै । बभूव ॥ ५२ ॥

---

१ वधादेशोऽदन्तः ।

५३ ब्रुवो वचिः । ५४ चक्षिङः ख्याञ् । ५५ वा लिटि । ५६ अजेर्व्यघञपोः । ५७ वा यौ । ५८ ण्यक्षत्रियार्षञितो यूनि लुगणिञोः । ५९ पैलादिभ्यश्च । ६० इञः प्राचाम् । ६१ न तौल्वलिभ्यः । ६२ तद्राजस्य बहुषु तेनैवास्त्रियाम् । ६३ यस्कादिभ्यो गोत्रे । ६४ यञञोश्च । ६५ अत्रिभृगुकुत्सवसिष्ठगोतमाङ्गिरोभ्यश्च । ६६ बह्वच इञः प्राच्यभरतेषु । ६७ न गोपवनादिभ्यः ।

आर्धधातुक प्रत्ययकी विवक्षामें ब्रू धातुको वच् आदेश होताहै । उवाच ॥५३॥ चक्षिङ् धातुको ख्याञ् आदेश होताहै ॥ ५४ ॥ लिट् परे रहते चक्षिङ् धातुको विकल्पकरके ख्याञ् आदेश होताहै । चख्यौ ॥ ५५ ॥ घञ् और अप्को छोड़कर आर्धधातुकके विषयमें अज्को वी आदेश होताहै । विवाय ॥ ५६ ॥ यि प्रत्यय परे रहते अज्को वी आदेश होताहै । प्रवयणम् ॥ ५७ ॥ ण्यप्रत्ययान्त, क्षत्रियगोत्रप्रत्ययान्त और ऋषिवाचक गोत्रप्रत्ययान्त, तथा अकारान्त इनसे परे युव प्रत्ययके कहनेवाले अण् और इञ् प्रत्ययोंका लुक् होताहै । कौरव्यः पिता । कौरव्यः पुत्रः । इत्यादि ॥ ५८ ॥ पैलादिगणपठितशब्दोंसे परे युव् प्रत्ययका लुक् होताहै । पैलः पिता पुत्रश्च ॥ ५९ ॥ गोत्रअर्थमें जो इञ् प्रत्यय तदन्त युव् प्रत्ययका लुक् होताहै । पन्नागारिः ॥ ६० ॥ तौल्वलिआदि गणपठित शब्दोंसे परे युव् प्रत्ययका लुक् नहीं होता । तौल्वलिः ॥ ६१ ॥ बहुत्व अर्थमें तद्राजका लुक् होताहै, यदि उससे उत्पन्न हुआ अर्थभी बहुवचनको सूचित करताहो तौ; परन्तु स्त्रीलिंगमें न हो । इक्ष्वाकवः ॥ ६२ ॥ यस्कादिगणपठित शब्दोंसे परे गोत्रअर्थमें अपत्यप्रत्ययका लुक् होताहै । मित्रयवः ॥ ६३ ॥ गोत्र अर्थमें जो यञन्त और अञन्त तिनके अवयव यञ् और अञ्का लुक् होताहै, उससे यदि बहुवचन सूचित होताहो तौ; परन्तु—स्त्रीलिंगमें न हो । गर्गाः ॥६४॥ अत्रि, भृगु, कुत्स, वसिष्ठ, गोतम और अंगिरस् इन शब्दोंसे परे गोत्रप्रत्ययका लुक् होताहै, यदि बहुवचन सूचित होताहो तौ; स्त्रीलिंगमें न हो । अत्रयः॥६५॥ बह्वच्से परे प्राच्यगोत्र, भरतगोत्र इनमें वर्त्तमान जो इञ् तिसका लुक् होताहै । पन्नागाराः ॥ ६६ ॥ गोपवनादि शब्दोंसे परे गोत्रप्रत्ययका लोप नहीं होता । गौपवनाः ॥ ६७ ॥

६८ तिककितवादिभ्यो द्वन्द्वे । ६९ उपकादिभ्योऽन्यतरस्यां द्वन्द्वे । ७० आगस्त्यकौण्डिन्ययोरगस्तिकुण्डिनच् । ७१ सुपो धातुप्रातिपदिकयोः । ७२ अदिप्रभृतिभ्यः शपः । ७३ बहुलं छन्दसि । ७४ यङोऽचि च । ७५ जुहोत्यादिभ्यः श्लुः । ७६ बहुलं छन्दसि । ७७ गातिस्था घुपाभूभ्यः सिचः परस्मैपदेषु । ७८ विभाषा घ्राधेट्शाच्छासः । ७९ तनादिभ्यस्तथासोः । ८० मन्त्रे घसह्वरणशवृदहाद्वृच्कृगमिजनिभ्यो लेः ।

द्वन्द्वसमासके विषे बहुवचनमें तिककितवादिगणपठित शब्दोंसे परे गोत्रप्रत्ययका विकल्पकरके लुक् होताहै । तिककितवाः ॥ ६८ ॥ उपकादिगणपठित शब्दोंसे परे बहुवचनमें द्वन्द्वसमास हो वा नहो तौभी गोत्रप्रत्ययका लोप विकल्पकरके होताहै । उपकलमकाः । औपकायनलाभकायनाः ॥ ६९ ॥ अगस्त्य और कौण्डिन्य इन दोशब्दोंके अवयव गोत्र प्रत्यय, और अण् तथा यञ् प्रत्ययकाभी बहुवचनमें लुक् होताहै, शेष बचे प्रकृतिभागको यथाक्रमसे अगस्ति और कुण्डिनच् यह आदेश होवेहैं । अगस्तयः । कुण्डिनाः ॥ ७० ॥ धातु और प्रातिपदिकका अवयव जो सुप् तिसका लुक् होताहै । रामकृष्णौ ॥ ७१ ॥ अदादिगणमें पठित धातुओंसे परे शप् प्रत्ययका लुक् ( लोप ) होताहै ॥ ७२ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषे शप्का बहुलकरके लुक् होताहै । वृत्रं हनति वृत्रहा ॥ ७३ ॥ अच् प्रत्यय परे रहते यङ्का लुक् होताहै, सूत्रोक्त चकारसे यहभी प्रतीत होताहै कि–कभी अच् प्रत्ययके परे न रहतेभी यङ्का लुक् होताहै । बोभूतु ॥ ७४ ॥ जुहोत्यादिगणपठित धातुओंसे परे शप् प्रत्ययका श्लु ( लोप ) होताहै ॥ ७५ ॥ वैदिक प्रयोगमें शप्को श्लु विकल्पकरके होताहै । दाति प्रियाणि चिद्वसु ॥ ७६ ॥ गा, स्था, घुसंज्ञक, पा और भू इन धातुओंसे परे सिच्का लुक् होताहै । अभूत् । इत्यादि ॥ ७७ ॥ घ्रा, धेट्, शा, छो और षो इन धातुओंसे परे सिच्का लुक् विकल्पकरके होताहै, परस्मैपद परे रहते । अशात्, अशासीत् । इत्यादि ॥ ७८॥ तनादिगणपठित धातुओंसे परे सिच्का विकल्पकरके लुक् होताहै, और थास परे रहते । अतत, अतनिष्ट । इत्यादि ॥ ७९ ॥ मन्त्रोंके विषे घस, ह्वर, णश, वृ, दह, आदृच्, कृ, गमि और जनि इन धातुओंसे परे लीका लुक् होताहै । अक्षन्नमीमदन्तहि ॥ ८० ॥

८१ आमः । ८२ अव्ययादाप्सुपः । ८३ नाव्ययीभावादतोऽम्त्वप-ञ्चम्याः । ८४ तृतीयासप्तम्योर्बहुलम् । ८५ लुटः प्रथमस्य डारौरसः । " द्विगुरुपञ्चोपक्रमं वेञोवयिनं तौखलिभ्य आमः पञ्च " ॥

इति द्वितीयोऽध्यायः ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः ।

## प्रथमः पादः ।

१ प्रत्ययः । २ परश्च । ३ आद्युदात्तश्च । ४ अनुदात्तौ सुप्पितौ ।

आम्से परे जो प्रत्यय तिसका लुक् होताहै ॥ ८१ ॥ अव्ययसे विधान करे हुए आप् और सुप्का लुक् होताहै । तत्र शालायाम् ॥ ८२ ॥ ह्रस्व अकारान्त अव्ययीभावसे परे सुप्का लुक् नहीं होता, परन्तु—पंचमी विभक्तिको छोड़कर शेष विभक्तियोंको अम् आदेश होताहै । अतिनिद्रम् ॥ ८३ ॥ अदन्त अव्ययीभावसमाससे परे तृतीया और सप्तमी विभक्तियोंको अम् आदेश बहुलकरके होताहै । उपकृष्णम्, उपकृष्णेन, उपकृष्णे ॥ ८४ ॥ लुट् लकारके प्रथमपुरुष ( तिप्—तस्—झि ) को क्रमसे डा रौ रस् यह आदेश होतेहैं । भविता । भवितारौ । भवितारः ॥ ८५ ॥ इति श्रीव्रजरत्नभट्टाचार्य्यकृतौ अष्टाध्यायीसूत्रपाठे चन्द्रकान्तभाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

द्वितीयोऽध्यायः समाप्तः ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः ।

## प्रथमः पादः ।

प्रत्यय जो हैं सो । यह अधिकारसूत्रहै ॥ १ ॥ परकू होताहै । यहभी अधिकार सूत्रहै ॥ २ ॥ प्रत्यय जो है सो आद्युदात्त होताहै, अर्थात्—प्रत्ययकी आदिमें उदात्त स्वर होताहै । अग्निः कर्त्तव्यम् ॥ ३ ॥ सुप् और तिप्की आदिमें अनुदात्त स्वर होताहै । यज्ञस्य ॥ ४ ॥

१ षष्टिभागुरिरल्लोपमवाप्योरुपसर्गयोः । आपं चैव हलन्तानां यथा वाचा निशा दिशा ।

५ गुप्तिज्किद्भ्यः सन् । ६ मान्बधदान्शान्भ्यो दीर्घश्चाभ्यासस्य । ७ धातोः कर्मणः समानकर्तृकादिच्छायां वा । ८ सुप आत्मनः क्यच् । ९ काम्यच्च । १० उपमानादाचारे । ११ कर्तुः क्यङ् सलोपश्च । १२ भृशादिभ्यो भुव्यच्वेर्लोपश्च हलः । १३ लोहितादिडाज्भ्यः क्यष् । १४ कष्टाय क्रमणे । १५ कर्मणोरोमन्थतपोभ्यां वर्तिचरोः । १६ बाष्पोष्मभ्यामुद्वमने । १७ शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्यः करणे ।

गुप्, तिज् और कित् इन धातुओंसे परे सन् प्रत्यय होताहै । जुगुप्सते ॥ ५ ॥ मान्, बध, दान्, शान् इन धातुओंसे परे सन् प्रत्यय होताहै, और अभ्यासके इकारको दीर्घभी होताहै । मीमांसते ॥ ६ ॥ जिस क्रियाका कर्ता और इच्छा करनेवाला दोनों एकहीहों, और यदि वह धातु इच्छारूप क्रियाका कर्म हो तौ उस धातुसे परे इच्छाअर्थमें सन् प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । पिपठिषति ॥ ७ ॥ जिस सुबन्तका इच्छा करनेवालेके साथ आत्मसम्बन्ध हो, और वह सम्बन्धी इष् धातुका कर्महो, तिस सुबन्तसे परे इच्छाअर्थमें विकल्पकरके क्यच् प्रत्यय होताहै। पुत्रीयति ॥ ८ ॥ जिस सुबन्तका इच्छाकरनेवालेके साथ आत्मसम्बन्धहो और वह सम्बन्धी इष् धातुका कर्महो, तिस सुबन्तसे परे इच्छा अर्थमें विकल्पकरके काम्यच् प्रत्ययभी होताहै । पुत्रकाम्यति ॥ ९ ॥ उपमानवाचक कर्मसंज्ञक सुबन्तसे परे आचरण अर्थमें क्यच् प्रत्यय होताहै। पुत्रीयति–छात्रम् ॥ १० ॥ उपमानवाचक कर्ता सुबन्तसे परे क्यङ् विकल्पकरके होताहै । कृष्ण इवाचरति कृष्णायते ॥ ११ ॥ अभूततद्भावके विषयवाली भृशादिधातुओंसे परे होनाअर्थमें क्यङ् प्रत्यय होताहै, हलन्त भृशादिकोंका लोप होताहै । भृशायते ॥ १२ ॥ लोहितादि धातुओंसे और डाच् प्रत्ययान्तोंसे परे होनेअर्थमें क्यष् प्रत्यय होताहै । लोहितायते ॥ १३ ॥ चतुर्थ्यन्त कष्टशब्दसे परे उत्साहअर्थमें क्यङ् प्रत्यय होताहै । कष्टायते ॥ १४ ॥ कर्मरूप रोमन्थ और तप शब्दोंसे परे वर्तावकरना और चरणअर्थमें क्रमसे क्यङ् प्रत्यय होताहै । रोमन्थायते ॥१५॥ कर्मरूप बाष्प और ऊष्म शब्दोंसे परे क्यङ् प्रत्यय होताहै । बाष्पायते, ऊष्मायते ॥ १६ ॥ शब्द, वैर, कलह, अभ्र, कण्व और मेघ, जब यह शब्द कर्महों तौ इनसे करनेअर्थमें क्यङ् प्रत्यय होताहै । शब्दायते ॥ १७ ॥

१८ सुखादिभ्यः कर्तृवेदनायाम्। १९ नमोवरिवश्चित्रङः क्यच्। २० पुच्छभाण्डचीवराण्णिङ्। २१ मुण्डमिश्रश्लक्ष्णलवणव्रतवस्त्रहलकलकृततूस्तेभ्यो णिच्। २२ धातोरेकाचो हलादेः क्रियासमभिहारे यङ्। २३ नित्यं कौटिल्ये गतौ। २४ लुपसदचरजपजभदहदशगॄभ्यो भावगर्हायाम्। २५ सत्यापपाशरूपवीणातूलश्लोकसेनालोमत्वचवर्मवर्णचूर्णचुरादिभ्यो णिच्। २६हेतुमति च। २७ कण्ड्वादिभ्यो यक्।

कर्मरूप सुखादिकोंसे परे वेदना ( जानना ) अर्थमें क्यङ् प्रत्यय होताहै, यदि वे सुखादिक वेदन करनेहीवालेको होतेहों तौ । सुखं वेदयते सुखायते। इत्यादि ॥ १८ ॥ करण, क्रियाविशेष, पूजा, परिचर्या और आश्चर्य इन अर्थोंमें नमस्, वरिवस् और चित्र इनसे परे क्यच् प्रत्यय होताहै । नमस्यति देवान्। पूजयतीत्यर्थः । वरिवस्यति गुरून् । शुश्रूषत इत्यर्थः । चित्रीयते । विस्मयत इत्यर्थः[1] ॥ १९ ॥ पुच्छ, भाण्ड और चीवर इन शब्दोंसे परे णिङ् प्रत्यय होता है । उत्पुच्छयते । संभाण्डयते । संचीवरयते भिक्षुः ॥२०॥ मुण्ड, मिश्र, श्लक्ष्ण, लवण, व्रत, वस्त्र, हल, कल, कृत और तूस्त इनसे परे करने अर्थमें णिच् प्रत्यय होताहै। मुण्डयति । व्रतयति । संवस्त्रयति । हलयति । कलयति इत्यादि ॥ २१ ॥ जब क्रियाका वारंवार करनाहो अथवा उस क्रियाकी अधिकता प्रगट करनी हो तौ हलादि एकाच् धातुसे परे यङ् प्रत्यय होताहै । बोभूयते ॥२२ ॥ गति अर्थवाली धातुओंसे परे कुटिलता अर्थहीमें यङ् प्रत्यय होताहै । क्रियाके समभिहार अर्थात्— क्रियाके वारंवार करने वा अतिशयार्थमें नहीं होता । कुटिलं व्रजति वा व्रज्यते ॥ ॥ २३ ॥ लुप्, सद्, चर, जप, जभ, दश और गृ इनसे परे यदि धातुका अर्थ गर्हा होयतौ यङ् प्रत्यय होताहै। गर्हितं लुम्पति लोलुप्यते॥२४॥सत्याप, (आपुक्सहित सत्यशब्द ) पाश, रूप, वीणा, तूल, श्लोक, सेना, लोम, त्वच, वर्म, वर्ण, चूर्ण, इन शब्दोंसे परे और चुरादिगणपठित धातुओंसे परे स्वार्थमें णिच् प्रत्यय होताहै । चोरयति । इत्यादि ॥ २५ ॥ जब प्रेरणाकरनेवालेका व्यापार प्रेरणा, अध्येषणा वा विज्ञापना इनमेंसे किसी प्रकारकी प्रेरणा प्रगट करनीहो तौ धातुसे परे णिच् प्रत्यय होताहै । भवन्तं प्रेरयति भावयति ॥२६॥ कण्डू आदि धातुओंसे परे स्वार्थमें

१ विस्मापयत इत्यन्ये ।

२८ गुपूधूपविच्छिपणिपनिभ्य आयः। २९ ऋतेरीयङ्। ३० कमेर्णिङ्। ३१ आयादय आर्धधातुके वा। ३२ सनाद्यन्ता धातवः। ३३ स्यतासी लृलुटोः। ३४ सिब्बहुलं लेटि। ३५ कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि। ३६ इजादेश्च गुरुमतोऽनृच्छः। ३७दयायासश्च। ३८ उषविदजागृभ्योऽन्यतरस्याम्। ३९ भीह्रीभृहुवां श्लुवच्च। ४० कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि। ४१ विदांकुर्वन्त्वित्यन्यतरस्याम्।

नित्य यक् प्रत्यय होताहै। कण्डूयति। कण्डूयते॥ २७॥ गुप्, धूप, विच्छि, पणि और पनि इन धातुओंसे परे स्वार्थमें आय् प्रत्यय होताहै। गोपायति। इत्यादि॥ २८॥ सूत्रोक्त ऋति धातुसे परे स्वार्थमें ईयङ् प्रत्यय होताहै। ऋतीयते॥ २९॥ कम् धातुसे परे स्वार्थमें णिङ् प्रत्यय होताहै। कामयते॥ ३०॥ जब आर्धधातुक कहनेकी इच्छाहो तौ आयआदि वारह प्रत्ययोंमेंसे आय्, ईयङ् और णिङ् प्रत्यय विकल्पकरके होतेहैं। गुप, आय्; लिट् इत्यादि॥ ३१॥ सन्सेलेकर कमेर्णिङ् पर्यन्त जितने प्रत्ययहैं वे जिसके अन्तमें हों उस प्रत्ययविशिष्टकी धातुसंज्ञा होतीहै॥ ३२॥ लृं और लुट् लकार परे रहते धातुसे स्य और तासी प्रत्यय होते हैं। भविष्यति। भविता॥ ३३॥ लेट् लकार परे रहते बहुलकरके सिप्प्रत्यय होताहै॥ ३४॥ कास् धातुसे और प्रत्ययान्तोंसे परे आम् होताहै लिट् परे रहते, मन्त्रोंके विषै नहीं होता॥ ३५॥ ऋच्छ धातुको छोड़कर इच् आदि तथा गुरुसंज्ञक अच् सहित जो धातु तिससे लिट् परे रहते आम् प्रत्यय होताहै। एधाञ्चक्रे॥ ३६॥ दय्, अय्, आस् इनसे लिट् परे रहते आम् प्रत्यय होताहै। अयाञ्चक्रे। आसांबभूव॥ ३७॥ उष, विद, जागृ इन धातुओंसे लिट् परे रहते आम् प्रत्यय विकल्पकरके होताहै। विदांचकार॥ ३८॥ भी, ह्री, भृ, और हु इन धातुओंसे लिट् परे रहते आम् प्रत्यय विकल्पकरके होताहै, और आम् परे रहते भी श्लुकीसदृश कार्य होताहै। जुहवांचकार॥ ३९॥ आमन्त धातुसे परे ऐसी कृ, भू, और अस् इनधातुओंका प्रयोग किया जाताहै जिनके अन्तमें लिट्हो और द्वित्व आदि लिट्के कार्य कृआदि धातुओंहीको होतेहैं। गोपायांचकार॥ ॥ ४०॥ विद्धातुसे परे आम् हो और गुणका निषेध रहे लोटका लोपहो, और लोट् जिसके अन्तमें हो ऐसी कृ (करोतु) का प्रयोगभी कियाजाय, इस

१ लृ इति लृङ् लृटोर्ग्रहणम्, तेनाभविष्य दित्यादिसिध्यति

**४२ अभ्युत्सादयांप्रजनयांचिकयांरमयामकः पावयांक्रियाद्विदामक्रन्निति च्छन्दसि । ४३ च्लि लुङि । ४४ च्लेः सिच् । ४५ शल इगुपधादनिटः क्सः । ४६ श्लिष आलिङ्गने । ४७ न दृशः । ४८ णिश्रिद्रुस्रुभ्यः कर्तरि चङ् । ४९ विभाषा धेट्श्व्योः । ५० गुपेश्छन्दसि ५१ नोनयतिध्वनयत्येलयत्यर्दयतिभ्यः । ५२ अस्यतिवक्तिख्यातिभ्योऽङ् । ५३ लिपिसिचिह्वश्च । ५४ आत्मनेपदेष्वन्यतरस्याम् ।**

सूत्रमें पुरुष और वचनकी विवक्षा नहीं है । विदांकरोतु ॥ ४१ ॥ अभ्युत्सादयाम्, प्रजनयां, चिकयाम्, रमयाम्, इनमें लुङ् परे रहते आम् और अक्का प्रयोग होताहै । पावयां, क्रियाद्, विदाम् और अक्रन् यह वैदिक प्रयोगोंमें निपातन किये गयेहैं ॥ ४२ ॥ लुङ् परे रहते च्लि प्रत्यय होताहै ॥ ४३ ॥ च्लिके सिच् आदेश होताहै । अतिघाम् ॥ ४४ ॥ जिसकी उपधा इक् हो ऐसे शलन्तसे परे अनिट् च्लिको क्स आदेश होताहै । अधुक्षत् ॥ ४५ ॥ श्लिष[1] धातुसे परे केवल आलिंगनही अर्थमें च्लिको क्सआदेश होताहै । अन्यत्र नहीं । आश्लिक्षत् सुभद्रां धनंजयः ॥ ४६ ॥ दृश् धातुसे परे च्लिको क्सआदेश नहीं होता । अद्राक्षीत् ॥ ४७ ॥ ण्यन्त धातुओंसे परे तथा श्रि, द्रु, स्रु इन धातुओंसे परे च्लिको चङ् आदेश होताहै, कर्त्ता अर्थवाची लुङ् परे रहते अचकमत ॥ ४८ ॥ धेट् और श्वि इन दो धातुओंसे परे च्लिको चङ् विकल्पकरके होताहै, कर्त्तावाचक लुङ् परे रहते । अदधत् ॥ ४९ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै गुप्धातुसे परे च्लिको चङ् आदेश विकल्पकरके होताहै । गृहानजूगुपतम् अगोप्तमित्यर्थः ॥ ५० ॥ नयति, ध्वनयति, एलयति और अर्दयति इन धातुओंसे परे च्लिको चङ् आदेश नहीं होता । काममूनयीः । मात्वाग्निर्ध्वनयीत् ॥ ५१ ॥ अस्, वच्, और ख्या इन धातुओंसे परे च्लिको अङ् आदेश होताहै । अवोचत् ॥ ॥ ५२ ॥ लिप्, सिच् और ह्वेञ् इन धातुओंसे परे च्लिको अङ् होताहै । असिचत् ॥ ५३ ॥ लिप्, सिच्, ह्वेञ् इन धातुओंसे परे च्लिको अङ् विकल्पकरके होताहै आत्मनेपदमें । असिक्त ॥ ५४ ॥

१ श्रीभट्टोजिदीक्षितने ' श्लिषः ' और ' आलिंगने ' इस प्रकार द्विधा विभाग करके पाठ कियाहै ।

५५ पुषादिद्युताद्यॢदितः परस्मैपदेषु । ५६ सर्तिशास्त्यर्तिभ्यश्च । ५७ इरितो वा । ५८ जॄस्तम्भुम्रुचुम्लुचुग्रुचुग्लुचुग्लुञ्चुश्विभ्यश्च । ५९ कृमृदृरुहिभ्यश्छन्दसि । ६० चिण् ते पदः । ६१ दीपजनबुधपूरितायिप्यायिभ्योऽन्यतरस्याम् । ६२ अचः कर्मकर्तरि । ६३ दुहश्च । ६४ न रुधः । ६५ तपोऽनुतापे च । ६६ चिण् भावकर्मणोः । ६७ सार्वधातुके यक् । ६८ कर्तरि शप् । ६९ दिवादिभ्यः श्यन् ।

श्यन्‌विकरण ( जिसे श्यन् होताहै ) अर्थात् दिवादिगणपठित पुष् आदि धातुओंसे परे और द्युतआदि धातुओंसे परे जिनके लकारकी इत्संज्ञाहो ऐसी धातुओंसे परे, च्लिको अङ् होताहै। अगमत् । इत्यादि ॥ ५५ ॥ सर्ति, शास्ति और अर्ति इन धातुओंसे परे च्लिको अङ् होताहै, कर्त्ताअर्थवाची लुङ् परे रहते। ॥ ५६ ॥ जिस धातुके इरकी इत्संज्ञाहो तिस धातुसे परे च्लिको अङ् विकल्पकरके होताहै परस्मैपदमें । अनिजत् । अनैक्षीत् ॥ ५७ ॥ जॄ, स्तम्भ, म्रुच्, म्लुच्, ग्रुच्, ग्लुच्, ग्लुञ्च और श्वि इन धातुओंसे परे च्लिको अङ् विकल्पकरके होताहै। व्यष्टमत् । अस्तम्भीत् ॥ ५८ ॥ कृ, मृ, दृ और रुह इन धातुओंसे परे वेदके विषे च्लिको अङ् विकल्पकरके होताहै । इदं तेभ्यो करं नमः । अमरत् । इत्यादि । ॥ ५९ ॥ पद्‌धातुसे परे च्लिको चिण् आदेश होताहै, एकवचन तशब्द परे रहते। अपादि ॥ ६० ॥ दीप्, जन, बुध, पूर, ताय्, प्याय इन धातुओंसे परे च्लिको चिण्‌आदेश विकल्पकरके होताहै, एकवचन त प्रत्यय परे रहते । अजनि, अजनिष्ट। ॥ ६१ ॥ अजन्त धातुसे परे च्लिको चिण् विकल्पकरके होताहै, कर्मकर्त्ताबोधक त शब्द परे रहते । अकारि ॥ ६२ ॥ दुह्‌धातुसे परे च्लिको चिण् विकल्पकरके होताहै, कर्मकर्त्ताबोधक त शब्द परे रहते। अदोहि, अदुग्ध, अधुक्षत ॥ ६३ ॥ रुध्‌धातुसे परे च्लिको चिण् नहीं होता। अवारुद्ध गौः ॥६४॥ सन्तापवाचक तप् धातुकी च्लिको चिण् आदेश नहीं होता; यदि कर्मही कर्त्ताहोतो, अथवा तप्‌का अर्थ पश्चात्ताप होतो । पापेन अन्वतप्त । इत्यादि ॥ ६५ ॥ भावकर्मवाचक त प्रत्यय परे रहते च्लिको चिण्‌आदेश होताहै । अभावि ॥ ६६ ॥ भावकर्मवाचक सार्वधातुक परे रहते धातुसे परे यक्‌प्रत्यय होताहै । त्वया मया अन्यैश्च भूयते । ॥ ६७ ॥ कर्त्ताअर्थवाचक सार्वधातुक परे रहते धातुसे परे शप्‌प्रत्यय होताहै । भवति ॥६८॥ दिवादिगणपठित धातुओंसे परे श्यन्‌प्रत्यय होताहै। दीव्यति ॥६९॥

७० वा भ्राशभ्लाशभ्रमुक्रमुक्लमुत्रसित्रुटिलषः। ७१ यसोऽनुपसर्गात्। ७२ संयसश्च। ७३ स्वादिभ्यः श्नुः। ७४ श्रुवः शृ च। ७५ अक्षोऽन्यतरस्याम्। ७६ तनूकरणे तक्षः। ७७ तुदादिभ्यः शः। ७८ रुधादिभ्यः श्नम्। ७९ तनादिकृञ्भ्य उः। ८० धिन्विकृण्व्योरच। ८१ क्र्यादिभ्यः श्ना। ८२ स्तम्भुस्तुम्भुस्कम्भुस्कुम्भुस्कुञ्भ्यः श्नुश्च। ८३ हलः श्नः शानज्झौ। ८४ छन्दसि शायजपि।

भ्राश, भ्लाश, भ्रमु, क्रमु, क्लमु, त्रसु, त्रुटि और लष इन धातुओंसे परे विकल्पकरके श्यन् प्रत्यय होताहै, कर्त्ताअर्थबोधक सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते। क्राम्यति, क्रामति। इत्यादि ॥ ७० ॥ जिसके पहिले उपसर्ग न हो ऐसे यसधातुसे परे श्यन् प्रत्यय विकल्पकरके होताहै, कर्त्ताअर्थबोधक सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते। यस्यति, यसति ॥ ७१ ॥ सम्पूर्वक यस्धातुसेभी श्यन्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै, कर्त्ताअर्थबोधक सार्वधातुक परे रहते। संयस्यति, संयसति ॥ ७२ ॥ स्वादिगणपठित धातुओंसे परे श्यन्प्रत्यय होताहै। सुनोति ॥ ७३ ॥ श्रु धातुको शृ आदेश और श्नु प्रत्यय होताहै। शृणोति ॥ ७४ ॥ अक्षधातुसे परे श्नुप्रत्यय विकल्पकरके होताहै, कर्त्ताअर्थबोधक सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते। अक्ष्णोति, अक्षति ॥ ७५ ॥ कर्त्ताअर्थबोधक सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते तक्ष धातुसे परे तनूकरण ( छेदन ) अर्थमें शप्के विषयमें श्नु प्रत्यय विकल्पकरके होताहै। तक्ष्णोति, तक्षति वा काष्ठम् ॥ ७६ ॥ तुदादिगणीय धातुओंसे परे श प्रत्यय होताहै। तुदति ॥ ७७ ॥ रुधादिगणीय धातुओंसे श्नम्प्रत्यय होताहै। रुणद्धि ॥ ७८ ॥ तनादिगणकी धातुओंसे परे और कृञ् धातुसे परे उप्रत्यय होताहै। तनोति। करोति ॥ ७९ ॥ धिन् और विकृणु धातुओंको अकार अन्तादेश और उ प्रत्यय होताहै, कर्त्ताअर्थबोधक सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते। धिनोति। इत्यादि ॥८०॥ क्र्यादिगणीय धातुओंसे परे श्नाप्रत्यय होताहै, कर्त्ताअर्थबोधक सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते। क्रीणाति ॥ ८१ ॥ स्तम्भ, स्तुम्भ, स्कम्भ, स्कुम्भ, स्कुञ् इन धातुओंसे परे श्नु और श्ना प्रत्यय होतेहैं। स्कुनोति, स्कुनाति। इत्यादि ॥ ८२ ॥ हलसे परे श्नाको शानच् आदेश होताहै, हिपरे रहते। स्तभान ॥ ८३ ॥ वेदके विषै हलसे परे श्नाको शायच् और शानच् यह दो आदेश होतेहैं। गृभाय जिह्वया मधु। बधान देव सवितः ॥ ८४ ॥

८५ व्यत्ययो बहुलम् । ८६ लिङ्याशिष्यङ् । ८७ कर्मवत्कर्मणा तुल्यक्रियः । ८८ तपस्तपःकर्मकस्यैव । ८९ न दुहस्नुनमां यक्चिणौ । ९० कुषिरजोः प्राचां श्यन् परस्मैपदं च । ९१ धातोः । ९२ तत्रोपपदं सप्तमीस्थम् । ९३ कृदतिङ् । ९४ वासरूपोऽस्त्रियाम् । ९५ कृत्याः प्राङ् ण्वुलः । ९६ तव्यत्तव्यानीयरः । ९७ अचो यत् । ९८ पोरदुपधात् । ९९ शकिसहोश्च ।

वैदिक प्रयोगोंमें धातुका बहुलकरके रूपान्तर होजाताहै । अण्डा शुष्मस्य भेदति भिनत्ति इति प्राप्ते । जरसा मरते पतिः– म्रियत इति प्राप्ते ॥ ८५ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें आशिषि लिङ् परे रहते धातुसे अङ्प्रत्यय होताहै । मंत्रं वोचेमाग्नये ॥ ८६ ॥ कर्मस्थ क्रियाके सदृश क्रियावाला कर्त्ता कर्मवत् होताहै, अर्थात्-उस कर्त्ताको कर्मके कार्य होतेहैं । पच्यते फलम् ॥ ८७ ॥ जिसका तपही कर्म हो ऐसी तप धातुका कर्त्ता कर्मवत् होताहै । तप्यते तपस्तापसः ॥ ८८ ॥ दुह्, स्नु और नम धातुको यक् और चिण्प्रत्यय होतेहैं । प्रस्नुते । प्रास्नाविष्ट, प्रास्नोष्ट ॥ ८९ ॥ कुषि और रज इन दो धातुओंसे परे कर्मकर्त्ताअर्थमें श्यन् प्रत्यय और परस्मैपद होताहै । कुष्यति पादः । रज्यति वस्त्रम् ॥ ९० ॥ तीसरे अध्यायकी समाप्ति पर्यन्त यह अधिकारहै कि–जितने प्रत्यय होतेहैं वे सब धातुसे परे हों ॥ ९१ ॥ कर्मणि इत्यादि सप्तम्यन्त पदोंमें वाच्यमान जो कुम्भ आदि अर्थ तिन अर्थोंके वाचक पदोंकी उपपदसंज्ञा होतीहै ॥ ९२ ॥ 'धातोः' सूत्रके अधिकारमें कहेहुए तिङ्भिन्न जे प्रत्ययहैं उनकी कृत्संज्ञा होतीहै ॥ ९३ ॥ धातोः सूत्रके अधिकारमें किसी प्रत्ययका असदृश कोई प्रत्यय अपवाद होतो वह स्त्रीके अधिकारवाले प्रत्ययोंको छोड़कर उत्सर्ग ( बाध्य ) को विकल्पकरके बाधताहै ॥ ९४ ॥ ण्वुल् प्रत्ययसे पूर्व जितने प्रत्ययहैं तिनकी कृत्यसंज्ञा होतीहै ॥ ९५ ॥ धातुसे परे तव्यत्, तव्य और अनीयर यह प्रत्यय होतेहैं । एधितव्यम् । एधनीयम् ॥ ९६ ॥ अजन्तधातुसे परे यत् प्रत्यय होताहै । चेयम् ॥ ९७ ॥ जिस पवर्गान्त धातुकी उपधा अत्हो तिस धातुसे परे यत् प्रत्यय होताहै । शप्यम् ॥ ९८ ॥ शकि और

१ श्रीभट्टोजिदीक्षितने 'कृत्याः' केवल इतनाही पाठ कियाहै । श्रीकाशीनाथ शर्मा, श्रीशिवरामशर्मा और श्रीवासुदेवशास्त्रीनेभी 'कृत्याः' के ऊपर अपनी टिप्पणी देकर अष्टाध्यायीके 'कृत्याः प्राङ् ण्वुलः' पाठसे भेद नहीं दिखाया अत एव उक्त महाशयोंकी सूचीसे सुकुमार विद्यार्थियोंको भ्रम होना पड़ताहै ।

१०० गदमदचरयमश्चानुपसर्गे । १०१ अवद्यपण्यवर्या गर्ह्यपणितव्यानिरोधेषु । १०२ वह्यं करणम् । १०३ अर्यः स्वामिवैश्ययोः । १०४ उपसर्या काल्या प्रजने । १०५ अजर्यं संगतम् । १०६ वदः सुपि क्यप् च । १०७ भुवो भावे । १०८ हनस्त च । १०९ एतिस्तुशास्वृदृजुषः क्यप् । ११० ऋदुपधाच्चाक्लृपिचृतेः । १११ ई च खनः । ११२ भृञोऽसंज्ञायाम् । ११३ मृजेर्विभाषा । ११४ राजसूयसूर्यमृषोद्यरुच्यकुप्यकृष्टपच्याव्यथ्याः ।

सह इन दो धातुओंसे परेभी यत्प्रत्यय होताहै। शक्यम् सह्यम्॥९९॥गद, मद, चर और यम इन धातुओंके पहिले यदि उपसर्ग नहो तो यत् प्रत्यय होताहै । गद्यम् । मद्यम् । चर्यम् ॥ १०० ॥ नञ् उपपद रहते वद्धातुसे ' वदः सुपि ' सूत्रके द्वारा यत् और क्यप् जे प्राप्तहैं सो निन्दाहीअर्थमें होवेहैं । अवद्यं पापम् । इत्यादि ॥ ॥ १०१ ॥ करण अर्थमें वहधातुसे यत् प्रत्यय होताहै ।वहन्त्यनेनेति वह्यं शकटम् ॥ १०२ ॥ स्वामी और वैश्य अर्थमें ऋगतौ धातुसे यत् प्रत्यय होताहै । अर्यः स्वामी वैश्यो वा ॥ १०३ ॥ गर्भग्रहण करनेके लिये जिसका समय प्राप्त हुआहो इस अर्थमें उपपूर्वक सृधातुसे यत् प्रत्यय होताहै । उपसर्या गौः ॥ १०४ ॥ नञ्पूर्वक जीर्यति धातुसे कर्त्ताअर्थमें यत्प्रत्यय होताहै, यदि वह विशेष्य संगत प्रतीति होता होयतो । न जीर्यतीत्यजर्यम् ॥ १०५ ॥ उपसर्गभिन्न सुप् उपपद रहते भावअर्थमें वद्धातुसे क्यप् और यत् प्रत्यय होवेहैं । ब्रह्मोद्यम् । ब्रह्मवद्यम् ॥ १०६ ॥ भाव अर्थमें भूधातुसे क्यप् प्रत्यय होताहै । ब्रह्मणो भावो ब्रह्मभूयम् ॥ १०७ ॥ उपसर्गभिन्न सुप् उपपद रहते हन् धातुसे भावअर्थमें क्यप् प्रत्यय और तकार अन्तादेश होताहै । ब्रह्मणो हननं ब्रह्महत्या ॥ १०८ ॥ इण्, स्तु, शास्, वृ, दृ और जुष् इन धातुओंसे परे क्यप् प्रत्यय होताहै । इत्यः । स्तुत्यः । शिष्यः । वृत्यः । आदृत्यः । जुष्यः ॥ १०९ ॥ जिसकी उपधामें ऋहो तिन धातुओंसे और कृपि तथा चृत् इन धातुओंसे यत् प्रत्यय होताहै । वृत्यम् । कृप्यम् । चृत्यम् ॥ ११० ॥ खन् धातुसे परे ई और क्यप् प्रत्यय होतेहैं । खेयम् ॥ ॥ १११ ॥ असंज्ञा अर्थमें भृञ् धातुसे क्यप् प्रत्यय होताहै । भृत्याः कर्मकराः । भर्त्तव्या इत्यर्थः ॥ ११२ ॥ मृज् धातुसे क्यप् और ण्यत् प्रत्यय होवेहैं । मृज्यः ॥ ११३ ॥ राजसूय, सूर्य, मृषोद्य, रुच्य, कुप्य कृष्ट, पच्य, और अव्यथ्य यह

११५ भिद्योद्ध्यौ नदे । ११६ पुष्यसिध्यौ नक्षत्रे । ११७ विपूयविनीयजित्या मुञ्जकल्कहलिषु । ११८ प्रत्यपिभ्यां ग्रहेश्छन्दसि । ११९ पदास्वैरिबाह्यापक्ष्येषु च । १२० विभाषा कृवृषोः । १२१ युग्यं च पत्रे । १२२ अमावस्यदन्यतरस्याम् । १२३ छन्दसि निष्टर्क्यदेवहूयप्रणीयोन्नियोच्छिष्यमर्यस्तर्याध्वर्यखन्यखान्यदेवयज्यापृच्छ्यप्रतिषीव्यब्रह्मवाद्यभाव्यस्ताव्योपचाय्यपृडानि ।

सात शब्द क्यप् प्रत्ययान्त निपातन किये जातेहैं । राज्ञा सोतव्योऽभिषवद्वारा निष्पादितव्यः । यद्वा लतात्मकः सोमो राजा स सूयते कण्डयतेऽत्रेत्यधिकरणे क्यप् । निपातनाद्दीर्घः । राजसूयः ॥ ११४ ॥ भिद् और उज्झधातुसे क्यप् प्रत्यय होताहै । भिद्यः उद्ध्यः ॥ ११५ ॥ पुष्य और सिध्यसे परे नक्षत्र अर्थमें अधिकरणमें क्यप् प्रत्ययका निपातन किया जाताहै । पुष्यः । सिध्यः ॥ ११६ ॥ विपूर्वक पूङ् और नीधातु एवं जिधातुसे परे मुञ्ज, कल्क और हलि अर्थमें क्यप् प्रत्यय होताहै । विपूयो मुञ्जः । विनीयः कल्कः । जित्यो हलिः ॥ ११७ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै प्रति और अपि उपसर्गोंसे परे जो ग्रहधातु तिससे क्यप् प्रत्यय होताहै । प्रतिगृह्यम् । अपिगृह्यम् ॥ ॥ ११८ ॥ पद, अस्वैर ( स्वच्छन्दतारहित ), बाह्य और अपक्ष्य इन अर्थोंमेंभी क्यप् प्रत्यय होताहै । अवगृह्यम् । इत्यादि ॥ ११९ ॥ कृ और वृषसे परे विकल्पकरके क्यप् प्रत्यय होताहै । कृत्यम् । वृष्यम् ॥ १२० ॥ पत्र अर्थात्-वाहन अर्थमें युज्धातुसे क्यप् प्रत्यय और कुत्वका निपात किया जाताहै । युग्यो गौः ॥ १२१ ॥ जिसके उपपदमें अम् हो ऐसे वसधातुसे अधिकरण अर्थमें ण्यत् प्रत्यय होताहै, और वृद्धि होनेपर एकपक्षमें ह्रस्वभी होताहै । अमावास्या, अमावस्या ॥ १२२ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें निष्टर्क्य, देवहूय, प्रणीय, उन्नीय, उच्छिष्य, मर्य, स्तर्य, अध्वर्य, खन्य, खान्य, देवयज्य, आपृच्छ्य, प्रतिषीव्य, ब्रह्मवाद्य, भाव्य, स्ताव्य, उपचाय्य और पृड यह निपातन किये जातेहैं; अर्थात्-निष्पूर्वक कृन्तधातुसे क्यप्की प्राप्ति होनेपर ण्यत् होताहै । आदि-अन्तका विपर्यय और निसको षत्वभी होताहै । देव शब्द उपपद रहते ह्व या हुधातुसे क्यप् और दीर्घ होताहै । प्र और उत्पूर्वक नीधातुसे क्यप्

१. सिद्धान्तकौमुदीमें 'प्रत्यपिभ्यां ग्रहेः' इतनाहीमात्र पाठ लिखाहै, परन्तु-इसके ऊपर श्रीकात्यायन ऋषिने 'छन्दसीति वक्तव्यम्' ऐसा वार्तिकपाठ कियाहै । परन्तु-श्रीमहादेवपण्डितकी शुद्ध करी अष्टाध्यायीमें सब सूत्रोंका पाठ सिद्धान्तकौमुदीके अनुसारही मिलताहै ।

**१२४ ऋहलोर्ण्यत् । १२५ ओरावश्यके । १२६ आसुयुवपिरपिलपित्रपिचमश्च । १२७ आनाय्योऽनित्ये । १२८ प्रणाय्योऽसंमतौ । १२९ पाय्यसांनाय्यनिकाय्यधाय्यामानहविर्निवाससामिधेनीषु । १३० क्रतौ कुण्डपाय्यसंचाय्यौ । १३१ अग्नौ परिचाय्योपचाय्यसमूह्याः । १३२ चित्याग्निचित्ये च । १३३ ण्वुल्तृचौ । १३४ नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः ।**

प्रत्यय होताहै । उत्पूर्वक शिप्धातुसे क्यप् होताहै । मृङ्, स्तृञ् और ध्वृ इन धातुओंसे यत् प्रत्यय होताहै । खन्धातुसे यण् और ण्यत् प्रत्यय होताहै । यजसे य होताहै । आङ्पूर्वक पृच्छधातुसे क्यप् होताहै । सीव्यधातुसे क्यप् और सीव्यको षत्व होताहै । ब्रह्मउपपद रहते वद्धातुसे ण्यत् प्रत्यय होताहै । भू और स्तुधातुसेभी ण्यत् होताहै, उपपूर्वक चिधातुसे ण्यत् प्रत्यय और आप्आदेश होताहै, पृड् उत्तरपद परे रहते । निष्ठर्क्यम् । उपचाय्यपृडम् । इत्यादि ॥ १२३ ॥ ऋकारान्त और हलन्तधातुसे परे ण्यत् प्रत्यय होताहै । कार्यम् ॥ १२४ ॥ आवश्यकतासंबन्धी भाव सूचित करनेमें उवर्णान्तधातुसे ण्यत् प्रत्यय होताहै । लाव्यम् ॥ ॥ १२५ ॥ आस, यु, वप्, रप्, लप्, त्रप् और चम इन धातुओंसे परे ण्यत् प्रत्यय होताहै । आसाव्यम् । याव्यम् । वाप्यम् । राप्यम् । लाप्यम् । त्राप्यम् । चाम्यम् ॥ ॥ १२६ ॥ आङ्पूर्वक नीधातुसे ण्यत्प्रत्यय और आय् आदेश निपातन किया जाताहै । आनाय्यः ॥ १२७ ॥ प्रीतिविषयक कर्मके व्यापारको संमति कहतेहैं । तथा भोगोंमें आदरकोभी संमति कहतेहैं । सम्मतिभिन्न अर्थमें प्रपूर्वक नीधातुसे ण्यत् होताहै । प्रणाय्यश्चोरः ॥ १२८ ॥ पाय्य, सान्नाय्य, निकाय्य और धाय्या यह शब्द यथाक्रमसे मान, हवि, निवास और ऋचा अर्थमें निपातन किये जातेहैं । पाय्यम् । सान्नाय्यम् । निकाय्यः । धाय्या ॥ १२९ ॥ यज्ञवाचक कुण्डपाय्य और संचाय्य यह दो शब्द ण्यत्प्रत्ययान्त निपातन करे जातेहैं । कुण्डपाय्याः । संचाय्याः ॥ १३० ॥ परिचाय्य, उपचाय्य और समूह्य यह शब्द अग्निस्थापन करनेके लिये स्थलविशेषमें सिद्ध होतेहैं ॥ १३१ ॥ अग्निके चयन करनेअर्थमें ण्यत्प्रत्ययान्त चित्यशब्द निपातन किया जाताहै । चित्योऽग्निः ॥ १३२ ॥ कर्त्ताअर्थमें धातुसे परे ण्वुल् और तृच् प्रत्यय होतेहैं । कारकः ॥ १३३ ॥ नन्द आदिधातुओंसे परे ल्यु, ग्रह आदिधातुओंसे परे णिनि

१३५ इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः । १३६ आतश्चोपसर्गे । १३७ पाघ्राध्माधेट्दृशः शः । १३८ अनुपसर्गाल्लिम्पविन्दधारिपारिवेद्युदेजिचेतिसातिसाहिभ्यश्च । १३९ ददातिदधात्योर्विभाषा । १४० ज्वलितिकसन्तेभ्यो णः । १४१ श्याद्व्यधास्रुसंस्र्वतीणवसावहृलिहश्लिषश्वसश्च । १४२ दुन्योरनुपसर्गे । १४३ विभाषा ग्रहः । १४४ गेहे कः । १४५ शिल्पिनि ष्वुन् । १४६ गस्थकन् । १४७ ण्युट् च । १४८ हश्च व्रीहिकालयोः ।

और पच आदिधातुओंसे परे अच् प्रत्यय होताहै । नन्दनः । ग्राही । इत्यादि ॥ ॥ १३४ ॥ जिनकी उपधा इक् हो तिन धातुओंसे परे तथा ज्ञा, प्री और कृ इन धातुओंसे परे कप्रत्यय होताहै । बुधः । प्रियः । किरः ॥१३५॥ उपसर्ग उपपद रहते अकारान्तधातुसे परे कप्रत्यय होताहै । प्रज्ञः ॥ १३६ ॥ पा, घ्रा, ध्मा, धेट् और दृश् इन धातुओंसे परे शप्रत्यय होताहै । पिबः । इत्यादि ॥ १३७ ॥ जिनके पहिले उपसर्ग न हो ऐसी लिम्प, विन्द, धारि, पारि, वेदि, उदेजि, चेति, साति और साहि इनसे परे शप्रत्यय होताहै । लिम्पः । विन्दः । इत्यादि ॥ १३८ ॥ ददाति और दधाति धातुसे परे विकल्पकरके शप्रत्यय होताहै । ददः । दधः ॥ १३९ ॥ ज्वलसे लेकर कसपर्यन्त जितनी धातुएँहैं तिनसे णप्रत्यय विकल्पकरके होताहै ज्वालः, ज्वलः ॥ १४० ॥ श्य, आत्, व्यध्, आस्रु, संस्रु, अति+इण्, वस, आव, हृ, लिह, श्लिष् और श्वस् इन धातुओंसे परे नित्य णप्रत्यय होताहै । अवश्यायः । इत्यादि ॥ १४१ ॥ जिनके पहिले उपसर्ग नहो ऐसी दु और नी इन दोधातुओंको णप्रत्यय होताहै । दावः । नायः ॥ १४२ ॥ ग्रहधातुसे ण और अच् यह दोप्रत्यय होवेहैं । यह व्यवस्थित विभाषाहै । जलचरे ग्राहः । ज्योतिषि ग्रहः ॥ ॥ १४३ ॥ यदि गेह ( घर ) ही कर्त्ता होयतौ ग्रहधातुसे परे कप्रत्यय होताहै । गृहम् ॥१४४॥ क्रियाकी निपुणताको शिल्प कहतेहैं । यदि कर्त्ता शिल्पयुक्त हो तो नृत, खन और रञ्ज इन धातुओंसे परे ष्वुन्प्रत्यय होताहै । नर्त्तकः । इत्या० ॥१४५॥ यदि कर्त्ता शिल्पी होयतौ गायति धातुसे परे थकन् प्रत्यय होताहै । गाथकः ॥ ॥ १४६ ॥ यदि शिल्पी कर्त्ता होय तौ गायति धातुसे ण्युट्प्रत्ययभी होताहै । गायनः ॥ १४७ ॥ व्रीहि ( धान्य ) और काल ( समय ) कर्त्ता होयतौ ओहाक् और ओहाङ् इन दो धातुओंसे ण्युट्प्रत्यय होताहै । हायनो व्रीहिः,

१४९ प्रुसृल्वः समभिहारे वुन् । १५० आशिषि च । "प्रत्ययो-मुण्डविदांदीपजनक्र्यादिभ्योऽवग्रग्युग्मं च श्याद्व्यधादश" ॥

द्वितीयः पादः ।

१ कर्मण्यण् । २ ह्वावामश्च । ३ आतोऽनुपसर्गे कः । ४ सुपि स्थः । ५ तुन्दशोकयोः परिमृजापनुदोः । ६ प्रेदाज्ञः । ७ समिख्यः । ८ गापोष्टक् । ९ हरतेरनुद्यमनेऽच् । १० वयसि च । ११ आङि ताच्छील्ये । १२ अर्हः । १३ स्तम्बकर्णयोरमिजपोः ।

वर्षं वा ॥ १४८ ॥ समभिहारमें प्रु, सृ और लु इन धातुओंसे परे वुन्प्रत्यय होताहै । प्रवकः । सरकः । लवकः ॥ १४९ ॥ आशीर्वादअर्थमें जिसकी वृत्तिहो ऐसी धातुसे परे कर्त्ताअर्थमें वुन्प्रत्यय होताहै । जीववात् । जीवकः ॥ १५० ॥

प्रथमपादः समाप्तः ।

---

द्वितीयः पादः ।

कर्म उपपद रहते धातुसे परे अण्प्रत्यय होताहै । कुम्भकारः ॥ १ ॥ ह्वा, वा और म इनसे परे अण्प्रत्यय होताहै । स्वर्गह्वायः । तन्तुवायः । धान्य-मायः ॥ २ ॥ यदि उपसर्ग उपपद नहों और कर्म उपपद होवै आकारान्त धातुसे परे कप्रत्यय होताहै । गोदः ॥ ३ ॥ सुप् उपपद रहते आकारान्त धातुओंसे क-प्रत्यय होताहै । द्विपः । समस्थः ॥ ४ ॥ कर्मके उपपद जे तुन्द और शोक तिनसे परे कप्रत्यय होताहै । तुन्दपरिमृजः । शोकापनुदः ॥ ५ ॥ दा रूप और ज्ञा इन-धातुओंसे परे कर्म उपपद रहते कप्रत्यय होताहै सर्वप्रदः । इत्यादि ॥ ६ ॥ ख्या धातुसे सम्‌उपपद होवै कप्रत्यय होताहै । गोसंख्यः ॥ ७ ॥ जिनके उपपद उपसर्ग नहो ऐसी गा और पाधातुसे टक्प्रत्यय होताहै । सामगः ॥ ८ ॥ उद्यमभिन्न अर्थमें हृधातुसे अच्प्रत्यय होताहै । अंशहरः ॥ ९ ॥ आयु-अर्थ सूचित होताहो तौ उद्यम अर्थमेंभी अच् प्रत्यय होताहै । कवचहरः । कुमारः ॥ १० ॥ तच्छील (वह उसका शील है) इस अर्थमें आङ् उपपद रहते अच्प्र-त्यय होताहै । पुष्पाहरः ॥ ११ ॥ कर्म उपपद रहते अर्ह धातुसेभी अच्प्र-त्यय होताहै । पूजार्हा ब्राह्मणी ॥ १२ ॥ स्तम्ब और कर्ण इनके अन्तमें रम और जप होवै अच्प्रत्यय होताहै । स्तम्बेरमः । कर्णेजपः ॥ १३ ॥

१४ शमि धातोः संज्ञायाम्। १५ अधिकरणे शेतेः। १६ चरेष्टः। १७ भिक्षासेनादायेषु च। १८ पुरोऽग्रतोऽग्रेषु सर्तेः। १९ पूर्वे कर्तरि। २० कृञो हेतुताच्छील्यानुलोम्येषु। २१ दिवाविभानिशाप्रभाभास्कारान्तानन्तादिबहुनान्दीकिंलिपिलिबिबलिभक्तिकर्तृचित्रक्षेत्रसंख्याजङ्घाबाह्वहर्यत्तद्धनुररुःषु। २२ कर्मणि भृतौ। २३ न शब्दश्लोककलहगाथावैरचाटुसूत्रमन्त्रपदेषु। २४ स्तम्बशकृतोरिन्। २५ हरतेर्दृतिनाथयोः पशौ। २६ फलेग्रहिरात्मंभरिश्च।

शम्धातुसे संज्ञाअर्थमें अच्प्रत्यय होताहै। शम्भवः ॥ १४ ॥ अधिकरण उपपद रहते शीधातुसे अच्प्रत्यय होताहै। खशयः ॥ १५ ॥ अधिकरण अर्थात्-सप्तम्यन्त उपपद रहते चरधातुसे टप्रत्यय होताहै। कुरुचरः। ॥ १६ ॥ भिक्षा, सेना वा आदाय इनमेंसे कोई उपपद हो तौभी चरधातुसे टप्रत्यय होताहै। भिक्षाचरः। सेनाचरः। आदायचरः ॥ १७ ॥ पुर, अग्रतः और अग्र उपपद रहते सरतिधातुसे टप्रत्यय होताहै। पुरःसरः। अग्रतस्सरः। अग्रेसरः ॥ १८ ॥ कर्तावाचक पूर्वशब्द उपपद होतो सरतिधातुसे टप्रत्यय होताहै। पूर्वसरः ॥ १९ ॥ हेतु वा ताच्छील्य (स्वभाव) अथवा अनुकूलता इन अर्थोंमें कृधातुसे परे टप्रत्यय होताहै। यशस्करी ॥ २० ॥ दिवा, विभा, निशा, प्रभा, भास्कर, अन्त, अनन्त, आदि, बहु, नान्दी, किम्, लिपि, लिबि, बलि, भक्ति, कर्तृ, चित्र, क्षेत्र, संख्या, जंघा, बाहु, अहः, यत्, तत्, हनुः और अरुः इन अर्थोंमें कृञ्धातुसे टप्रत्यय होताहै। दिवाकरः। विभाकरः। निशाकरः। भास्करः। बहुकरः। एककरः। द्विकरः। धनुष्करः ॥ २१ ॥ कर्मशब्द उपपद रहते नौकरी अर्थमें कृधातुसे टप्रत्यय होताहै। कर्मकरो भृतकः ॥ २२ ॥ शब्द, श्लोक, कलह, गाथा, वैर, चाटु, सूत्र, मन्त्र और पद इन अर्थोंमें कृञ्धातुसे परे टप्रत्यय नहीं होता। शब्दकारः। इत्यादि ॥ २३ ॥ व्रीहि और वत्स अर्थमें स्तम्ब और शकृत् शब्दसे परे इन्प्रत्यय होताहै। स्तम्बकरिर्व्रीहिः। शकृत्करिर्वत्सः ॥ २४ ॥ यदि पशु कर्त्ता होयतो दृति और नाथ उपपद रहते हृञ्धातुसे इन्प्रत्यय होताहै। दृतिहरिः। नाथहरिः ॥ २५ ॥ फल उपपद रहते ग्रहिधातुसे और आत्मम्भरिसे इन्प्रत्यय होताहै, अर्थात्-उपपदके अन्तको ए और ग्रहि धातुसे इन्प्रत्ययका निपात कियाजाताहै। आत्मानं बिभर्तीति आत्मम्भरिः।

२७ छन्दसि वनसनरक्षिमथाम् । २८ एजेः खश् । २९ नासिकास्तनयोर्ध्माधेटोः । ३० नाडीमुष्ट्योश्च । ३१ उदि कूले रुजिवहोः । ३२ वहाभ्रे लिहः । ३३ परिमाणे पचः । ३४ मितनखे च । ३५ विध्वरुषोस्तुदः । ३६ असूर्यललाटयोर्दृशितपोः । ३७ उग्रंपश्येरंमदपाणिंधमाश्च । ३८ प्रियवशे वदः खच् । ३९ द्विषत्परयोस्तापेः । ४० वाचि यमो व्रते । ४१ पूःसर्वयोर्दारिसहोः ।

फलेग्रहिः ॥ २६ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै वन, सन, रक्षि और मथ इन धातुओंसे परे कर्मउपपद रहते इनप्रत्यय होताहै । ब्रह्मवनिंत्वा क्षत्रवनिम् । इत्यादि । ॥ २७ ॥ णीप्रत्ययान्त एज् धातुसे परे खश्प्रत्यय होताहै । जनमेजयः । ॥२८॥ ध्मा और धेट् धातुओंसे परे नासिका और स्तन उपपद रहते खश्प्रत्यय होताहै । स्तनंधयः ॥२९॥ नाडी और मुष्टी शब्द उपपद रहते कर्मस्वरूप ध्मा और धेट् धातुसे परे खश्प्रत्यय होताहै । नाडिंधमः । नाडिन्धयः ॥ ३० ॥ कूलवाचक कर्म उपपद रहते उत्पूर्वक रुजि और वह धातुसे परे खश्प्रत्यय होताहै । कूलमुद्रुजः । कूलमुद्वहः ॥ ३१ ॥ वह और अभ्र उपपद रहते लिह् धातुसे खश्प्रत्यय होताहै । वहंलिहो गौः । अभ्रंलिहो वायुः ॥ ३२ ॥ परिमाणवाचक शब्द उपपद रहते पच् धातुसे परे खश्प्रत्यय होताहै । प्रस्थंपचा स्थाली ॥ ३३ ॥ मित और नख उपपद रहतेभी पचधातुसे परे खश्प्रत्यय होताहै । मितंपचा । नखंपचा । ॥३४॥ विधु और अरुष् उपपदरहते तुद्धातुसे परे खश्प्रत्यय होताहै । विधुंतुदः । अरुन्तुदः ॥ ३५ ॥ असूर्य उपपद रहते दृशधातुसे और ललाट उपपद रहते तप् धातुसे परे खश्प्रत्यय होताहै । असूर्यंपश्या राजदाराः । ललाटन्तपः सूर्यः । ॥ ३६ ॥ उग्रंपश्य, इरम्मद और पाणिंधम इन शब्दोंका निपातन कियाजाता है, अर्थात्—उग्र उपपद रहते दृश्धातुसे खश्प्रत्यय होताहै । उग्रंपश्यः । इरम्मदः । पाणिन्धमः ॥ ३७ ॥ प्रिय और वश् उपपद रहते वद् धातुसे खच्प्रत्यय होताहै । प्रियंवदः वशंवदः[1] ॥ ३८ ॥ द्विष् और पर उपपद रहते तपधातुसे परे खच्प्रत्यय होताहै । द्विषन्तपः । परन्तपः ॥ ३९ ॥ वाक्शब्द उपपद रहते यम् धातुसे परे खच्प्रत्यय होताहै, यदि व्रत अर्थ सूचित होताहो तो । वाचंयमः । ॥ ४० ॥ पुर और सर्व उपपद रहते दारि और सह धातुसे परे खच्प्रत्यय हो-

१ 'ननुराजीवदयावशंवदः' ऐसे, इसकीसमान प्रयोगोंका वर्त्ताव मिश्रभाष्योंमें अधिक मिलेगा.

४२ सर्वकूलाभ्रकरीषेषु कषः। ४३ मेघर्तिभयेषु कृञः। ४४ क्षेम-प्रियमद्रेऽण् च। ४५ आशिते भुवः करणभावयोः। ४६ संज्ञायां भृतॄवृजिधारिसहितपिदमः। ४७ गमश्च। ४८ अन्तात्यन्ताध्वदूर-पारसर्वानन्तेषु डः। ४९ आशिषि हनः। ५० अपे क्लेशतमसोः। ५१ कुमारशीर्षयोर्णिनिः। ५२ लक्षणे जायापत्योष्टक्। ५३ अम-नुष्यकर्तृके च। ५४ शक्तौ हस्तिकपाटयोः। ५५ पाणिघताडघौ शिल्पिनि। ५६ आढ्यसुभगस्थूलपलितनग्नान्धप्रियेषु च्व्यर्थेष्व-च्वौ कृञः करणे ख्युन्।

ताहै। पुरन्दरः। सर्वंसहः॥ ४१॥ सर्व, कूल, अभ्र और करीष उपपद रहते कषधातुसे परे खच्प्रत्यय होताहै। सर्वंकषः। कूलंकषः अभ्रंकषः। इत्यादि॥ ४२॥ मेघ, ऋति और भय उपपद रहते कृञ् धातुसे परे खच्प्रत्यय होताहै। भयंकरः। इत्यादि ॥४३॥ क्षेम, प्रिय और मद्र उपपद रहते कृञ्धातुसे परे अण् और खच्प्रत्यय होताहै। क्षेमङ्करः। क्षेमकारः॥ ४४॥ आशित शब्द उपपद रहते भूधातुसे परे खच्प्रत्यय होताहै। आशितम्भव ओदनः॥ ४५॥ संज्ञा अर्थमें भृ, तृ, वृ, जि, धारि, सह, तप और दम इन धातुओंसे परे खच्प्रत्यय होताहै। विश्वंभरः। इत्यादि॥ ४६॥ गमधातुसे परेभी खच्प्रत्यय होताहै। सुतंगमः॥ ४७॥ अन्त, अत्यन्त, अध्व, दूर, पार, सर्व और अनन्त इन अर्थोंमें गमधातुसे ड-प्रत्यय होताहै। अत्यन्तगः। इत्यादि॥ ४८॥ आशिषिलिङ्के विषै हन्धातुसे डप्रत्यय होताहै। शत्रुहः॥ ४९॥ क्लेश और तप उपपद रहते अपपूर्वक हन् धातुसे परे डप्रत्यय होताहै। क्लेशापहः। तमोऽपहः॥ ५०॥ कुमार और शीर्ष उपपद रहते हन्धातुसे णिनिप्रत्यय होताहै। कुमारघाती। शीर्षघाती॥५१॥ यदि कर्त्ता लक्षणयुक्त होय तौ जाया और पति उपपद रहते हन्धातुसे ठक् प्रत्यय होताहै। जायाघ्नो नरः। पतिघ्नी नारी॥ ५२॥ यदि मनुष्यभिन्न कर्त्ता होय तौभी हन्धातुसे परे ठक्प्रत्यय होताहै। जायाघ्नस्तिलकालकः॥ ॥ ५३॥ हस्ति और कपाट उपपद रहते शक्ति अर्थ सूचन करनेमें हन्धातुसे परे ठक्प्रत्यय होताहै। हस्तिघ्नः। कपाटघ्नः॥ ५४॥ पाणि और ताड उपपद रहते हन् धातुसे परे ठक् प्रत्यय, टिका लोप, और घत्व निपातन कियाजाताहै। पाणिघः। इत्यादि॥ ५५॥ आढ्य, सुभग, स्थूल, पलित, नग्न, अन्ध और

५७ कर्तरि भुवः खिष्णुच्खुकञौ । ५८ स्पृशोऽनुदके क्विन् । ५९ ऋत्विग्दधृक्स्रग्दिगुष्णिगञ्चुयुजिक्रुञ्चां च । ६० त्यदादिषु दृशोऽनालोचने कञ्च । ६१ सत्सूद्विषद्रुहदुहयुजविदभिदच्छिदजिनीराजामुपसर्गेऽपि क्विप् । ६२ भजो ण्विः । ६३ छन्दसि सहः । ६४ वहश्च । ६५ कव्यपुरीषपुरीष्येषु ञ्युट् । ६६ हव्येऽनन्तःपादम् । ६७ जनसनखनक्रमगमो विट् । ६८ अदोऽनन्ने । ६९ क्रव्ये च ।

प्रिय च्विप्रत्ययकी समान इन अर्थोंमें कर्म उपपद रहते कृञ् धातुसे ख्युन् प्रत्यय होताहै, यदि च्विप्रत्यय परे न होय तौ। आढ्यंकरणम्। इत्यादि ॥ ५६ ॥ च्विप्रत्ययभिन्न च्विप्रत्ययके अर्थवाले उपरोक्त आढ्य आदिअर्थोंमें भूधातुसे परे खिष्णुच् और खुकञ् यह दो आदेश होतेहैं । आढ्यंभविष्णुः । आढ्यंभावुकः ॥ ५७ ॥ उदक भिन्न सुप् उपपद रहते स्पृशधातुसे क्विन्प्रत्यय होताहै । घृतस्पृक् ॥ ५८ ॥ ऋत्विक्, दधृक्, स्रज्, दिक्, उष्णिक्, अञ्चु, युजि, कुंच् इन धातुओंसे परे क्विन्प्रत्यय होताहै । अंच धातुसे सुबन्त उपपद रहते क्विन् होताहै । युज् और कुंच् इन दो धातुओंसे केवलहीसे होताहै । कुञ्च धातुके नकारके लोपका अभावभी निपातन कियाजाताहै । ऋत्विक् । इत्यादि ॥५९॥ जब त्यद् आदि शब्द उपपद होवै अज्ञान अर्थवाली दृशधातुसे क्विन् और कञ् प्रत्यय होवेहैं । तादृक् ॥ ६० ॥ सत्, सू, द्विष्, द्रुह, युज्, विद, भिद, छिद, जनि और नीराज इनके पूर्व उपसर्ग हो या न हो परन्तु सुप्उपपद रहते क्विप् प्रत्यय होताहै। द्युसत्। उपनिषत् । अण्डसूः । प्रसूः। मित्रद्विट् । प्रद्विट् । मित्रध्रुक्। प्रध्रुक् ॥ ६१ ॥ सुप् और उपसर्ग उपपद रहते भजधातुसे परे ण्विप्रत्यय होताहै । अंशभाक् ॥६२॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै सह धातुसे परे ण्विप्रत्यय होताहै । पृतनाषाट् ॥६३॥ वेदके विषै वहधातुसेभी परे ण्विप्रत्यय होताहै । दित्यवाट् ॥६४॥ वेदके विषै कव्य, पुरीष और पुरीष्य इन अर्थोंमें वह धातुसे परे ञ्युट्प्रत्ययभी होताहै। कव्यवाहनः । इत्यादि ॥ ६५ ॥ हव्य उपपद रहतेभी वह धातुसे ञ्युट्प्रत्यय होताहै । अग्निर्नो हव्यवाहनः ॥ ६६ ॥ जन, सन, खन, क्रम और गम इन धातुओंसे विट्प्रत्यय होताहै। अब्जाः । इत्यादि ॥६७॥ अन्नभिन्न अन्य शब्द उपपद रहते अद्धातुसे विट्प्रत्यय होताहै। आममत्ति आमात् ॥ ६८ ॥ क्रव्य उपपद रहतेभी अद्धातुसे परे विट्प्रत्यय होताहै। क्रव्यात् ॥ ६९ ॥

७० दुहः कब्घश्च । ७१ मन्त्रे श्वेतवहोक्थशस्पुरोडाशो ण्विन् । ७२ अवे यजः । ७३ विज्युपे छन्दसि । ७४ आतो मनिन्क्वनिब्वनिपश्च । ७५ अन्येभ्योऽपि दृश्यन्ते । ७६ क्विप् च । ७७ स्थः क च । ७८ सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये । ७९ कर्तर्युपमाने । ८० व्रते । ८१ बहुलमाभीक्ष्ण्ये । ८२ मनः । ८३ आत्ममाने खश्च । ८४ भूते । ८५ करणे यजः । ८६ कर्मणि हनः । ८७ ब्रह्मभ्रूणवृत्रेषु क्विप् ।

दुह धातुसे परे कप् और घप्रत्यय होतेहैं । कामदुघा ॥ ७० ॥ मन्त्रके विषै श्वेतवह, उक्थ, श और पुरोडाश इनसे परे ण्विन्प्रत्यय होताहै । श्वेतवाः ॥ ७१ ॥ अवउपपद रहते यज्धातुसे परे ण्विन्प्रत्यय होताहै । अवयाः ॥ ७२ ॥ वेदके विषै उपउपपद रहते यज्धातुसे विच्प्रत्यय होताहै । उपयट् ॥ ७३ ॥ सुवन्त और उपसर्ग उपपद रहते अदन्त धातुओंसे परे वैदिक प्रयोगोंके विषै मनिन्, क्वनिप्, वनिप् और विच् प्रत्यय होतेहैं । सुदामा । इत्यादि ॥ ७४ ॥ मनिन्, क्वनिप्, वनिप् और विच् यह प्रत्यय अकारान्त धातुओंके अतिरिक्त और धातुओंसेभी होतेहैं । सुशर्मा ॥ ७५ ॥ कर्त्ता अर्थमें धातुसे परे क्विप्प्रत्ययभी होताहै । उखास्रत् ॥ ७६ ॥ स्था धातुसे परे क्विप् और कप्रत्यय होताहै । शंस्थः । शंस्थाः ॥ ७७ ॥ सुवन्त उपपद रहते स्वभाव प्रकाश करने अर्थमें धातुसे परे णिनिप्रत्यय होताहै, यदि उसके उपपद जाति न होयतौ । उष्णभोजी ॥७८॥ उपमानवाचक शब्द उपपद रहते कर्त्ता अर्थमें णिनिप्रत्यय होताहै । उष्ट्रक्रोशी ॥ ॥ ७९ ॥ व्रतवाची शब्द उपपद रहतेभी धातुसे परे णिनिप्रत्यय होताहै । स्थण्डिलशायी ॥ ८० ॥ जिस अर्थको वारंवार सूचित करनाहो तिस अर्थमें सुप् उपपद रहते णिनिप्रत्यय होताहै । क्षीरपायिन उशीनराः ॥ ८१ ॥ सुवन्त उपपद रहते मन्धातुसे णिनिप्रत्यय होताहै । दर्शनीयमानी ॥ ८२ ॥ सुप् उपपद रहते मन धातुसे परे खश् प्रत्यय होताहै, यदि उस धातुका माननाही अर्थ होताहोवौ । पण्डितंमन्यः ॥ ८३ ॥ वर्त्तमाने लट् इस सूत्रपर्यंन्त भूतअर्थका अधिकारहै ॥ ८४ ॥ करण उपपद रहते भूतार्थद्योतक यज्धातुसे परे कर्त्ता अर्थमें णिनिप्रत्यय होताहै । सोमयाजी ॥ ८५ ॥ कर्म उपपद रहते हन् धातुसे परे णिनिप्रत्यय होताहै । पितृव्यघाती ॥ ८६ ॥ ब्रह्म, भ्रूण और वृत्र इन कर्मोंके उपपद रहते हन्धातुसे परे

८८ बहुलं छन्दसि । ८९ सुकर्मपापमन्त्रपुण्येषु कृञः । ९० सोमे सुञः । ९१ अग्नौ चेः । ९२ कर्मण्यग्न्याख्यायाम् । ९३ कर्मणीनिविक्रियः । ९४ दृशेः क्वनिप् । ९५ राजनि युधि कृञः । ९६ सहे च । ९७ सप्तम्यां जनेर्डः । ९८ पञ्चम्यामजातौ । ९९ उपसर्गे च संज्ञायाम् । १०० अनौ कर्मणि । १०१ अन्येष्वपि दृश्यते । १०२ निष्ठा । १०३ सुयजोर्ङ्वनिप् ।

भूतअर्थमें क्विप् प्रत्यय होताहै । ब्रह्महा । भ्रूणहा । वृत्रहा ॥ ८७ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै अन्य उपपद रहतेभी हन्धातुसे परे बहुलकरके क्विप् प्रत्यय होताहै । मातृहा । पितृहा ॥ ८८ ॥ सुकर्म, पाप, मन्त्र और पुण्य इन अर्थोंमें कृञ्धातुसे परे क्विप्प्रत्यय होताहै । सुकृत् । कर्मकृत् । पापकृत् । मंत्रकृत् । पुण्यकृत् ॥ ८९ ॥ सोम उपपद रहते सुधातुसे परे क्विप्प्रत्यय होताहै । सोमसुत् ॥ ९० ॥ अग्नि शब्द उपपद रहते चिधातुसे परे क्विप्प्रत्यय होताहै । अग्निचित् ॥ ९१ ॥ कर्म उपपद रहते कर्म कारकहीमें चिधातुसे परे क्विप्प्रत्यय होताहै, यदि वह आख्या अग्निके आधारस्थलकी होयतौ । श्येनचित् ॥ ९२ ॥ कर्म उपपद रहते विपूर्वक क्रीणाति धातुसे परे इनिप्रत्यय होताहै । सोमविक्रयी ॥ ९३ ॥ कर्म उपपद रहते भूतअर्थमें दृश्धातुसे परे क्वनिप् प्रत्यय होताहै । पारदृश्वा ॥ ९४ ॥ राजशब्द उपपद रहते युध् और कृञ् धातुसे परे क्वनिप्प्रत्यय होताहै । राजयुध्वा । राजकृत्वा ॥ ९५ ॥ यदि सह उपपद हो तौभी युध् और कृधातुसे परे क्वनिप्प्रत्यय होताहै । सहयुध्वा । सहकृत्वा ॥ ९६ ॥ सप्तम्यन्त उपपद रहते जन धातुसे परे डप्रत्यय होताहै । सरसिजम् ॥ ९७ ॥ जातिशब्दको छोड़कर पंचम्यन्त उपपद रहते जन धातुसे परे डप्रत्यय होताहै । संस्कारजः ॥ ९८ ॥ उपसर्ग उपपद हो तो जनधातुसे परे डप्रत्यय होताहै, यदि डप्रत्ययान्त शब्द संज्ञावाची होयतौ । ॥ ९९ ॥ कर्मउपपद रहते अनुपूर्वक जनधातुसे डप्रत्यय होताहै । पुमनुजा ॥ ॥ १०० ॥ अन्यान्यशब्द उपपद होतोभी जन्धातुसे परे डप्रत्यय होताहै । अजः ॥ १०१ ॥ भूतअर्थमें धातुसे परे निष्ठा ( क्त—क्तवतु ) प्रत्यय होतेहैं । स्नातं मया ॥ १०२ ॥ सुनोति और यज इन दो धातुओंसे परे भूत अर्थमें ङ्वनिप्प्रत्यय होताहै । सुत्वा । यज्वा ॥ १०३ ॥

१०४ जीर्यतेरतृन् । १०५ छन्दसि लिट् । १०६ लिटः कानज्वा । १०७ क्वसुश्च । १०८ भाषायां सदवसश्रुवः । १०९ उपेयिवाननाश्वाननूचानश्च । ११० लुङ् । १११ अनद्यतने लङ् । ११२ अभिज्ञानवचने लृट् । ११३ न यदि । ११४ विभाषा साकाङ्क्षे । ११५ परोक्षे लिट् । ११६ हशश्वतोर्लङ् च । ११७ प्रश्ने चासन्नकाले । ११८ लट् स्मे ।

जीर्यति धातुसे परे भूतअर्थमें तृन्प्रत्यय होताहै । जरत् ॥ १०४ ॥ वेदके विषै सामान्यतासे भूतअर्थमें लिट् लकार होताहै । अहं द्यावा पृथिवी आततान । ॥ १०५ ॥ वेदके विषै लिट्लकारके स्थानमें कानच् प्रत्यय होताहै ॥ १०६ ॥ और लिट्के स्थानमें वैदिक प्रयोगोंके विषै क्वसु प्रत्ययभी होताहै । चक्राणा वृष्णिम् ॥ १०७ ॥ शास्त्रीय प्रयोगोंमें भूतसामान्यअर्थके विषै सद, वस और श्रु इन धातुओंसे परे लिट् विकल्पकरके होताहै, और उसको नित्य क्वसुप्रत्यय होताहै । निषेदुषीमासनबन्धधीरः । अध्यूषुषस्तामभवज्जनस्य । शुश्रुवान् ॥१०८॥ उपेयिवान्, अनाश्वान् और अनूचान् यह लिट् जिनके अन्तमें हो ऐसे निपातन किये जातेहैं । उपेयिवान् । इत्यादि ॥ १०९ ॥ अपरोक्ष अनद्यतनभूत अर्थ प्रकाश करनेमें धातुसे परे लुङ्लकार होताहै । अभूत् ॥ ११० ॥ अनद्यतनभूत अर्थप्रकाश करनेमें धातुसे परे लङ्लकार होताहै। अभवत् ॥ १११ ॥ स्मरणवाचक कोई शब्द उपपद होयतौ अनद्यतन भूतअर्थमें धातुसे परे लृट्लकार होताहै । स्मरसि कृष्ण यद् गोकुले वत्स्यामः ॥ ११२ ॥ जो यद्के योगमें स्मरणवाची शब्द होयतौ धातुसे परे लृट्लकार नहीं होता । अभिजानासि कृष्ण यद्वने अभुञ्ज्महि ॥ ११३ ॥ यदि कोई साकांक्ष पद उपपद होतौ विकल्पकरके लृट्लकार होताहै । स्मरसि कृष्ण वने वत्स्यामस्तत्र गाश्चारयिष्यामः ॥ ११४ ॥ अनद्यतनभूत अर्थमें जो वात नेत्रोंसे नदेखीहो उसे प्रकाश करनेके निमित्त जिसधातुका व्यवहार कियाजाय उससे परे लिट् लकार होताहै । बभूव ॥ ११५ ॥ हश् और श्वत् उपपद रहते लिङ् लकारके विषयमें लङ् और लिट् होतेहैं । इति हाकरोचकार वा । शश्वदकरोच्चकार वा ॥ ११६ ॥ निकटवर्त्ती प्रश्नअर्थमें लिट्के विषयमें लङ् और लिट् लकार होवेहैं । आगच्छत् किम् । जगाम किम् ॥ ११७ ॥ स्मउपपद रहते धातुसे परे लट्लकार होवाहै । यजतिस्म युधिष्ठिरः ॥ ११८ ॥

११९ अपरोक्षे च। १२० ननौ पृष्टप्रतिवचने। १२१ नन्वोर्विभाषा। १२२ पुरि लुङ् चास्मे। १२३ वर्तमाने लट्। १२४ लटः शतृशानचावप्रथमासमानाधिकरणे। १२५ संबोधने च। १२६ लक्षणहेत्वोः क्रियायाः। १२७ तौ सत्। १२८ पूङ्यजोः शानन्। १२९ ताच्छील्यवयोवचनशक्तिषु चानश्। १३० इङ्धार्योः शत्रकृच्छ्रिणि। १३१ द्विषोऽमित्रे। १३२ सुञो यज्ञसंयोगे। १३३ अर्हः प्रशंसायाम्।

स्मके योगमें भूत अनद्यतन अर्थके विषै लट्लकार होताहै। एवं स्म पिता ब्रवीति ॥ ११९ ॥ ननु उपपद रहते प्रश्नके प्रत्युत्तर देनेमें अनद्यतन भूत अर्थके विषै लट्लकार होताहै। अकार्षीः किम्? ननु करोमि भोः ॥ १२० ॥ न और नु उपपद रहते विकल्पकरके लट् होताहै। अकार्षीः किम्? न करोमि नाकार्षम्। अहं नु करोमि, अहंन्वकार्षम् ॥१२१॥ पुराशब्दके योगमें भूत अनद्यतन अर्थके विषै यदि स्मका योग न होवै लुङ् और लट् होतेहैं। इह छात्राः पुरा वसन्ति, अवात्सुः, अवसन्, ऊषुर्वा ॥१२२॥ वर्तमान कार्यके प्रकाश करनेमें जब धातुका प्रयोग किया जाय तब धातुसे परे लट् लकार होताहै, अर्थात्—वर्त्तमान कालमें लट् होताहै। भवति ॥ १२३ ॥ जब अप्रथमान्तके साथ लट्का समानाधिकरण (एक अर्थ) हो तो लट्के स्थानमें शतृ और शानच्प्रत्यय विकल्पकरके होतेहैं। पचन्तम्॥१२४॥ सम्बोधन अर्थमेंभी लट्को शतृ और शानच्प्रत्यय होतेहैं। हे पचन्। हेपचमान ॥ ॥ १२५ ॥ क्रियाका परिचय देनेवाले हेतु अर्थमें वर्त्तमानधातुसे परे लट्को शतृ और शानच्प्रत्यय होतेहैं। शयाना भुञ्जते यवनाः ॥ १२६ ॥ उक्त शतृ और शानच्की सत्संज्ञा होतीहै। करिष्यन्तं करिष्यमाणं वा पश्य ॥ १२७ ॥ वर्तमान अर्थमें पूङ् और यज् धातुसे परे शानन्प्रत्यय होताहै। पवमानः। यजमानः॥१२८॥ ताच्छील्य, वय और वचन एवं शक्ति इन अर्थोंके विषै कर्त्ताअर्थमें चानश्प्रत्यय होताहै। भोगं भुञ्जानः ॥ १२९ ॥ यदि कृच्छ्रभिन्न कर्त्ता होयतौ इङ् और धारि धातुओंसे परे शतृप्रत्यय होताहै। अधीयन्। धारयन् ॥ १३० ॥ अमित्र अर्थात्—शत्रुवाच्य होयतौ द्विषधातुसे परे शतृप्रत्यय होताहै। द्विषन् शत्रुः ॥ १३१ ॥ यज्ञके संयोगमें सुञ्धातुसे परे शतृप्रत्यय होताहै। सर्वे सुन्वन्तः सर्वे यजमानाः सत्रिणः ॥१३२॥ प्रशंसा अर्थमें अर्हधातुसे परे शतृप्रत्यय होताहै। अर्हन् ॥ १३३ ॥

**१३४ आक्विस्तच्छीलतद्धर्मतत्साधुकारिषु । १३५ तृन् । १३६ अलंकृञ्निराकृञ्प्रजनोत्पचोत्पतोन्मदरुच्यपत्रपवृतुवृधुसहचर इष्णुच् । १३७ णेश्छन्दसि । १३८ भुवश्च । १३९ ग्लाजिस्थश्च ग्स्नुः । १४० त्रसिगृधिधृषिक्षिपेः क्नुः । १४१ शमित्यष्टाभ्यो घिनुण् । १४२ संपृचानुरुधाङ्यमाङ्यसपरिसृसंसृजपरिदेविसंज्वरपरिक्षिपपरिरटपरिवदपरिदहपरिमुहदुषद्विषद्रुहदुहयुजाक्रीडविविचत्यजरजभजातिचरापचरामुषाभ्याहनश्च ।**

इस सूत्रसे लेकर क्विप्प्रत्ययपर्यन्त जितने प्रत्ययहैं वे सब ऐसे कर्त्तामें होतेहैं; जैसे–किसीप्रकारका स्वभाव प्रकाश करनाहो, वा किसी प्रकारका धर्म प्रकाश करनाहो, अथवा किसी प्रकारकी सुन्दरता प्रकाश करनीहो ॥ १३४ ॥ उक्त तच्छीलआदि अर्थोंमें धातुसे परे तृन्प्रत्यय होताहै । कर्त्ता कटान् ॥ १३५ ॥ अलं और निरापूर्वक कृञ्धातु, प्रपूर्वक जन, उत्पूर्वक पच, पत और मदधातु, रुचि, अपत्रप, वृत, वृध, सह एवं चर इन धातुओंसे परे इष्णुच्प्रत्यय होताहै । अलंकरिष्णुः । चरिष्णुः । इत्यादि ॥ १३६ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें णीधातुसे परे इष्णुच्प्रत्यय होताहै । वीरुधः पारयिष्णवः ॥ १३७ ॥ वेदके विषै भूधातुसे परे इष्णुच्प्रत्यय होताहै । भविष्णुः ॥ १३८ ॥ ग्ला, जि और स्थाधातुसे परे गित् संज्ञक ग्स्नुप्रत्यय होताहै । ग्लास्नुः । जिष्णुः । स्थास्नुः ॥ १३९ ॥ त्रस्, गृधु, धृष और क्षिप् इन धातुओंसे परे क्नुप्रत्यय होताहै । त्रस्नुः । गृध्नुः । धृष्णुः । क्षिप्नुः ॥ ॥ १४० ॥ शम्आदि आठ धातुओंसे परे घिनुण्प्रत्यय होताहै । शमी । तमी । दमी । श्रमी । भ्रमी । क्षमी । क्लमी । प्रमादी ॥ १४१ ॥ संपूर्वक पृच्, अनुपूर्वक रुध्, आङ्पूर्वक यम्, आङ्पूर्वक यस्, परिपूर्वक सृ, संपूर्वक सृज्, परिपूर्वक देवि, संपूर्वक ज्वर, परिपूर्वक क्षिप्, परिपूर्वक रट्, परिपूर्वक वद्, परिपूर्वक दह्, परिपूर्वक मुह्, दुष्, द्विष्, द्रुह्, दुह्, युज्, आपूर्वकक्रीड्, विपूर्वक विच्, त्यज्, रज्, भज, अतिपूर्वक चर, अपपूर्वक चर, आपूर्वक मुष् और अभिआ यह संघातपूर्वक हन् इन धातुओंसे परे घिनुण्प्रत्यय होताहै । संपर्की । अभ्याघाती । अनुरोधी । आयामी । आयासी । परिसारी । संसर्गी । परिदेवी । संज्वारी । परिक्षेपी । परिराटी । परिवादी । परिदाही । परिमोही । दोषी । द्वेषी । द्रोही । दोही । इत्यादि ॥ १४२ ॥

---

१. उकार उच्चारणार्थं इति जयादित्यः । अनुबन्ध इति माष्यम् ।

१४३ वौ कषलसकत्थस्रम्भः। १४४ अपे च लषः। १४५ प्रे लपसृद्रुमथवदवसः। १४६ निन्दहिंसक्लिशखादविनाशपरिक्षिपपरिरटपरिवादिव्याभाषासूञो वुञ्। १४७ देविक्रुशोश्चोपसर्गे। १४८ चलनशब्दार्थादकर्मकाद्युच्। १४९ अनुदात्तेतश्च हलादेः। १५० जुचङ्क्रम्यदन्द्रम्यसृगृधिज्वलशुचलषपतपदः। १५१ क्रुधमण्डार्थेभ्यश्च। १५२ न यः। १५३ सूददीपदीक्षश्च। १५४ लषपतपदस्थाभूवृषहनकमगमशॄभ्य उकञ्। १५५ जल्पभिक्षकुट्टलुण्टवृङः षाकन्।

वि उपपद रहते कष, लस, कत्थ और स्रम्भ इन धातुओंसे परे घिनुण्प्रत्यय होताहै। विकाषी। विलासी। विकत्थी। विस्रम्भी॥ १४३॥ अप् और विउपपद रहते लप्धातुसे परे घिनुण्प्रत्यय होताहै। अपलापी। विलापी॥ १४४॥ प्रउपपद रहते लप्, सृ, द्रु, मथ, वद और वस इन धातुओंसे परे घिनुण्प्रत्यय होताहै। प्रलापी। प्रसारी। प्रद्रावी। प्रमाथी। प्रवासी। प्रवादी॥ १४५॥ निन्द, हिंस, क्लिश, खाद, विनाश, परिक्षिप, परिरट, परिवादि वि—आ—भाष और आसूञ् इन धातुओंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै। निन्दकः। इत्यादि॥ १४६॥ उपसर्ग उपपद रहते देव और क्रुश् इन धातुओंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै। आदेवकः। आक्रोशकः॥ १४७॥ चलन और शब्दअर्थवाली अकर्मक धातुओंसे परे युच्प्रत्यय होताहै। चलनः। शब्दनः। इत्यादि॥ १४८॥ जिनका अनुदात्त इत् हो ऐसी हलादि अकर्मधातुओंसे परे युच्प्रत्यय होताहै। वर्त्तनः॥ १४९॥ जु गतौ वेगे च, चंक्रम्य, दन्द्रम्य, सृ, गृध, ज्वल, शुच, लष, पत और पद इन धातुओंसे परे युच्प्रत्यय होताहै। जवनः। इत्यादि॥ १५०॥ क्रुध, (क्रोध) और मण्डार्थक (अलंकृत करनाअर्थवाली) धातुओंसे परे युच्प्रत्यय होताहै। क्रोधनः। मण्डनः॥१५१॥ यकारान्त धातुसे परे युच्प्रत्यय नहीं होता। क्नूयिता॥१५२॥ सूद, दीप और दीक्ष इन धातुओंसेभी परे युच्प्रत्यय नहीं होता। सूदिता। दीपिता। दीक्षिता॥ १५३॥ लष, पत, पद, स्था, भू, वृष, हन, कम्, गम और शॄ इन धातुओंसे परे उकञ्प्रत्यय होताहै। लाषुकः। इत्यादि॥ १५४॥ जल्प, भिक्ष, कुट्ट, लुण्ट और वृङ् इन धातुओंसे परे षाकन्प्रत्यय होताहै। जल्पाकः। भिक्षाकः। कुट्टाकः। लुण्टाकः। वराकः॥ १५५॥

१५६ प्रजोरिनिः । १५७ जिदृक्षिविश्रीण्वमाव्यथाभ्यमपरिभूप्रसू-भ्यश्च । १५८ स्पृहिगृहिपतिदयिनिद्रातन्द्राश्रद्धाभ्य आलुच् । १५९ दाधेट्सिशदसदो रुः । १६० सृघस्यदः क्मरच् । १६१ भञ्जभासमिदो घुरच् । १६२ विदिभिदिच्छिदेः कुरच् । १६३ इणनशजिसर्तिभ्यः क्वरप् । १६४ गत्वरश्च । १६५ जागरूकः । १६६ यजजपदशां यङः । १६७ नमिकम्पिस्म्यजसकमहिंसदीपो रः । १६८ सनाशंसभिक्ष उः । १६९ विन्दुरिच्छुः । १७० क्याच्छन्दसि । १७१ आदृगमहनजनः किकिनौ लिट् च ।

तच्छीलआदि अर्थोंमें प्रपूर्वक जिधातुसे परे इनिप्रत्यय होताहै । प्रजवी ॥ १५६॥ जि, दृक्ष, विपूर्वकश्री, इण्, वम, अव्यथ, अभ्यम, परिपूर्वकभू और प्रपूर्वकसू इन धातुओंसे परे इनिप्रत्यय होताहै । जयी । इत्यादि॥१५७॥स्पृह, गृह, पति, दय, निद्रा, तन्द्रा और श्रद्धा इनसे परे आलुच्प्रत्यय होताहै । स्पृहयालुः । इत्यादि।१५८ दा, धेट्, सि, शद् और सद् इन धातुओंसे परे रुप्रत्यय होताहै । दारुः । इत्यादि ॥ १५९ ॥ सृ, घस् और पद इन धातुओंसे परे क्मरच्प्रत्यय होताहै । समरः । इत्यादि ॥ १६० ॥ भंज, भास् और मिद्धातुसे परे घुरच्प्रत्यय होताहै । भङ्गुरः । इत्यादि ॥१६१॥ विद्, भिद् और छिद् धातुसे परे कुरच्प्रत्यय होताहै । विदुरः । इत्यादि ॥ १६२ ॥ इण्, नश, जि, सृ इन धातुओंसे परे क्वरप्प्रत्यय होताहै । इत्वरः । इत्यादि ॥ १६३ ॥ गम्धातुसे परे क्वरप्प्रत्यय और गम्के मकारका लोप होताहै । गत्वरः । गत्वरी ॥ १६४ ॥ जागृधातुसे परे ऊकप्रत्यय होताहै । जागरूकः ॥ १६५ ॥ जिनके अन्तमें यङ्प्रत्यय हो ऐसी यज्, जप् और दृश इनसे परे ऊकप्रत्यय होताहै । यायजूकः । इत्यादि ॥ १६६ ॥ नम्, कम्प, स्मि, अजस्, कम्, हिंस् और दीप् धातुसे परे रप्रत्यय होताहै । नम्रः । इत्यादि ॥ १६७ ॥ सन्प्रत्ययान्त धातुओंसे परे, तथा आङ्पूर्वक शंस और भिक्ष्धातुसे परे तच्छील आदिअर्थोंमें उप्रत्यय होताहै । चिकीर्षुः । इत्यादि ॥ १६८ ॥ विद्धातुसे परे नुम् और इष्धातुकू छत्वनिपातन कियाजाताहै और उक्त दोनों धातुओंसे उप्रत्यय होताहै । विन्दुः । इच्छुः ॥ १६९ ॥ वेदमें क्याप्रत्ययभी होताहै । देवाञ्जिगाति सुम्नयुः ॥१७०॥अकारान्त और ऋकारान्त तथा गम्, हन् एवं जन् धातुओंसे परे वैदिकप्रयोगोंमें कि और किन्प्रत्यय होतेहैं, और उनको लिट्वत् मानाजाताहै । पपिः

१७२ स्वपितृषोर्नजिङ् । १७३ शॄवन्द्योरारुः । १७४ भियः क्रुक्लुकनौ । १७५ स्थेशभासपिसकसो वरच् । १७६ यश्च यङः । १७७ भ्राजभासधुर्विद्युतोर्जिपृजुग्रावस्तुवः क्विप् । १७८ अन्येभ्योऽपि दृश्यते । १७९ भुवः । १८० विप्रसम्भ्यो ड्वसंज्ञायाम् । १८१ धः कर्मणि ष्ट्रन् । १८२ दाम्नीशसयुयुजस्तुतुदसिसिचमिहपतदशनहः करणे । १८३ हलसूकरयोः पुवः । १८४ अर्तिलूधूसूखनसहचर इत्रः । १८५ पुवः संज्ञायाम् । १८६ कर्तरि चर्षिदेवतयोः । १८७ ञीतः क्तः ।

सोमं ददिर्गाः । इत्यादि ॥१७१॥ स्वप् और तृषधातुसे परे नजिङ्प्रत्यय होताहै । स्वप्नक् । इत्यादि ॥ १७२ ॥ शॄ और वन्दधातुसे परे रुप्रत्यय होताहै । शरारुः । वन्दारुः ॥ १७३ ॥ भीधातुसे परे क्रु और क्लुकन्प्रत्यय होवेहैं । भीरुः । भीलुकः । ॥ १७४॥ स्था, ईश्, भास्, पिस् और कस् इन धातुओंसे परे वरच्प्रत्यय होताहै । स्थावरः । ईश्वरः । इत्यादि ॥ १७५ ॥ यङ्प्रत्ययान्त याधातुसे परे वरच्प्रत्यय होताहै । यायावरः ॥ १७६ ॥ भ्राज्, भास्, धुर्व, द्युत्, ऊर्ज, पॄ, जु, ग्रावपूर्वक स्तु इन धातुओंसे परे तच्छील आदिअर्थोंमें क्विप्प्रत्यय होताहै । विभ्राट् । धूः । विद्युत् । ऊर्क् । पूः । जूः । ग्रावस्तुः ॥ १७७ ॥ क्विप्प्रत्यय उक्तधातुओंके अतिरिक्त अन्यधातुओंसेभी होताहै । छित् । भिद् । इत्यादि ॥ १७८ ॥ संज्ञा अन्तरवाचकअर्थमें भूधातुसे परे क्विप्प्रत्यय होताहै । प्रतिभूः । मित्रभूः ॥ १७९ ॥ वि, प्र और सम्पूर्वक भूधातुसे असंज्ञाअर्थमें डुप्रत्यय होताहै । विभुः । इत्यादि ॥ ॥ १८० ॥ धेट् और धात्रधातुसे कर्म अर्थमें ष्ट्रन्प्रत्यय होताहै । धात्री ॥१८१॥ दाप्, नी, शस्, यु, युज्, स्तु, तुद्, षि, षिच्, मिह, पत्, दश और नह इन धातुओंसे परे करणअर्थमें ष्ट्रन्प्रत्यय होताहै । दात्रम् । नेत्रम् । शस्त्रम् । योत्रम् । योक्त्रम् । स्तोत्रम् । तोत्रम् । सेत्रम् । सेक्त्रम् । मेढ्रम् । पत्रम् । दंष्ट्रा । नध्री ॥ १८२ ॥ पूङ् वा पूञ्धातुसे परे करणअर्थमें ष्ट्रन्प्रत्यय होताहै, यदि वह करण हल वा सूकरका अवयव होयतौ । हलस्य सूकरस्य वा पोत्रम् ॥ १८३ ॥ ऋ, लू, धू, सू, खन् सह और चर इन धातुओंसे परे करणअर्थमें इत्रप्रत्यय होताहै । अरित्रम् । इत्यादि ॥ ॥ १८४ ॥ पूधातुसे परे संज्ञाअर्थमें इत्रप्रत्यय होताहै । पवित्रम् ॥ १८५ ॥ यदि ऋषि ( अर्थात्—वेदमन्त्र ) करण और देवता कर्ता होयतौ पूधातुसे परे इत्रप्रत्यय होताहै । पवित्रम् ॥ १८६ ॥ जिनके ञकारकी इत्संज्ञा हो ऐसी धातुओंसे परे

१८८ मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च। "कर्मणिदिवापूःसर्वसत्सूबहुलमन्ये-ष्वपिनन्वोः शमितिभञ्जभासधःकर्मण्यष्टौ"॥

## तृतीयः पादः।

१ उणादयो बहुलम्। २ भूतेऽपि दृश्यन्ते। ३ भविष्यति गम्यादयः। ४ यावत्पुरानिपातयोर्लट्। ५ विभाषा कदाकर्ह्योः। ६ किंवृत्ते लिप्सायाम्। ७ लिप्स्यमानसिद्धौ च। ८ लोडर्थलक्षणे च। ९ लिङ् चोर्ध्वमौहूर्तिके। १० तुमुन्ण्वुलौ क्रियायां क्रियार्थायाम्।

क्तप्रत्यय होताहै। क्ष्विण्णः। इद्धः॥ १८७॥ मति (इच्छा), बुद्धि और पूजार्थक धातुओंसे परेभी क्तप्रत्यय होताहै। मतः। इत्यादि॥ १८८॥

द्वितीयपादः समाप्तः।

## तृतीयः पादः।

उणादिप्रत्यय वर्तमान और संज्ञाअर्थमें अनेक प्रकारसे होतेहैं॥ १॥ उणादिप्रत्ययोंका भूतअर्थमेंभी प्रयोगहोवे देखागयाहै॥ २॥ गम्यादिक भविष्यत्अर्थमेंभी होवेहैं॥ ३॥ यावत् और पुरा इन दोनों निपातोंमें लट्लकार होताहै। यावद्भुंक्ते। पुरा भुङ्क्ते॥ ४॥ कदा और कर्हिके विषे लट् और लृट् लकार होवाहै। कदा कर्हि वा भुङ्क्ते, भोक्ष्यते वा॥ ५॥ लाभकी इच्छामें भविष्यत्अर्थके विषे लट्, लृट् और लुट्लकार होवेहैं। कं भोजयसि, भोजयिष्यसि, भोजयितासि वा॥ ६॥ यदि लाभकी इच्छा कियेहुए अन्नआदिके द्वारा स्वर्गकी सिद्धि होतीहो तो भविष्यत्अर्थमें विकल्पकरके लट्लकार होताहै। योऽन्नं ददाति, दास्यति, दाता वा स स्वर्गं याति, यास्यति, याता वा॥ ७॥ जिसके द्वारा प्रैषादि लोट्का अर्थ प्रतीत हो उस अर्थमें वर्त्तमानधातुसे परे भविष्यत्अर्थमें लट् विकल्पकरके होताहै। कृष्णश्चेद्भुङ्क्ते त्वं गाश्चारय॥ ८॥ जिसकी ऊर्ध्वमुहूर्त्तसे उत्पत्ति है उसको ऊर्ध्वमौहूर्तिक कहतेहैं। ऊर्ध्वमौहूर्तिक वर्त्तमानअर्थमें लोडर्थलक्षणमें वर्त्तमानधातुसे परे लिङ् और लिट् विकल्पकरके होवेहैं। मुहूर्त्तादुपरि उपाध्यायश्चेदागच्छेत्, आगच्छति, अगमिष्यति, आगन्ता वा॥ ९॥ क्रियाअर्थवाली जब एक क्रिया उपपदहो तो भविष्यत्अर्थमें धातुसे परे तुमुन् और ण्वुल्

११ भाववचनाश्च । १२ अण् कर्मणि च । १३ लृट् शेषे च ।
१४ लृटः सद्वा । १५ अनद्यतने लुट् । १६ पदरुजविशस्पृशो घञ् ।
१७ सृस्थिरे । १८ भावे । १९ अकर्तरि च कारके संज्ञायाम् ।
२० परिमाणाख्यायां सर्वेभ्यः । २१ इङश्च । २२ उपसर्गे रुवः ।
२३ समि युद्रुदुवः । २४ श्रिणीभुवोऽनुपसर्गे । २५ वौ क्षुश्रुवः ।

प्रत्यय होतेहैं । कृष्णं द्रष्टुं याति । दर्शकः ॥ १० ॥ भावका अधिकारकरके अगाडी कहेहुए घञ्आदिक प्रत्यय क्रियार्थाक्रियाके विषै भविष्यत्अर्थमें होतेहैं । यागाय याति ॥ ११ ॥ कर्म उपपद रहते क्रियार्थाक्रियाके विषै अण्प्रत्यय होताहै । काण्डलावो व्रजति ॥ १२ ॥ भविष्यत्अर्थमें धातुसे परे लृट्लकार होताहै, क्रियार्थाक्रिया विद्यमान हो वा नहो । भविष्यति ॥ १३ ॥ लृट्लकारके स्थानमें सत्संज्ञावाले प्रत्यय विकल्पकरके होतेहैं । करिष्यन्तं, करिष्यमाणं वा पश्य ॥ १४ ॥ भविष्यत् अनद्यतनअर्थमें धातुसे परे लुट्लकार होताहै । भविता ॥ १५ ॥ पद, रुज्, विश् और स्पृश् इन धातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । पादः । रोगः । इत्यादि ॥१६॥ स्थिरवाचक कर्ता होय तौ सृधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । सारः ॥१७॥ यदि धातुका अर्थ सिद्धावस्थापन्नहो तौ उस धातुसे परे भावअर्थमें घञ्प्रत्य होताहै। पाकः ॥ १८ ॥ कर्त्ताभिन्न कारकमें धातुसे परे संज्ञाअर्थमें घञ्प्रत्यय होताहै । रागः ॥ १९ ॥ परिमाणअर्थमें सबधातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । एकस्तण्डुलनिचायः ॥ २० ॥ इङ्धातुसे परेभी घञ्प्रत्यय होताहै । उपाध्यायः ॥ २१ ॥ उपसर्ग उपपद रहते रुधातुसे घञ्प्रत्यय होताहै । संरावः ॥ २२ ॥ सम्पूर्वक यु, द्रु और दु इन धातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । संयावः । संद्रावः संदावः ॥ २३ ॥ यदि उपसर्ग उपपद नहोय तौ श्रि, णी और भू इन धातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । श्रायः । नायः भावः ॥ २४ ॥ विपूर्वक क्षु और श्रु इन धातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । विक्षावः । विश्रावः ॥२५॥

---

१ क्रियार्था क्रिया उसको कहतेहैं जैसे 'स पठितुं याति' इस उदाहरणमें पढनारूप क्रिया भविष्यकालका बोध करातीहै, कारण कि-पठना अभीतक हुआ नहीं, किन्तु-भविष्यमें होगा । इस पठनरूप कार्यको फलप्राप्तिके अर्थ जानारूप दूसरी क्रिया आईहै, इसी क्रियाको क्रियार्था क्रिया कहतेहैं ।
२ जहां सिद्धपद दूसरी क्रियाकी आकांक्षा रखताहै वहां सिद्धावस्थापन्न क्रिया होतीहै ।

२६ अवोदोर्नियः । २७ प्रेद्रुस्तुस्रुवः । २८ निरभ्योः पूल्वोः । २९ उन्योर्ग्रः । ३० कॄ धान्ये । ३१ यज्ञे समि स्तुवः । ३२ प्रे स्त्रोऽयज्ञे । ३३ प्रथने वावशब्दे । ३४ छन्दोनाम्नि च । ३५ उदि ग्रहः । ३६ समि मुष्टौ । ३७ परिन्योर्नीणोर्द्युताभ्रेषयोः । ३८ परावनुपात्यय इणः । ३९ व्युपयोः शेतेः पर्याये । ४० हस्तादाने चेरस्तेये । ४१ निवासचितिशरीरोपसमाधानेष्वादेश्च कः । ४२ संघे चानौत्तराधर्ये ।

अव्, उद् और उ यह जिसके पूर्व हों ऐसी निधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । अवनायः अधोनयम् । उन्नायः॥२६॥ प्रपूर्वक द्रु, स्तु और स्रु इन धातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । प्रद्रावः । इत्यादि ॥ २७ ॥ निर् अभिपूर्वक पू और लूधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । निष्पावः । अभिलावः इत्यादि ॥ २८ ॥ उत् और निपूर्वक गृधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । उद्गारः ॥ २९ ॥ कृ इस धातुसे परे धान्यवाचक अर्थोंमें घञ्प्रत्यय होताहै । उत्कारः । इत्यादि ॥ ३० ॥ यज्ञके विषै सम्पूर्वक स्तुधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । संस्तावः ॥३१॥ यज्ञभिन्न अन्यअर्थमें प्रपूर्वक स्तृधातुसे घञ्प्रत्यय होताहै । प्रस्तारः ॥ ३२ ॥ विस्तरभिन्नअर्थमें विपूर्वक स्तृणाति धातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै, परन्तु शब्दके विषयमें नहीं होता । पटस्य विस्तारः ॥ ३३ ॥ विपूर्वक स्तृणातिधातुसे परे घञ्प्रत्ययान्त सकारको षकार होताहै ॥ ३४ ॥ उद्पूर्वक ग्रहधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै उद्ग्राहः ॥ ॥ ३५ ॥ ग्रहणकरने अर्थमें सम्पूर्वक ग्रहधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । मल्लस्य संग्राहः ॥ ३६ ॥ परिपूर्वक नी धातु और निपूर्वक इण्धातुसेभी परे घञ्प्रत्यय होताहै, क्रमसे द्यूत और भेषके विषयमें । परिणायः ॥ ३७ ॥ परा, अव, अनु, उप और अति इनके उपपद रहते इण्धातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । पर्यायः ॥ ३८ ॥ शयनकरनेके पर्यायवाचक शब्दके उपपद रहते वि और उपपूर्वक शीधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । विशायः । इत्यादि ॥ ३९ ॥ हाथसे लेनेके विषै अस्तेय अर्थमें चिधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । पुष्पप्रचायः ॥ ४० ॥ निवास, चिति, शरीर और उपसमाधान इन चार अर्थोंमें चिधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै और चिधातुके आदिके चकारको ककार होताहै । निकायः । इत्यादि ॥ ॥ ४१ ॥ अनौत्तराधर्यके विषै संघातअर्थमें चिधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै ।

४३ कर्मव्यतिहारे णच् स्त्रियाम् । ४४ अभिविधौ भाव इनुण् । ४५ आक्रोशेऽवन्योर्ग्रहः । ४६ प्रे लिप्सायाम् । ४७ परौ यज्ञे । ४८ नौ वृ धान्ये । ४९ उदिश्रयतियौतिपूद्रुवः । ५० विभाषाङि रुप्लुवोः । ५१ अवे ग्रहो वर्षप्रतिबन्धे । ५२ प्रे वणिजाम् । ५३ रश्मौ च । ५४ वृणोतेराच्छादने । ५५ परौ भुवोऽवज्ञाने । ५६ एरच् । ५७ ऋदोरप् । ५८ ग्रहवृदृनिश्चिगमश्च । ५९ उपसर्गेऽदः ।

और आदिको ककार होताहै। भिक्षुनिकायः ॥ ४२ ॥ स्त्रीलिंगके विषै कर्मव्यतिहारमें भावअर्थमें णच्प्रत्यय होताहै ॥ ४३ ॥ व्याप्ति वा मर्यादाके विषै भाव अर्थमें इनुन् प्रत्यय होताहै। अणिनुणः ॥ ४४ ॥ शापअर्थके विषै अव और निपूर्वक ग्रहधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै। अवग्राहस्ते भूयात् ॥ ४५ ॥ लाभकी कामना इस अर्थमें प्रपूर्वक ग्रहधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै। पात्रप्रग्राहेण चरति भिक्षुः ॥ ४६ ॥ यज्ञ अर्थके विषै परिपूर्वक ग्रहधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै। परिग्राहः ॥ ४७ ॥ निपूर्वक वृधातुसे परे धान्यअर्थमें घञ्प्रत्यय होताहै। नीवाराः ॥ ४८ ॥ उद्पूर्वक श्रि, यु, पू और द्रुधातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै। उच्छ्रायः। उद्यावः। उत्पावः। उद्द्रावः ॥ ४९ ॥ रु और प्लुधातुसे परे विकल्पकरके घञ्प्रत्यय होताहै। आरावः। आरवः। आप्लावः आप्लवः ॥ ५० ॥ वर्ष और प्रतिबन्धअर्थमें अवपूर्वक ग्रहधातुसे परे विकल्पकरके घञ्प्रत्यय होताहै। अवग्राहः। अवग्रहः ॥ ५१ ॥ यदि प्रत्ययका अर्थ वणिक्सम्बन्धीहो तो प्रपूर्वक ग्रहधातुसे परे घञ्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै। तुलाप्रग्राहः। तुलाप्रग्रहः ॥ ॥ ५२ ॥ रश्मि अर्थमें प्रपूर्वक ग्रहधातुसे परे विकल्पकरके घञ्प्रत्यय होताहै। प्रग्रहः। प्रग्राहः ॥ ५३ ॥ आच्छादनअर्थमें प्रपूर्वक वृणोति धातुसे परे विकल्पकरके घञ्प्रत्यय होताहै। प्रवरः। प्रवारः ॥ ५४ ॥ परिपूर्वक भूधातुसे परे अवज्ञानअर्थमें घञ्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै। परिभावः। परिभवः ॥ ५५ ॥ इवर्णान्त धातुसे परे अच्प्रत्यय होताहै। चयः ॥ ५६ ॥ ऋकारान्त और उकारान्त धातुओंसे परे अप्प्रत्यय होताहै। करः। यवः ॥ ५७ ॥ ग्रह, वृ, दृ, निश्चि और गम्धातुसे परेभी अप्प्रत्यय होताहै। ग्रहः। वरः। दरः। निश्चयः। गमः ॥ ५८ ॥ उपसर्ग उपपद रहते अद्धातुसे परे अप्प्रत्यय होताहै। प्रघसः ॥५९॥

६० नौ ण च । ६१ व्यधजपोरनुपसर्गे । ६२ स्वनहसोर्वा । ६३ यमः समुपनिविषु च । ६४ नौ गदनदपठस्वनः । ६५ क्वणो वीणायां च । ६६ नित्यं पणः परिमाणे । ६७ मदोऽनुपसर्गे । ६८ प्रमदसंमदौ हर्षे । ६९ समुदोरजः पशुषु । ७० अक्षेषु ग्लहः । ७१ प्रजने सर्तेः । ७२ ह्वः संप्रसारणं च न्यभ्युपविषु । ७३ आङि युद्धे । ७४ निपानमाहावः । ७५ भावेऽनुपसर्गस्य ।

निउपपद रहते अद्धातुसे परे ण और अप्प्रत्यय होताहै । न्यादः । निघसः ॥६०॥ यदि उपसर्ग उपपद न होय तौ व्यध् और जप्धातुसे परे अप्प्रत्यय होताहै । व्यधः । जपः ॥ ६१ ॥ उपसर्गभिन्न स्वन् और हस्धातुसे परे घञ् और अप्प्रत्यय होतेहैं ॥ स्वनः । स्वानः । हसः हासः ॥ ६२ ॥ सम्, उप, नि और वि इनके उपपद रहते अन्य उपसर्गभिन्न यम्धातुसे परे विकल्पकरके अप्प्रत्यय होताहै । संयमः । संयामः । उपयमः । उपयामः । नियमः । नियामः ॥ ॥ ६३ ॥ निउपपद रहते गद, नद, पठ और स्वन् इन धातुओंसे परे विकल्पकरके अप्प्रत्यय होताहै । निगदः । निगादः । इत्यादि ॥ ६४ ॥ निउपपद रहते अन्यउपसर्गभिन्न जिसका वीणाविषयक अर्थहो ऐसी क्वण्धातुसे परे विकल्पकरके अप्प्रत्यय होताहै । निक्वणः । निक्वाणः । क्वणः । क्वाणः ॥ ६५ ॥ परिमाणअर्थमें पण्धातुसे परे नित्यही अप्प्रत्यय होताहै । मूलकः पणः ॥ ६६ ॥ उपसर्गभिन्न मदधातुसे परे अप्प्रत्यय होताहै । धनमदः ॥ ६७ ॥ हर्ष अर्थमें प्र और सम्पूर्वक मदधातुसे परे अप्प्रत्यय होताहै । प्रमदः । संमदः ॥ ६८ ॥ सम्पूर्वक अजिधातु समुदाय अर्थमें और उत्पूर्वक प्रेरणाअर्थमें होतीहै, पशुविषयक अजिधातुसे परे अप्प्रत्यय होताहै । समजः । पशूनां संघ इत्यर्थः । उदजः । पशूनां प्रेरणमित्यर्थः । ॥ ६९ ॥ अक्ष अर्थात्–देवन ( द्यूत ) अर्थमें ग्रहधातुका ग्लह यह रूप निपातन कियाजाताहै । अक्षस्य ग्लहः ॥ ७० ॥ प्रजन प्रथम गर्भधारणको कहतेहैं । प्रजनअर्थमें सर्त्तिधातुसे परे अप्प्रत्यय होताहै । गवामुपसरः ॥ ७१ ॥ नि, अभि, उप और वि इन उपसर्गोंके उपपद रहते ह्वधातुको संप्रसारण और अप्प्रत्यय होताहै । निहवः ॥ ७२ ॥ युद्धअर्थके विषै आङ्पूर्वक ह्वधातुसे संप्रसारण और अप्प्रत्यय होताहै । आहवः ॥ ७३ ॥ जलका आधार वाच्य होयतौ आङ्पूर्वक ह्वधातुको संप्रसारण अप्प्रत्यय और वृद्धि होतीहै । आहावः ॥ ७४॥ भावअर्थमें

७६ हनश्च वधः । ७७ मूर्तौ घनः । ७८ अन्तर्घनो देशे । ७९ अगारैकदेशे प्रघणः प्रघाणश्च । ८० उद्घनोऽत्याधानम् । ८१ अपघनोऽङ्गम् । ८२ करणेऽयोविद्रुषु । ८३ स्तम्बे क च । ८४ परौ घः । ८५ उपघ्न आश्रये । ८६ सङ्घोद्घौ गणप्रशंसयोः । ८७ निघो निमितम् । ८८ ड्वितः क्त्रिः । ८९ ट्वितोऽथुच् । ९० यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षो नङ् । ९१ स्वपो नन् । ९२ उपसर्गे घोः किः ।

उपसर्गभिन्न ह्वधातुको सम्प्रसारण और अप्प्रत्यय होताहै । हवः ॥ ७५ ॥ भावअर्थमें उपसर्गभिन्न हन्धातुको अप्प्रत्यय और वधआदेश होताहै । चकारसे घञ्भी होताहै । वधेन दस्युम् । घातः ॥ ७६ ॥ मूर्ति अर्थात्—काठिन्यता अभिधेय होयतौ हन्धातुसे परे अप्प्रत्यय और घनआदेश होताहै । अभ्रघनः ॥ ॥ ७७ ॥ देशवाच्य होयतौ हन्धातुको घन आदेश और अप्प्रत्यय होताहै । अन्तर्घनः ॥ ७८ ॥ द्वारदेशके बाह्यप्रकोष्ठमें प्रघाण और प्रघण शब्द निपातन कियेजातेहैं ॥७९॥ ऊपर स्थापन करनेको अत्याधान कहतेहैं । अत्याधान अर्थमें उत्पूर्वक हन्धातुसे परे अप्प्रत्यय होताहै । उद्घनः ॥ ८० ॥ हाथ वा चरण अंगवाच्य होयतौ अप्पूर्वक हन्धातुसे परे भावअर्थमें अप्प्रत्यय होताहै । अपघनः ॥ ८१ ॥ अयस्, वि और द्रुउपपद रहते करण अर्थमें हन्धातुसे परे अप्प्रत्यय और घनआदेश होताहै । अयोघनः । इत्यादि ॥ ८२ ॥ स्तम्ब उपपद रहते हन् धातुसे परे करण अर्थमें क और अप्प्रत्यय तथा घन आदेश होताहै । स्तम्बघ्नः । ॥८३॥ परि उपपद रहते हन्धातुसे परे अप्प्रत्यय और घआदेश करणअर्थमें होताहै ॥ परिघः ॥८४॥ उपपूर्वक हन्धातुसे परे अप्प्रत्यय और उपधाका लोप होताहै । पर्वतोपघ्नः ॥ ८५ ॥ सम्पूर्वक हन् और उत्पूर्वक हन्धातुसे परे भावमें गण और प्रशंसाअर्थके विषै अप्प्रत्यय होताहै । संघः । उद्घः ॥ ८६ ॥ चारोंओरसे परिमितको निमित्त कहतेहैं । निमित्तअर्थमें निपूर्वक हन्धातुको घआदेश और अप्प्रत्यय होताहै । निघा वृक्षाः ॥ ८७ ॥ जिसधातुके डुकी इत्संज्ञा हो तिससे परे क्त्रिप्रत्यय होताहै । उप्त्रिमम् ॥ ८८ ॥ जिसधातुके टुकी इत्संज्ञा हो तिससे परे अथुच्प्रत्यय होताहै । वेपथुः ॥ ८९ ॥ यज्, याच्, यत, विच्छ, प्रच्छ, रक्ष इन धातुओंसे परे नङ्प्रत्यय होताहै । यज्ञः । याच्ञा । यत्नः ॥ ९० ॥ स्वप्धातुसे परे नन्प्रत्यय होताहै । स्वप्नः ॥ ९१ ॥ उपसर्ग उपपद रहते घुसंज्ञक धातुसे परे

९३ कर्मण्यधिकरणे च । ९४ स्त्रियां क्तिन् । ९५ स्थागापापचो भावे । ९६ मन्त्रे वृषेषपचमनविदभूवीरा उदात्तः । ९७ ऊतियूतिजूतिसातिहेतिकीर्तयश्च । ९८ व्रजयजोर्भावे क्यप् । ९९ संज्ञायां समजनिषदनिपतमनविदषुञ्शीङ्भृञिणः । १०० कृञः श च । १०१ इच्छा । १०२ अ प्रत्ययात् । १०३ गुरोश्च हलः । १०४ षिद्भिदादिभ्योऽङ् । १०५ चिन्तिपूजिकथिकुम्बिचर्चश्च । १०६ आतश्चोपसर्गे । १०७ ण्यासश्रन्थो युच् ।

किप्रत्यय होताहै । प्रधिः ॥ ९२ ॥ कर्मउपपद रहते अधिकरणअर्थमें घुसंज्ञक धातुओंसे परे किप्रत्यय होताहै । जलधिः ॥ ९३ ॥ यदि स्त्रीलिंगभाव प्रकाश करना होयतौ धातुसे परे क्तिन्प्रत्यय होताहै । कृतिः ॥ ९४ ॥ स्था, गा, पा और पच् इन धातुओंसे परे भावअर्थमें क्तिन्प्रत्यय होताहै । प्रस्थितिः । संगीतिः । इत्यादि ॥ ९५ ॥ वेदमें वृष, इष, पच, मन, विद, भू और वीर इन धातुओंसे परे उदात्त क्तिन्प्रत्यय होताहै । वृष्टिः । इत्यादि ॥ ९६ ॥ ऊति, यूति, जूति, साति, हेति और कीर्त्ति यह शब्द क्तिन्प्रत्ययान्त निपातन करेजातेहैं ॥ ९७ ॥ व्रज् और यज्धातुसे परे भावअर्थमें क्यप्प्रत्यय होताहै । व्रज्या । इज्या ॥९८॥ समज, निषद, निपत, मन, विद, षुञ्, शीङ्, भृञ् और इण् इन धातुओंसे परे स्त्रीलिंगकेविषै संज्ञामें भावअर्थमें उदात्त क्यप्प्रत्यय होताहै । निषद्याः । इत्यादि ॥ ॥ ९९ ॥ कृञ्धातुसे परे क्यप्, श और क्तिन्प्रत्यय होतेहैं । कृत्या । क्रिया । कृतिः ॥ १०० ॥ इष्धातुसे परे भावअर्थमें शप्रत्यय और यक्का अभाव होताहै । इच्छा ॥ १०१ ॥ जिन धातुओंके अन्तमें कोई प्रत्ययहो तिनसे परे स्त्रीलिंगमें अकार ( अ ) प्रत्यय होताहै । चिकीर्षा ॥ १०२ ॥ गुरुमान् हलन्त धातुसे परे स्त्रीलिंगमें अकारप्रत्यय होताहै । ईहा । इत्यादि ॥ १०३ ॥ षित् और भिद् आदिधातुओंसे परे स्त्रीलिंगमें अङ्प्रत्यय होताहै । जरा । त्रपा । भिदा ॥ १०४ ॥ चिन्त, पूज, कथ, कुम्ब और चर्च इन धातुओंसे परे अङ्प्रत्यय होताहै । चिन्ता । पूजा । कथा । चर्चा ॥ १०५ ॥ उपसर्ग उपपद रहते आकारान्त धातुओंसे परे अङ्प्रत्यय होताहै । प्रदा ॥ १०६ ॥ णिप्रत्ययान्त धातुओंसे परे तथा आस् और श्रन्थ इन धातुओंसे परे युच्प्रत्यय होताहै । कारणा ।

१०८ रोगाख्यायां ण्वुल् बहुलम् । १०९ संज्ञायाम् । ११० विभाषाख्यानपरिप्रश्नयोरिञ्च । १११ पर्यायार्हर्णोत्पत्तिषु ण्वुच् । ११२ आक्रोशे नञ्यनिः । ११३ कृत्यल्युटो बहुलम् । ११४ नपुंसके भावे क्तः । ११५ ल्युट् च । ११६ कर्मणि च येन संस्पर्शात् कर्तुः शरीरसुखम् । ११७ करणाधिकरणयोश्च । ११८ पुंसि संज्ञायां घः प्रायेण । ११९ गोचरसंचरवहव्रजव्यजापणनिगमाश्च । १२० अवे तॄस्त्रोर्घञ् । १२१ हलश्च । १२२ अध्यायन्यायोद्यावसंहाराधारावायाश्च । १२३ उदङ्कोऽनुदके ।

इत्यादि॥१०७॥रोग वाच्य होयतौ बहुलकरके ण्वुल्प्रत्यय होताहै । प्रच्छर्दिका ॥ ॥ १०८ ॥ संज्ञाअर्थमें धातुसे परे ण्वुल्प्रत्यय होताहै । उद्दालकपुष्पभंजिका ॥ ॥ १०९ ॥ आख्यान और प्रश्नअर्थमें धातुसे परे इञ् और ण्वुल्प्रत्यय होताहै । कां त्वं कारिं कारिकां क्रियां कृत्यां कृतिं वा कार्षीः । इत्यादि ॥ ११० ॥ पर्याय, योग्यता और उत्पत्ति इन अर्थोंके द्योतन करनेमें विकल्पकरके ण्वुच्प्रत्यय होताहै । भवत आसिका ॥ १११ ॥ नञ् उपपद रहते आक्रोशअर्थमें निप्रत्यय होताहै । आजीवनिस्ते शठ भूयात् ॥ ११२ ॥ कृत्यसंज्ञक प्रत्यय और ल्युट् इन दो प्रत्ययोंका व्यवहार बहुलकरके होताहै ॥ ११३ ॥ भावप्रकाश करनेमें धातुसे परे क्तप्रत्यय होताहै, यदि सिद्धशब्द नपुंसकलिंग होतौ । हसितम् ॥ ११४ ॥ भावप्रकाश करनेमें धातुसे परे ल्युट् प्रत्ययभी होताहै, जो सिद्धशब्द नपुंसकलिंग होतौ । हसनम् ॥ ११५ ॥ जिसकरके स्पर्श करेहुए कर्त्ताको शरीरका सुख उत्पन्न हो ऐसे कर्मके उपपद रहते ल्युट्प्रत्यय होताहै । पयःपानं सुखम् ॥ ११६ ॥ करण और अधिकरण अर्थमेंभी ल्युट्प्रत्यय होताहै । इध्मप्रव्रश्चनः कुठारः ॥ ११७ ॥ संज्ञामें धातुसे परे प्रायवाकरके घप्रत्यय होताहै, यदि सिद्ध होनेवाला शब्द पुल्लिंग होतौ । दन्तच्छदः॥११८॥ गोचर, संचर, वह, व्रज, व्यज, आपण और निगम यह शब्द घप्रत्ययान्त निपातन करेजातेहैं । गोचरो देशः । इत्यादि ॥ ११९ ॥ अव उपसर्ग उपपद रहते तॄ और स्तॄ इन दोधातुओंसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । अवतारः । अवस्तारः॥१२०॥ हलन्त धातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । रामः ॥१२१॥ अध्याय, न्याय, उद्याव और संहार यह घञ्प्रत्ययान्त निपातन कियेजातेहैं । अध्यायः इत्यादि॥१२२॥उदकभिन्न

१२४ जालमानायः । १२५ खनो घ च । १२६ ईषद्दुःसुषु कृच्छ्राकृच्छ्रार्थेषु खल् । १२७ कर्तृकर्मणोश्च भूकृञोः । १२८ आतो युच् । १२९ छन्दसि गत्यर्थेभ्यः । १३० अन्येभ्योऽपि दृश्यते । १३१ वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा । १३२ आशंसायां भूतवच्च । १३३ क्षिप्रवचने लृट् । १३४ आशंसावचने लिङ् । १३५ नानद्यतनवत्क्रियाप्रबन्धसामीप्ययोः । १३६ भविष्यति मर्यादावचनेऽवरस्मिन् ।

उत्पूर्वक अञ्चुधातुसे परे घञ्प्रत्यय होताहै । घृतोदङ्कश्चर्ममयं भाण्डम् ॥१२३॥ आङ्पूर्वक नीधातुसे परे जालअर्थमें घञ्प्रत्यय होताहै । आनायः ॥ १२४ ॥ खन्धातुसे परे घ और घञ्प्रत्यय होतेहैं । आखनः । आखानः ॥ १२५ ॥ दुःखअर्थमें दुर् और सुख अर्थमें ईषद् वा सु उपपद रहते धातुसे परे खल्प्रत्यय होताहै। दुष्करः । सुकरः ॥ १२६ ॥ कर्ता और कर्म तथा ईषद्, दुस् और सु इनके उपपद रहते भू और कृञ्धातुसे परे खल्प्रत्यय होताहै । दुराढ्यंभवम् । इत्यादि ॥ ॥ १२७ ॥ आकारान्त धातुओंसे परे युच्प्रत्यय होताहै । ईषत्पानः ॥ १२८ ॥ ईषद् आदि शब्द उपपद रहते गत्यर्थधातुओंसे परे वेदके विषै युच्प्रत्यय होताहै । सूपसदनोऽग्निः ॥ १२९ ॥ गत्यर्थ धातुओंसे अन्य जे धातु हैं तिनसे परेभी वेदमें युच्प्रत्यय होताहै । सुवेदनामकृणोर्ब्रह्मणे गाम् ॥ १३० ॥ जो प्रत्यय वर्त्तमान अर्थमें धातुसे परे स्थापन कियेजातेहैं, वेही प्रत्यय वर्त्तमानकालके समीपवर्त्ती भूत और भविष्य अर्थमेंभी विकल्पकरके होतेहैं । अयमागच्छामि, आगमं वा । एष गच्छामि, गमिष्यामि वा ॥ १३१ ॥ इच्छाअर्थके विषै भविष्यत्कालमें प्रत्यय भूत और वर्त्तमानकी समान होवेहैं । देवश्चेद्वर्षीत्, वर्षति, वर्षिष्यति वा धान्यमंवाप्स्म, वपाम, वप्स्यामो वा ॥ १३२ ॥ क्षिप्र और उसके पर्यायवाचक शब्द उपपद रहते इच्छाअर्थके विषै भविष्यत्कालमें भूत और वर्त्तमानअर्थमें लृट्लकार होताहै । वृष्टिश्चेत्क्षिप्रमाशु वा यास्यति ॥ १३३ ॥ इच्छावाचक शब्द उपपद रहते भविष्यत्अर्थमें लिङ्लकार होताहै । गुरुश्चेदुपेयादाशंसेऽधीयीय ॥ १३४ ॥ क्रियाकी निरन्तरता और सामीप्य द्योत्य होतो धातुसे परे लुङ् और लट् नहीं होते । यावज्जीवमन्नमदाद्दास्यति वा ॥ १३५ ॥ भविष्यत्कालके विषै मर्यादाकी उक्तिमें अन्यविभागमें अनद्यतनकी समान लकार नहीं होता । योऽयमध्वागन्तव्य

१३७ कालविभागे चानहोरात्राणाम् । १३८ परस्मिन् विभाषा । १३९ लिङ्निमित्ते लृङ् क्रियातिपत्तौ । १४० भूते च । १४१ वोताप्योः । १४२ गर्हायां लडपिजात्वोः । १४३ विभाषा कथमि लिङ् च । १४४ किंवृत्ते लिङ्लृटौ । १४५ अनवक्लृप्त्यमर्षयोरकिंवृत्तेऽपि । १४६ किंकिलास्त्यर्थेषु लृट् । १४७ जातुयदोर्लिङ् । १४८ यच्चयत्रयोः । १४९ गर्हायां च ।

आपाटलिपुत्रात्तस्य यदवरं कौशाम्ब्यास्तत्र सक्तून्पास्यामः ॥ १३६ ॥ उक्त अर्थके विषै अहोरात्रके सम्बन्धको छोड़कर काल ( समय ) के विभागमेंभी अनद्यतनवत् नहीं होता । योऽयं वत्सर आगामी तस्य यदवरमाग्रहायण्यास्तत्र युक्ता अध्येष्यामहे ॥ १३७ ॥ उक्त दोनों सूत्रोंके विषयमें पर उपपद रहतेभी अनद्यतनवत् होताहै । अध्येष्यामहे । अध्येतास्महे ॥ १३८ ॥ जहां लिङ्स्थापन करनेके लिये कार्यकारणभाव और विधिआदि अर्थोंमेंसे कोई अर्थ हो वहां भविष्यत् अर्थमें लृङ्लकार होताहै, यदि क्रियाकी असिद्धि समझी जाती होतौ । अभविष्यत् ॥ १३९ ॥ जहां लिङ्स्थापन करनेके लिये कार्यकारणभाव और विधि आदिअर्थोंमेंसे कोई अर्थ होतौ भूतअर्थमें धातुसे परे लृङ्लकार होताहै । अपोजयिष्यत् ॥ १४० ॥ उताप्योः इस सूत्रसे प्रथम होनेवाले लिङ्निमित्तमें लृङ्लकार होताहै, यह अधिकारहै ॥१४१॥ अपि और जातु उपपद रहते तीनों कालमें लट्लकार होताहै । अपि जायां त्यजसि । जातु गणिकामाधत्से ॥ १४२ ॥ कथंके योगमें तीनों कालके विषै गर्हाअर्थमें लिङ् और लट्लकार होतेहैं । कथं धर्मं त्यजेस्त्यजसि वा ॥ १४३ ॥ कुत्सित अर्थके विषै लिङ् और लृट्लकार होतेहैं । कः हरिं निन्देत्, निन्दिष्यति वा ॥ १४४ ॥ असम्भावना और अक्षमा इन दोनों अर्थोंमें कुत्सितअर्थको छोड़कर अन्यवृत्तमें लिङ् और लृट्लकार होतेहैं । न संभावयामि नमर्षये वा भवान् हरिं निन्देत् ॥ १४५ ॥ अनवक्लृप्त, अमर्ष और गर्हा अर्थमें किंकिल ( क्रोधद्योतक ) उपपद रहते अस्ति, भवति और विद्यते इन धातुओंसे परे लृट्लकार होताहै । न श्रद्दधे किंकिलत्वं शूद्रान्नं भोक्ष्यसे ॥ १४६ ॥ उक्त अर्थोंमें जातु और यत् उपपद रहते लिङ्लकार होताहै । जातु यत्त्वादृशो हरिं निन्देत् ॥ १४७ ॥ उक्त अर्थोंमें यच्च और यत्रके योगमें लिङ्लकार होताहै । यच्च यत्र वा त्वमेवं कुर्याः ॥ १४८ ॥ गर्हा अर्थमें

१५० चित्रीकरणे च । १५१ शेषे लृडयदौ । १५२ उताप्योः समर्थयोर्लिङ् । १५३ कामप्रवेदनेऽकच्चिति । १५४ संभावनेऽलमिति चेत्सिद्धाप्रयोगे । १५५ विभाषा धातौ संभावनवचनेऽयदि । १५६ हेतुहेतुमतोर्लिङ् । १५७ इच्छार्थेषु लिङ्लोटौ । १५८समानकर्तृकेषु तुमुन् । १५९ लिङ् च । १६० इच्छार्थेभ्यो विभाषा वर्तमाने । १६१ विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसंप्रश्नप्रार्थनेषु लिङ् । १६२ लोट् च ।

यच्च और यत्रके योगमें लिङ्लकारही होताहै । यच्च यत्र वा त्वं शूद्रं याजयेः ॥ ॥ १४९ ॥ चित्रीकरण अर्थके विषैभी लिङ्लकारही होताहै । याजयेः ॥ १५० ॥ जो यदिउपपद न होयतौ चित्रीकरण ( आश्चर्य ) अर्थके विषै धातुसे परे लृट्लकार होताहै । आश्चर्यमन्धो नाम कृष्णं द्रक्ष्यति ॥ १५१ ॥ समर्थअर्थ वाचक उत् और अप् उपपद रहते धातुसे परे लट्लकार होताहै ॥ १५२ ॥ यदि अपने अभिप्रायको प्रगट करना होयतौ लिङ्लकार होताहै, कच्चित्के योगमें नहीं । कामो मे भुञ्जीव भवान् ॥ १५३ ॥ सम्भावन अर्थके विषै लिङ्लकार होताहै, यदि अलम्से कार्यकी सिद्धि सूचित नहोयतौ । अपि गिरिं शिरसा भिन्द्यात् ॥१५४॥ संभावना अर्थमें धातु उपपद रहते उक्तअर्थके विषै लिङ्लकार विकल्पकरके होताहै, यत् शब्दके योगमें नहो । संभावयामि भुञ्जीत भोक्ष्यते वा ॥१५५॥ जहां कार्यकारणभाव प्रकाश करना हो वहां धातुसे परे विकल्पकरके लिङ्लकार होताहै । कृष्णं नमेत् नंस्यति चेत् सुखं यास्यति ॥ १५६ ॥ इच्छा अर्थोंमें धातुसे परे लिङ् और लोट्लकार होतेहैं । इच्छामि भुंजी भुंक्ता वा ॥ १५७ ॥ एकार्थवाची इच्छार्थक कर्त्ताओंके उपपद रहते धातुसे परे तुमुन्प्रत्यय होताहै । इच्छति भोक्तुम् ॥ १५८ ॥ इच्छार्थक समानकर्त्ताओंके उपपद रहते धातुसे परे लिङ्लकार होताहै । भुंजीयेतीच्छति ॥ १५९ ॥ इच्छार्थक धातुओंसे परे वर्त्तमानअर्थमेंभी विकल्पकरके लिङ्लकार होताहै । इच्छति, इच्छेत् ॥ १६० ॥ विधि ( आज्ञा ) निमन्त्रण ( भोजन आदिकी आज्ञा ), आमन्त्रण ( इच्छानुसार संमति देना ), अधीष्ट ( आदरपूर्वक प्रेरणा ), संप्रश्न ( पूछना ) और प्रार्थना ( मांगना ) इन अर्थोंमें धातुसे परे लिङ्लकार होताहै । भवेत् ॥ १६१ ॥ उपरोक्त विधिआदि अर्थोंमें धातुसे परे लोट्लकारभी होताहै । भवतु ॥ १६२ ॥

१६३ प्रैषातिसर्गप्राप्तकालेषु कृत्याश्च । १६४ लिङ् चोर्ध्वमौहूर्तिके । १६५ स्मे लोट् । १६६ अधीष्टे च । १६७ कालसमयवेलासु तुमुन् । १६८ लिङ्यदि । १६९ अर्हे कृत्यतृचश्च । १७० आवश्यकाधमर्ण्ययोर्णिनिः । १७१ कृत्याश्च । १७२ शकि लिङ् च । १७३ आशिषि लिङ्लोटौ । १७४ क्तिच्क्तौ च संज्ञायाम् । १७५ माङि लुङ् । १७६ स्मोत्तरे लङ् च । "उणादय इङो निवासव्यधजपोरपघन इच्छा हलश्च वोतांप्योर्विधिषोडश" ॥

---

प्रैप (विधि), अतिसर्ग (सेवकोंको आज्ञा देना) और प्राप्तकाल इन अर्थोंमेंभी लोट्लकार होताहै, तथा कृत्यप्रत्ययभी होतेहैं । यष्टव्यम् । यजतु ॥ १६३ ॥ ऊर्ध्वमौहूर्तिक अर्थमें प्रैपआदिअर्थोंके विषै लिङ् और लोट्लकार होताहै । मुहूर्त्तादूर्ध्वं यजेत, यजताम् ॥ १६४ ॥ प्रैप आदि और ऊर्ध्वमौहूर्तिक अर्थमें स्मके योगमें धातुसे परे लोट्लकार होताहै । यजतां स्म ॥ १६५ ॥ स्म उपपद रहते अधीष्ट ( आदरपूर्वक प्रेरणा ) मेंभी लोट्लकार होताहै । त्वं स्म अध्यापय ॥ ॥ १६६ ॥ काल, समय और वेला इनमेंसे किसीके उपपद रहते धातुसे परे तुमुन्प्रत्यय होताहै । कालो वेला भोक्तुम् । समयो वा ॥ १६७ ॥ यच्छब्द उपपद रहते काल, समय और वेलाके विषै लिङ्लकार होताहै । कालः यद्भुञ्जीत भवान् । इत्यादि ॥ १६८ ॥ योग्यअर्थके विषै कृत्य और तृच्प्रत्यय होतेहैं, चकारसे लिङ्लकारभी होताहै । त्वं कन्यां वहेः ॥ १६९ ॥ आवश्यक और आधमर्ण्य अर्थके विषै णिनिप्रत्यय होताहै । अवश्यंकरी । शतंदायी ॥ १७० ॥ आवश्यक और आधमर्ण्य अर्थोंके विषै कृत्यप्रत्ययभी होतेहैं । अवश्यं हरिः सेव्यः ॥ १७१ ॥ शक्तिअर्थमें धातुसे परे लिङ्लकार और कृत्यप्रत्यय होतेहैं । त्वं भारं वहेः ॥ ॥ १७२ ॥ आशिर्वाद अर्थमें धातुसे परे लिङ् और लोट्लकार होतेहैं । भवतु । भूयात् ॥ १७३ ॥ आशीर्वाद अर्थके विषै संज्ञाअर्थमें क्तिच् और क्तप्रत्यय होतेहैं । भूतिः । भवतात् ॥ १७४ ॥ माङ् उपपद रहते धातुसे परे लुङ्लकार होताहै । मा भूत् ॥ १७५ ॥ जिससे परे स्म हो ऐसे माङ्के उपपद रहते धातुसे परे लुङ् और लङ्लकार होतेहैं । मास्मभूत् मास्मभवत् । ॥ १७६ ॥

तृतीयः पादः समाप्तः ।

## चतुर्थः पादः ।

१ धातुसंबन्धे प्रत्ययाः । २ क्रियासमभिहारे लोट् लोटो हिस्वौ वा च तध्वमोः । ३ समुच्चयेऽन्यतरस्याम् । ४ यथाविध्यनुप्रयोगः पूर्वस्मिन् । ५ समुच्चये सामान्यवचनस्य । ६ छन्दसि लुङ्लङ्लिटः । ७ लिङर्थे लेट् । ८ उपसंवादाशङ्कयोश्च । ९ तुमर्थे सेसेनसेअसेन्क्सेकसेनध्यैअध्यैन्कध्यैकध्यैन्शध्यैशध्यैन्तवैतवेङ्तवेनः । १० प्रयै रोहिष्यै अव्यथिष्यै । ११ दृशे विख्ये च । १२ शकि णमुल्कमुलौ । १३ ईश्वरे तोसुन्कसुनौ ।

### चतुर्थः पादः ।

धात्वर्थोंके सम्बन्धमें जहां कालके विषै प्रत्यय कहेहैं, उसके अतिरिक्त अन्यत्रभी होतेहैं । वसन् ददर्श ॥ १ ॥ वारंवार अथवा अत्यन्त अर्थ द्योतन करनेमें धातुसे परे लोट्लकार होताहै और उसको ' हि ' तथा 'स्व' होतेहैं, त और ध्वम्प्रत्यय परे रहते ॥२॥ जहां अनेक क्रियाओंका समुच्चय सूचन करना हो वहां पूर्वोक्त विधि विकल्पकरके होतीहै ॥ ३ ॥ पूर्वोक्त लोट्लकारके विधानमें लोट्लकारकी प्रकृतिभूतही धातुका प्रयोग करना चाहिये ॥ ४ ॥ अनेक क्रियाओंके समुच्चयमें लोट्की विधिके विषै सामान्यार्थक धातुका अनुप्रयोग होताहै ॥ ५ ॥ धात्वर्थोंके सम्बन्धमें तीनों कालके विषै लुङ्, लङ् और लिट्लकार विकल्पकरके वेदमें होतेहैं । देवो देवेभिरागमत् । इत्यादि ॥ ६ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै विधि आदि और हेतुहेतुमद्भावादि अर्थोंमें लेट्लकार होताहै ॥ ७ ॥ पणबन्ध और आशंका अर्थमें धातुसे परे लेट्लकार होताहै । अहमेव पशूनामीशै ॥ ८ ॥ तुम्प्रत्ययके अर्थमें से, सेन्, असे, असेन्, क्से, कसेन्, अध्यै, अध्यैन्, कध्यै, कध्यैन्, शध्यै, शध्यैन्, तवै, तवेङ् और तवेन्प्रत्यय होतेहैं । से-वक्षेरायः । इत्यादि ॥ ९ ॥ तुमके अर्थमें प्रयै, रोहिष्यै और अव्यथिष्यै यह निपातन किये जातेहैं । प्रयातुम् ॥ १० ॥ विख्यात अर्थमें दृश्धातुसे परे तुमुन्प्रत्यय होताहै । द्रष्टुम् ॥ ११ ॥ शक्धातुके उपपद रहते तुमुन्प्रत्ययके अर्थमें णमुल् और कमुल्प्रत्यय होतेहैं । विभाजं नाशकत् । अपलुपं नाशकत् ॥ १२ ॥ ईश्वर उपपद रहते तोसुन् और कसुन् प्रत्यय होतेहैं । ईश्वरोत्यवरितोः ॥ १३ ॥

१४ कृत्यार्थे तवैकेन्केन्यत्वनः । १५ अवचक्षे च । १६ भावलक्षणे स्थेण्कृञ्वदिचरिहुतमिजनिभ्यस्तोसुन् । १७ सृपितृदोः कसुन् । १८ अलंखल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वा । १९ उदीचां माङो व्यतीहारे । २० परावरयोगे च । २१ समानकर्तृकयोः पूर्वकाले । २२ आभीक्ष्ण्ये णमुल् च । २३ न यद्यनाकाङ्क्षे । २४ विभाषाग्रेप्रथमपूर्वेषु । २५ कर्मण्याक्रोशे कृञः खमुञ् । २६ स्वादुमि णमुल् । २७ अन्यथैवं कथमित्थं सुसिद्धाप्रयोगश्चेत् ।

कृत्य प्रत्ययोंके अर्थमें तवै, केन, केन्य और त्वन यह प्रत्यय होवेहैं । न म्लेछितवै । इत्यादि ॥ १४ ॥ अवचक्षेकाभी प्रयोग होताहै । रिपुणा नावचक्षे ॥ १५ ॥ भावलक्षणके विषै स्था, इण्, कृञ्, वद, चर्, हुत, मि और जनि इन धातुओंसे परे तोसुन्प्रत्यय होताहै । आसंस्थातोः सीदन्ति ॥ १६ ॥ भावलक्षणके विषै सृप् और तृद् धातुओंसे परे कसुन्प्रत्यय होताहै । विसृपः । आतृदः ॥ १७ ॥ निषेध अर्थवाले अलं और खलुउपपद रहते धातुसे परे क्त्वाप्रत्यय होताहै । अलंकृत्वा ॥ १८ ॥ व्यतीहारअर्थमें माङ्धातुसे परे क्त्वाप्रत्यय होवाहै ॥ १९ ॥ परकरके पूर्वके और अवरकरके परके योगमें धातुसे परे क्त्वाप्रत्यय होवाहै । अप्राप्य नदीं पर्वतः ॥ २० ॥ यदि अधिक धातुओंका एकही कर्ता होतौ उनमें जो धातु पूर्वकालअर्थमें विद्यमान हो तिससे परे क्त्वाप्रत्यय होताहै । स्नात्वा व्रजति ॥ २१ ॥ जब वारंवार करना प्रकाशकरना होतौ अव्यवहित नञ्समासरहित अव्यय पूर्वपद रहते धातुसे परे णमुल् और क्त्वाप्रत्यय होतेहैं । स्मारं स्मारं नमति शिवम् । स्मृत्वा स्मृत्वा ॥ २२ ॥ यत्शब्दके उपपद रहते पूर्वकालमें जो प्राप्त है वह नहीं होता, यदि पूर्व और पर दोनों क्रियाएँ उस वाक्यसे अन्यकी आकांक्षा न करता होवौ । यदयं भुंक्ते ततः पठति ॥ २३ ॥ अग्रे, प्रथम और पूर्व इनके उपपद रहते समानकालीनपूर्वकालमें क्त्वा और णमुल्प्रत्यय विकल्पकरके होतेहैं । अग्रेभोजं व्रजति अग्रे भुक्त्वा ॥ २४ ॥ यदि आक्रोश गम्यमान होयतौ कर्म उपपद रहते कृञ्धातुसे परे खमुञ्प्रत्यय होताहै । चौरंकारमाक्रोशति ॥ २५ ॥ एककर्ताओंके पूर्वकालमें स्वादुअर्थोंके विषै कृञ्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै स्वादुंकारं भुंक्ते ॥ २६ ॥ अन्यथा, एवं,

२८ यथातथयोरसूयाप्रतिवचने । २९ कर्मणि दृशिविदोः साकल्ये । ३० यावति विन्दजीवोः । ३१ चर्मोदरयोः पूरेः । ३२वर्षप्रमाण ऊलोपश्चास्यान्यतरस्याम् । ३३ चेले क्रोपेः । ३४ निमूलसमूलयोः कषः । ३५ शुष्कचूर्णरूक्षेषु पिषः । ३६ समूलाकृतजीवेषु हन्कृञ्ग्रहः । ३७ करणे हनः । ३८ स्नेहने पिषः । ३९ हस्ते वर्तिग्रहोः । ४० स्वे पुषः । ४१ अधिकरणे बन्धः । ४२संज्ञायाम् ।

कथं और इत्थं इन शब्दोंके उपपद रहते कृञ्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै, यदि उस कृञ्धातुका अप्रयोग सिद्ध हो अर्थात्–कृञ्धातु निरर्थक होवै । अन्यथाकारं भुंक्ते ॥ २७ ॥ यथा और तथा उपपद रहते असूयाके प्रतिवचनमें कृञ्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै, यदि उसका प्रयोग सिद्ध होवै । यथाकारमहं भोक्ष्ये ॥ २८ ॥ कर्म उपपद रहते दृश् और विदधातुसे परे साकल्य ( संपूर्ण ) अर्थमें णमुल्प्रत्यय होताहै । कन्यादर्शं वरयति ॥ २९ ॥ यावत् उपपद रहते विन्द और जीवधातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । यावद्वेदं भुङ्क्ते ॥ ३० ॥ चर्म और उदर उपपद रहते पूर्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । चर्मपूरं स्तृणाति । उदरपूरं भुंक्ते ॥ ३१ ॥ कर्म उपपद रहते पूर्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय और ऊकारका लोप विकल्पकरके होताहै, यदि समुदायसे वर्षप्रमाण गम्यमान होयतौ । गोष्पदपूरं वृष्टो देवः ॥ ३२ ॥ चेलार्थवाची कर्मउपपद रहते वर्षप्रमाणमें क्रोपधातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । चेलक्रोपं वृष्टो देवः ॥ ३३ ॥ निमूल, समूल, कर्म उपपद रहते कष्धातुसे पेर णमुल्प्रत्यय होताहै । निमूलकाषं कषति ॥ ३४ ॥ शुष्क, चूर्ण और रूक्ष इन कर्मोंके उपपद रहते पिष्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। शुष्कपेषं पिनष्टि ॥ ३५ ॥ समूल, आकृत और जीवके उपपद रहते हन्, कृञ् और ग्रह इन धातुओंसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । समूलघातं हन्ति ॥३६॥ हन्धातुसे करण उपपद रहते णमुल्प्रत्यय होताहै । पादघातं हन्ति ॥ ३७ ॥ स्नेहनके उपपद रहते करणअर्थमें पिष्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । उदपेषं पिनष्टि ॥ ३८ ॥ हस्तार्थक करण उपपद रहते वर्त्त और ग्रहधातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । हस्तवर्तं वर्त्तयति ॥ ३९ ॥ स्वकरण उपपद रहते पुष्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । स्वपोषं पुष्णाति ॥ ४० ॥ अधिकरण उपपद रहते बन्धधातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । चक्रबन्धं बध्नाति ॥ ४१ ॥ संज्ञाअर्थमेंभी बध्धा-

४३ कर्त्रोर्जीवपुरुषयोर्नशिवहोः। ४४ ऊर्ध्वे शुषिपूरोः। ४५ उपमाने कर्मणि च। ४६ कषादिषु यथाविध्यनुप्रयोगः। ४७ उपदंशस्तृतीयायाम्। ४८ हिंसार्थानां च समानकर्मकाणाम्। ४९ सप्तम्यां चोपपीडरुधकर्षः। ५० समासत्तौ। ५१ प्रमाणे च। ५२ अपादाने परीप्सायाम्। ५३ द्वितीयायां च। ५४ स्वाङ्गेऽध्रुवे। ५५ परिक्लिश्यमाने च। ५६ विशिपतिपदिस्कन्दां व्याप्यमानसेव्यमानयोः।

तुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। क्रौञ्चबन्धं बद्धः ॥ ४२ ॥ जीव और पुरुषकर्त्ता उपपद रहते नश् और वह धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। जीवनाशं नश्यति। पुरुषवाहं वहति ॥ ४३ ॥ ऊर्ध्वकर्त्ता उपपद रहते शुष और पूर्धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। ऊर्ध्वशोषम्। ऊर्ध्वपूरम् ॥ ४४ ॥ उपमानवाचक कर्म तथा कर्त्ता उपपद रहते धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। घृतनिधायं जलम् ॥ ४५ ॥ जिन धातुओंसे परे णमुल्का विधान कियाहै उन्हीका प्रयोग करना चाहिये ॥ ॥ ४६ ॥ तृतीयाआदि विभक्तियोंका मूलकोपदंशके साथ विकल्पकरके समास होताहै। मूलकोपदंशम्, मूलकेनोपदंशम् ॥ ४७ ॥ तृतीयान्त उपपद रहते समानकर्मवाले हिंसार्थक धातुओंसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। दण्डोपघातं गाः कालयति ॥ ४८ ॥ सप्तम्यन्त और तृतीयान्त उपपद रहते उपपूर्वक पीड, रुध् और कर्ष इन धातुओंसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै पार्श्वोपपीडं शेते ॥ ४९ ॥ तृतीयान्त और सप्तम्यन्त उपपद रहते धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै, यदि सन्निकर्षता गम्यमान होयतो। केशग्राहं युध्यन्ते ॥५०॥ प्रमाण अर्थमेंभी तृतीया और सप्तम्यन्त उपपद रहते धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। अङ्गुलोत्कर्षम् ॥ ५१ ॥ पञ्चम्यन्त उपपद रहते त्वरा (शीघ्रता) अर्थमें धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। शय्योत्थायं धावति ॥५२॥ द्वितीयान्त उपपद रहतेभी त्वराअर्थमें धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। यष्टिग्राहं युध्यन्ते ॥ ५३ ॥ चंचल द्वितीयान्त स्वांग जिसके उपपद रहते धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। भ्रूविक्षेपं कथयति ॥ ५४ ॥ चारों ओरसे विकारको प्राप्तहुए द्वितीयान्त स्वांगके उपपद रहते धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। उरःप्रतिपेषं युध्यन्ते ॥ ५५ ॥ यदि व्याप्यमान और सेवितअर्थ गम्यमान होयतो द्वितीयान्तउपपद रहते विश, पति, पदि और स्कन्द इनसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै। गेहानुप्रवे-

५७ अस्यतितृषोः क्रियान्तरे कालेषु । ५८ नाम्न्यादिशिग्रहोः । ५९ अव्ययेऽयथाभिप्रेताख्याने कृञः क्त्वाणमुलौ । ६० तिर्यच्यपवर्गे । ६१ स्वाङ्गे तस्प्रत्यये कृभ्वोः । ६२ नाधार्थप्रत्यये च्व्यर्थे । ६३ तूष्णीमि भुवः । ६४ अन्वच्यानुलोम्ये । ६५ शकधृषज्ञाग्लाघटरभलभक्रमसहार्हास्त्यर्थेषु तुमुन् । ६६ पर्याप्तिवचनेष्वलमर्थेषु । ६७ कर्तरि कृत् । ६८ भव्यगेयप्रवचनीयोपस्थानीयजन्याप्लाव्यापात्या वा ।

शमास्ते ॥ ५६ ॥ जो क्रियामें व्यवधान करताहै उसके धात्वर्थ होनेपर वर्त्तमानार्थक असु और तृषूधातुसे परे कालवाची द्वितीयान्त पदोंके उपपद रहते णमुल्प्रत्यय होताहै । द्व्यहात्यासं गाः पाययति ॥ ५७ ॥ नामपूर्वक आदिश और ग्रह उपपद रहते धातुसे परे णमुल्प्रत्यय होताहै । नामादेशमाचष्टे । नामग्राहमाह्वयति ॥ ५८ ॥ अप्रियका उच्चस्वर और प्रियका नीचस्वरसे कहना इसके उपपद रहते कृञ्धातुसे परे क्त्वा और णमुल्प्रत्यय होताहै । उच्चैःकृत्य । उच्चैःकृत्वा । उच्चैःकारमप्रियमाचष्टे ॥ ५९ ॥ तिर्यक्शब्द उपपद रहते कृञ्धातुसे परे क्त्वा और णमुल्प्रत्यय होतेहैं, यदि समाप्तिअर्थ गम्यमान होयतो । तिर्यक्कृत्य, तिर्यक्कृत्वा गतः ॥ ६० ॥ स्वाङ्गवाची शब्दके उपपद रहते और तस्सम्बन्धि प्रत्ययकेभी उपपद रहते कृ और भूधातुसे परे क्त्वा और णमुल्प्रत्यय होतेहैं । मुखतः—कृत्वा । मुखतःकृत्य गतः । मुखतःकारम् ॥ ६१ ॥ नाधार्थप्रत्ययान्त च्व्यर्थविषयके उपपद रहते कृ और भूधातुसे परे क्त्वा और णमुल्प्रत्यय होतेहैं । नानाकृत्वा । नानाकृत्य । नानाकारम् ॥ ६२ ॥ तूष्णीम् शब्द उपपद रहते भूधातुसे परे क्त्वा और णमुल्प्रत्यय होतेहैं । तूष्णींभूय । तूष्णींभूत्वा । तूष्णींभावम् ॥ ६३ ॥ अन्वक्शब्द उपपद रहते भूधातुसे परे क्त्वा और णमुल्प्रत्यय होतेहैं, यदि आनुकूल्यअर्थ गम्यमान होयतो । अन्वग्भूय । अन्वग्भूत्वा । अन्वग्भावम् ॥ ६४ ॥ शक, धृष, ज्ञा, ग्ला, घट, रभ, लभ, क्रम, सह, अर्ह और अस्ति एतदर्थ इनके उपपद रहते धातुसे परे तुमुन्प्रत्यय होताहै । शक्नोति भोक्तुम् । इत्यादि ॥ ६५ ॥ पूर्णतावाचक सामर्थ्यवचनोंके उपपद रहते धातुसे परे तुमुन्प्रत्यय होताहै । पर्याप्तो भोक्तुम् । इत्यादि ॥ ६६ ॥ कृत्संज्ञावाले प्रत्यय कर्ताअर्थमें होतेहैं ॥ ६७ ॥ भव्य, गेय, प्रवचनीय, उपस्थानीय, जन्य, आप्लाव्य और आपात्य यह शब्दकर्ता-

६९ लः कर्मणि च भावे चाकर्मकेभ्यः। ७० तयोरेव कृत्यक्तखलर्थाः। ७१ आदिकर्मणि क्तः कर्तरि च। ७२ गत्यर्थाकर्मकश्लिषशीङ्स्थासवसजनरुहजीर्यतिभ्यश्च। ७३ दाशगोघ्नौ संप्रदाने। ७४ भीमादयोऽपादाने। ७५ ताभ्यामन्यत्रोणादयः। ७६ क्तोऽधिकरणे च ध्रौव्यगतिप्रत्यवसानार्थेभ्यः। ७७ लस्य। ७८ तिप्तस्झिसिप्थस्थमिब्वस्मस्तातांझथासाथांध्वमिड्वहिमहिङ्। ७९ टित आत्मनेपदानां टेरे। ८० थासः से। ८१ लिटस्तझयोरेशिरेच्।

अर्थमें कृत्प्रत्ययान्त विकल्पकरके निपातन कियेजातेहैं। भवतीति भव्यमनेन वा भव्यः॥ ६८॥ लट्आदिक दसोंलकार सकर्मकधातुओंसे परे कर्म वा कर्त्ताअर्थमें प्रयोग कियेजातेहैं, और अकर्मकधातुओंसे परे भाव और कर्त्ताअर्थमें प्रयोग कियेजावेहैं। भवति। भूयते॥ ६९॥ कृत्यप्रत्यय, क्त और खलअर्थमें होनेवाले प्रत्यय भाव और कर्मअर्थमें होवेहैं॥ ७०॥ आदिकर्मके विषय जिस क्तका प्रयोग किया गयाहै वह कर्त्ताअर्थमें और भावकर्मअर्थमें होताहै॥७१॥ गत्यर्थ, और अकर्मक तथा श्लिष, शीङ्, स्था, आस, वस, जन, रुह और जीर्यति इन धातुओंसे परे कर्त्ता और भावकर्मअर्थमें क्तप्रत्यय होताहै। गंगां गतः। इत्यादि॥७२॥ दाश और गोघ्न यह दोशब्द संप्रदानकारकमें निपातन कियेजातेहैं। दशन्ति तस्मै दाशः। गां हन्ति तस्मै गोघ्नोऽतिथिः॥७३॥ भीमआदिक शब्द अपादानअर्थमें निपातन कियेजावेहैं। भीमः। इत्यादि॥ ७४॥ संप्रदान और परामर्श इनके अतिरिक्त और स्थानमें उणादिप्रत्यय निपातन कियेजावेहैं। तन्तुः॥ ७५॥ ध्रौव्य, गति और प्रत्यवसानार्थ इन धातुओंसे परे अधिकरणअर्थमें क्तप्रत्यय होताहै। यातम्। इत्यादि॥ ७६॥ लकारके स्थानमें होवेहैं। यह अधिकारहै॥ ॥ ७७॥ लकारोंके स्थानमें—तिप्, तस्, झि; सिप्, थस्, थ; मिप्, वस्, मस्;— त, आताम्, झ; थास्, आथाम्, ध्वम्; इट्, वहि, महिङ्, यह अठारह आदेश होवेहैं॥ ७८॥ टित्लकारोंके स्थानमें जो आत्मनेपदसंज्ञावाले प्रत्यय होवेहैं, उनकी टिकू 'ए' होताहै। एधते॥ ७९॥ टित् लकारके थास्कू से आदेश होताहै। एधसे॥ ८०॥ लिट्के स्थानमें आदेश हुए जो त और झ उनको क्रमसे एश् और इरेच् आदेश होवेहैं। एधाञ्चक्रे एधाञ्चक्रिरे॥ ८१॥

८२ परस्मैपदानां णलतुसुस्थलथुसणल्वमाः। ८३ विदो लटो वा। ८४ ब्रुवः पञ्चानामादित आहो ब्रुवः। ८५ लोटो लङ्वत्। ८६ एरुः। ८७ सेर्ह्यपिच्च। ८८ वा छन्दसि। ८९ मेर्निः। ९० आमेतः। ९१ सवाभ्यां वामौ। ९२ आडुत्तमस्य पिच्च। ९३ एत ऐ। ९४ लेटोऽडाटौ। ९५ आत ऐ। ९६ वैतोऽन्यत्र। ९७ इतश्च लोपः परस्मैपदेषु। ९८ स उत्तमस्य। ९९ नित्यं ङितः। १०० इतश्च।

लिट्के स्थानमें किएहुए जो तिप्आदि नौ परस्मैपद प्रत्यय उनको क्रमसे णल्, अतुस्, उस्, थल्, अथुस्, अ, णल्, व, म यह आदेश होवेहैं ॥ ८२ ॥ विद्धातुसे परे लट्के स्थानमें जो परस्मैपद आदेश तिन्हे णल् आदिप्रत्यय विकल्पकरके होतेहैं। वेत्ति, विवेद ॥ ८३ ॥ ब्रूधातुसे परे लट्केस्थानमें तिप्, तस्, झि; सिप्, थस्, इन पांच आदेशोंकू णल् आदि पांच आदेश विकल्पकरके होवेहैं, और ब्रूधातुको आह आदेश होताहै। ब्रवीति । आह ॥ ८४ ॥ लोट्कू लङ्की समान ताम् आदिक आदेश हो और सकारका लोप होवाहै ॥ ८५ ॥ लोट्के स्थानमें जो प्रत्ययहो उसके इकारकू उ होवाहै। भवतु ॥ ८६ ॥ लोट्के स्थानमें जो सिप् उसे अपित्संज्ञावाला हि आदेश होवाहै। भव ॥ ८७ ॥ वेदमें हि विकल्पकरके अपित् होतीहै ॥ ८८ ॥ लोट्के स्थानमें जो मिप् उसे नि आदेश होताहै। भवानि ॥ ८९ ॥ लोट्सम्बन्धि एकारकू आम् होताहै। एधताम् ॥ ९० ॥ सकार और वकारसे परे जो लोट्का एकार तिसे क्रमसे व और अम् आदेश होवेहैं। एधस्व ॥ ९१ ॥ लोट्के उत्तमपुरुषसंज्ञावाले प्रत्ययकू पित्संज्ञक आट्का आगम होताहै। भवानि ॥ ९२ ॥ लोट्लकारके उत्तमपुरुष सम्बंधी एकारको ऐ आदेश होवाहै। एधै ॥ ९३ ॥ लेट्लकारके स्थानमें पित्संज्ञावाले अट् और आट् यह आगम होतेहैं ॥ ९४ ॥ लेट्के अकारको ऐ आदेश होताहै। मादयैते ॥ ९५ ॥ लेट्के एकारकू और स्थानोंमें विकल्पकरके ऐ आदेश होताहै। पशूनामीशै ॥ ९६ ॥ लेट्लकारके जो तिङ् उनके इत्का परस्मैपदमें विकल्पकरके लोप होवाहै ॥ ९७ ॥ लेट्के उत्तमपुरुषके सकारका विकल्पकरके लोप होवाहै। करवाव। करवावः ॥ ९८ ॥ ङित्लकारका सकारान्त जो उत्तमपुरुष उसका नित्य लोप होताहै। भवाम ॥ ९९ ॥ ङित्लकारके स्थानमें इकारान्त परस्मैपदसंज्ञक जो आदेश उनके अन्तकी इका लोप होवाहै। अभ-

१०१ तस्थस्थमिपां तान्तन्तामः । १०२ लिङः सीयुट् । १०३ यासुट् परस्मैपदेषूदात्तो ङिच्च । १०४ किदाशिषि । १०५ झस्य रन् । १०६ इटोऽत् । १०७ सुट् तिथोः । १०८ झेर्जुस् । १०९ सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च । ११० आतः । १११ लङः शाकटायनस्यैव । ११२ द्विषश्च । ११३ तिङ्शित् सार्वधातुकम् । ११४ आर्धधातुकं शेषः । ११५ लिट् च । ११६ लिङाशिषि । ११७ छन्दस्युभयथा ।

" धातुसंबन्धे समानाधिकरणे स्वाङ्गे लिटस्तस्थस्थमिपां सप्तदश "

वत् ॥ १०० ॥ ङित्लकारोंके तस्, थस्, थ और मिप् इन चार आदेशोंकू क्रमसे ताम्, तम्, त, अम् यह आदेश होवेहैं । भवताम् ॥ १०१ ॥ लिङ्लकारकू सीयुट्का आगम होताहै । एधेत ॥ १०२ ॥ लिङ्के स्थानमें जो परस्मैपदसंज्ञक प्रत्यय उनको उदात्त और ङित्संज्ञक यासुट्का आगम होताहै ॥ १०३ ॥ आशीर्वाद अर्थमें लिङ्के स्थानमें जो यासुट् उसकी कित्संज्ञा होतीहै । भूयात् ॥ १०४ ॥ लिङ्सम्बन्धी झकारकू रन् आदेश होताहै । एधेरन् ॥ १०५ ॥ लिङ्कू आदेश जो इट् उसको अत् होताहै । एधेय ॥ १०६ ॥ लिङ्के स्थानमें आदेश जो तकार और थकार उनकू सुट्का आगम होताहै । एधिषीष्ट ॥ १०७ ॥ लिङ्की झिकू जुस् होवाहै । भवेयुः ॥ १०८ ॥ सिच्से परे वा अभ्यस्तसे परे जो ङित्लकार उसकी झिको जुस्आदेश होताहै । अबिभयुः ॥ १०९ ॥ सिच्का लुक् होजानेपर आदन्तधातुसे परे झिकू जुस् होताहै । अपुः ॥ ११० ॥ अकारान्त धातुसे परे लङ्के स्थानमें जो झि उसे विकल्पकरके जुस्आदेश होताहै, श्रीशाकटायन आचार्य्यके मतमें । अयुः । अयान् ॥ १११ ॥ द्विष्धातुसे परे लङ्की झिकू जुस् विकल्पकरके होताहै । अद्विषुः । अद्विषन् ॥ ११२ ॥ 'धातोः' इससूत्रके अधिकारमें कहेहुए जो तिङ् तथा शित् प्रत्यय उनकी सार्वधातुकसंज्ञा होतीहै ॥ ११३ ॥ तिङ् और शित्प्रत्ययोंको छोड़कर 'धातोः' ऐसा कहके जो प्रत्यय धातुसे विधान कियेजावेहैं उनकी आर्धधातुकसंज्ञा होतीहै ॥ ॥ ११४ ॥ लिट्के स्थानमें जो तिङ् आदेश उनकी आर्धधातुकसंज्ञा होतीहै ॥ ११५ ॥ आशीर्वाद अर्थमें जो लिङ्के स्थानमें तिङ्आदेश होतेहैं उनकी आर्धधातुकसंज्ञा होतीहै ॥ ११६ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषे 'धातोः' इससूत्रके अधिकारमें कहेहुए प्रत्यय सार्वधातुक और आर्धधातुकसंज्ञावाले होवेहैं ॥ ११७ ॥ इति श्रीव्रजरत्नभट्टाचार्यकृतौ अष्टाध्यायीसूत्रपाठे चन्द्रिकाख्यभाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः।

## प्रथमः पादः।

१ ङ्याप्प्रातिपदिकात्। २ स्वौजसमौट्छष्टाभ्याम्भिस्ङेभ्याम्भ्यस्ङसिभ्याम्भ्यस्ङसोसाम्ङ्योस्सुप्। ३ स्त्रियाम्। ४ अजाद्यतष्टाप्। ५ ऋन्नेभ्यो ङीप्। ६ उगितश्च। ७ वनोर च। ८ पादोऽन्यतरस्याम्। ९ टाबृचि। १० न षट्स्वस्रादिभ्यः। ११ मनः। १२ अनो बहुव्रीहेः। १३ डाबुभाभ्यामन्यतरस्याम्। १४ अनुपसर्जनात्।

# अथ चतुर्थोऽध्यायः।

## प्रथमः पादः।

ङ्यन्त, आबन्त और प्रातिपदिकसे परे। यह अधिकारहै ॥१॥ सु, औ, जस् इति प्रथमा। अम्, औट्, शस् इति द्वितीया। टा, भ्याम्, भिस् इति तृतीया। ङे, भ्याम्, भ्यस् इति चतुर्थी। ङसि, भ्याम्, भ्यस् इति पञ्चमी। ङस्, ओस्, आम् इति षष्ठी। ङि, ओस्, सुप् इति सप्तमी। इसीको सुप् प्रत्याहारभी कहतेहैं ॥ २ ॥ समर्थसूत्रपर्यन्त स्त्रीप्रत्ययका अधिकारहै ॥ ३ ॥ अजाआदि शब्दोंसे और अकारान्त शब्दोंसे परे स्त्रीलिङ्गमें टाप्प्रत्यय होताहै। अजा इत्यादि ॥ ४ ॥ ऋदन्त तथा नकारान्त शब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। क्रोष्ट्री ॥ ५ ॥ स्त्रीलिङ्गमें उगित् प्रातिपदिकसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। भवन्ती ॥६॥ वन्नन्त और तदन्त प्रातिपदिकसे परे स्त्रीलिङ्गमें ङीप्प्रत्यय और रकारअन्तादेश होताहै। अतिसुत्वरी ॥ ७ ॥ कृतसमासान्त जो पादशब्द तदन्त प्रातिपदिकसे परे ङीप्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै। द्विपदी। द्विपात् ॥ ८ ॥ ऋचाअर्थ वाच्य होपतौ पादशब्दान्तसे परे टाप्प्रत्यय होताहै। द्विपदा ॥ ९ ॥ षट्संज्ञावाले और स्वसृ आदिशब्दोंसे परे ङीप् और टाप्प्रत्यय नहीं होवे। स्वसा ॥ १० ॥ मन्नन्तसे परे ङीप्प्रत्यय नहीं होता। सीमा ॥ ११ ॥ अन्नन्त बहुव्रीहिसमाससे परे ङीप्प्रत्यय नहीं होता। बहुयज्वा ॥ १२ ॥ उक्त दोनों सूत्रोंमें प्रतिपादन करे हुए शब्दोंसे परे विकल्पकरके डाप्प्रत्यय होताहै ॥१३॥ 'पूनरित'—इस सूत्रपर्यन्त अनुपसर्जनका अधिकारहै॥१४॥

---

१ स्वसा तिस्रश्चतस्रश्च ननान्दा दुहिता तथा। याता मातेति सप्तैते स्वस्रादय उदाहृताः।

**१५ टिड्ढाणञ्द्वयसज्दघ्नञ्मात्रच्तयप्ठक्ठञ्कञ्क्वरपः। १६ यञश्च। १७ प्राचां ष्फस्तद्धितः। १८ सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्यः। १९ कौरव्यमाण्डूकाभ्यां च। २० वयसि प्रथमे। २१ द्विगोः। २२ अपरिमाणबिस्ताचितकम्बल्येभ्यो न तद्धितलुकि। २३ काण्डान्तात् क्षेत्रे। २४ पुरुषात् प्रमाणेऽन्यतरस्याम्। २५ बहुव्रीहेरूधसो ङीष्। २६ संख्याव्ययादेर्ङीप्। २७ दामहायनान्ताच्च। २८ अन उपधालोपिनोऽन्यतरस्याम्। २९ नित्यं संज्ञाछन्दसोः।**

टित्, ढप्रत्यय, अण्प्रत्यय, अञ्, द्वयसच्, दघ्नञ्, मात्रच्, तयप्, ठक्, ठञ्, कञ् और करप् यह टिदादिप्रत्यय कहातेहैं, अनुपसर्जन जो टित् आदिप्रत्यय तिनका अवयव जो अकार वह जिन प्रातिपदिकोंके अन्तमें हो तिनसे परे स्त्रीलिङ्गमें ङीप्प्रत्यय होताहै। कुरुचरी ॥१५॥ स्त्रीलिङ्गमें यञ्प्रत्ययान्तशब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। गार्गी ॥ १६ ॥ प्राचीनोंके मतमें यञन्तसे परे तद्धितसंज्ञक ष्फप्रत्यय विकल्पकरके होताहै ॥ १७ ॥ लोहितादिगणपठित शब्दोंसे और कतशब्दान्त यञन्तोंसे परे नित्य ष्फप्रत्यय होताहै। लौहित्यायनी ॥ ॥ १८ ॥ कौरव्य और माण्डूक शब्दोंसे परेभी ष्फप्रत्यय होताहै। कौरव्यायणी। माण्डूकायनी ॥ १९ ॥ प्रथम आयुवाचक अदन्तप्रातिपदिकसे परे स्त्रीलिंगमें ङीप्प्रत्यय होताहै। कुमारी ॥ २० ॥ अकारान्त द्विगुसमाससे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। त्रिलोकी ॥ २१ ॥ अपरिमाणान्त और बिस्ताद्यन्त द्विगुसमाससे परे ङीप्प्रत्यय नहीं होता, तद्धितका लोप होनेपर। पञ्चाश्वा ॥ २२ ॥ क्षेत्रअर्थमें काण्डान्त जो द्विगु उससे परे ङीप्प्रत्यय नहीं होता, तद्धितका लोपहो जानेपर। द्विकाण्डा क्षेत्रभक्तिः ॥ २३ ॥ प्रमाणअर्थमें पुरुषान्त द्विगुसमाससे परे ङीप्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै, तद्धितका लोप होजानेपर। द्विपुरुषी द्विपुरुषा वा परिखा ॥ २४ ॥ ऊधस्शब्दान्त बहुव्रीहिसमाससे परे स्त्रीलिंगमें ङीष्प्रत्यय होताहै। कुण्डोध्नी ॥ २५ ॥ संख्या और अव्ययपूर्वक ऊधस्शब्दसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। द्व्यूध्नी। अत्यूध्नी ॥ २६ ॥ संख्यापूर्वक बहुव्रीहिसमाससे और दामान्त तथा हायनान्तशब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। द्विदाम्नी। इत्यादि ॥ ॥ २७ ॥ उपधालोपी अन्नन्त बहुव्रीहिसमाससे परे विकल्पकरके ङीप्प्रत्यय होताहै। बहुराज्ञी। बहुराजे ॥ २८ ॥ उपधालोपी अन्नन्त बहु-

३० केवलमामकभागधेयपापापरसमानार्यकृतसुमङ्गलभेषजाच्च । ३१ रात्रेश्चाजसौ । ३२ अन्तर्वत्पतिवतोर्नुक् । ३३ पत्युर्नो यज्ञसंयोगे । ३४ विभाषा सपूर्वस्य । ३५ नित्यं सपत्न्यादिषु । ३६ पूतक्रतोरै च । ३७ वृषाकप्यग्निकुसितकुसिदानामुदात्तः । ३८ मनोरौ वा । ३९ वर्णादनुदात्तात्तोपधात्तो नः । ४० अन्यतो ङीष् । ४१ षिद्गौरादिभ्यश्च । ४२ जानपदकुण्डगोणस्थलभाजनागकालनीलकुशकामुककबराद्वृत्त्यमत्रावपनाकृत्रिमाश्राणास्थौल्यवर्णानाच्छादनायोविकारमैथुनेच्छाकेशवेशेषु ।

व्रीहिसमाससे परे संज्ञाअर्थमें ङीप्प्रत्यय होताहै । सुराज्ञी नाम नगरी ॥ २९ ॥ संज्ञा और छन्दकेविषै केवल, मामक, भागधेय, पाप, अपर, समान, आर्यकृत, सुमंगल और भेषज इन नौ शब्दोंसे परे नित्य ङीप्प्रत्यय होताहै। केवली। इत्यादि ॥ ३० ॥ अजस्के विषयमें वेदमें रात्रिशब्दसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै । रात्री व्यख्यदायती ॥ ३१ ॥ अन्तर्वत् और पतिवत्शब्दोंसे परे स्त्रीलिंगमें नुक्का आगम होताहै । अन्तर्वत्नी । पतिवत्नी ॥ ३२ ॥ यदि यज्ञसंबन्ध होयतौ पतिशब्दको नकार आदेश होताहै । वशिष्ठस्य पत्नी ॥ ३३ ॥ पतिशब्दान्त सपूर्वक प्रातिपदिकको नकार आदेश विकल्पकरके होताहै । गृहस्य पतिः । गृहपतिः । गृहपत्नी ॥ ३४॥ सपत्नी आदि गणपठितशब्दोंसे परे स्त्रीलिंगमें नित्य ङीप्प्रत्यय होताहै । सपत्नी । एकपत्नी ॥ ३५ ॥ पूतक्रतु शब्दसे परे ऐभी होतीहै । पूतक्रतायी ॥ ३६ ॥ वृषाकपि, अग्नि, कुसित और कुसिद इन शब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय और उदात्त ऐआदेश होताहै । वृषाकपायी । इत्यादि ॥ ३७ ॥ मनुशब्दको ओकार आदेश और विकल्पकरके उदात्त ऐ, एवं उक्तप्रत्ययोंसे परे ङीप्प्रत्यय होतेहैं । मनावी । मनायी । मनुः ॥ ३८ ॥ वर्णवाची जो अनुदात्तान्त तोपध, तदन्त अनुपसर्जन प्रातिपदिकसे परे विकल्पकरके ङीप्प्रत्यय और तकारको नकार आदेश होताहै । एनी । एता ॥ ३९॥ तोपधसे भिन्न वर्णवाची अनुदात्तान्त प्रातिपदिकसे परे स्त्रीलिंगमें ङीप्प्रत्यय होताहै । कल्माषी ॥ ४० ॥ षित् प्रत्ययान्तसे परे और गौर आदिशब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै । गार्ग्यायणी ॥ ४१ ॥ जानपद, कुण्ड, गोण, स्थल, भाज, नाग, काल, नील, कुश, कामुक और कबर इन ग्यारह शब्दोंसे परे क्रमसे वृत्ति, अमत्र, आवपन, अकृत्रिम, श्राणा, स्थौल्य, वर्ण,

४३ शोणात् प्राचाम् । ४४ वोतो गुणवचनात् । ४५ बह्वादिभ्यश्च । ४६ नित्यं छन्दसि । ४७ भुवश्च । ४८ पुंयोगादाख्यायाम् । ४९ इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्रमृडहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्याणामानुक् । ५० क्रीतात् करणपूर्वात् । ५१ क्तादल्पाख्यायाम् । ५२ बहुव्रीहेश्चान्तोदात्तात् । ५३ अस्वाङ्गपूर्वपदाद्वा । ५४ स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसंयोगोपधात् । ५५ नासिकोदरौष्ठजङ्घादन्तकर्णशृङ्गाच्च । ५६ न क्रोडादिबह्वचः ।

अनाच्छादन, अयोविकार, मैथुनेच्छा और केशवेश इन ग्यारह अर्थोंमें ङीप्प्रत्यय होताहै । जानपदी वृत्तिः । इत्यादि ॥ ४२ ॥ प्राचीन आचार्योंके मतमें शोणशब्दसे परें विकल्पकरके ङीप्प्रत्यय होताहै । शोणी, शोणा ॥ ४३ ॥ उकारान्त गुणवाचकशब्दसे परे स्त्रीलिंगमें विकल्पकरके ङीप्प्रत्यय होताहै । मृद्वी, मृदुः ॥ ॥ ४४ ॥ बह्वादिगणपठित शब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । बह्वी, बहुः ॥ ४५ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै बह्वादिगणपठित शब्दोंसे परे नित्य ङीप्प्रत्यय होताहै । बह्वीषु हित्वा ॥ ४६ ॥ वेदमें भूशब्दसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै । प्रभ्वी ॥ ४७ ॥ जो पुल्लिंगवाचक पुल्लिंगके योगसे स्त्रीलिंगमें वर्त्तमानहो उससे परे ङीप्प्रत्यय होताहै, गोपस्य स्त्री गोपी ॥ ४८ ॥ इन्द्र, वरुण, भव, शर्व, रुद्र, मृड, हिम, अरण्य, यव, यवन, मातुल और आचार्य इन शब्दोंको आनुक्का आगम और ङीप्प्रत्यय होताहै । इन्द्राणी । इत्यादि ॥ ४९ ॥ क्रीत् जिसके अन्तमें हो ऐसे अदन्त करणादिकोंसे परे स्त्रीलिंगमें ङीप्प्रत्यय होताहै । वस्त्रक्रीती ॥ ५० ॥ अल्पत्व सूचनकरनेमें क्तान्त करणादिकोंसे परे स्त्रीलिंगमें ङीप्प्रत्यय होताहै । अभ्रलिप्ती ॥ ५१ ॥ अन्तोदात्त क्त प्रत्ययान्त अदन्त बहुव्रीहिसमाससे परे स्त्रीलिंगमें ङीप्प्रत्यय होताहै । ऊरुभिन्नी ॥ ५२ ॥ स्वांगभिन्न अन्यशब्दोंके उपपद रहते विकल्पकरके ङीप्प्रत्यय होताहै । सुरापीती, सुरापीता ॥ ५३ ॥ असंयोग जिसकी उपधामें हो ऐसा उपसर्जनसंज्ञक जो स्वांग तदन्त अदन्त प्रातिपदिकसे परे विकल्पकरके ङीप्प्रत्यय होताहै । अतिकेशी, अतिकेशा ॥ ५४ ॥ नासिका, उदर, ओष्ठ, जंघा, दन्त, कर्ण और शृंग इन शब्दोंसे परे विकल्पकरके ङीप्प्रत्यय होताहै, तुंगनासिकी । तुंगनासिका ॥५५॥ स्वांगवाचक क्रोडादिगणपठित शब्दोंसे परे और बह्वच् शब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय

५७ सहनञ्विद्यमानपूर्वाच्च। ५८ नखमुखात् संज्ञायाम्। ५९ दीर्घजिह्वी च च्छन्दसि। ६० दिक्पूर्वपदान्ङीप्। ६१ वाहः। ६२ सख्यशिश्वीति भाषायाम्। ६३ जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्। ६४ पाककर्णपर्णपुष्पफलमूलवालोत्तरपदाच्च। ६५ इतो मनुष्यजातेः। ६६ ऊङुतः। ६७ बाह्वन्तात्संज्ञायाम्। ६८ पङ्गोश्च। ६९ ऊरूत्तरपदादौपम्ये। ७० संहितशफलक्षणवामादेश्च। ७१ कद्रुकमण्डल्वोश्छन्दसि। ७२ संज्ञायाम्।

होताहै। कल्पाणक्रोडा ॥५६॥ सह, नञ् और विद्यमान यह शब्द जिसके पूर्वहों तिससे परे ङीप्प्रत्यय नहीं होता। सकेशा इत्यादि ॥ ५७ ॥ नख और मुखशब्दोंसे परे संज्ञाअर्थमें ङीप्प्रत्यय नहीं होवा। शूर्पणखा ॥ ५८ ॥ वेदमें दीर्घजिह्वशब्दसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। आसुरी वै दीर्घजिह्वी ॥ ५९ ॥ दिक्पूर्वक स्वांगवाची पदसे परे ङीप्को ङीप्आदेश होताहै। प्राङ्मुखी ॥६०॥ वाह जिसके अन्तमेंहो ऐसे प्रातिपदिकसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। दित्यौहीच मे ॥ ६१ ॥ लौकिक प्रयोगोंके विषै सखी और अशिश्वी शब्दोंसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। सखी। अशिश्वी ॥ ६२ ॥ जातिवाचक जो शब्द स्त्रीलिंगमें नियत अयोपध नहो तिससे परे स्त्रीलिंगमें ङीप्प्रत्यय होताहै। तटी ॥ ६३ ॥ पाक, कर्ण, पर्ण, पुष्प, फल, मूल और वाल यह जिसके उत्तरपदहों ऐसे जातिवाचकसे परे ङीप्प्रत्यय होताहै। ओदनपाकी। इत्यादि ॥ ६४ ॥ मनुष्यजातिवाचक इकारान्त प्रातिपदिकसे परे स्त्रीलिंगमें ङीप्प्रत्यय होवाहै। दाक्षी ॥ ६५ ॥ मनुष्यजातिवाचक जिस उकारान्तकी उपधा यकार नहो तिससे परे स्त्रीत्वकी विवक्षामें ऊङ्प्रत्यय होताहै। कुरूः ॥ ६६ ॥ वाहू शब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे शब्दसे परे संज्ञाअर्थमें ऊङ्प्रत्यय होताहै। भद्रबाहूः ॥ ६७ ॥ पङ्गुशब्दसे परेभी ऊङ्प्रत्यय होताहै। पङ्गूः ॥ ६८ ॥ जिस प्रातिपदिकका पूर्वपद उपमानवाचक हो और उत्तर पद ऊरुशब्दहो तिससे परे ऊङ्प्रत्यय होताहै। करभोरूः ॥ ६९ ॥ संहित, शफ, लक्षण और वाम इन शब्दोंमेंसे कोई शब्द जिसके पूर्वहो और ऊरुशब्द उत्तरपद हो उस प्रातिपदिकसे परे स्त्रीलिंगमें ऊङ्प्रत्यय होताहै। संहितोरूः। इत्यादि ॥ ॥ ७० ॥ वेदके विषै कद्रु और कमण्डलुशब्दसे परे ऊङ्प्रत्यय होताहै। कद्रूः। कमण्डलूः ॥ ७१ ॥ संज्ञाअर्थमें कद्रु और कमण्डलुशब्दसे परे स्त्रीलिंगके विषै

७३ शार्ङ्गरवाद्यञो ङीन् । ७४ यङश्चाप् । ७५ आवट्याच्च । ७६ तद्धिताः । ७७ यूनस्तिः । ७८ अणिञोरनार्षयोर्गुरूपोत्तमयोः ष्यङ् गोत्रे । ७९ गोत्रावयवात् । ८० क्रौड्यादिभ्यश्च । ८१ दैवयज्ञिशौचिवृक्षिसात्यमुग्रिकाण्ठेविद्धिभ्योऽन्यतरस्याम् । ८२ समर्थानां प्रथमाद्वा । ८३ प्राग्दीव्यतोऽण् । ८४ अश्वपत्यादिभ्यश्च । ८५ दित्यदित्यादित्यपत्युत्तरपदाण्ण्यः । ८६ उत्सादिभ्योऽञ् । ८७ स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात् । ८८ द्विगोर्लुगनपत्ये ।

ऊङ्प्रत्यय होताहै । कद्रूः । कमण्डलूः ॥ ७२ ॥ जातिवाचक शार्ङ्गरवादिगणपठितशब्दोंसे परे तथा अञ्प्रत्ययका अकार जिसके अन्तमें हो ऐसे प्रातिपदिकसे परे स्त्रीत्वकी विवक्षामें ङीन्प्रत्यय होताहै । शार्ङ्गरवी ॥ ७३ ॥ यङ् और ष्यङ् प्रत्ययान्त शब्दोंसे परे स्त्रीलिंगमें आप्प्रत्यय होताहै । आम्बष्ट्या । कारीषगन्ध्या ॥ ७४ ॥ यङ्प्रत्ययान्त आवट शब्दसे परे आप् प्रत्यय होताहै । आवट्या ॥ ७५ ॥ पञ्चमअध्यायकी समाप्तिपर्यन्त तद्धितका अधिकार है ॥ ७६ ॥ स्त्रीवाचक युवन्शब्दसे परे तिप्रत्यय होताहै । युवतिः ॥ ७७ ॥ गोत्रअर्थमें आर्षप्रयोगोंको छोड़कर अण् और इञ्प्रत्ययान्त शब्दोंसे परे ष्यङ्प्रत्यय होताहै ॥ ॥ ७८ ॥ गोत्रप्रत्ययका अवयव और अगोत्रका अभिमत जो कुलवाचकशब्द तिनसे परे गोत्रअर्थमें विधान करेहुए अण् और इञ्प्रत्ययको स्त्रीलिंगमें ष्यङ् आदेश होताहै । पौणिक्या ॥ ७९ ॥ क्रौड्यादिगणपठित शब्दोंसे परे, स्त्रीलिंगमें ष्यङ्प्रत्यय होताहै । क्रौड्या ॥ ८० ॥ दैवयज्ञि, शौचिवृक्षि, सात्यमुग्रि और काण्ठेविद्धि इन शब्दोंसे परे ष्यङ्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । दैवयज्ञ्या । दैवयज्ञी । इत्यादि ॥ ८१ ॥ 'समर्थानाम्, प्रथमात्, वा' इन तीनों पदोंका अधिकार है ॥८२॥ 'तेन दीव्यति' इस सूत्रपर्यन्त अण्प्रत्ययका अधिकार कियाजाताहै ॥ ८३ ॥ प्राग्दीव्यतीय अर्थोंमें अश्वपत्यादिगणपठित शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । आश्वपतम् ॥ ८४ ॥ दिति, अदिति, आदि और पति यह शब्द जिनके अन्तमें हों ऐसे शब्दोंसे परे प्राग्दीव्यति आदि अर्थोंमें ण्यप्रत्यय होताहै । दैत्यः । इत्यादि ॥८५॥ उत्सादिगणपठित शब्दोंसे परे अञ्प्रत्यय होताहै । औत्सः ॥ ८६ ॥ इस सूत्रसे लेकर 'धान्यानां भवने' इस सूत्रके पहिले जितने अर्थोंमें प्रत्यय होवेंहैं उन्ही अर्थोंमें स्त्री और पुंस् शब्दसे परे क्रमसे नञ् और स्नञ् प्रत्यय होतेहैं । स्त्रैणः । पौंस्नः ॥ ८७ ॥ द्विगुका

८९ गोत्रेऽलुगचि। ९० यूनि लुक्। ९१ फक्फिञोरन्यतरस्याम्। ९२ तस्यापत्यम्। ९३ एको गोत्रे। ९४ गोत्राद्यून्यस्त्रियाम्। ९५ अत इञ्। ९६ बाह्वादिभ्यश्च। ९७ सुधातुरकङ् च। ९८ गोत्रे कुञ्जादिभ्यश्च्फञ्। ९९ नडादिभ्यः फक्। १०० हरितादिभ्योऽञः। १०१ यञिञोश्च। १०२ शरद्वच्छुनकदर्भाद्भृगुवत्साग्रायणेषु। १०३ द्रोणपर्वतजीवन्तादन्यतरस्याम्। १०४ अनृष्यानन्तर्ये बिदादिभ्योऽञ्।

निमित्त प्राग्दीव्यतीय अर्थमें वर्त्तमान जो अजादि और अनपत्यार्थ तद्धितप्रत्यय तिसका लुक् होताहै। पञ्चकपालः॥ ८८ ॥ अजादि प्राग्दीव्यतीयकी विवक्षामें गोत्रप्रत्ययका लुक् नहीं होता। गर्गाणां छात्राः ॥ ८९ ॥ प्राग्दीव्यतीय अर्थोंके विषै अजादिप्रत्ययकी विवक्षामें युवप्रत्ययका लोप होताहै। ग्लुचुकायनिः॥ ॥ ९० ॥ फक् और फिञ्प्रत्ययका लोप विकल्पकरके होताहै। कातीयाः। कात्यायनीयाः ॥ ९१ ॥ जिस षष्ठ्यन्तपदमें संधि हुईहो और वह तद्धितप्रत्ययके अर्थके साथ एकार्थीभावसे मिलसके उससे परे पहले कहे हुए और वक्ष्यमाण-प्रत्यय अपत्यअर्थमें विकल्पकरके होतेहैं। औपगवः ॥ ९२ ॥ गोत्रार्थमें एकही अपत्यअर्थवाला प्रत्यय होताहै। औपगवः ॥ ९३ ॥ यदि युवन्संज्ञक संतान अर्थप्रत्यय करना होयतो प्रथम गोत्ररूप संतानअर्थमें प्रत्यय होताहै ॥ ९४ ॥ अकारान्तसे परे अपत्यअर्थमें इञ्प्रत्यय होताहै। दाक्षिः ॥ ९५ ॥ बाह्वादि गणपठित शब्दोंसे परेभी इञ्प्रत्यय होताहै। बाहवी ॥ ९६ ॥ सुधातुशब्दसे परे अकङ् और इञ्प्रत्यय होतेहैं। सौधातकिः ॥ ९७ ॥ गोत्रअर्थमें कुञ्जादिगणपठित शब्दोंसे परे च्फञ्प्रत्यय होताहै ॥ ९८ ॥ गोत्रअर्थमें नडादिगणपठित शब्दोंसे परे फक्प्रत्यय होताहै। नाडायनः ॥ ९९ ॥ अजन्त हरितादिगणपठित शब्दोंसे परे युवन्अर्थमें फक्प्रत्यय होताहै। हारितायनः ॥ १०० ॥ गोत्ररूप सन्तानअर्थमें जो यञन्त तथा इञन्त शब्द तिनसे परे युवरूप संतानअर्थमें फक्-प्रत्यय होताहै। गार्ग्यायणः ॥ १०१ ॥ शरद्वत् शुनक और दर्भ इनसे परे भृगु, वत्स और आग्रायण इन अर्थोंमें गोत्रअर्थके विषय फक्प्रत्यय होताहै। शौनकायनः ॥ १०२ ॥ द्रोण, पर्वत, जीवन्त इन शब्दोंसे परे गोत्रअर्थमें विकल्पकरके फक्प्रत्यय होताहै। द्रौणायनः। द्रौणिः ॥ १०३ ॥ बिदादिगणपठित

१०५ गर्गादिभ्यो यञ् । १०६ मधुबभ्रोर्ब्राह्मणकौशिकयोः । ।१०७ कपिबोधादाङ्गिरसे ।१०८ वतण्डाच्च ।१०९ लुक् स्त्रियाम् । ।११० अश्वादिभ्यः फञ् । १११ भर्गात् त्रैगर्ते । ११२ शिवादिभ्योऽण् । ११३ अवृद्धाभ्यो नदीमानुषीभ्यस्तन्नामिकाभ्यः । ११४ऋष्यन्धकवृष्णिकुरुभ्यश्च । ११५ मातुरुत्संख्यासंभद्रपूर्वायाः । ११६ । कन्यायाः कनीन च । ११७ विकर्णशुङ्गच्छगलाद्वत्सभरद्वाजात्रिषु । ११८ पीलाया वा । ११९ ढक् च मण्डूकात् ।

जो शब्द ऋषिवाचक नहीं तिनसे परे अव्यवहित संतानरूपअर्थमें अञ्प्रत्यय होताहै, और जो बिदादिगणपठित ऋषिवाचक शब्द हों तिनसे परे प्रत्यय नहो। वैदः ॥ १०४ ॥ गर्गादिगणपठित शब्दोंसे परे गोत्रअर्थमें यञ्प्रत्यय होताहै । वात्स्यः ॥ १०५ ॥ मधु और बभ्रु इन शब्दोंसे परे ब्राह्मण और कौशिकअर्थमें गोत्रअर्थके विषै यञ्प्रत्यय होताहै । माधव्यः । बाभ्रव्यः ॥ १०६ ॥ कपि और बोधशब्दसे परे अङ्गिरसअर्थमें गोत्रअर्थके विषै यञ्प्रत्यय होताहै ॥ १०७ ॥ वतण्डशब्दसे परे अङ्गिरसअर्थमें यञ्प्रत्यय होताहै । वातण्ड्यः ॥ १०८ ॥ 'वतण्डाच्च' इस सूत्रसे विधान करे हुए फक्प्रत्ययका लोप होताहै । वतण्डी ॥ ॥ १०९ ॥ अश्वादिगणपठित शब्दोंसे परे गोत्रअर्थमें फञ्प्रत्यय होताहै । आश्वायनः ॥ ११० ॥ भर्गशब्दसे परे त्रैगर्तअर्थमें फञ्प्रत्यय होताहै । भार्गायणः ॥ ॥१११॥ शिवादिगणपठित शब्दोंसे परे अपत्यअर्थमें अण्प्रत्यय होताहै । शैवः ॥ ॥११२॥ वृद्धसंज्ञाभिन्न नदी और मानुषशब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । यामुनः ॥ ११३ ॥ ऋषि अन्धकवंशसम्बन्धि, वृष्णीवंशसम्बन्धि और कुरुवंशसम्बन्धि इनके नामसे परे अण्प्रत्यय होताहै । वाशिष्ठः ॥ ११४ ॥ जिसके पहले संख्यावाचक शब्दहो वा सम वा भद्र होवै ऐसे मातृशब्दकू उकार आदेश और अण्प्रत्यय होताहै । द्वैमातुरः ॥ ११५ ॥ सन्तानअर्थमें कन्याशब्दको कनीन आदेश और अण्प्रत्यय होताहै । कानीनः ॥ ११६ ॥ विकर्ण, शुङ्ग, छगल इन शब्दोंसे परे वत्स, भरद्वाज, अत्रि इन अर्थोंमें अपत्यअर्थमें अण्प्रत्यय होताहै । वैकर्णः ॥ ॥११७॥ पीलाशब्दसे परे विकल्पकरके अण्प्रत्यय होताहै । पैलः । पैलेयः॥११८॥ मण्डूकशब्दसे परे ढक् और अण् एवं इञ्प्रत्यय होतेहैं । माण्डूकेयः । माण्डूकः । माण्डूकिः ॥ ११९ ॥

**१२० स्त्रीभ्यो ढक् । १२१ द्व्यचः । १२२ इतश्चानिञः । १२३ शुभ्रादिभ्यश्च । १२४ विकर्णकुषीतकात् काश्यपे । १२५ भ्रुवो वुक् च । १२६ कल्याण्यादीनामिनङ् च । १२७ कुलटाया वा । १२८ चटकाया ऐरक् । १२९ गोधाया ढ्रक् । १३० आरगुदीचाम् । १३१ क्षुद्राभ्यो वा । १३२ पितृष्वसुश्छण् । १३३ ढकि लोपः । १३४ मातृष्वसुश्च । १३५ चतुष्पाद्भ्यो ढञ् । १३६ गृष्ट्यादिभ्यश्च । १३७ राजश्वशुराद्यत् । १३८ क्षत्राद्घः । १३९ कुलात् खः ।**

स्त्रीप्रत्ययान्त शब्दोंसे परे ढक्प्रत्यय होताहै । वैनतेयः ॥ १२० ॥ दोअच्वाले स्त्रीप्रत्ययान्त शब्दोंसे परे अपत्यअर्थमें ढक्प्रत्यय होताहै । दात्तेयः ॥ १२१ ॥ इकारान्त दो अच्वाले शब्दोंसे परे अपत्यअर्थमें ढक्प्रत्यय होताहै, इञन्तसे परे नहीं । दौलेयः ॥ १२२ ॥ शुभ्रादिगणपठित शब्दोंसे परे अपत्यअर्थमें ढक्प्रत्यय होताहै । शौभ्रेयः ॥१२३॥ विकर्ण और कुषीतकशब्दोंसे परे काश्यप अर्थमें अपत्यअर्थके विषय ढक्प्रत्यय होताहै । वैकर्णेयः ॥ १२४ ॥ भ्रुशब्दसे परे ढक्प्रत्यय और वुक्का आगम होताहै । भ्रौवेयः ॥ १२५ ॥ कल्याणी आदिगणपठित शब्दोंसे परे इनङ् आदेश और ढक्प्रत्यय होताहै । काल्याणिनेयः ॥ १२६ ॥ कुलटाशब्दसे परे इनङ् विकल्पकरके होताहै । कौलटिनेयः । कौलटेयः ॥ १२७ ॥ चटका शब्दसे परे अपत्यअर्थमें ऐरक् प्रत्यय होताहै । चाटकैरः ॥ १२८ ॥ गोधाशब्दसे परे अपत्यअर्थमें ढ्रक्प्रत्यय होताहै । गौधेरः ॥ १२९ ॥ उदीचोंके मतमें आरक्प्रत्ययभी होताहै । गौधारः ॥ १३० ॥ अङ्गहीन और शीलहीनोंसे परे विकल्पकरके ढ्रक्प्रत्यय होताहै । काणेरः । काणेयः ॥ १३१ ॥ पितृ और स्वसृ शब्दोंसे परे छण्प्रत्यय होताहै । पैतृष्वस्रीयः ॥ १३२ ॥ ढक्प्रत्यय परे रहते पितृष्वसुके अन्तका लोप होताहै । पैतृष्वसेयः ॥ १३३ ॥ मातृष्वसृशब्दसेभी परे छण् और ढक्प्रत्यय एवं अन्तका लोप होताहै । मातृष्वस्रीयः । मातृष्वसेयः ॥ १३४ ॥ चतुष्पाद् शब्दोंसे परे ढञ्प्रत्यय होताहै ॥ १३५ ॥ गृष्ट्यादिगणपठित शब्दोंसे परे ढञ्प्रत्यय होताहै । गार्ष्टेयः ॥ १३६ ॥ राजश्वशुर शब्दसे परे जातिअर्थमें यत्प्रत्यय होताहै । राजन्यः ॥ १३७ ॥ क्षत्रशब्दसे परे जातिअर्थमें घप्रत्यय होताहै । क्षत्रियः ॥ १३८ ॥ कुलशब्दसे परे खप्रत्यय होताहै ।

१४० अपूर्वपदादन्यतरस्यां यड्ढकञौ । १४१ महाकुलादञ्खञौ । १४२ दुष्कुलाड्ढक् । १४३ स्वसुश्छः । १४४ भ्रातुर्व्यच्च । १४५ व्यन् सपत्ने । १४६ रेवत्यादिभ्यष्ठक् । १४७ गोत्रस्त्रियाः कुत्सने ण च । १४८ वृद्धाट्ठक् सौवीरेषु बहुलम् । १४९ फेश्छ च । १५० फाण्टाहृतिमिमताभ्यां णफिञौ । १५१ कुर्वादिभ्यो ण्यः । १५२ सेनान्तलक्षणकारिभ्यश्च । १५३ उदीचामिञ् । १५४ तिकादिभ्यः फिञ् । १५५ कौशल्यकार्मार्याभ्यां च । १५६ अणो द्व्यचः ।

कुलीनः ॥ १३९ ॥ जिसके पूर्वपद न हो ऐसे शब्दसे परे यत्, ढकञ् और खप्रत्यय होतेहैं । कुल्यः । कौलेयकः । कुलीनः ॥ १४० ॥ महाकुलशब्दसे परे अञ्, खञ् और खप्रत्यय होतेहैं । माहाकुलः । माहाकुलीनः ॥ १४१ ॥ दुष्कुल शब्दसे परे ढक् और खप्रत्यय होतेहैं । दौष्कुलेयः । दुष्कुलीनः ॥ १४२ ॥ स्वसृशब्दसे परे छप्रत्यय होताहै । स्वस्रीयः ॥ १४३ ॥ भ्रातृशब्दसे परे व्यत् और छप्रत्यय होतेहैं । भ्रातृव्यः । भ्रात्रीयः ॥ १४४ ॥ भ्रातृशब्दको व्यन् होताहै, यदि प्रकृतिप्रत्ययके समुदायसे शत्रुवाच्य होयतौ । भ्रातृव्यः शत्रुः ॥ १४५ ॥ रेवती आदिगणपठित शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । रैवतिकः ॥ १४६ ॥ गोत्रप्रत्ययान्त जो स्त्रीलिंगवाचक शब्द तिससे परे ण और ठक्प्रत्यय होतेहैं, कुत्साअर्थमें । गार्गो गार्गिको वा जाल्मः ॥ १४७ ॥ कुत्साअर्थमें सौवीरगोत्रवाची वृद्धसंज्ञकप्रत्ययसे परे विकल्पकरके ठक्प्रत्यय होताहै । सौवीराः ॥ १४८ ॥ यदि कुत्सितअर्थ गम्यमान होयतौ फिञ्प्रत्ययान्त सौवीरगोत्रसंज्ञकसे परे अपत्यअर्थमें छ और ठक्प्रत्यय होताहै । यामुन्दायनिः । यामुन्दायनीयः ॥ १४९ ॥ फाण्टाहृति और मिमतशब्दोंसे परे ण और फिञ्प्रत्यय होतेहैं । फाण्टाहृतः ॥ १५० ॥ अपत्यअर्थमें कुरुआदिकशब्दोंसे परे ण्यप्रत्यय होताहै । कौरव्याः ॥ १५१ ॥ सेना, अन्त, लक्षण और कारि इनसे परे ण्यप्रत्यय होताहै । हारिषेण्यः । लाक्षण्यः ॥ १५२ ॥ उदीचोंके मतमें इञ्प्रत्यय होताहै । हारिषेणिः ॥ १५३ ॥ तिकादिगणपठित शब्दोंसे परे फिञ्प्रत्यय होताहै । तैकायनिः ॥ १५४ ॥ कौशल्य और कर्मार्यशब्दोंसे परे अपत्य अर्थमें फिञ्प्रत्यय होताहै । कौशल्यायनिः । कार्मार्यायणिः ॥ ॥ १५५ ॥ अण् जिनके अन्तमें हो ऐसे दोअचवाले प्रत्ययोंसे परे फिञ्प्रत्यय

१५७ उदीचां वृद्धादगोत्रात् । १५८ वाकिनादीनां कुक् च । १५९ पुत्रान्तादन्यतरस्याम् । १६० प्राचामवृद्धात्फिन् बहुलम् । १६१ मनोर्जातावञ्यतौ पुक् च । १६२ अपत्यं पौत्रप्रभृतिगोत्रम् । १६३ जीवति तु वंश्ये युवा । १६४ भ्रातरि च ज्यायसि । १६५ वान्यस्मिन् सपिण्डे स्थविरतरे जीवति । १६६ वृद्धस्य च पूजायाम् । १६७ यूनश्च कुत्सायाम् । १६८ जनपदशब्दात् क्षत्रियादञ् । १६९ साल्वेयगान्धारिभ्यां च । १७० द्व्यञ्मगधकलिङ्गसूरमसादण् ।

होताहै । कार्त्रायणिः ॥ १५६ ॥ गोत्रप्रत्ययभिन्न वृद्धसंज्ञक शब्दोंसे परे उदीचोंके मतमें फिञ्प्रत्यय होताहै । आम्रगुप्तायनिः ॥ १५७ ॥ वाकिनआदि शब्दोंसे परे अपत्यअर्थमें फिञ् और कुक् होतेहैं । वाकिनिः । वाकिनकायनिः ॥ ॥ १५८ ॥ पुत्रशब्दान्त शब्दसे परे विकल्पकरके फिञ्प्रत्यय होताहै और पुत्रान्तसिद्धशब्दको विकल्पकरके कुक्का विधान कियाजाताहै । गार्गीपुत्रकायणिः । गार्गीपुत्रायणिः ॥ १५९ ॥ वृद्धसंज्ञाभिन्न शब्दोंसे परे प्राचीनोंके मतमें बहुलकरके फिन्प्रत्यय होताहै । ग्लुचुकायनिः ॥ १६० ॥ समुदायार्थको जाति कहतेहैं । जातिअर्थके विषै मनुशब्दसे परे अञ् और यत्प्रत्यय एवं पुक्प्रत्यय होताहै । मानुषः । मानुष्यः ॥१६१॥ सन्तानरूपसे वक्ताको इष्ट जो पौत्रआदि उनकी गोत्रसंज्ञा होतीहै ॥१६२॥ पिता, पितामह, अथवा प्रपितामह इनके जीवित रहते चतुर्थश्रेणी (पीढी) (प्रपौत्र आदिसन्तान ) की युवन्संज्ञा होतीहै ॥ १६३ ॥ ज्येष्ठभ्राताके जीवित रहते चतुर्थआदि लघुभ्राताकी युवासंज्ञा होतीहै ॥ १६४ ॥ भ्रातासे अन्य अत्यन्तवृद्ध एकपिण्डके जीवित रहते पौत्रआदिकी सन्तान जीवितही युवन्संज्ञक विकल्पकरके होतीहै ॥ १६५ ॥ गोत्रसंज्ञक शब्दोंकी पूजाअर्थमें युवसंज्ञा होतीहै । तत्रभवान् गार्ग्यायणः ॥ १६६ ॥ युवसंज्ञककी कुत्साअर्थमें गोत्रसंज्ञा होतीहै । गार्ग्यो जाल्मः ॥ १६७ ॥ देशवाचीशब्द यदि क्षत्रियवाचक होवे तो उनसे परे सन्तानअर्थमें अञ्प्रत्यय होताहै । पाञ्चालः ॥ १६८ ॥ साल्वेय और गान्धारि शब्दोंसे परे अपत्यअर्थमें अञ्प्रत्यय होताहै । साल्वेयः । गान्धारः ॥ १६९ ॥ द्व्यच्, मगध, कलिंग, और सूरमस इन शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै ।

---

१ काशीनाथ, गोविंदशास्त्री, शिवराम और वासुदेवशास्त्री इन्होंने उक्त दोसूत्रोंके वार्तिकपाठमें लिखाहै । यद्यपि महादेव पण्डितने सूत्रपाठमें तो लिखाहै, परन्तु-स्वयं सन्दिग्ध रहेहैं, हमारे मतमें उक्त दोनों सूत्र निर्विवाद सत्रहीहैं ।

१७१ वृद्धेत्कोसलाजादाञ्‌ञ्यङ् । १७२ कुरुनादिभ्यो ण्यः । १७३ साल्वावयवप्रत्यग्रथकालकूटाश्मकादिञ् । १७४ ते तद्राजाः । १७५ कम्बोजाल्लुक् । १७६ स्त्रियामवन्तिकुन्तिकुरुभ्यश्च । १७७ अतश्च । १७८ न प्राच्यभर्गादियौधेयादिभ्यः । "ङ्याब्द्विगोः पिन्नौराद्विवाहोदैवयज्ञियत्रिओद्व्येचो महाकुलान्मनोर्जातावष्टादश" ॥

प्रथमः पादः समाप्तः ।

---

## द्वितीयः पादः ।

१ तेन रक्तं रागात् । २ लाक्षारोचनाट्ठक् । ३ नक्षत्रेण युक्तः कालः ।

आङ्गः । कालिंगः । सौरमसः ॥ १७० ॥ वृद्ध, इत्, कोसल और अज् इन शब्दोंसे परे अञ् और ञ्यङ्प्रत्यय होतेहैं । आम्बष्ठ्यः । सौवीर्यः । आवंत्यः । कौसल्यः ॥ १७१ ॥ कुरुनादिगणपठित शब्दोंसे परे ण्यप्रत्यय होताहै । कौरव्यः ॥ १७२ ॥ साल्व ( देश ) के अवयव और प्रत्यग्रथ, कालकूट, एवं अश्मक इन शब्दोंसे परे इञ्प्रत्यय होताहै । औदुम्बरिः । प्रात्यग्रथिः । कालकूटिः । आश्मकिः । राजनिः ॥ १७३ ॥ अञ्आदि प्रत्ययोंकी तद्राजसंज्ञा होतीहै ॥ १७४ ॥ कम्बोजशब्दसे परे तद्राजसंज्ञावाले प्रत्ययोंका लोप होताहै । कम्बोजः ॥ १७५ ॥ अवन्ति, कुन्ति और कुरु इन शब्दोंसे परे स्त्रीलिंगमें तद्राजका लुक् होताहै । अवन्ती । कुन्ती । कुरूः ॥ १७६ ॥ स्त्रीलिंगमें अकार और तद्राजकाभी लुक् होताहै । शूरसेनी ॥ १७७ ॥ प्राच्यभर्गादि और यौधेयादि शब्दोंसे परे तद्राजका लुक् नहीं होता । पाञ्चाली । भार्गी । युधा । इत्यादि ॥ १७८ ॥

प्रथमः पादः समाप्तः ।

---

## द्वितीयः पादः ।

रंगवाचक तृतीयान्तशब्दसे परे रँगागया इस अर्थमें अण्प्रत्यय होताहै । काषायम् ॥ १ ॥ लाक्ष, रोचन, शकल और कर्दम इन शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । लाक्षिकः । रोचनिकः ॥ २ ॥ नक्षत्रवाची तृतीयान्तशब्दसे परे युक्तअर्थमें अण्प्रत्यय होताहै, युक्तपदार्थ यदि कालपदार्थ होयतो । पौषमहः ॥ ३ ॥

४ लुबविशेषे । ५ संज्ञायां श्रवणाश्वत्थाभ्याम्। ६ द्वन्द्वाच्छः। ७ दृष्टं साम। ८ कलेर्ढक्। ९ वामदेवाड्ड्यड्ड्यौ। १० परिवृतो रथः। ११ पाण्डुकम्बलादिनिः। १२ द्वैपवैयाघ्रादञ्। १३ कौमारापूर्ववचने। १४ तत्रोद्धृतममत्रेभ्यः। १५ स्थण्डिलाच्छयितरि व्रते। १६ संस्कृतं भक्षाः। १७ शूलोखाद्यत्। १८ दध्नष्ठक्।

पूर्वसूत्रसे विधान करे हुए अण्प्रत्ययका लोप होताहै, यदि साठदण्डरूपी कालके अन्तर्गत अवयवकी अतिशय प्रतीति न होयतौ। अद्यपुष्यः ॥ ४ ॥ संज्ञाअर्थमें श्रवण और अश्वत्थ शब्दसे परेभी अण्प्रत्ययका लोप होताहै। श्रमणा रात्रिः। अश्वत्थो मुहूर्तः ॥ ५ ॥ नक्षत्रवाचक द्वन्द्व समाससे परे छप्रत्यय होताहै। तिष्यपुनर्वसवीयमहः ॥ ६ ॥ देखागया इस अर्थमें तृतीयान्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै, यदि देखाहुआ पदार्थ सामवेद होतौ। वासिष्ठं साम ॥ ७ ॥ कलिशब्दसे परेभी देखागया इस अर्थमें ढक्प्रत्यय होताहै। कालेयम् ॥८॥ देखागया इस अर्थमें तृतीयान्त वामदेवशब्दसे परे ड्यत् और ड्यप्रत्यय होताहै, यदि दृष्टवस्तु सामवेद होयतौ वामदेव्यं साम॥९॥ परिवृत (लपेटागया) इस अर्थमें तृतीयान्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै, यदि परिवृत पदार्थ रथ होयतौ। वास्त्रो रथः॥१०॥उक्तअर्थहीमें पाण्डुकंबलशब्दसे परे इनिप्रत्यय होताहै। पाण्डुकम्बली ॥११॥ द्वैप (द्वीपीका विकार) और वैयाघ्र (व्याघ्रका विकार) इन शब्दोंसे परे उक्तअर्थमें अञ्प्रत्यय होताहै। द्वैपः। वैयाघ्रः ॥ १२ ॥ अपूर्ववचनमें कौमारशब्दसे परे अञ्प्रत्यय होताहै। कौमारः पतिः ॥ १३ ॥ उद्धृत (औरमेंसे निकालके उसमें धरा) इसअर्थमें पात्रवाचक सप्तम्यन्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै। शाराव ओदनः ॥ १४ ॥ सोनेवाला इस अर्थमें स्थण्डिलशब्दसे परे अण्प्रत्यय होताहै, समुदायसे यदि व्रतअर्थ गम्यमान होयतौ। स्थाण्डिलो भिक्षुः ॥ १५ ॥ संस्कृत (संस्कार) अर्थमें सप्तम्यन्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै, यदि संस्कार कियाहुआ पदार्थ भक्षण करनेके योग्य होयतौ। भ्राष्ट्राः ॥ १६ ॥ संस्कारअर्थमें शूल और उखाशब्दसे परे यत्प्रत्यय होताहै। शूल्यम्। उख्यम् ॥ १७ ॥ संस्कार अर्थमें सप्तम्यन्त दधिशब्दसे परे ठक्प्रत्यय

---

१ यदि ड्य और ड्यत् दोनों प्रत्ययोंमें समानही रूप सिद्ध होताहै परन्तु–तपरग्रहण स्वरके-अर्थहै।

१९ उदश्वितोऽन्यतरस्याम् । २० क्षीराड्ढञ् । २१ सास्मिन् पौर्णमासीति संज्ञायाम् । २२ आग्रहायण्यश्वत्थाट्ठक् । २३ विभाषा फाल्गुनीश्रवणाकार्तिकीचैत्रीभ्यः । २४ सास्य देवता । २५ कस्येत् । २६ शुक्राद्घन् । २७ अपोनप्तृपान्नप्तृभ्यां घः । २८ छ च । २९ महेन्द्राद्घाणौ च । ३० सोमाट्ट्यण् । ३१ वाय्वृतुपित्रुषसो यत् । ३२ द्यावापृथिवीशुनासीरमरुत्वदग्नीषोमवास्तोष्पतिगृहमेधाच्छ च ।

होताहै । दाधिकम् ॥१८॥ उदश्वित् शब्दसे परे विकल्पकरके ठक्प्रत्यय होताहै । पक्षान्तरमें अण्प्रत्यय होताहै । औदश्वित्कः । औदश्वितः ॥ १९ ॥ संस्कार अर्थमें क्षीरशब्दसे परे ढञ्प्रत्यय होताहै । क्षैरेयी ॥ २० ॥ उसकरके युक्त पौर्णमासी जिसमें हो इस अर्थमें अण्प्रत्यय होताहै, संज्ञाअर्थके विषै । पौषोमासः ॥ ॥ २१ ॥ आग्रहायण और अश्वत्थ इन दो शब्दोंसे परे युक्तअर्थमें ठक्प्रत्यय होताहै । आग्रहायणिको मासः । आश्वत्थिकः ॥ २२ ॥ फाल्गुनी, श्रवणा, कार्त्तिकी और चैत्री इन शब्दोंसे परे विकल्पकरके ठक्प्रत्यय होताहै । दूसरे पक्षमें अण् होताहै । फाल्गुनिकः । फाल्गुनः ॥ २३ ॥ वह इसका देवताहै इस-अर्थमें देवतावाचक प्रथमान्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै । ऐन्द्रम् ॥ २४ ॥ प्रत्ययके सन्नियोगकरके कशब्दको इत्आदेश होताहै । कायं हविः ॥ २५ ॥ वह इसका देवताहै इसअर्थमें प्रथमान्त शुक्रशब्दसे परे घन्प्रत्यय होताहै । शुक्रियम् ॥ २६ ॥ उक्तअर्थके विषै अपोनप्तृ और अपान्नप्तृ इन दोशब्दोंसे परे घप्रत्यय होताहै । अपोनप्त्रियम् । अपान्नप्त्रियम् ॥ २७ ॥ उक्तअर्थके विषै उक्त दोनों शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । अपोनप्त्रीयम् । अपान्नप्त्रीयम् ॥ ॥ २८ ॥ महेन्द्रशब्दसे परे घ, अण् और छप्रत्यय होतेहैं । महेन्द्रियम् । माहेन्द्रम् । महेन्द्रीयम् ॥ २९ ॥ वह इसका देवताहै इसअर्थमें प्रथमान्त सोमशब्दसे परे ट्यण्प्रत्यय होताहै । सौम्यम् ॥ ३० ॥ उक्तअर्थमें प्रथमान्त वायु, ऋतु, पितृ और उपस् इन शब्दोंसे परे यत्प्रत्यय होताहै । वायव्यम् । ऋतव्यम् । पित्र्यम् । उषस्यम् ॥ ३१ ॥ द्यावापृथिवी, शुनासीर, मरुत्वत्, अग्नीषोम, वास्तो-

१. जिस महीनेमें चित्रायुक्त पौर्णमासीहो उसे चैत्र, विशाखायुक्तवालेको वैशाख, ज्येष्ठायुक्तवालेको ज्येष्ठ, पूर्वाषाढावालेको आषाढ, श्रवणवालेको श्रावण, भाद्रपदवालेको भाद्रपद, अश्विनीवालेको आश्विन, कृत्तिकावालेको कार्त्तिक, मृगशिरावालेको मार्गशिर, पुष्यवालेको पौष, मघावालेको माघ, उत्तराफाल्गुनीवालेको फाल्गुन कहतेहैं ।

३३ अग्नेर्ढक् । ३४ कालेभ्यो भववत् । ३५ महाराजप्रोष्ठपदाट्ठञ् । ३६ पितृव्यमातुलमातामहपितामहाः । ३७ तस्य समूहः । ३८ भिक्षादिभ्योऽण् । ३९ गोत्रोक्षोष्ट्रोरभ्रराजराजन्यराजपुत्रवत्समनुष्याजाद्वुञ् । ४० केदाराद्यञ् च । ४१ ठञ् कवचिनश्च । ४२ ब्राह्मणमाणववाडवाद्यत् । ४३ ग्रामजनबन्धुसहायेभ्यस्तल् । ४४ अनुदात्तादेरञ् । ४५ खण्डिकादिभ्यश्च । ४६ चरणेभ्यो धर्मवत् । ४७ अचित्तहस्तिधेनोष्ठक् । ४८ केशाश्वाभ्यां यञ्छावन्यतरस्याम् ।

ष्यति और गृहमेध इन शब्दोंसे परे छ और यत्प्रत्यय होतेहैं । द्यावापृथिवीयम् । द्यावापृथिव्यम् । सुनासीरीयम् । सुनासीर्यम् ॥ ३२ ॥ उक्तअर्थमें अग्निशब्दसे परे ढक्प्रत्यय होताहै । आग्नेयम् ॥ ३३ ॥ होनेवाला इस अर्थमें कालवाचक शब्दोंसे परे ढक्प्रत्यय होताहै । मासिकम् ॥ ३४ ॥ महाराज और प्रोष्ठपद शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । माहाराजिकम् । प्रौष्ठपदिकम् ॥ ३५ ॥ पितृव्य ( व्यत्प्रत्ययान्त ) मातुल ( डुलच्प्रत्ययान्त ), मातामह और पितामह ( डामहच् प्रत्ययान्त ) यह शब्द निपातन किये जातेहैं ॥ ३६ ॥ समूहअर्थमें षष्ठचन्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै । काकम् ॥ ३७ ॥ समूहअर्थमें भिक्षाआदि षष्ठचन्त शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । भैक्षम् ॥ ३८ ॥ गोत्र, उक्ष, उष्ट्र, उर्, अभ्र, राज, राजन्य, राजपुत्र, वत्स, मनुष्य और अज, इन शब्दोंसे परे समूहअर्थमें वुञ्प्रत्यय होताहै । ग्लौचुकायनम् । औक्षकम् । इत्यादि ॥ ३९ ॥ केदार शब्दसे परे यञ् और वुञ्प्रत्यय होतेहैं । कैदार्यम् । कैदारिकम् ॥ ॥ ४० ॥ कवचिन् और केदार शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । कावचिकम् । कैदारिकम् ॥ ४१ ॥ ब्राह्मण, माणव और वाडव शब्दोंसे परे यत्प्रत्यय होताहै । ब्राह्मण्यम् । माणव्यम् । वाडव्यम् ॥ ४२ ॥ ग्राम, जन, बन्धु और सहाय इन शब्दोंसे परे समूहअर्थमें तल्प्रत्यय होताहै । ग्रामता । जनता । बन्धुता । सहायता ॥ ४३ ॥ समूहअर्थमें अनुदात्तादि शब्दोंसे परे अञ्प्रत्यय होताहै । कापोतम् ॥ ४४ ॥ खण्डिकादिगणपठित शब्दोंसे परेभी अञ्प्रत्यय होताहै । खाण्डिकम् ॥ ४५ ॥ चरणवाचक धर्मसम्बन्धी शब्दोंसे परे समूहअर्थमें अञ्प्रत्यय होताहै । काठकम् ॥ ४६ ॥ अचित्त, हस्ति और धेनु इन षष्ठचन्तशब्दोंसे परे समूहअर्थमें ठक्प्रत्यय होताहै । साक्तुकम् । हास्तिकम् । धैनुकम् ॥ ॥ ४७ ॥ केश और अश्व शब्दसे परे समूहअर्थमें विकल्पकरके यञ् और

४९ पाशादिभ्यो यः । ५० खलगोरथात् । ५१ इनित्रकट्यचश्च । ५२ विषयो देशे । ५३ राजन्यादिभ्यो वुञ् । ५४ भौरिक्याद्यैषुकार्यादिभ्यो विधल्भक्तलौ । ५५ सोऽस्यादिरिति च्छन्दसः प्रगाथेषु । ५६ संग्रामे प्रयोजनयोद्धृभ्यः । ५७ तदस्यां प्रहरणमिति क्रीडायां णः । ५८ घञः सास्यां क्रियेति ञः । ५९ तदधीते तद्वेद । ६० क्रतूक्थादिसूत्रान्ताट्ठक् । ६१ क्रमादिभ्यो वुन् । ६२ अनुब्राह्मणादिनिः । ६३ वसन्तादिभ्यष्ठक् । ६४ प्रोक्ताल्लुक् ।

छप्रत्यय होतेहैं । पक्षान्तरमें–ठक् और अण् होतेहैं । कैश्यम् । कैशिकम् । अश्वीयम् । आश्वम् ॥ ४८ ॥ पाशादिगणपठित शब्दोंसे परे यप्रत्यय होताहै । पाश्या ॥ ४९ ॥ खल, गो और रथ इन शब्दोंसे परे यप्रत्यय होताहै । खल्या । गव्या । रथ्या ॥ ५० ॥ खलादिकोंसे परे इनित्र, कट्य और अच्प्रत्यय क्रमसे होतेहैं । खलिनी । गोत्रा । रथकट्या ॥ ५१ ॥ अत्यन्त परिशीलित, अर्थमें षष्ठ्यन्तसे परे अणादिप्रत्यय होतेहैं, यदि वह देशवाचक होयतौ । शैवो देशः ॥ ५२ ॥ राजन्यादिगणपठित शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । राजन्यकः ॥ ५३ ॥ भौरिक्यादि और ऐषुकार्यादि गणपठित शब्दोंसे परे विधल् और भक्तल्प्रत्यय होताहै । भौरिकिविधम् । भौलिकिभक्तम् ॥ ५४ ॥ वहहै इस अर्थमें षष्ठ्यन्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै । पांक्तः प्रगाथः ॥ ५५ ॥ उक्त अर्थमें संग्रामअर्थके विषै प्रयोजनरूपयोधाओंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । सौभद्रः ॥ ५६ ॥ वह इसमें प्रहारहै इस अर्थमें क्रीडाअर्थके विषै णप्रत्यय होताहै । दाण्डा ॥ ५७ ॥ घञ्प्रत्ययान्त क्रियावाची प्रथमान्तशब्दसे परे सप्तम्यन्त स्त्रीलिंगमें ञप्रत्यय होताहै । श्येनंपाता । तैलंपाता ॥ ५८ ॥ उसको पढताहै वा उसको जानताहै इस-अर्थमें अप्रत्यय होताहै । व्याकरणमधीते वेद वा वैयाकरणः ॥ ५९ ॥ यज्ञवाचक उक्थादिगणपठित शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । आग्निष्टोमिकः ॥ ६० ॥ क्रमादिगणपठित शब्दोंसे परे वुन्प्रत्यय होताहै । क्रमकः ॥ ६१ ॥ उसको पढता वा उसे जानताहै इस अर्थमें अनुब्राह्मण शब्दसे परे इनिप्रत्यय होताहै । अनुब्राह्मणी ॥ ६२ ॥ वसन्तादिगणपठित शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । वासन्तिकः ॥ ६३ ॥ प्रोक्तार्थक प्रत्ययसे परे जानना और अध्ययनकरना अर्थक प्रत्ययका लुक् होताहै । पाणिनः ॥ ६४ ॥

६५ सूत्राच्च कोपधात्। ६६ छन्दोब्राह्मणानि च तद्विषयाणि। ६७ तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि। ६८ तेन निर्वृत्तम्। ६९ तस्य निवासः। ७० अदूरभवश्च। ७१ ओरञ्। ७२ मतोश्च बह्वजङ्गात्। ७३ बह्वचः कूपेषु। ७४ उदक्च विपाशः। ७५ संकलादिभ्यश्च। ७६ स्त्रीषु सौवीरसाल्वप्राक्षु। ७७ सुवास्त्वादिभ्योऽण्। ७८ रोणी। ७९ कोपधाच्च। ८० वुञ्छण्कठजिलसेनिरढञ्ण्ययफक्फिफिञिञ्ञ्यकक्ठकोऽरीहणकृशाश्वर्श्यकुमुदकाशतृणप्रेक्षाश्मसखिसंकाशबलपक्षकर्णसुतंगमप्रगदिन्वराहकुमुदादिभ्यः।

ककार जिसकी उपधामें हो ऐसे सूत्रवाची शब्दसे परे अध्ययन और जाननेअर्थमें होनेवाले प्रत्ययका लुक् होताहै। अष्टकाः॥ ६५॥ छन्द और ब्राह्मणवाचक प्रोक्तप्रत्ययान्तहैं। कठाः॥ ६६॥ जिस प्रथमान्त शब्दका अस्ति (है) क्रियाके साथ सामानाधिकरण्य हो उससे परे इसमें अर्थके विषै अण् आदिक प्रत्यय होतेहैं, यदि सिद्ध शब्द तन्नामक देशवाची होयतौ। औदुम्बरो देशः। ॥ ६७॥ वनायागया इसअर्थमें तृतीयान्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं। कौशाम्बी ॥ ६८॥ षष्ठयन्त शब्दसे परे निवासअर्थमें अण्आदि प्रत्यय होतेहैं। शैवः॥ ६९॥ षष्ठयन्त शब्दसे परे निकट अर्थमें अण्आदि प्रत्यय होतेहैं। वैदिशम्॥ ७०॥ उक्त अर्थके विषै उकारान्त शब्दसे परे अञ्प्रत्यय होताहै। काक्षतवम्॥ ७१॥ जिस मतुप् प्रत्ययका अंग बहुत अचवान् हो तदन्तसे परे अञ्प्रत्यय होताहै। सैध्रकावतम्॥ ७२॥ कूपअर्थके विषै बह्वच् शब्दसे परे अञ्प्रत्यय होताहै। दैर्घवरत्रः कूपः॥ ७३॥ विपाशानदीके उत्तरीयकूलपर जे कूपहैं उनके अर्थके विषै अञ्प्रत्यय होताहै। दात्तः कूपः॥ ७४॥ संकलादिगणपठित शब्दोंसे परे निर्वृत्त अर्थमें अञ्प्रत्यय होताहै। सांकलम्॥ ७५॥ स्त्रीलिंगवाची सौवीर, साल्व और प्राचूदेशवाचकोंके विषै अञ्प्रत्यय होताहै। दात्तामित्री नगरी। इत्यादि॥ ७६॥ सुवास्त्वादिगणपठित शब्दोंसे परे निकटअर्थमें अण्प्रत्यय होताहै। सौवास्तवम्॥ ७७॥ रोणीशब्दसे और रोणीशब्दान्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै। रौणः। आजकरौणः॥ ७८॥ ककारोपध शब्दोंसेभी परे अण्प्रत्यय होताहै। त्रैशंकवम्॥७९॥ अरीहण, कृशाश्व,

८१ जनपदे लुप् । ८२ वरणादिभ्यश्च । ८३ शर्कराया वा । ८४ ठक्छौ च । ८५ नद्यां मतुप् । ८६ मध्वादिभ्यश्च । ८७ कुमुदनडवेतसेभ्यो ड्मतुप् । ८८ नडशादाड्ड्वलच् । ८९ शिखाया वलच् । ९० उत्करादिभ्यश्छः । ९१ नडादीनां कुक् च । ९२ शेषे । ९३ राष्ट्रावारपाराद्घखौ । ९४ ग्रामाद्यखञौ । ९५ कत्र्यादिभ्यो ढकञ् । ९६ कुलकुक्षिग्रीवाभ्यः श्वास्यलंकारेषु ।

अश्म, कुमुद, काश, तृण, प्रेक्ष, अश्म, सखि, संकाश, बल, पक्ष, कर्ण, सुतंगम, प्रगदिन्, वराह, कुमुद इन शब्दोंसे परे निर्वृत्त अर्थमें क्रमसे वुञ्, छण्, क, ठच्, इल, स, इनि, र, ढञ्, ण्य, य, फक्, फिञ्, इञ्, ञ्य, कक्, ठक् यह प्रत्यय होतेहैं । आरीहणकम् । इत्यादि ॥८०॥ जनपद वाच्य होयतौ चातुरर्थिक प्रत्ययोंका लोप होताहै । पंचालाः । कुरवः ॥ ८१ ॥ वरणादिगणपठित शब्दोंसे परेभी चातुरर्थिक प्रत्ययोंका लोप होताहै । वरणाः ॥ ८२ ॥ शर्कराशब्दसे परे चातुरर्थिकप्रत्ययका विकल्पकरके लोप होताहै ॥ ८३ ॥ शर्करा शब्दसे परे ठक् और छप्रत्यय होतेहैं । शर्करा । शार्करम् । इत्यादि ॥ ८४ ॥ नदीवाचकके विषे चातुरर्थिक मतुप्प्रत्यय होताहै । इक्षुमती ॥ ८५ ॥ मध्वादिगणपठित शब्दोंसे परे चातुरर्थिक मतुप्प्रत्यय होताहै । मधुमान् ॥ ८६ ॥ कुमुद, नड, वेतस् इन शब्दोंसे परे ड्मतुप् प्रत्यय होताहै । कुमुद्वान् ॥ ८७ ॥ नड् और शाद् इन शब्दोंसे परे ड्वलच्प्रत्यय होताहै । नड्वलः । शाद्वलः ॥ ८८ ॥ शिखाशब्दसे परे चातुरर्थिक वलच्प्रत्यय होताहै । शिखावलः ॥ ८९ ॥ उत्करादिगणपठित शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । उत्करीयः ॥ ९० ॥ नडादिगणपठित शब्दोंसे परे कुक्का आगम और छप्रत्यय होताहै । नडकीयम् ॥ ९१ ॥ अपत्य अर्थसे लेकर 'तदस्मिन्नस्तीति' सूत्रपर्यन्त चार अर्थोंसे भिन्न जो अर्थ उनको शेष कहतेहैं, उन शेषके विषैभी अण् आदि प्रत्यय होतेहैं । चाक्षुषं रूपम् ॥ ९२ ॥ राष्ट्र और अवारपार शब्दसे परे शेष अर्थमें क्रमसे घ और खप्रत्यय होतेहैं । राष्ट्रियः । अवारपारीणः ॥ ९३ ॥ ग्रामशब्दसे परे य तथा खञ् प्रत्यय होतेहैं । ग्राम्यः । ग्रामीणः ॥ ९४ ॥ कत्रि आदि गणपठित शब्दोंसे परे ढकञ्प्रत्यय होताहै । कात्रेयम् ॥ ९५ ॥ कुल, कुक्षि और ग्रीवा इन शब्दोंसे परे श्वान, असि और अलंकार अर्थमें ढकञ्प्रत्यय होताहै । कौलेयकः । इत्यादि ॥९६॥

९७ नद्यादिभ्यो ढक् । ९८ दक्षिणापश्चात्पुरसस्त्यक् । ९९ कापिश्याः ष्फक् । १०० रङ्कोरमनुष्येण् च । १०१ द्युप्रागपागुदक्प्रतीचो यत् । १०२ कन्थायाष्ठक् । १०३ वर्णौ वुक् । १०४ अव्ययात् त्यप् । १०५ ऐषमोह्यः श्वसोऽन्यतरस्याम् । १०६ तीररूप्योत्तरपदादञ्ञौ । १०७ दिक्पूर्वपदादसंज्ञायां ञः । १०८मद्रेभ्योऽञ् । १०९उदीच्यग्रामाच्च बह्वचोऽन्तोदात्तात् । ११०प्रस्थोत्तरपदपलद्यादिकोपधादण् । १११कण्वादिभ्यो गोत्रे । ११२इञश्च । ११३ न द्व्यचः प्राच्यभरतेषु ।

नद्यादिगणपठित शब्दोंसे परे ढक्प्रत्यय होताहै । नादेयम् ॥ ९७ ॥ दक्षिणा, पश्चात् और पुरस् इन शब्दोंसे परे त्यक्प्रत्यय होताहै । दाक्षिणात्यः । पाश्चात्यः । पौरस्त्यः ॥ ९८ ॥ कापिशी शब्दसे परे ष्फक्प्रत्यय होताहै । कापिशायनम् । ॥ ९९ ॥ जो मनुष्यवाचक नहो ऐसे रंकु शब्दसे परे अण् और ष्फक्प्रत्यय होतेहैं । रांकवो गौः । रांकवायणः ॥ १०० ॥ दिव्, प्राच्, अपाच्, उदच्, प्रतीच् इन शब्दोंसे परे यत्प्रत्यय होताहै । दिव्यम् । इत्यादि ॥ १०१॥ कन्था शब्दसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । कान्थिकः ॥ १०२ ॥ वर्णुदेशवाचक कन्थाशब्दसे परे वुक्होताहै । कान्थकम् ॥ १०३ ॥ अव्ययसे परे त्यप्प्रत्यय होताहै । अमात्यः । इहत्यः ॥ १०४ ॥ ऐषम, ह्यस् और श्वस् इन शब्दोंसे परे त्यप्, ट्यु और ट्युल्प्रत्यय होतेहैं । ऐषमस्त्यम् ॥ ऐषमस्तनम् ॥ इत्यादि ॥ ॥ १०५ ॥ तीर और रूप्य यह जिनके उत्तरपद हों तिनसे परे क्रमसे अञ् और ञप्रत्यय होतेहैं । काकतीरम् । शैवरूप्यम् ॥ १०६ ॥ दिशावाचक शब्द पूर्वपद होयतौ समासान्त पदसे परे भवआदि अर्थोंमें ञप्रत्यय होताहै, यदि समासान्त पद किसीकी संज्ञा न होयतौ । पौर्वशालः ॥ १०७ ॥ दिशावाचक शब्द पूर्वपद रहते मद्रशब्दसे परे अञ्प्रत्यय होताहै । पौर्वमद्रः । ॥ १०८ ॥ अन्तोदात्त बह्वच् ग्रामवाची शब्दसे परे अञ्प्रत्यय होताहै । शैवपुरम् ॥ १०९ ॥ प्रस्था जिनके उत्तरपद हों ऐसे कोपध पलदीआदिगणपठित शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । माहिकिप्रस्थः । इत्यादि ॥ ११०॥ गोत्रप्रत्ययान्त कण्वादिगणपठित शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । काण्वाः ॥ १११ ॥ गोत्र अर्थमें जो इञ्प्रत्यय होताहै तदन्तशब्दसे परे अण्प्रत्यय होताहै । दाक्षाः ॥ ॥ ११२ ॥ द्व्यच्शब्दोंसे परे प्राचीन आचार्य और भरत ऋषिके मतमें अ-

११४ वृद्धाच्छः । ११५ भवतष्ठक्छसौ । ११६ काश्यादिभ्यष्ठञ्ञिठौ । ११७ वाहीकग्रामेभ्यश्च । ११८ विभाषोशीनरेषु । ११९ ओर्देशे ठञ् । १२० वृद्धात् प्राचाम् । १२१ धन्वयोपधाद्वुञ् । १२२ प्रस्थपुरवहान्ताच्च । १२३ रोपधेतोः प्राचाम् । १२४ जनपदतदवध्योश्च । १२५ अवृद्धादपि बहुवचनविषयात् । १२६ कच्छाग्निवक्त्रगर्तोत्तरपदात् । १२७ धूमादिभ्यश्च । १२८ नगरात् कुत्सनप्रावीण्ययोः । १२९ अरण्यान्मनुष्ये ।

णप्रत्यय नहीं होता । प्राष्ठीयाः ॥ ११३ ॥ वृद्धसंज्ञक शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । शालीयः ॥ ११४ ॥ वृद्धसंज्ञक भवत् शब्दसे परे ठक् और छस्प्रत्यय होतेहैं । भावत्कः । भवदीयः । भावतः ॥ ११५ ॥ कश्यादिगणपठित शब्दोंसे परे ठञ् और ञिठ्प्रत्यय होतेहैं । काशिकी । काशिका ॥ ११६ ॥ वृद्धसंज्ञक वाहीकग्रामवाची शब्दोंसे परे ठञ् और ञिठ्प्रत्यय होतेहैं । कास्तीरम् ॥ ११७ ॥ उशीनरदेशवाची वृद्धसंज्ञक शब्दोंसे परे विकल्पकरके ठञ् और ञिठ्प्रत्यय होवेंहैं । सौदर्शनिकी । सौदर्शनिका । सौदर्शनीया ॥ ११८॥ देशवाची उवर्णान्त शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । नैषादकर्षुकः ॥ ११९ ॥ पूर्वदेशवाची वृद्धसंज्ञक शब्दोंसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । आढकजम्बुकः ॥ १२० ॥ धन्वविशेषवाची यकारोपधसे परे तथा देशवाची वृद्धसंज्ञकसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । ऐरावतम् । ऐरावतकः ॥ १२१ ॥ प्रस्थ, पुर और वह यह जिनके अन्तमें हो ऐसे देशवाची वृद्धसंज्ञक शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होवाहै । मालाप्रस्थकः । इत्यादि । ॥ १२२ ॥ रोपध ईकारान्तसे परे और प्राग्देशवाची वृद्धसंज्ञकशब्दसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै ॥ १२३ ॥ देशवाची और उसके अवधिवाचक वृद्धसंज्ञकसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । आदर्शकः ॥ १२४ ॥ वृद्धसंज्ञक और वृद्धसंज्ञारहित जनपदवाची एवं उसकी अवधिवाचक बहुवचनान्त प्रातिपदिकसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । आङ्गकः ॥१२५॥ कच्छादिगणपठित शब्द, अग्नि, वक्त्र और गर्त यह जिसके उत्तरपदहों ऐसे वृद्धसंज्ञक वा वृद्धसंज्ञारहित शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । दारुकच्छकः । इत्यादि ॥ १२६ ॥ देशवाची धूमादिगणपठित शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । धौमकः ॥ १२७ ॥ कुत्सित और निपुणता सूचित होनेमें नगर शब्दसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । नागरकः ॥ १२८ ॥ मनुष्य अर्थके विषै अरण्यशब्दसे

१३० विभाषा कुरुयुगंधराभ्याम् । १३१ मद्रवृज्योः कन् । १३२ कोपधादण् । १३३ कच्छादिभ्यश्च । १३४ मनुष्यतत्स्थयोर्वुञ् । १३५ अपदातौ साल्वात् । १३६ गोयवाग्वोश्च । १३७ गर्तोत्तरपदाच्छः । १३८ गहादिभ्यश्च । १३९ प्राचां कटादेः । १४० राज्ञः क च । १४१ वृद्धादकेकान्तखोपधात् । १४२ कन्थापलदनगरग्रामह्रदोत्तरपदात् । १४३ पर्वताच्च । १४४ विभाषा मनुष्ये । १४५कृकणपर्णाद्भारद्वाजे । "तेनसास्मिन्ठञ्क्रमादिभ्यो जनपदे ह्युप्रागपाग्धन्ववृद्धात्पश्च" ॥ इति द्वितीयः पादः ।

परे वुञ्प्रत्यय होताहै । आरण्यकः ॥ १२९ ॥ कुरु और युगन्धर शब्दोंसे परे विकल्पकरके वुञ्प्रत्यय होताहै । कौरवकः । कौरवः । यौगन्धरकः । यौगन्धरः ॥ ॥ १३० ॥ मद्र और वृजि शब्दसे परे कन्प्रत्यय होताहै । मद्रकः । वृजिकः ॥ ॥ १३१ ॥ कोपध शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । माहिषिकः ॥ १३२ ॥ देशवाची कच्छादिगणपठित शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । काच्छाः ॥ १३३ ॥ मनुष्यवाचक वा उसमें स्थितिवाचक कच्छादिगणपठित शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । काच्छकम् ॥ १३४ ॥ अपदाति अर्थमें साल्वशब्दसे परे अण्प्रत्यय होताहै । साल्वकः ॥ १३५ ॥ गौ और यवागू अर्थमेंभी साल्वशब्दसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । साल्विका यवागूः । साल्विको गौः ॥ १३६ ॥ देशअर्थके विषै जिसके उत्तरपद गर्त्तशब्दहों तिससे परे छप्रत्यय होताहै । वृकगर्त्तीयम् ॥ १३७ ॥ गहादिगणपठित शब्दोंसे परेभी छप्रत्यय होताहै । गहीयः ॥ १३८ ॥ प्राग्देशवाची कटादि शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । कटनगरीयम् ॥ १३९ ॥ राजनृशब्दसे परे छप्रत्यय और कआगम होताहै । राजकीयम् ॥ १४० ॥ अक् और इक् जिसके अन्तमेंहों ऐसे खोपध वृद्धसंज्ञावाले देशवाची शब्दसे परे छप्रत्यय होताहै । ब्राह्मणकीयः ॥ १४१ ॥ कन्था, पलद, नगर, ग्राम और ह्रद यह शब्द जिसके उत्तरपदहों ऐसे देशवाची वृद्धसंज्ञक शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । दाक्षिकन्थीयम् ॥ १४२ ॥ पर्वतशब्दसे परेभी छप्रत्यय होताहै । पर्वतीयः ॥ १४३॥ मनुष्यभिन्न अर्थके विषै पर्वतशब्दसे परे छ और अण्प्रत्यय होवेहैं । पर्वतीयानि, पार्वतानी, वा फलानि ॥१४४॥ भारद्वाजदेशवाची कृकण और पर्ण शब्दसे परे छप्रत्यय होताहै । कृकणीयम् । पर्णीयम् ॥ १४५ ॥ द्वितीयः पादः समाप्तः ।

## तृतीयः पादः ।

१ युष्मदस्मदोरन्यतरस्यां खञ् च । २ तस्मिन्नणि च युष्माकास्माकौ । ३ तवकममकावेकवचने । ४ अर्धाद्यत् । ५ परावराधमोत्तमपूर्वाच्च । ६ दिक्पूर्वपदाट्ठञ् च । ७ ग्रामजनपदैकदेशादञ्ठञौ । ८ मध्यान्मः । ९ अ सांप्रतिके । १० द्वीपादनुसमुद्रं यञ् । ११ कालाट्ठञ् । १२ श्राद्धे शरदः । १३ विभाषा रोगातपयोः । १४ निशाप्रदोषाभ्यां च । १५ श्वसस्तुट् च ।

## तृतीयः पादः ।

युष्मद् और अस्मद् शब्दसे परे खञ् और छप्रत्यय होताहै । पक्षान्तरमें अण् होताहै ॥ १ ॥ युष्मद् और अस्मद् शब्दोंकू क्रमसे युष्माक और अस्माक आदेश होतेहैं, खञ् और अण्प्रत्यय परे रहते । यौष्माकीणः । आस्माकीनः । युष्मदीयः । अस्मदीयः । यौष्माकः । आस्माकः ॥ २ ॥ एक अर्थ वाचक युष्मद् और अस्मद् शब्दोंको क्रमसे तवक और ममक आदेश होजातेहैं । तावकीनः । तावकः । मामकीनः । मामकः ॥ ३ ॥ अर्धशब्दसे परे यत्प्रत्यय होताहै । अर्ध्यः ॥ ४ ॥ पर, अवर, अधम और उत्तम यह जिसके पूर्वहों ऐसे अर्धशब्दसे परेभी यत्प्रत्यय होताहै । परार्ध्यम् । इत्यादि ॥ ५ ॥ दिशावाची शब्द पूर्वपद होयतौ अर्धशब्दसे परे यत् और ठञ्प्रत्यय होतेहैं । पौर्वार्धिकम् । पूर्वार्ध्यम् ॥ ६ ॥ अर्धशब्द जिनके अन्तमें हो ऐसे ग्रामके एकदेशवाची और देशके एकदेशवाची दिक्पूर्वक शब्दोंसे परे अञ् और ठञ् प्रत्यय होतेहैं । पौर्वार्धाः ॥ ७ ॥ मध्यशब्दसे परे मप्रत्यय होताहै । मध्यमः ॥ ८ ॥ सांप्रतिक अर्थके विषै मध्यशब्दसे परे अप्रत्य होताहै । मध्यं दारु ॥ ९ ॥ समुद्रके समीपवर्ती जो द्वीपहैं तद्विषयक द्वीपशब्दसे परे यञ्प्रत्यय होताहै । द्वैप्यम् ॥ १० ॥ काल ( समय ) वाचक शब्दोंसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । मासिकम् ॥ ११ ॥ ऋतुवाचक शरद् शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । शारदिकं श्राद्धम् ॥ १२ ॥ रोग और आतपअर्थमें शरद् शब्दसे परे विकल्पकरके ठञ्प्रत्यय होताहै । शारदिकः शारदो वा ॥ १३ ॥ निशा और प्रदोषशब्दसे परे विकल्पकरके ठञ्प्रत्यय होताहै । नैशिकम् । नैशम् । प्रादोषिकम् । प्रादोषम् ॥ १४ ॥ श्वस्‌शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै और तुट्का आगम होताहै । श्वस्तिः ॥ १५ ॥

१६ संधिवेलाद्यृतुनक्षत्रेभ्योऽण्। १७ प्रावृष एण्यः। १८वर्षाभ्यष्ठक्। १९ छन्दसि ठञ्। २० वसन्ताच्च। २१ हेमन्ताच्च। २२ सर्वत्राण् च तलोपश्च। २३ सायंचिरंप्राह्णेप्रगेऽव्ययेभ्यष्ट्युट्युलौ तुट् च। २४ विभाषा पूर्वाह्णापराह्णाभ्याम्। २५ तत्र जातः। २६ प्रावृषष्ठप्। २७ संज्ञायां शरदो वुञ्। २८ पूर्वाह्णापराह्णार्द्रामूलप्रदोषावस्कराद्वुन्। २९ पथः पन्थ च। ३० अमावास्याया वा। ३१ अ च। ३२ सिन्ध्वपकराभ्यां कन्।

सन्धि वेलादि, ऋतु और नक्षत्र इनसे परे अण्प्रत्यय होताहै। सान्धिवेलम् ॥ १६ ॥ प्रावृषशब्दसे परे एण्यप्रत्यय होताहै। प्रावृषेण्यः ॥ १७ ॥ वर्षासे परे ठक्प्रत्यय होताहै। वार्षिकम् ॥ १८ ॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै वर्षा शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै। वार्षिकम् ॥१९॥ वैदिक प्रयोगोंके विषै वसन्तशब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै। वासन्तिकम् ॥ २० ॥ वेदमें हेमन्त शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै। हैमन्तिकम् ॥ २१ ॥ लौकिक और वैदिक प्रयोगोंके विषै हेमन्त शब्दसे परे अण्प्रत्यय और तकारका लोप होताहै, चकारसे अण्प्रत्ययभी होताहै। हैमनम्। हैमंतम् ॥ २२ ॥ सायम्, चिरम्, प्राह्णे और प्रगे इन चारशब्दोंसे परे तथा कालवाचक अव्ययोंसे परे ट्यु और ट्युल्प्रत्यय होतेहैं, और तुट्काप्रत्यय होताहै। सायन्तनम्। चिरंतनम् ॥ २३ ॥ पूर्वाह्ण और अपराह्ण इन दोशब्दोंसे परे विकल्पकरके ट्यु और ट्युल्प्रत्यय तथा तुट्का आगम होताहै। पूर्वाह्णेतनम्। पौर्वाह्णिकम् इत्यादि ॥ ॥ २४ ॥ तहां उत्पन्न हुआ इस अर्थमें सप्तम्यन्त समर्थसे परे अण् आदिक और घआदिक प्रत्यय होतेहैं। स्रौघ्नः। इत्यादि। ॥ २५ ॥ उक्तअर्थमें प्रावृष् शब्दसे परे ठप्प्रत्यय होताहै। प्रावृषिकः ॥ २६ ॥ संज्ञाअर्थमें शरद्शब्दसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै। शारदकाः ॥ २७ ॥ पूर्वाह्ण, अपराह्ण, आर्द्रा, मूल, प्रदोष और अवस्कर इन शब्दोंसे परे वुन्प्रत्यय होताहै। पूर्वाह्णकः। इत्यादि ॥ २८ ॥ पथिन् शब्दसे परे वुन्प्रत्यय और पन्थ आदेश होताहै। पन्थकः ॥ २९ ॥ अमावास्या शब्दसे परे विकल्पकरके वुन्प्रत्यय होताहै। अमावास्यकः। आमावास्यकः ॥ ॥ ३० ॥ अमावास्या शब्दसे परे अप्रत्ययभी होताहै। अमावास्यः ॥ ३१ ॥ सिन्धु और अपकार शब्दसे परे कन्प्रत्यय होताहै। सिन्धुकः। अपकरकः ॥

३३ अणञौ च । ३४ श्रविष्ठाफल्गुन्यनुराधास्वातितिष्यपुनर्वसुहस्तविशाखाषाढाबहुलाल्लुक् । ३५ स्थानान्तगोशालखरशालाच्च । ३६ वत्सशालाभिजिदश्वयुक्शतभिषजो वा । ३७ नक्षत्रेभ्यो बहुलम् । ३८कृतलब्धक्रीतकुशलाः । ३९आयभवः । ४०उपजानूपकर्णोपनीवेष्ठक् । ४१ संभूते । ४२ कोशाड्ढञ् । ४३ कालात्साधुपुष्प्यत्पच्यमानेषु । ४४ उप्ते च । ४५आश्वयुज्या वुञ् । ४६ ग्रीष्मवसन्तादन्यतरस्याम् । ४७ देयमृणे । ४८ कलाप्यश्वत्थयवबुसाद्वुन् ।

॥ ३२ ॥ सिन्धु और अपकार शब्दसे परे अण्प्रत्ययभी होताहै । सैन्धवः । आपकारः ॥ ३३ ॥ श्रविष्ठा, फाल्गुनि, अनुराधा, स्वाति, तिष्य, पुनर्वसु, हस्त, विशाखा, आषाढ (पूर्वाषाढादिक) नक्षत्रवाचक इन शब्दोंसे परे जातार्थक प्रत्ययका लुक् होताहै । श्रविष्ठः । इत्यादि ॥ ३४ ॥ स्थान, अन्त, गोशाल, और खरशाल इन शब्दोंसे परे जातार्थकप्रत्यय होताहै । गोस्थानः । इत्यादि ॥ ॥ ३५ ॥ वत्सशाला, अभिजित्, अश्वयुक् और शतभिषक् इन शब्दोंसे परे जातार्थप्रत्ययोंका विकल्पकरके लुक् होताहै । वात्सशालः । वत्सशालः ॥ ३६ ॥ नक्षत्रवाची शब्दोंसे परे जातार्थकप्रत्ययोंका बहुलकरके लुक् होताहै । रोहिणः । रौहिणः ॥ ३७ ॥ कृत, लब्ध, क्रीत और कुशल इन अर्थोंमें अण्प्रत्यय होताहै । स्रौघ्नः ॥ ३८ ॥ अतिशयतासे होने अर्थमें अण्प्रत्यय होताहै । स्रौघ्नः ॥ ३९ ॥ उपजानु, उपकर्ण और उपनीवि इन शब्दोंसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । औपजानुकः । इत्यादि ॥ ४० ॥ संभूत अर्थमेंभी अण्प्रत्यय होताहै । स्रौघ्नः ॥ ४१ ॥ कोशशब्दसे परे जात (होने) अर्थमें ढञ्प्रत्यय होताहै । कौशेयम् ॥ ४२ ॥ सम्यक्प्रकारसे फूलतेहैं और पकतेहैं इन अर्थोंमें कालवाची शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । वासन्त्यः । इत्यादि ॥ ४३ ॥ उवने अर्थमेंभी ठञ्प्रत्यय होताहै । हैमन्त्याः ॥ ४४ ॥ आश्वयुजिशब्दसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । आश्वयुजकाः ॥ ॥ ४५ ॥ ग्रीष्म और वसन्तशब्दसे परे विकल्पकरके वुञ्प्रत्यय होताहै । पक्षान्तरमें अण् होताहै । ग्रैष्मकम् । ग्रैष्मम् ॥ ४६ ॥ देने योग्य ऋणअर्थमें कालवाचक शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । मासिकं ऋणम् ॥ ४७ ॥ जिससमय मयूरोंके कलाप उत्पन्न होतेहैं, उसे कलापी कहतेहैं । जिससमय अश्वत्थके फल फलतेहैं उसको अश्वत्थ और जिस समय घास उत्पन्न होतीहै उसे

४९ग्रीष्मावरसमाद्वुञ् ।५०संवत्सराग्रहायणीभ्यां ठञ् च। ५१ व्याहरति मृगः । ५२ तदस्य सोढम् ।५३ तत्र भवः । ५४ दिगादिभ्यो यत् । ५५ शरीरावयवाच्च । ५६ दृतिकुक्षिकलशिवस्त्यस्त्यहेर्ढञ् । ५७ ग्रीवाभ्योऽण् च । ५८ गम्भीराञ्ञ्यः । ५९ अव्ययीभावाच्च । ६० अन्तः पूर्वपदाट्ठञ् । ६१ ग्रामात् पर्यनुपूर्वात् । ६२ जिह्वामूलाङ्गुलेश्छः । ६३ वर्गान्ताच्च । ६४ अशब्दे यत्खावन्यतरस्याम् ।

यवस् कहतेहैं । उक्तअर्थवाचक समयके विषै वुन्प्रत्यय होताहै । कलापकम् । इत्यादि ॥ ४८ ॥ ग्रीष्म और अवरसम इनशब्दोंसे परे देनेयोग्य ऋणअर्थमें वुञ्प्रत्यय होताहै । ग्रैष्मकम् । आवरसमकम् ॥ ४९ ॥ संवत्सर और आग्रहायण शब्दोंसे परे ठञ् और वुञ्प्रत्यय होवेहैं । सांवत्सरिकम् । सांवत्सरकम् ॥ ५० ॥ शब्दकरताहै इस अर्थके विषै कालवाची सप्तम्यन्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं, शब्दकरनेवाला यदि मृग होयतौ । नैशो नैशिको वा मृगः ॥ ५१ ॥ वह इसका सहन करताहै इस अर्थमें समयवाचक शब्दसे परे अणादिप्रत्यय होवेहैं । नैशिकः । नैशः ॥ ५२ ॥ वहां हो इस अर्थमें सप्तम्यन्त समर्थसे परे अण्आदिप्रत्यय होतेहैं । स्रौघ्नः ॥ ५३ ॥ उक्तअर्थमें दिश् आदिशब्दोंसे परे यत्प्रत्यय होताहै । दिश्यम् ॥ ५४ ॥ ऊपरोक्त अर्थमें शरीरके अवयववाची शब्दसे परे यत्प्रत्यय होताहै । दन्त्यम् ॥ ५५ ॥ दृति, कुक्षि, कलशि, वस्ति, अस्ति और हि इनसे परे ऊपरोक्त अर्थमें ढञ्प्रत्यय होताहै । दार्तेयम् । इत्यादि ॥ ५६ ॥ ग्रीवावाची शब्दोंसे परे अण् और ढञ्प्रत्यय होतेहैं । ग्रैवेयम् । ग्रैवम् ॥ ५७ ॥ गम्भीर शब्दसे परे वहांहो इस अर्थमें ञ्यप्रत्यय होताहै । गाम्भीर्यम् ॥ ५८ ॥ अव्ययीभावसमाससे परे उक्त अर्थमें ञ्यप्रत्यय होताहै । पारिमुख्यम् ॥ ५९ ॥ जिसके पूर्वपद अन्तर् शब्द हो ऐसे अव्ययीभाव समाससे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । आन्तर्वेशिकम् ॥ ६० ॥ परि और अनुपूर्वक ग्रामशब्दसे परे उक्तअर्थमें अव्ययीभावसमासके विषै ठञ्प्रत्यय होताहै । पारिग्रामिकः ॥ ६१ ॥ वहां हो इस अर्थमें सप्तम्यन्त जिह्वामूल और अंगुलशब्दोंसे परे छप्रत्यय होवाहै । जिव्हामूलीयम् । अंगुलीयम् ॥ ६२ ॥ जिसके अन्तमें वर्गशब्दहो ऐसे सप्तम्यन्त समर्थसे परे उक्तअर्थमें छप्रत्यय होताहै। कवर्गीयम् ॥ ६३ ॥ शब्दभिन्न अन्यके उपपद रहते उक्तअर्थमें यत् और

६५ कर्णललाटात्कनलंकारे । ६६ तस्य व्याख्यान इति च व्याख्यातव्यनाम्नः । ६७ बह्वचोऽन्तोदात्ताट्ठञ् । ६८ क्रतुयज्ञेभ्यश्च । ६९ अध्यायेष्वेवर्षेः । ७० पौरोडाशपुरोडाशात् ष्ठन् । ७१ छन्दसो यदणौ । ७२ द्व्यजृद्ब्राह्मणर्क्प्रथमाध्वरपुरश्चरणनामाख्याताट्ठक् । ७३ अणृगयनादिभ्यः । ७४ तत आगतः । ७५ ठगायस्थानेभ्यः । ७६ शुण्डिकादिभ्योऽण् । ७७ विद्यायोनिसंबन्धेभ्यो वुञ् । ७८ ऋतष्ठञ् । ७९ पितुर्यच्च । ८० गोत्रादङ्कवत् । ८१ हेतुमनुष्येभ्योऽन्यतरस्यां रूप्यः ।

खप्रत्यय होतेहैं, पक्षान्तरमें छ होताहै । मद्वर्ग्यः । मद्वर्गीणः । मद्वर्गीयः ॥ ६४ ॥ कर्ण और ललाटशब्दसे परे अलंकार अर्थमें कन्प्रत्यय होताहै । कर्णिका । ललाटिका ॥ ६५ ॥ उसका व्याख्यान इस अर्थमें व्याख्यानकरनेके योग्य नामसे परे अणादिप्रत्यय होतेहैं । सौपो ग्रन्थः ॥ ६६ ॥ अन्तोदात्त बह्वच् शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । पात्वणत्विकः ॥ ६७ ॥ क्रतु और यज्ञवाची शब्दोंसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । आग्निष्टोमिकः॥६८॥ ऋषिवाची शब्दोंसे परे और व्याख्यान करनेके योग्य वृत्तिवाचियोंसे परे होना और व्याख्यान अर्थमें ठञ्प्रत्यय होताहै। वासिष्ठिकः ॥ ६९ ॥ पुरोडाश और पौरोडाश शब्दसे परे ष्ठन्प्रत्यय होताहै । पौरोडाशिकः ॥ ७० ॥ छन्दस् शब्दसे परे यत् और अण्प्रत्यय होतेहैं । छन्दस्यः । छान्दसः ॥७१॥ द्व्यच्, ऋत्, ब्राह्मण, ऋक्, प्रथम, अध्वर, पुरश्चरण इनके वाची शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । ऐष्टिकः । इत्यादि ॥ ७२ ॥ ऋगयनादिगणपठित शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । आर्गयनः । इत्यादि ॥ ॥ ७३ ॥ तहांसे आया इस अर्थमें पंचम्यन्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं । स्रौघ्नः ॥ ७४ ॥ उपरोक्त अर्थमें राजाके करलेनेके स्थानके वाचक पंचम्यन्तसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । शौल्कशालिकः ॥ ७५ ॥ शुण्डिकादिगणपठित शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । शौण्डिकः ॥ ७६ ॥ तहांसे आया इस अर्थमें विद्या और योनीसम्बन्धवाची शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । औपाध्यायकः । पैतामहकः ॥ ७७ ॥ ऋदन्त शब्दोंसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । हौतृकम् ॥ ७८ ॥ पितृशब्दसे परे यत् और ठञ्प्रत्यय होतेहैं । पित्र्यम् । पैत्रिकम् ॥ ७९ ॥ गोत्रप्रत्ययान्तोंसे परे अण्आदिप्रत्यय होतेहैं । बैदम् । इत्यादि ॥ ८० ॥ तहांसे

८२ मयट् च । ८३ प्रभवति । ८४ विदूराञ्ञ्यः । ८५ तद्गच्छति पथिदूतयोः । ८६ अभिनिष्क्रामति द्वारम् । ८७ अधिकृत्य कृते ग्रन्थे । ८८ शिशुक्रन्दयमसभद्वन्द्वेन्द्रजननादिभ्यश्छः । ८९ सोऽस्य निवासः । ९० अभिजनश्च । ९१ आयुधजीविभ्यश्छः पर्वते । ९२ शण्डिकादिभ्यो ञ्यः । ९३ सिन्धुतक्षशिलादिभ्योऽणञौ । ९४ तूदीशलातुरवर्मतीकूचवाराड्ढक्छण्ढञ्यकः । ९५ भक्तिः ।

आया इसअर्थमें हेतु और मनुष्यवाचक शब्दोंसे परे विकल्पकरके रूप्यप्रत्यय होताहै, पक्षान्तरमें छप्रत्यय होताहै । समरूप्यम् । समीयम् ॥ ८१ ॥ उक्त अर्थमें हेतु और मनुष्यवाचीशब्दोंसे परे मयट्प्रत्ययभी होताहै । सममयम् ॥ ॥ ८२ ॥ प्रकाशित होताहै इस अर्थमें पंचम्यन्तसमर्थसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं । हैमवती ॥८३॥ प्रकाशित होने अर्थमें विदूर शब्दसे परे ञ्यप्रत्यय होताहै । वैदूर्यः ॥ ८४ ॥ वहांको जाताहै इसअर्थमें द्वितीयान्तसे परे अण् आदि प्रत्यय होवेहैं, यदि जानेवाला मार्ग वा दूत होयतौ । स्रौघ्नः ॥ ॥ ८५ ॥ सन्मुख निकलताहै इस अर्थमें द्वितीयान्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं, सन्मुख निकलेवाला यदि द्वारवाची होयतौ । स्रौघ्नम् ॥ ८६ ॥ किसी विषयका प्रसंगकरके किया इस अर्थमें द्वितीयान्तसे परे अण् आदिप्रत्यय होवेहैं, जो कियाजाय यदि वह ग्रन्थवाचक होयतौ । शारीरकीयः ॥ ८७ ॥ शिशुक्रन्द, यमसभ इन द्वन्द्वसमासोंसे परे और इन्द्रजननादि शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । शिशुक्रन्दीयः । इत्यादि ॥ ८८ ॥ इसका निवासस्थान इसअर्थमें प्रथमान्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं । स्रौघ्नः ॥ ८९ ॥ इसका अभिजन ( देश ) इसअर्थमें प्रथमान्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होवेहैं । स्रौघ्नः ॥ ॥ ९० ॥ इसका इसअर्थमें जिन आयुधजीवियोंका अभिजन पर्वतहो तिनसे परे छप्रत्यय होताहै । हृद्गोलीयाः ॥ ९१ ॥ उक्तअर्थमें शण्डिकादिगणपठित शब्दोंसे परे ञ्यप्रत्यय होताहै । शाण्डिक्यः ॥ ९२ ॥ उपरोक्तअर्थमें सिन्धुआदि शब्दोंसे परे अण् और तक्षशिलादिशब्दोंसे परे अञ्प्रत्यय होवेहैं । सैन्धवः । ताक्षशिलः ॥ ॥९३॥ तूदी, शलातुर, वर्मती और कुचवार इन शब्दोंसे परे ढक्, छण्, ढञ् और यक्प्रत्यय होताहै । तौदेयः । इत्यादि ॥ ९४ ॥ यह भक्ति है इसअर्थमें अण्आदि

९६ अचित्तादेशकालाट्ठक् । ९७ महाराजाट्ठञ् । ९८ वासुदेवार्जुनाभ्यां वुन् । ९९ गोत्रक्षत्रियाख्येभ्यो बहुलं वुञ् । १०० जनपदिनां जनपदवत् सर्वं जनपदेन समानशब्दानां बहुवचने । १०१ तेन प्रोक्तम् । १०२ तित्तिरिवरतन्तुखण्डिकोखाच्छण् । १०३ काश्यपकौशिकाभ्यामृषिभ्यां णिनिः । १०४ कलापिवैशम्पायनान्तेवासिभ्यश्च । १०५ पुराणप्रोक्तेषु ब्राह्मणकल्पेषु । १०६ शौनकादिभ्यश्छन्दसि । १०७ कठचरकाल्लुक् । १०८ कलापिनोऽण् । १०९ छगलिनो ढिनुक् । ११० पाराशर्यशिलालिभ्यां भिक्षुनटसूत्रयोः । १११ कर्मन्दकृशाश्वादिनिः ।

प्रत्यय होवेहैं । स्रौघ्नः ॥ ९५ ॥ चित्त, देश और कालभिन्न अन्यशब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होवाहै । आपूपिकः । इत्यादि ॥ ९६ ॥ महाराजशब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । माहाराजिकः ॥ ९७ ॥ वासुदेव और अर्जुनशब्दसे परे वुन्प्रत्यय होताहै । वासुदेवकः । अर्जुनकः ॥ ९८ ॥ गोत्र और क्षत्रियवाचक शब्दोंसे परे बहुलकरके वुञ्प्रत्यय होताहै । ग्लौचुकायनकः । इत्यादि ॥ ९९ ॥ जनपदस्वामिवाचक शब्दोंके बहुवचनमें जनपदवाची समानश्रवणवाले शब्दोंके प्रकृति और प्रत्यय सब जनपदकी समान होतेहैं । आङ्गकः ॥१००॥ कहागया इसअर्थमें तृतीयान्तसे परे अणूआदि प्रत्यय होतेहैं । पाणिनीयम् ॥ १०१ ॥ ब्राह्मणविषयक ग्रन्थोंके विषे तित्तिरि, वरतन्तु, खण्डिकोख इन शब्दोंसे परे छण्प्रत्यय होताहै । तैत्तिरीयाः । इत्यादि ॥ १०२ ॥ कहेगयेको पढताहै इसअर्थमें काश्यप और कौशिक शब्दसे परे णिनिप्रत्यय होताहै । काश्यपिनः ॥ १०३ ॥ कलापि, वैशम्पायन, इनके अन्तेवासि शब्दोंसे परे णिनिप्रत्यय होताहै । हारिद्रविणः । इत्यादि ॥ १०४ ॥ पुराणकथित ब्राह्मणविषयक ग्रन्थवाचि शब्दोंसे परे कहागयाअर्थमें णिनिप्रत्यय होताहै । भाल्लविनः । इत्यादि ॥ १०५ ॥ वेदका विषय अभिधेय होयतो शौनकादिगणपठित शब्दोंसे परे णिनिप्रत्यय होताहै । शौनकिनः ॥ १०६ ॥ कठ और चरक शब्दसे परे प्रोक्तप्रत्ययका लुक् होताहै । कठाः । चरकाः ॥ १०७ ॥ कलापि शब्दसे परे अण्प्रत्यय होताहै । कालापाः ॥ १०८ ॥ छगलिन्शब्दसे परे ढिनुक्प्रत्यय होताहै । छागलेयिनः ॥ १०९ ॥ पाराशर्य और शिलालि इन दोशब्दोंसे परे भिक्षुक और नटसूत्रअर्थमें ढिनुक्प्रत्यय होताहै । पाराशरिणः । शैलालिनः ॥ ११० ॥ उक्तअ-

१ अस्य वेदमात्रविषयकत्वज्ञानं भ्रान्तिमूलकं कल्पमिति सूत्रभाष्यविरोधात् ।

**११२ तेनैकदिक् । ११३ तसिश्च । ११४ उरसो यच्च । ११५उपज्ञाते । ११६ कृते ग्रन्थे । ११७ संज्ञायाम् । ११८ कुलालादिभ्यो वुञ् । ११९ क्षुद्राभ्रमरवटरपादपादञ् । १२०तस्येदम् । १२१रथाद्यत् । १२२ पत्रपूर्वादञ् । १२३ पत्राध्वर्युपरिषदश्च । १२४ हलसीराट्ठक् । १२५ द्वन्द्वाद्वुन् वैरमैथुनिकयोः । १२६ गोत्रचरणाद्वुञ् । १२७ सङ्घाङ्कलक्षणेष्वञ्यञिञामण् । १२८ शाकलाद्वा । १२९ छन्दोगौक्थिकयाज्ञिकबह्वृचनटाञ्ञ्यः ।**

र्थमें कर्मन्द और कृशाश्व शब्दसे परे इनिप्रत्यय होताहै । कर्मन्दिनः । कृशाश्विनः ॥ १११ ॥ एकदिशाअर्थमें तृतीयान्तसे परे इनिप्रत्यय होताहै । सौदामनी। ॥ ११२ ॥ उक्तअर्थमें तसिप्रत्ययभी होताहै । पीलुमूलतः ॥ ११३ ॥ उरस्शब्दसे परे यत् और इनिप्रत्यय होतेहैं । उरस्यः । उरस्तः ॥ ११४ ॥ उपज्ञात अर्थमेंभी इनिप्रत्यय होताहै । पाणिनीयम् ॥ ११५ ॥ कियागया इसअर्थमें तृतीयान्से परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं, जो कियाजाय वह यदि ग्रन्थवाची होयतो । वाररुचो ग्रन्थः ॥ ११६ ॥ उक्तअर्थमें संज्ञाअर्थके विषै अण्आदि प्रत्यय होते हैं । माक्षिकं मधु ॥ ११७ ॥ उक्त विषयमें कुलालादि शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । कौलालकम् ॥ ११८ ॥ क्षुद्रा, भ्रमर, वटर और पादप इनशब्दोंसे परे उक्तविषयमें अञ्प्रत्यय होताहै । क्षौद्रम् । इत्यादि ॥ ११९ ॥ जिसका यह है इस अर्थमें षष्ठ्यन्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं । औपगवम् ॥ १२० ॥ उक्तअर्थमें रथशब्दसे परे यत्प्रत्यय होताहै । रथ्यम् ॥ १२१ ॥ जिसके पहिले वाहनवाची शब्दहो ऐसे रथ शब्दसे परेभी अञ्प्रत्यय होताहै । आश्वरथम् ॥ ॥ १२२ ॥ पत्र, अध्वर्यु, और परिषद् इन शब्दोंसे परे अञ्प्रत्यय होताहै । आश्वम् । इत्यादि ॥ १२३ ॥ हल और सीरशब्दसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । हालिकम् । सैरिकम् ॥ १२४ ॥ वैर और मैथुनिक अर्थमें द्वन्द्वसमाससे परे वुन्प्रत्यय होताहै । काकोलूकिका । कुत्सकुशिकिका ॥ १२५ ॥ गोत्र और चरणवाची शब्दोंसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै । औपगवकम् ॥ १२६ ॥ संघ ( समूह ) अङ्क और लक्षण इन अर्थोंके विषै अञ्, यञ्, इञ्, इनको अण् होताहै । बैदः । इत्यादि ॥ १२७ ॥ शाकलशब्दसे परे उक्तअर्थमें अण्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । दूसरे पक्षमें वुञ्होताहै । शाकलः । शाकलकः ॥ १२८ ॥ छान्दोग, औ-

१३० न दण्डमाणवान्तेवासिषु । १३१ रैवतिकादिभ्यश्छः ।
१३२ कौपिञ्जलहास्तिपदादण् । १३३ आथर्वणिकस्येकलोपश्च ।
१३४ तस्य विकारः । १३५ अवयवे च प्राण्योषधिवृक्षेभ्यः ।
१३६ बिल्वादिभ्योऽण् । १३७ कोपधाच्च । १३८ त्रपुजतुनोः षुक् ।
१३९ ओरञ् । १४० अनुदात्तादेश्च । १४१ पलाशादिभ्यो वा ।
१४२ शम्याः ष्लञ् । १४३ मयड्वैतयोर्भाषायामभक्ष्याच्छादनयोः ।
१४४ नित्यं वृद्धशरादिभ्यः । १४५ गोश्च पुरीषे ।

क्थिक, याज्ञिक, बह्वृच् और नट इन शब्दोंसे परे ञ्यप्रत्यय होताहै । छान्दोग्यम् । इत्यादि ॥ १२९ ॥ जिनके विषै दण्डप्रधान हो तिनको दण्डमाणव कहतेहैं, दण्डमाणवोंके विषै और शिष्योंके विषै वुञ्प्रत्यय नहीं होता । दाक्षाः । ॥ १३० ॥ उसका यहहै इस अर्थमें रैवतिकादि शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । रैवतकीयः ॥ १३१ ॥ कौपिंजल और हास्तिपद इन शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । कौपिंजलः । हास्तिपादः ॥ १३२ ॥ आथर्वणिक शब्दसे परे अण्प्रत्यय और इक्का लोप होताहै । आथर्वणः ॥ १३३ ॥ विकारअर्थमें पष्ठयन्तसे परे अण्आदि प्रत्यय होतेहैं । आश्मः ॥ १३४ ॥ प्राणी, औषधी और वृक्षवाचक षष्ठयन्त शब्दोंसे परे अवयवअर्थमें अण्आदि प्रत्यय होतेहैं । चकारसे विकार अर्थमेंभी होतेहैं । मायूरः । इत्यादि ॥ १३५ ॥ बिल्वादि शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । बैल्वम् ॥ १३६ ॥ कोपधशब्दसे परेभी अण्प्रत्यय होताहै । तार्कवम् ॥ १३७ ॥ त्रपु और जतुन शब्दसे परे विकारअर्थमें अण्प्रत्यय और षुक्का आगम होताहै । त्रापुषम् । जातुषम् ॥ १३८ ॥ उवर्णान्तशब्दसे परे अञ्प्रत्यय होताहै । दैवदारवम् ॥ १३९ ॥ अनुदात्त जिनके आदिमें हो तिनसे परेभी अञ्प्रत्यय होताहै । दाधित्थम् ॥ १४० ॥ पलाशादिगणपठित शब्दोंसे परे विकल्पकरके अञ्प्रत्यय होताहै । पालाशम् ॥ १४१ ॥ शमी शब्दसे परे ष्लञ्प्रत्यय होताहै । शामीलम् ॥ १४२ ॥ विकार और अवयव अर्थमें संपूर्ण शब्दोंसे परे विकल्पकरके मयट्प्रत्यय होताहै । अश्ममयम् । आश्मनम् ॥ १४३ ॥ वृद्धसंज्ञक शरादि शब्दोंसे परे नित्य मयट्प्रत्यय होताहै । आम्रमयम् ॥ १४४ ॥ गोशब्दसे परे पुरीषअर्थमें मयट्प्रत्यय होताहै । गोमयम् ॥ १४५ ॥

१ इदं सूत्रं कैश्चिद्वार्तिकेषु प्रक्षिप्तम् ।

१४६ पिष्टाच्च। १४७ संज्ञायां कन्। १४८ व्रीहेः पुरोडाशे। १४९असंज्ञायां तिलयवाभ्याम्। १५० द्व्यचश्छन्दसि। १५१ नोत्वद्वर्धबिल्वात्। १५२ तालादिभ्योऽण्। १५३ जातरूपेभ्यः परिमाणे। १५४ प्राणिरजतादिभ्योऽञ्। १५५ ञितश्च तत्प्रत्ययात्। १५६ क्रीतवत् परिमाणात्। १५७ उष्ट्राद्वुञ्। १५८ उमोर्णयोर्वा। १५९ एण्या ढञ्। १६० गोपयसोर्यत्। १६१ द्रोश्च। १६२ माने वयः। १६३ फले लुक्। १६४ प्लक्षादिभ्योऽण्।

विकार अर्थमें पिष्टशब्दसे परे मयट्प्रत्यय होताहै। पिष्टमयम् ॥ १४६ ॥ पिष्टशब्दसे परे संज्ञाअर्थमें कन्प्रत्यय होताहै। पिष्टकः ॥ १४७ ॥ पुरोडाशअर्थमें व्रीहिशब्दसे परे मयट्प्रत्यय होताहै। व्रीहिमयः ॥ १४८ ॥ असंज्ञाअर्थमें तिल और यवशब्दसे परे मयट्प्रत्यय होताहै। तिलमयम्। यवमयम् ॥ १४९ ॥ विकारअर्थमें वैदिक प्रयोगोंके विषे द्व्यच्शब्दोंसे परे मयट्प्रत्यय होताहै। शरमयम् ॥ १५० ॥ उत्व, वर्ध और बिल्वशब्दसे परे मयट्प्रत्यय नहीं होता। उकारवान्। इत्यादि ॥ १५१ ॥ तालादि शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै। तालम्। ॥ १५२ ॥ जात और रूपवाची शब्दोंसे परे परिमाणअर्थमें अण्प्रत्यय होताहै। हाटकः ॥ १५३ ॥ प्राणिवाचक रजतादिशब्दोंसे परे अञ्प्रत्यय होताहै। शौकम् ॥ १५४ ॥ञित् जो विकारार्थ अवयवअर्थमें प्रत्यय तदन्तशब्दसे परे अञ्प्रत्यय होताहै। शामीलम् ॥ १५५॥ 'प्राग्वतेष्ठञ्' इस सूत्रसे लेकर क्रीतअर्थमें जो प्रत्यय जिस उपाधिकरके परिमाणसे विधान करेहैं, उसी प्रकार वेप्रत्यय विकार अर्थमें होवैहैं। नैष्किकम् ॥ १५६ ॥ उष्ट्रशब्दसे परे वुञ्प्रत्यय होताहै। औष्ट्रकः। ॥ १५७ ॥ उम और ऊर्णशब्दसे परे विकल्पकरके वुञ्प्रत्यय होताहै। औमम्। औमकम्। और्णम्। और्णकम् ॥ १५८ ॥ एणिशब्दसे परे ढञ्प्रत्यय होताहै। ऐणेयम्। एणस्य तु ऐणम् ॥ १५९ ॥ विकारअर्थमें गो और पयस् शब्दसे परे यत्प्रत्यय होताहै। गव्यम्। पयस्यम् ॥ १६० ॥ द्रु (वृक्ष) शब्दसे परेभी विकार अर्थमें यत्प्रत्यय होताहै। द्रव्यम् ॥ १६१ ॥ परिमाण अर्थमें द्रुशब्दसे परे वयप्रत्यय होवाहै॥ द्रुवयम् ॥ १६२ ॥ फलअर्थमें विकारार्थ और अवयव अर्थवाले प्रत्ययोंका लोप होताहै। आमलकम् ॥ १६३ ॥ प्लक्षादि शब्दोंसे

१६५ जम्ब्वा वा । १६६ लुप् च । १६७ हरीतक्यादिभ्यश्च । १६८ कंसीयपरशव्ययोर्यञञौ लुक् च । "युष्मदस्मदोरन्यतरस्यां खञ् च" तस्मिन्नणि च युष्माकास्माकौ "भूतेग्रामाद्धितुतेन रथात्पलाशादिभ्यो ढोश्चाष्टौ" ॥

तृतीयः पादः समाप्तः ।

चतुर्थः पादः ।

१ प्राग्वहतेष्ठक् । २ तेन दीव्यति खनति जयति जितम् । ३ संस्कृतम् । ४ कुलत्थकोपधादण् । ५ तरति । ६ गोपुच्छाट्ठञ् । ७ नौद्व्यचष्ठन् । ८ चरति । ९ आकर्षात् ष्ठल् ।

परे अण्प्रत्यय होताहै । प्लाक्षम् ॥ १६४ ॥ फलअर्थमें जम्बूशब्दसे परे विकल्पकरके अण्प्रत्यय होताहै । जाम्बवम् । जम्बु ॥ १६५ ॥ जम्बूशब्दसे परे फलार्थप्रत्ययका विकल्पकरके लोप होताहै । जम्बूः ॥ १६६ ॥ हरीतकी आदिशब्दोंसे परे फलार्थकप्रत्ययका लोप होताहै । हरीतक्यः ॥ १६७ ॥ कंसीय और परशव्य इन शब्दोंसे परे यञ् और अञ् एवं छयत्का लोप होताहै । कांस्यम् । पारशवः ॥ १६८ ॥

तृतीयः पादः समाप्तः ।

चतुर्थः पादः ।

इससूत्रसे लेकर 'तद्वहति' सूत्रपर्यन्त ठक्प्रत्ययका अधिकार कियाजाताहै ॥१॥ खेलताहै, खोदताहै, जीतताहै और जीतागया इन अर्थोंमें तृतीयान्तसे परे ठक् प्रत्यय होताहै । आक्षिकः । इत्यादि ॥ ॥ २ ॥ संस्कार कियागया, इस अर्थमें तृतीयान्तसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । दाधिकम् ॥ ३ ॥ कुलत्थ और ककारोपध शब्दोंसे परे अण्प्रत्यय होताहै । कौलत्थम् । तैत्तिडीकम् ॥ ४ ॥ पार जाताहै इसअर्थमें तृतीयान्तसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । औडुपिकः ॥ ५ ॥ गोपुच्छ शब्दसे परे ठञ् प्रत्यय होताहै । गौपुच्छिकः ॥ ६ ॥ नौ और द्व्यच् शब्दोंसे परे ठन्प्रत्यय होताहै नाविकः । घटिकः ॥ ७ ॥ तिसकरके जाताहै या खाताहै इसअर्थमें तृतीयान्तसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । हास्तिकः । दाधिकः ॥ ॥ ८ ॥ आकर्ष ( कसौटी ) शब्दसे परे ष्ठल्प्रत्यय होताहै । आकर्षः ॥ ९ ॥

१० पर्पादिभ्यः ष्ठन्। ११ श्वगणाट्ठञ् च। १२ वेतनादिभ्यो जीवति। १३ वस्नक्रयविक्रयाट्ठन्। १४ आयुधाच्छ च। १५ हरत्युत्सङ्गादिभ्यः। १६ भस्त्रादिभ्यः ष्ठन्। १७ विभाषा विवधात्। १८ अण् कुटिलिकायाः। १९ निर्वृत्तेऽक्षद्यूतादिभ्यः। २० क्रेर्मम्नित्यम्। २१ अपमित्ययाचिताभ्यां कक्कनौ। २२ संसृष्टे। २३ चूर्णादिनिः। २४ लवणाल्लुक्। २५ मुद्गादण्। २६ व्यञ्जनैरुपसिक्ते। २७ ओजःसहोऽम्भसा वर्तते। २८ तत्प्रत्यनुपूर्वमीपलोमकूलम्।

तिसकरके जाताहै इस अर्थमें पर्पादिशब्दोंसे परे ष्ठन्प्रत्यय होताहै। पर्पिकः॥ १०॥ श्वगणशब्दसे परे ठञ् और ठन्प्रत्यय होतेहैं॥ ११॥ जीताहै इसअर्थमें वेतनादिशब्दोंसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै। वैतनिकः॥ १२ वस्न (मूल्य) और क्रयविक्रयशब्दोंसे परे ठन्प्रत्यय होताहै। वस्निकः। क्रयविक्रयिकः॥ १३॥ आयुधशब्दसे परे छ और ठन्प्रत्यय होतेहैं। आयुधीयः। आयुधिकः॥ १४॥ हरण करताहै इस अर्थमें उत्संगादि शब्दोंसे परे ठन्प्रत्यय होताहै। औत्संगिकः॥ १५॥ उक्तअर्थमें भस्त्रआदि शब्दोंसे परे ष्ठन्प्रत्यय होताहै। भस्त्रिकः॥ १६॥ विवधशब्दसे परे विकल्पकरके ष्ठन् और ठक्प्रत्यय होतेहैं। विवधिकः। वैवधिकः॥ १७॥ कुटिलिका शब्दसे परे अण्प्रत्यय होताहै। कौटिलिकः॥ १८॥ निर्वृत्तअर्थमें अक्षद्यूत आदिशब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै। आक्षद्यूतिकम्॥ १९॥ क्रिप्रत्ययान्तसे परे सिद्धअर्थमें मम्प्रत्यय होताहै। पक्त्रिमम्॥ २०॥ अपमित्य और याचित शब्दोंसे परे कक् और कन् प्रत्यय होतेहैं। आपमित्यकम्। याचितकम्॥ २१॥ मिलायागया इस अर्थमें तृतीयान्तसे परे ठक्प्रत्यय होताहै। दाधिकम्॥ २२॥ मिलायागया इसअर्थमें चूर्णशब्दसे परे इनिप्रत्यय होताहै। चूर्णिनः॥ २३॥ मिलायागया अर्थमें लवणशब्दसे परे उक्तअर्थवाले प्रत्ययका लोप होताहै। लवणम्॥ २४॥ मिलायागया अर्थमें मुद्गशब्दसे परे अण्प्रत्यय होताहै। मौद्गः॥ २५॥ भलीप्रकार मिलायागया इस अर्थमें व्यंजनवाचक शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै। दाधिकम्॥ २६॥ होताहै इसअर्थमें ओजस्, सह और अम्भस् इन तृतीयान्त शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै। औजसिकः। शूलः। इत्यादि॥ २७॥ प्रति और अनुपूर्वक ईप, लोम और कूल इन द्वितीयान्तशब्दोंसे परे—होताहै—इसअर्थमें ठक्प्रत्यय होताहै। प्राती-

२९ परिमुखं च । ३० प्रयच्छति गर्ह्यम् । ३१ कुसीददशैकादशात् ष्ठन्ष्ठचौ । ३२ उञ्छति । ३३ रक्षति । ३४ शब्ददर्दुरं करोति । ३५ पक्षिमत्स्यमृगान् हन्ति । ३६ परिपन्थं च तिष्ठति । ३७ माथोत्तरपदपदव्यनुपदं धावति । ३८ आक्रन्दाठ्ठञ् च । ३९ पदोत्तरपदं गृह्णाति । ४० प्रतिकण्ठार्थललामं च । ४१ धर्मं चरति । ४२ प्रतिपथमेति ठंश्च । ४३ समवायान् समवैति । ४४ परिषदो ण्यः ।

पिकः । इत्यादि ॥ २८ ॥ उक्तअर्थमें परिमुखशब्दसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । पारिमुखिकः ॥ २९ ॥ गर्ह्य अर्थ सूचनकरना होयतौ देताहै इसअर्थमें ठक्प्रत्यय होताहै । द्वैगुणिकः ॥ ३० ॥ कुसीद, दश और एकादश इन शब्दोंसे परे ष्ठन् और ष्ठच्प्रत्यय होतेहैं । कुसीदिकः ॥ ३१ ॥ बीनताहै इसअर्थमें द्वितीयान्तसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । बादरिकः ॥ ३२ ॥ रक्षा करताहै इसअर्थमें द्वितीयान्त शब्दसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । सामाजिकः ॥ ३३ ॥ शब्द करताहै और दर्दुर करताहै इन अर्थोंमें द्वितीयान्त शब्द और दर्दुरशब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । शाब्दिकः । दार्दुरिकः ॥ ३४ ॥ पक्षि, मत्स्य और मृगोंको मारताहै इस अर्थमें उक्त शब्दोंसे परे और उक्तशब्दोंके पर्यायोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । पाक्षिकः । इत्यादि ॥ ३५ ॥ ठहरता और मारताहै इन अर्थोंमें द्वितीयान्त परिपन्थ शब्दसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । पारिपन्थिकः ॥ ३६ ॥ दौड़ताहै इस अर्थमें माथ जिसके उत्तर पदहो और पदवी तथा अनुपद शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । दाण्डमाथिकः ॥ ३७ ॥ उक्तअर्थमें आक्रन्द शब्दसे परे ठञ्प्रत्यय होताहै । आक्रन्दिकः ॥ ३८ ॥ पद और उत्तरपद शब्दोंसे परे ग्रहण करताहै इस अर्थमें ठक्प्रत्यय होताहै । पौर्वपदिकः । औत्तरपदिकः ॥ ३९ ॥ प्रतिकण्ठ, ललाम और अर्थ इन शब्दोंसे परे ग्रहणकरताहै इस अर्थमें ठक्प्रत्यय होताहै । प्रातिकण्ठिकः ॥ ४० ॥ धर्म आचरण करताहै इस अर्थमें द्वितीयान्त धर्मशब्दसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । धार्मिकः ॥ ४१ ॥ आताहै इस अर्थमें प्रतिपथ शब्दसे परे ठन्प्रत्यय होताहै । प्रातिपथिकः ॥ ४२ ॥ एकत्रित होने अर्थमें समवायवाची शब्दोंसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । सामवायिकः ॥ ४३ ॥ उक्तअर्थमें परिषद् शब्दसे परे ण्य-

**१५ सर्वैकान्यकिंयत्तदः काले दा। १६ इदमोर्हिल्। १७ अधुना। १८ दानीं च। १९ तदो दा च। २० तयोर्दार्हिलौ च च्छन्दसि। २१ अनद्यतने हिंलन्यतरस्याम्। २२ सद्यःपरुत्परार्यैषमःपरेद्यव्यद्य-पूर्वेद्युरन्येद्युरन्यतरेद्युरितरेद्युरपरेद्युरधरेद्युरुभयेद्युरुत्तरेद्युः। २३ प्रकारवचने थाल्। २४ इदमस्थमुः। २५ किमश्च। २६ था हेतौ च च्छन्दसि। २७ दिक्शब्देभ्यः सप्तमीपञ्चमीप्रथमाभ्यो दिग्देश-कालेष्वस्तातिः।**

कालार्थवाची सर्व, एक, अन्य, किम्, यत् और तत् इन सप्तम्यन्त शब्दोंसे परे स्वार्थमें दाप्रत्यय होताहै। सर्वदा। एकदा। अन्यदा। कदा। यदा। तदा ॥१५॥ सप्तम्यन्त इदम्शब्दसे परे कालरूपअर्थमें हिंल्प्रत्यय होताहै। एतर्हि ॥ १६ ॥ कालवाची सप्तम्यन्त इदम्शब्दसे परे स्वार्थमें अधुनाप्रत्यय होताहै। अधुना ॥ ॥ १७ ॥ कालवाचक सप्तम्यन्त इदम्शब्दसे परे स्वार्थमें दानीम् प्रत्ययभी होताहै। इदानीम् ॥ १८ ॥ कालवाची सप्तम्यन्त तद्शब्दसे परे स्वार्थमें दा और चकारसे दानीम् प्रत्यय होतेहैं। तदा। तदानीम्. ॥ १९ ॥ वेदके विषे इदम् और तद्शब्दसे परे यथासंख्यकरके दा और हिंल्प्रत्यय होतेहैं। इदा। तर्हि ॥ ॥ २० ॥ अनद्यतन अर्थमें विकल्पकरके हिंल्प्रत्यय होताहै। कर्हि। कदा ॥ ॥ २१ ॥ दिन अर्थमें समानको स और यस्प्रत्यय होताहै—सद्यः। संवत्सरअर्थमें पूर्व और पूर्वतरके विषे परु तथा परारीशब्द निपातितहैं—परुत्। परारी। इदम्-शब्दको इश्आदेश और समसणप्रत्यय होताहै, संवत्सर अर्थमें—ऐषमः। अहन्-वाचक परशब्दसे परे एद्यवी प्रत्यय होताहै—परेद्यवी। इदम्शब्दको अश् आदेश और द्यप्रत्यय होताहै। अद्य। पूर्व, अन्य, अन्यतर, इतर, अपर, अधर, उभय और उत्तर इन आठशब्दोंसे परे अहन् ( दिन ) अर्थमें एद्युस् प्रत्यय होताहै। पूर्वेद्युः। इत्यादि यह शब्द निपातन कियेगयेहैं ॥ २२ ॥ प्रकाररूपअर्थमें वर्त्तमान किम् आदि शब्दोंसे परे थाल्प्रत्यय होताहै। तथा ॥ २३ ॥ इदम् शब्दसे परे प्रकारअर्थमें थमुप्रत्यय होताहै। इत्थम् ॥ २४ ॥ प्रकार अर्थमें तृतीयान्त किम्शब्दसे परे थमुप्रत्यय होताहै। कथम् ॥ २५ ॥ हेतु और प्रकारअर्थमें वैदिक प्रयोगोंके विषे किम्शब्दसे परे थाप्रत्यय होताहै। कथा ॥ २६ ॥ सप्तमी, पञ्चमी और प्रथमान्त दिशावाचक शब्दोंसे परे दिशा, देश और कालअर्थके विषे स्वा-

२८ दक्षिणोत्तराभ्यामतसुच् ।२९ विभाषा परावराभ्याम् ।३० अञ्चेर्लुक् । ३१ उपर्युपरिष्टात् । ३२ पश्चात् । ३३ पश्च पश्चा च च्छन्दसि । ३४ उत्तराधरदक्षिणादातिः । ३५ एनबन्यतरस्यामदूरेऽपञ्चम्याः । ३६ दक्षिणादाच् । ३७ आहि च दूरे । ३८ उत्तराच्च । ३९ पूर्वाधरावराणामसिपुरधवश्चैषाम् । ४० अस्ताति च । ४१ विभाषावरस्य । ४२ संख्याया विधार्थे धा । ४३ अधिकरणविचाले च ।

र्थमें अस्तातिप्रत्यय होताहै ॥ २७ ॥ उक्तअर्थके विषे दक्षिण और उत्तरशब्दसे परे अतसुच्प्रत्यय होताहै । दक्षिणतः । उत्तरतः ॥ २८ ॥ ऊपरोक्त अर्थके विषे पर और अवर उपसर्गोंसे परे विकल्पकरके अतसुच्प्रत्यय होताहै । परतः । परस्तात् । अवरतः । अवरस्तात् ॥२९॥ जिसके अन्तमें अञ्चु धातुहो ऐसे दिशावाचक शब्दसे परे अस्तातिका लुक् होताहै । प्राक् ॥३०॥ अस्तातिप्रत्ययके विषयमें ऊर्ध्वशब्दको उपआदेश तथा रिल् और रिष्टातिल्प्रत्यय होतेहैं । उपरि । उपरिष्टात् ॥ ॥ ३१ ॥ अस्ताति प्रत्यके विषयमें अपरशब्दको पश्चभाव और आतिप्रत्यय होताहै । पश्चात् ॥ ३२ ॥ वेदके विषे अवरशब्दको अस्ताती प्रत्ययके अर्थमें पश्च और पश्चाआदेश होवेहैं । पश्च । पश्चा ॥३३॥ ऊपरोक्त अर्थमें उत्तर, अधर और दक्षिण इन शब्दोंसे परे आतिप्रत्यय होताहै । उत्तरात् । अधरात् । दक्षिणात् ॥ ॥ ३४ ॥ उत्तर, अधर और दक्षिण इन शब्दोंसे परे अवधि और अवधिमान् की समीपतामें पञ्चम्यन्तको छोड़कर विकल्पसे एनप्प्रत्यय होताहै । उत्तरेण । अधरेण । दक्षिणेन ॥ ३५ ॥ अस्ताति प्रत्ययके विषयमें दक्षिणशब्दसे परे आच्प्रत्यय होताहै । दक्षिणा वसतिः ॥ ३६ ॥ दूरअर्थमें दक्षिणशब्दसे परे आहि और चकारसे आच्प्रत्यय होताहै । दक्षिणाहि । दक्षिणा ॥ ३७ ॥ उत्तरशब्दसे परेभी आहि और आच्प्रत्यय होवेहैं । उत्तराहि । उत्तरा ॥ ३८ ॥ अस्ताति प्रत्ययके विषयमें पूर्व, अधर और अवर इन शब्दोंसे परे असिप्रत्यय और उक्त शब्दोंको क्रमसे पुर, अध् और अव् यह आदेश होवेहैं ॥ ३९ ॥ अस्ताति प्रत्यय परे रहतेभी पूर्व आदि शब्दोंको पुरआदि आदेश होतेहैं । पुरः । पुरस्तात् । इत्यादि ॥ ॥ ४० ॥ अस्तातिप्रत्यय परे रहते अवर शब्दको विकल्पकरके अव्आदेश होताहै । अवस्तात् । अवरस्तात् ॥ ४१ ॥ क्रियाके प्रकारअर्थमें वर्तमान संख्यावाचक शब्दसे परे स्वार्थमें धाप्रत्यय होताहै । चतुर्धा ॥४२॥ द्रव्यकी संख्याको भिन्न२

४४ एकाद्धो ध्यमुञन्यतरस्याम् ।४५ द्वित्र्योश्च धमुञ् ।४६ एधाच्च । ४७ याप्ये पाशप् । ४८ पूरणाद्भागे तीयादन् । ४९ प्रागेकादशभ्योऽच्छन्दसि । ५० षष्ठाष्टमाभ्यां ञ च । ५१ मानपश्वङ्गयोः कन्लुकौ च । ५२ एकादाकिनिच्चासहाये । ५३ भूतपूर्वे चरट् । ५४ षष्ठ्या रूप्य च । ५५ अतिशायने तमबिष्ठनौ । ५६ तिङश्च । ५७ द्विवचनविभज्योपपदे तरबीयसुनौ।५८ अजादी गुणवचनादेव । ५९ तुश्छन्दसि ।

करनेमें संख्यावाचक शब्दसे परे धाप्रत्यय होताहै । एकं राशिं पञ्चधा कुरु ॥४३॥ एकशब्दसे परे धा और ध्यमुप्रत्यय विकल्पकरके होतेहैं। एकध्यम्। एकधा ॥ ४४ ॥ द्वि और त्रिशब्दसे परे धाप्रत्ययको धमुञ् आदेश होताहै। द्वैधम्। द्विधा। त्रैधम्। त्रिधा ॥ ४५ ॥ उक्त विषयमें एध आदेशभी होताहै । द्वेधा । त्रेधा ॥ ४६ ॥ कुत्सित अर्थमें पाशप्प्रत्यय होताहै । भिषक्पाशः ॥ ४७ ॥ भाग अर्थमें पूरणतावाचक शब्दसे परे तीय और अदन्प्रत्यय होतेहैं । द्वितीयः ॥ ४८ ॥ वैदिक विषयको छोड़कर भागअर्थमें पूरणप्रत्ययान्त शब्दोंसे परे अन्प्रत्यय होताहै । चतुर्थः ॥ ४९ ॥ भागअर्थमें षष्ठ और अष्टशब्दसे परे ञ और चकारसे अन्प्रत्यय होतेहैं । षष्ठः । षाष्ठः । अष्टः । आष्टः ॥ ५० ॥ यदि मान और पशुका अंग वाच्य होयतौ षष्ठ और अष्टम शब्दसे परे कन् और लुक् क्रमसे होतेहैं । षष्ठकः । अष्टमः ॥ ५१ ॥ एक शब्दसे परे असहाय अर्थमें आकिनीप्रत्यय होताहै । एकाकी । एकः । एककः ॥ ५२ ॥ भूतपूर्व ( पहिले हुआ इस ) अर्थमें चरट्प्रत्यय होताहै । आढ्यचरः ॥ ५३ ॥ भूतपूर्वअर्थमें षष्ठ्यन्तसे परे रूप्य और चकारसे चरट्प्रत्यय होताहै । कृष्णरूप्यः । कृष्णचरः ॥ ५४ ॥ अतिशय अर्थमें तमप् और इष्ठन्प्रत्यय होतेहैं । आढ्यतमः । लघिष्ठः ॥ ५५ ॥ अतिशय अर्थ द्योत्य होयतौ तिङन्तसे परेभी तमप्प्रत्यय होताहै ॥ ५६ ॥ दोमेंसे एक जो अलग किया जायतौ उसके अतिशय द्योतन करनेमें सुबन्त और तिङन्तसे परे तरप् और ईयसुन्प्रत्यय होतेहैं, यदि द्विवचनान्त अथवा विभजनीय उपपद होयतौ । लघुतरः । लघीयान् ॥ ५७ ॥ इष्ठन् और ईयसुन् प्रत्यय गुणवाचक शब्दोंहीसे परे होतेहैं । अन्यशब्दोंसे परे नहीं होते ॥ ५८ ॥ वैदिक विषयमें तृन् और तृच्प्रत्ययान्तसे परे इष्ठन् और ईयसुन्प्रत्यय होतेहैं ॥५९॥

६० प्रशस्यस्य श्रः । ६१ ज्य च । ६२ वृद्धस्य च ६३ अन्तिकबाढयोर्नेदसाधौ । ६४ युवाल्पयोः कनन्यतरस्याम् । ६५ विन्मतोर्लुक् । ६६ प्रशंसायां रूपप् । ६७ ईषदसमाप्तौ कल्पब्देश्यदेशीयरः । ६८ विभाषा सुपो बहुच् पुरस्तात्तु । ६९ प्रकारवचने जातीयर् । ७० प्रागिवात् कः । ७१ अव्ययसर्वनाम्नामकच् प्राक् टेः । ७२ कस्य च दः । ७३ अज्ञाते । ७४ कुत्सिते । ७५ संज्ञायां कन् ।

प्रशस्यशब्दको श्रआदेश होताहै, इष्ठन् और ईयसुन्प्रत्यय परे रहते । श्रेष्ठः । श्रेयान् ॥ ६० ॥ इष्ठन् और ईयसुन्प्रत्यय परे रहते प्रशस्यशब्दको ज्यआदेशभी होताहै । ज्येष्ठः ॥ ६१ ॥ अजादिप्रत्यय परे रहते वृद्धशब्दकोभी ज्यआदेश होताहै । ज्येष्ठः । ज्यायान् ॥ ६२ ॥ निकट और अधिक अर्थमें नेद और साधशब्दोंसे परे इष्ठन् और ईयसुन्प्रत्यय होवेंहैं । नेदिष्ठः । नेदीयान् । साधिष्ठः । साधीयान् ॥ ६३ ॥ युवा और अल्पशब्दको कन्आदेश विकल्पकरके होताहै, इष्ठन् और ईयसुन् प्रत्यय परे रहते । कनिष्ठः । कनीयान् । अल्पिष्ठः । अल्पीयान् ॥ ६४ ॥ इष्ठन् और ईयसुन्प्रत्यय परे रहते विन् और मतुप्का लुक् होताहै । स्रजिष्ठः । स्रजीयान् ॥ ६५ ॥ प्रशंसाअर्थमें सुबन्त और तिङन्त शब्दोंसे परे रूपप्प्रत्यय होताहै । पटुरूपः । पचतिरूपः ॥ ६६ ॥ थोडी असमाप्ति विशिष्टअर्थमें विद्यमान प्रातिपदिकसे परे कल्पप्, देश्य और देशीयरप्रत्यय होवेंहैं । विद्वत्कल्पः । विद्वद्देश्यः । विद्वद्देशीयरः ॥ ६७ ॥ थोडी असमाप्ति विशिष्टअर्थमें विद्यमान सुबन्तके पूर्वभागमें बहुच्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । बहुपटुः । पटुकल्पः ॥ ६८ ॥ प्रकार अर्थवाचक मात्रअर्थोंमें जातीयर्प्रत्यय होताहै । पटुजातीयः ॥ ६९ ॥ इस सूत्रसे लेकर 'इवे प्रतिकृतौ' इससूत्रके पूर्वपर्यन्त कप्रत्ययका अधिकार कियाजाताहै ॥ ७० ॥ अव्यय और सर्वनामकी टिके पहिले प्रागिवीय प्रत्ययके अर्थमें अकच्प्रत्यय होताहै । भवत्का ॥ ७१ ॥ ककारान्त अव्ययको दकारअन्तादेश और अकच्प्रत्यय होताहै ॥ ७२ ॥ अज्ञातरूप अर्थमें वर्त्तमान प्रातिपदिकसे परे कप्रत्यय होताहै । अश्वकः ॥ ७३ ॥ कुत्सितअर्थमेंभी प्रातिपदिकसे परे कप्रत्यय होताहै । अश्वकः ॥ ७४ ॥ कुत्सित अर्थमें कन्प्रत्यय होताहै, यदि कन्प्रत्ययान्तसे संज्ञाका बोध होता होयतौ । शूद्रकः ॥ ७५ ॥

७६ अनुकम्पायाम् । ७७ नीतौ च तद्युक्तात् । ७८ बह्वचो मनुष्यनाम्नष्ठज्वा । ७९ घनिलचौ च । ८० प्राचामुपादेरडज्वुचौ च । ८१ जातिनाम्नः कन् । ८२ अजिनान्तस्योत्तरपदलोपश्च । ८३ ठाजादावूर्ध्वं द्वितीयादचः । ८४ शेवलसुपरिविशालवरुणार्यमादीनां तृतीयात् । ८५ अल्पे । ८६ ह्रस्वे । ८७ संज्ञायां कन् । ८८ कुटीशमीशुण्डाभ्यो रः । ८९ कुत्वा डुपच् । ९० कासूगोणीभ्यां ष्टरच् । ९१ वत्सोक्षाश्वर्षभेभ्यश्च तनुत्वे ।

कृपाकरने अर्थमेंभी कन्प्रत्यय होताहै । पुत्रकः ॥ ७६ ॥ यदि सामदानादिरूप नीति गम्यमान होयतौ कृपायुक्त प्रातिपदिकसे परे कप्रत्यय होताहै । धानकाः ॥ ॥ ७७ ॥ अनुकम्पा अर्थमें और उक्तप्रकारकी नीति गम्यमान होयतौ बह्वच् मनुष्यवाचक शब्दोंसे परे विकल्पकरके ठच्प्रत्यय होताहै । देवियः ॥ ७८ ॥ उक्तसूत्रके विषयमें घन् और इलच्प्रत्ययभी होतेहैं । देविलः ॥ ७९ ॥ उपशब्दपूर्वक प्रातिपदिकोंसे परे उक्तविषयमें अडच् और वुच्प्रत्यय होतेहैं । उपडः । उपकः ॥ ८० ॥ जातिवाचक शब्दोंसे परे कन्प्रत्यय होताहै । सिंहकः ॥ ८१ ॥ अजिन जिनके अन्तमें हो ऐसे मनुष्यजातिवाचक शब्दोंसे परे अनुकंपाअर्थमें कन्प्रत्यय होताहै, और उत्तरपदका लोप होजाताहै । सिंहकः ॥ ८२ ॥ इस प्रकरणमें जो ठ और अजादिप्रत्यय तिसके परे रहते प्रकृतिसे दूसरे अच्से ऊर्ध्व सबका लोप होताहै । देविकः । दिवियः । देविलः । देवदत्तकः ॥ ८३ ॥ शेवल, सपरि, विशाल, वरुण और अर्यमा आदि मनुष्यवाचक शब्दोंसे अजादिप्रत्यय परे रहते ठप्रत्यय होताहै, तृतीयान्त अच्से ऊर्ध्वका लोप होताहै । शेवलिकः । शेवलियः । शेवलिलः ॥ ८४ ॥ अल्प अर्थमेंभी कन्प्रत्यय होताहै । तैलकम् ॥ ॥ ८५ ॥ ह्रस्वअर्थमेंभी कप्रत्यय होताहै । वृक्षकः ॥ ८६ ॥ ह्रस्वकी हेतु जो संज्ञा तिसके गम्यमान होनेमें कन्प्रत्यय होताहै । वंशकः । वेणुकः ॥ ८७ ॥ ह्रस्वअर्थमें कुटी, शमी और शुण्डाशब्दोंसे परे रप्रत्यय होताहै । कुटीरः । शमीरः । शुण्डारः ॥ ८८ ॥ कुत्वसे परे ह्रस्वअर्थमें डुपच् प्रत्यय होताहै । कुतुपः ॥ ८९ ॥ कासू और गोणीशब्दोंसे परे ष्टरच्प्रत्यय होताहै । कासूतरी गोणीतरी ॥ ९० ॥ वत्स, उक्ष, अश्व और ऋषभ इन शब्दोंसे परे तनु ( छोटे ) अर्थमें ष्टरच्प्रत्यय होताहै । वत्सतरः । इत्यादि ॥ ९१ ॥

**९२ किंयत्तदोर्निर्धारणे द्वयोरेकस्य डतरच्। ९३ वा बहूनां जातिपरिप्रश्ने डतमच्। ९४ एकाच्च प्राचाम्। ९५ अवक्षेपणे कन्। ९६ इवे प्रतिकृतौ। ९७ संज्ञायां च। ९८ लुम्मनुष्ये। ९९ जीविकार्थे चापण्ये। १०० देवपथादिभ्यश्च। १०१ वस्तेर्ढञ्। १०२ शिलाया ढः। १०३ शाखादिभ्यो यः।**

किम्, यत् और तद् इन शब्दोंसे परे स्वार्थमें डतरच्प्रत्यय होताहै, यदि दोमेंसे एकका निश्चय करना होयतौ। कतरः। इत्यादि ॥ ९२ ॥ बहुतसोंके मध्यमेंसे एकका निश्चय करना होयतौ किम्, यत् और तत् इन शब्दोंसे परे विकल्पकरके डतमच्प्रत्यय होताहै। कतमः ॥ ९३ ॥ प्राचीनोंके मतमें एकशब्दसे परे डतरच् और डतमच्प्रत्यय होतेहैं। एकतरः। एकतमः ॥ ९४ ॥ अवक्षेपणकरने अर्थमें कन्प्रत्यय होताहै। व्याकरणकः ॥ ९५ ॥ प्रतिनिधिरूप अर्थमें वर्त्तमान प्रातिपदिकसे परे स्वार्थमें कन्प्रत्यय होताहै। अश्वकः ॥ ९६ ॥ इवके अर्थमें कन्प्रत्यय होताहै, यदि समुदायसे संज्ञा गम्यमान होयतौ। अश्वकः ॥ ९७ ॥ यदि मनुष्य वाच्य होयतौ संज्ञाअर्थमें विधान करे हुए कन्प्रत्ययका लोप होताहै। चञ्चा तृणमयः पुमान्। चञ्चेव मनुष्यश्चञ्चा ॥९८॥ जो जीविकाके लिये वेची न-जाय ऐसी प्रतिकृतिके वाच्य रहते कन्प्रत्ययका लुक् होताहै। वासुदेवः। शिवः॥९९॥ देवपथ आदिशब्दोंसे परे कन्प्रत्ययका लोप होताहै। देवपथः ॥ १०० ॥ इव (तरह) अर्थमें वस्तिशब्दसे परे ढञ्प्रत्यय होताहै। वास्तेयम् ॥ १०१ ॥ शिलाशब्दसे परे ढप्रत्यय होताहै। शिलेयम्। शैलेयम् ॥ १०२ ॥ शाखाआदि

---

१ स्वामी दयानन्दसरस्वतीने लिखाहै कि–"जो पदार्थ वेचनेके लिये नहो और उससे किसी प्रकारकी जीविका होतीहो वह पदार्थ वाच्य रहे तो प्रतिकृति अर्थमें विहित प्रत्ययका लुप् होजावे।" इसी अर्थसे हमारा अभिप्राय सिद्ध होताहै, क्योंकि–शिव आदिकी मूर्त्तियोंसे पुजारियोंको आजीविका तौ होतीहै; और वे मूर्त्तियें पण्यव्यवहारके लिये वेची नहीं जातीहैं। परन्तु–स्त्रैणताद्धितकी टिप्पणीमें बहुतसी बातें दिखाके यहभी लिखाहै कि–जो धनार्थी लोग शिव आदिकी प्रतिमा बनाकर वेचतेहैं वहां लुप् नहीं पावेगा यह भाष्यकारका मतहै।' टिप्पणीमें यहभी लिखाहै "देव और देवता शब्दसे मनुष्यका ग्रहण होताहै" हम इस विषयमें विशेष कुछ न कहकर इतनाही कहतेहैं कि–क्या दयानन्दजी टिप्पणी नहीं करसकते थे? आधुनिक मनोरमाकारनेभी अप्रासंगिक होनेपरभी इस विषयमें हस्तक्षेप कियाहै; अन्तमें कुछ निर्णय नकरसके. ऐसी ढाई चावलकी खिचडी पकानेसे कुछ लाभ नहीं। ध्यान रक्खो कि–यह सूत्र पुजारियोंकी जीविका करानेवाली देवमूर्त्तियोंहीके लियेहै। पतिआदिका चित्र वा अन्य कुछ समझना भ्रमहै।

१०४ द्रव्यं च भव्ये । १०५ कुशाग्राच्छः । १०६ समासाच्च तद्विषयात् । १०७ शर्करादिभ्योऽण् । १०८ अङ्गुल्यादिभ्यष्ठक् । १०९ एकशालायाष्ठजन्यतरस्याम् । ११० कर्कलोहितादीकक् । १११ प्रत्नपूर्वविश्वेमात्थाल्छन्दसि । ११२ पूगाञ्ञ्योऽग्रामणीपूर्वात् । ११३ व्रातच्फञोरस्त्रियाम् । ११४ आयुधजीविसंघाञ्ञ्यड्वाहीकेष्वब्राह्मणराजन्यात् । ११५ वृकाट्टेण्यण् । ११६ दामन्यादित्रिगर्तषष्ठाच्छः । ११७ पर्श्वादियौधेयादिभ्योऽणञौ । ११८ अभिजिद्विदभृच्छालावच्छिखावच्छमीवदूर्णावच्छ्रुमदणो यञ् ।

शब्दोंसे परे यप्रत्यय होताहै । शाख्यः ॥ १०३ ॥ भव्यअर्थमें द्रव्यशब्दका प्रयोग होताहै । द्रव्यमयं ब्राह्मणः ॥ १०४ ॥ कुशाग्रशब्दसे परे छप्रत्यय होताहै । कुशाग्रीया ॥ १०५ ॥ इवके अर्थविषयक समाससे परे छप्रत्यय होताहै । काकतालीयम् ॥ १०६ ॥ इवके अर्थमें शर्कराआदिशब्दोंसे परे इवके अर्थमें अण्प्रत्यय होताहै । शार्करम् ॥ १०७ ॥ अङ्गुलिआदि शब्दोंसे परे इवके अर्थमें ठक्प्रत्यय हो ताहै । आङ्गुलिकः ॥ १०८ ॥ इवके अर्थमें एकशालाशब्दसे परे विकल्पकरके ठच्प्रत्यय होताहै । एकशालिकः । ऐकशालिकः ॥ १०९ ॥ कर्क और लोहितशब्दसे परे इवके अर्थमें ईकक्प्रत्यय होताहै । कार्कीकः । लौहितीकः ॥ ११० ॥ वैदिक विषयमें प्रत्न, पूर्व, विश्व और इम इन शब्दोंसे परे इवके अर्थमें थाल्प्रत्यय होताहै । प्रत्नथा । इत्यादि ॥ १११ ॥ अनेकजातिवाची और जिनकी वृत्ति नियत नहो तथा कामप्रधान समूह पूग कहातेहैं; पूगवाचक शब्दोंसे परे स्वार्थमें ञ्यप्रत्यय होताहै । लौहितध्वज्यः ॥ ११२ ॥ स्त्रीलिंगको छोड़कर व्रातके विषै च्फञ्प्रत्यय होताहै । कापोतपाक्यः ॥ ११३ ॥ वाहीकोंमें जो आयुधोंसे जीवनोपाय करनेवालेको समूहवाचक शब्द तिनसे परे स्वार्थमें ञ्यट्प्रत्यय होताहै । क्षौद्रक्यः ॥ ११४ ॥ आयुधजीवियोंके समूहवाचक शब्दोंसे परे स्वार्थमें टेण्यण्प्रत्यय होताहै । वार्केण्यः ॥ ११५ ॥ दामनि आदिगणपठित शब्दोंसे परे और आयुधजीवियोंके संघातवाची त्रैगर्त्त षष्ठशब्दोंसे परे स्वार्थमें छप्रत्यय होताहै । त्रिगर्त्तषष्ठाः । इत्यादि ॥ ११६ ॥ पर्श्वादि और यौधेयआदिशब्दोंसे परे स्वार्थमें क्रमसे अण् और अञ्प्रत्यय होतेहैं । पार्शवः । यौधेयः ॥ ११७ ॥ अणप्रत्ययान्त अभिजित्, विद-

१ यदित्यपि पाठः ' उगवादिभ्य ' इति सूत्रभाष्यविरोधात्स एव साधुः ।

११९ ञ्यादयस्तद्राजाः । "प्राग्दिशोऽनद्यतने विभाषा ज्य च जातिनाम्नो वस्तेरेकोनविंशतिः" ॥ तृतीयः पादः समाप्तः ।

## चतुर्थः पादः ।

१ पादशतस्य संख्यादेर्वीप्सायां वुन्लोपश्च । २ दण्डव्यवसर्गयोश्च । ३ स्थूलादिभ्यः प्रकारवचने कन् । ४ अनत्यन्तगतौ क्तात् । ५ न सामिवचने । ६ बृहत्या आच्छादने । ७ अषडक्षाशितंग्वलंकर्मालंपुरुषाध्युत्तरपदात् खः । ८ विभाषाञ्चेरदिक् स्त्रियाम् । ९ जात्यन्ताच्छ बन्धुनि । १० स्थानान्ताद्विभाषा सस्थानेनेतिचेत् ।

भृत्, शालावत्, शिखावत्, शमीवत्, ऊर्णावत् और श्रुमत् इन शब्दोंसे परे स्वार्थमें यञ्प्रत्यय होताहै । आभिजित्यः । इत्यादि ॥११८॥ 'पूगाञ्ञ्यः' यहांसे लेकर कहेहुए प्रत्ययोंकी तद्राजसंज्ञा होतीहै । इसीसे उनका लुक् होजाताहै । लोहितध्वजाः ॥ ११९ ॥

तृतीयः पादः समाप्तः ।

## चतुर्थः पादः ।

संख्यावाचक पाद और शतशब्दको वीप्सामें वुन्प्रत्यय और अन्तका लोप होताहै । द्विपदिकाम् । द्विशतिकाम् ॥१॥ दण्ड और व्यवसर्ग अर्थमेंभी वुन्प्रत्यय होताहै । द्विपदिकाम् ॥ २ ॥ स्थूल आदिशब्दोंसे परे प्रकारअर्थमें कन्प्रत्यय होताहै । स्थूलकः ॥ ३ ॥ अत्यन्तगति अर्थको छोड़कर क्तप्रत्ययान्तशब्दोंसे परे कन्प्रत्यय होताहै । छिन्नकम् ॥४॥ सामिशब्दके पर्यायवाचक शब्दोंके उपपद रहते क्तप्रत्ययान्तसे परे कन्प्रत्यय नहीं होता । सामिकृतम् ॥ ५ ॥ आच्छादनअर्थमें बृहतिशब्दसे परे कन्प्रत्यय होताहै । बृहतिका ॥६॥ अषडक्ष, अशितंगु, अलंकर्म, अलंपुरुष और जिनके अधि उत्तरपदहों ऐसे शब्दोंसे परे स्वार्थमें खप्रत्यय होताहै । अषडक्षीणः । इत्यादि ॥७॥ दिशाअर्थको छोड़कर स्त्रीलिंगवाची तथा अञ्चुधातु जिसके अन्तमें हो ऐसे प्रातिपदिकसे परे स्वार्थमें खप्रत्यय विकल्पकरके होताहै । प्राक् । प्राचीनम् ॥ ८ ॥ यदि बन्धु अभिधेय होतो जाति जिनके अन्तमें हो ऐसे शब्दोंसे परे छप्रत्यय होताहै । ब्राह्मणजातीयः ॥ ९ ॥ स्थानकरके सहित जो तुल्य तिसकरके तुल्य स्थानशब्दसे परे विकल्पकरके छप्रत्यय होताहै । पितृस्थानीयः ॥ १० ॥

११ किमेत्तिङव्ययघादाम्वद्रव्यप्रकर्षे । १२ अमु च च्छन्दसि । १३ अनुगादिनष्ठक् । १४ णचः स्त्रियामञ् । १५ अणिनुणः । १६ विसारिणो मत्स्ये । १७ संख्यायाः क्रियाभ्यावृत्तिगणने कृत्वसुच् । १८ द्वित्रिचतुर्भ्यः सुच् । १९ एकस्य सकृच्च । २० विभाषा बहोर्धाऽविप्रकृष्टकाले । २१ तत्प्रकृतवचने मयट् । २२ समूहवच्च बहुषु ।

किं, एदन्त, तिङ् और अव्यय इनसे परे जो घप्रत्यय तदन्तसे परे आमु होताहै, परन्तु–द्रव्यकी प्रकर्षतामें नहीं होता । किंतमाम् । इत्यादि ॥ ११ ॥ वैदिक विषयमेंभी किम्, एदन्त तिङन्त, अव्यय और घप्रत्ययान्त शब्दोंसे परे अमु होताहै । प्रतंनय प्रतरम् । इत्यादि ॥ १२ ॥ अनुगादिन्शब्दसे परे ठक्प्रत्यय होताहै । आनुगादिकः ॥ १३ ॥ णच्प्रत्ययान्त शब्दोंसे परे स्त्रीलिंगमें अञ्प्रत्यय होताहै ॥ १४ ॥ इनुण्प्रत्ययान्तसे परे अण्प्रत्यय होताहै ॥ १५ ॥ यदि मत्स्य वाच्य होयतौ विसारिन्शब्दसे परे अण्प्रत्यय होताहै । वैसारिणः ॥ १६ ॥ अभ्यावृत्ति जन्मको कहतेहैं । क्रियाके जन्मवृत्तिकी गणनामें वर्त्तमान संख्यावाचक शब्दोंसे परे स्वार्थमें कृत्वसुच्प्रत्यय होताहै पञ्चकृत्वो भुङ्क्ते ॥ १७ ॥ द्वि, त्रि और चतुर् शब्दोंसे परे सुच्प्रत्यय होताहै । द्विर्भुंक्ते । त्रिः । चतुः ॥ १८ ॥ एकशब्दको सकृत् आदेश और सुच्प्रत्यय होताहै । सकृद्भुंक्ते ॥ १९ ॥ निकटवर्त्ती समय इस अर्थमें बहुशब्दसे परे विकल्पकरके धाप्रत्यय होताहै । बहुधा ॥ ॥ २० ॥ अतिशयकरके आरम्भ कीगई वस्तुके कहनेमें प्रथमान्त समर्थसे परे मयट्प्रत्यय होताहै । दूसरा अर्थ–अतिशयकरके आरम्भ कीगई जो वस्तु तिसका कहना जिसमें हो तिस अर्थमें वर्त्तमान जो प्रथमान्त तिससे परे मयट्प्रत्यय होताहै । बाहुल्यताकरके जो आरम्भ कियाजाय उसे प्रकृत कहतेहैं, उसके कहनेको वचन कहतेहैं, सूत्रोक्त वचनशब्दके दो अर्थ होतेहैं, क्योंकि–ल्युट्प्रत्यय भाव और अधिकरण अर्थमें होताहै । भाव–अन्नमयम् । अधिकरण–अन्नमयो यज्ञः ॥२१॥ बहुवचनके विषै समूहअर्थमें होनेवाले प्रत्यय होतेहैं, चकारसे मयट्प्रत्यय होताहै ।

---

१ श्रीयुत शिवरामशर्म्मा गोरे और श्रीमान् वासुदेवशास्त्री पणशीकर इन्होंने उक्त सूत्रको सूत्रपाठमें क्यों नहीं लिखा ? इसका अभिप्राय वेही जानते होंगे, परन्तु–हमारी सम्मतिमें ऐसी अधूरीकार्यवाहीसे छात्रवर्गका कुछ उपकार नहीं होता । २. उक्त दोनों पण्डित यहाँभी चूकगयेहैं ।

२३ अनन्तावसथेतिहभेषजाञ्ञ्यः। २४ देवतान्तात् तादर्थ्ये यत्। २५ पादार्घाभ्यां च। २६ अतिथेर्ञ्यः। २७ देवात् तल्। २८ अवेः कः। २९ यावादिभ्यः कन्। ३० लोहितान्मणौ। ३१ वर्णे चानित्ये। ३२ रक्ते। ३३ कालाच्च। ३४ विनयादिभ्यष्ठक्। ३५ वाचो व्याहृतार्थायाम्। ३६ तद्युक्तात् कर्मणोऽण्। ३७ ओषधेरजातौ। ३८ प्रज्ञादिभ्यश्च। ३९ मृदस्तिकन्। ४० सस्नौ प्रशंसायाम्। ४१ वृकज्येष्ठाभ्यां तिल्तातिलौ च च्छन्दसि।

मौदकिकम्। मोदकमयम् ॥ २२ ॥ अनन्त, अवसथ, इति, ह और भेषज इन शब्दोंसे परे स्वार्थमें ञ्यप्रत्यय होताहै। आनन्त्यम्। इत्यादि ॥ २३ ॥ देवतावाचक शब्द जिनके अन्तमें हों ऐसे शब्दोंसे परे तिसके लिये इस अर्थमें यत्प्रत्यय होताहै। अग्निदैवत्यम्। इत्यादि ॥ २४ ॥ तिसके लिये इस अर्थमें पाद और अर्घशब्दसे परेभी यत्प्रत्यय होताहै। पाद्यम्। अर्घ्यम् ॥ २५ ॥ उक्तअर्थमें अतिथिशब्दसे परे ञ्यप्रत्यय होताहै। आतिथ्यम् ॥ २६ ॥ देवशब्दसे परे स्वार्थमें तल्प्रत्यय होताहै। देव एव देवता ॥ २७ ॥ अविशब्दसे परे स्वार्थमें कप्रत्यय होताहै। अविकः ॥ २८ ॥ यावआदि शब्दोंसे परे स्वार्थमें कन्प्रत्यय होताहै। यावकः ॥ २९ ॥ यदि मणि वाच्य होयतौ लोहितशब्दसे परे कन्प्रत्यय होताहै। लोहितकः ॥ ३० ॥ अनित्यवर्णवाचक अर्थमेंभी कन्प्रत्यय होताहै। लोहितकः कोपेन ॥ ३१ ॥ लाक्षाआदिकरके रक्त जो लोहितशब्द तिससे परे कन्प्रत्यय होताहै। लोहितका ॥ ३२ ॥ अनित्यवर्ण और रक्त इन अर्थोंमें कालशब्दसे परे कन्प्रत्यय होताहै। कालकः ॥ ३३ ॥ विनय आदिक शब्दोंसे परे स्वार्थमें ठक्प्रत्यय होताहै। वैनयिकः ॥ ३४ ॥ सँदेशेरूपवाणी अर्थमें विद्यमान वाक्शब्दसे परे स्वार्थमें ठक्प्रत्यय होताहै। वाचिकम् ॥ ३५ ॥ उस वाचिक करके युक्त कर्मसे परे अण्प्रत्यय होताहै। कार्मणम् ॥ ३६ ॥ जातिभिन्न ओषधिशब्दसे परे स्वार्थमें अण्प्रत्यय होताहै। औषधम् ॥ ३७ ॥ प्रज्ञ आदि शब्दोंसे परे स्वार्थमें अण्प्रत्यय होताहै। प्राज्ञः ॥ ३८ ॥ प्रशंसाअर्थमें मृद्शब्दसे परे तिकन्प्रत्यय स्वार्थमें होताहै। मृत्तिका ॥ ३९ ॥ प्रशंसाअर्थमें मृत्शब्दसे परे सस्नौप्रत्यय स्वार्थमें होताहै। मृत्स्ना ॥ ४० ॥ वैदिक प्रयोगोंमें वृक और ज्येष्ठशब्दसे परे स्वार्थमें तिल् और तातिल्प्रत्यय होवेहैं। वृकतिः। ज्ये-

४२ बह्वल्पार्थाच्छस्कारकादन्यतरस्याम् । ४३ संख्यैकवचनाच्च वीप्सायाम् । ४४ प्रतियोगे पञ्चम्यास्तसिः । ४५ अपादाने चाहीयरुहोः । ४६ अतिग्रहाव्यथनक्षेपेष्वकर्तरि तृतीयायाः । ४७ हीयमानपापयोगाच्च । ४८ षष्ठ्या व्याश्रये । ४९ रोगाच्चापनयने । ५० अभूततद्भावे कृभ्वस्तियोगे संपद्यकर्तरि च्विः । ५१ अरुर्मनश्चक्षुश्चेतोरहोरजसां लोपश्च । ५२ विभाषा साति कार्त्स्न्ये । ५३ अभिविधौ संपदा च । ५४ तदधीनवचने ।

द्वावितिः ॥ ४१ ॥ अधिक वा न्यूनअर्थमें वर्तमान कारकसे परे शस्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । बहुशः । अल्पशः ॥ ४२ ॥ संख्यावाचक शब्दोंसे परे वीप्सा अर्थमें शस्प्रत्यय होताहै । द्विशः ॥ ४३ ॥ कर्मप्रवचनीय संज्ञक प्रतिशब्दके योगमें पंचमी विभक्ति होतीहै, तदन्तसे परे तसिप्रत्यय होताहै । प्रद्युम्नः कृष्णतः प्रति ॥४४॥ अपादन अर्थमें जो पंचमी तदन्तसे परे तसिप्रत्यय होताहै, ही और रुह्धातुके छोड़कर । ग्रामतः ॥ ४५ ॥ कर्त्ताभिन्न तृतीयान्तसे परे तसिप्रत्यय होताहै । चारित्रतोऽतिगृह्यते ॥ ४६ ॥ त्यागेहुए पापयुक्त तृतीयान्तसे परे कर्त्ताभिन्न अन्यअर्थोंमें विकल्पकरके तसिप्रत्यय होताहै । वृत्ततः हीयते ॥ ४७ ॥ अनेक पक्षोंके आश्रयमें षष्ठ्यन्तसे परे विकल्पकरके तसिप्रत्यय होताहै । देवा अर्जुनतोऽभवन् ॥४८॥ चिकित्साअर्थमें रोगवाची षष्ठ्यन्तसे परे विकल्पकरके तसिप्रत्यय होताहै । प्रवाहिकातः कुरु ॥४९ ॥ अभूततद्भाव[1] ( अभूतके सत्यभाव ) अर्थमें जो प्रकृति पीछेसे विकारको प्राप्तहो तिसके विषे वर्त्तमान प्रातिपदिकसे परे कृ, भू, अस् इन धातुओंके योगमें स्वार्थमें च्विप्रत्यय विकल्पकरके होताहै । कृष्णीकरोति॥५०॥अरुः, मनस्, चक्षुः, चेतस्, रहस्, रजस् इनके अन्तका लोप और च्विप्रत्यय होताहै । अरूकरोति । इत्यादि ॥ ५१ ॥ जहां च्विप्रत्ययको प्राप्तिहो, वहां विकल्पकरके सातिप्रत्यय होताहै । अग्निसाद्भवति ॥ ५२ ॥ व्याप्तिअर्थके विषे संपद् अथवा कृ, भू, अस् इनके योगमें विकल्पकरके सातिप्रत्यय होताहै । अग्निसाद्भवति । इत्यादि ॥ ५३ ॥ आधीन अर्थमें संपद् और कृ, भू, अस् इनके योगमें

१ जो सत्य हो उसे भूत कहतेहैं । जो सत्य नहो वह अभूत कहाजाताहै । और अभूतका जो सत्यभाव उसे अभूततद्भाव कहतेहैं । इस सूत्रका पाठ हमने स्वरूप लघुसिद्धान्तकौमुदीकी व्याख्यामें महादेवपण्डितकी शुद्धकरी हुई अष्टाध्यायीके अनुकूल रक्खाहै ।

५५ देये त्रा च। ५६ देवमनुष्यपुरुषपुरुमर्त्येभ्यो द्वितीयासप्तम्योर्बहुलम्। ५७ अव्यक्तानुकरणाद्‌व्यजवरार्धादनितौ डाच्। ५८ कृञो द्वितीयतृतीयशम्बबीजात् कृषौ। ५९ संख्यायाश्च गुणान्तायाः। ६० समयाच्च यापनायाम्। ६१ सपत्रनिष्पत्रादतिव्यथने। ६२ निष्कुलान्निष्कोषणे। ६३ सुखप्रियादानुलोम्ये। ६४ दुःखात् प्रातिलोम्ये। ६५ शूलात् पाके। ६६ सत्यादशपथे। ६७ मद्रात् परिवापणे। ६८ समासान्ताः।

सातिप्रत्यय होताहै। राजसात्करोति। इत्यादि ॥ ५४ ॥ उसके आधीन देयअर्थमें त्राप्रत्यय होताहै यदि कृ, भू और अस्का योग होयतो। विप्रत्राकरोति। इत्यादि ॥ ५५ ॥ द्वितीयान्त और सप्तम्यन्त देव, मनुष्य, पुरुष, पुरु और मर्त्य इन शब्दोंसे परे त्राप्रत्यय विकल्पकरके होताहै। देवत्रावन्दे ॥ ५६ ॥ मनुष्यकी वाणीसे अतिरिक्त शब्दका जो अनुकरण ( अनुहार ) ऐसाहो जिसके अर्धभागमें दो अच्से कम नहीं तिससे परे डाच्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै, यदि कृ, भू, अस् इनमेंसे किसीका योग होयतो; परन्तु—इति शब्द परे रहते नहीं होता। पटपटाकरोति ॥ ५७ ॥ कर्षण ( खेंचने ) अर्थमें द्वितीय, तृतीय, शंब और बीज इन शब्दोंसे परे कृञ्धातुके योगमें डाच्प्रत्यय होताहै। द्वितीयाकरोति। इत्यादि ॥ ५८ ॥ गुणशब्द जिनके अन्तमें हो ऐसे संख्यावाचक शब्दोंसे परे कर्षण अर्थ और कृञ्के योगमें डाच्प्रत्यय होताहै। द्विगुणाकरोति ॥ ५९ ॥ विताने अर्थमें समयशब्दसे परे कृञ्धातुके योगमें डाच्प्रत्यय होताहै। समयाकरोति ॥ ६० ॥ पीडाअर्थमें सपत्र और निष्पत्र शब्दसे परे डाच्प्रत्यय होताहै। सपत्राकरोति। निष्पत्राकरोति ॥ ६१ ॥ कुरेदने अर्थमें निष्कुलशब्दसे परे डाच्प्रत्यय होताहै। निष्कुलाकरोति ॥ ६२ ॥ अनुकूलकरने अर्थमें सुख और प्रिय शब्दसे परे डाच्प्रत्यय होताहै। सुखाकरोति। प्रियाकरोति ॥ ६३ ॥ पीडादेने अर्थमें दुःख शब्दसे परे डाच्प्रत्यय होताहै। दुःखाकरोति ॥ ६४ ॥ पकाने अर्थमें शूलशब्दसे परे डाच्प्रत्यय होताहै। शूलाकरोति ॥ ६५ ॥ शपथभिन्न अन्यअर्थमें सत्यशब्दसे परे डाच्प्रत्यय होताहै। सत्याकरोति ॥ ६६ ॥ मुण्डनअर्थमें मंगलार्थक मद्रशब्दसे परे डाच्प्रत्यय होताहै। मद्राकरोति ॥ ६७ ॥ यहांसे आगे पंचमअध्यायकी समाप्तिपर्यन्त जितने प्रत्यय होतेहैं वे समासान्त

६९ न पूजनात् । ७० किमः क्षेपे । ७१ नञस्तत्पुरुषात् । ७२ पथो विभाषा । ७३ बहुव्रीहौ संख्येये डजबहुगणात् । ७४ ऋक्पूरब्धूःपथामानक्षे । ७५ अच्प्रत्यन्ववपूर्वात् सामलोम्नः । ७६ अक्ष्णोऽदर्शनात् । ७७ अचतुरविचतुरसुचतुरस्त्रीपुंसधेन्वनडुहर्क्सामवाङ्मनसाक्षिभ्रुवदारगवोर्वष्ठीवपदष्ठीवनक्तंदिवरात्रिंदिवाहर्दिवसरजसनिःश्रेयसपुरुषायुषद्व्यायुषत्र्यायुषर्ग्यजुषजातोक्षमहोक्षवृद्धोक्षोपशुनगोष्ठश्वाः । ७८ ब्रह्महस्तिभ्यां वर्चसः । ७९ अवसमन्धेभ्यस्तमसः । ८० श्वसोऽवसीयः श्रेयसः ।

कहातेहैं ॥ ६८ ॥ पूजनार्थक शब्दोंसे परे समासान्त प्रत्यय नहीं होते । सुराजा ॥ ६९ ॥ निन्दाअर्थमें जो किम्शब्द तिससे परे जो शब्द तदन्तसे परे समासान्त प्रत्यय नहीं होते । किंराजा ॥ ७० ॥ नञ्युक्त तत्पुरुषसमाससे परे समासान्तप्रत्यय नहीं होते । अराजा ॥ ७१ ॥ नञ्पूर्वक पथशब्दसे परे समासान्तप्रत्यय नहीं होते । अपथम् ॥ ७२ ॥ संख्याकरनेके योग्यअर्थमें जो बहुव्रीहि समास तिससे परे डच्प्रत्यय होताहै । उपदशाः ॥ ७३ ॥ ऋच् ( वैदिक ऋचा ), पुर्, अप्, धुर्, और पथिन् यह शब्द जिससमासके अन्तमें हों तिसका अन्त अवयव अप्रत्यय होताहै, परन्तु जहां अक्ष ( धुरी ) अर्थमें धुर्शब्द हो वहां नहीं होता । अर्धर्चः । इत्यादि ॥ ७४ ॥ प्रति, अनु और अव यह जिसके पूर्वहों, तथा साम और लोम अन्तमें हों ऐसे समाससे परे अच्प्रत्यय होताहै । प्रतिसामम् । इत्यादि ॥ ७५ ॥ नेत्रोंके अर्थभिन्न और उसके पर्यायवाची अक्षशब्दसे परे समासान्त अच्प्रत्यय होताहै । गवाक्षः ॥ ७६ ॥ अचतुर, विचतुर, सुचतुर, स्त्रीपुंस, धेन्वनुडुह, ऋक्साम, वाङ्मनस, अक्षिभ्रुव, दारगव, ऊर्वष्ठीव, पदष्ठीव, नक्तन्दिव, रात्रिन्दिव, अहर्दिव, सरजस, निश्श्रेयस, पुरुषायुष, द्व्यायुष, त्र्यायुष, ऋग्यजुष, जातोक्ष, महोक्ष, वृद्धोक्ष, उपशुन और गोष्ठश्व यह पच्चीस शब्द अच्प्रत्ययान्त निपातन कियेजातेहैं । अचतुरः । इत्यादि ॥ ७७ ॥ ब्रह्मवर्चस् और हस्तिवर्चस् इन शब्दोंसे परे अच्प्रत्यय होताहै । ब्रह्मवर्चसम् । हस्तिवर्चसम् ॥ ७८ ॥ अव, सम् और अन्ध इनसे परे जो तमस् शब्द तिससे परे अच्प्रत्यय होताहै । अवतमसम् । इत्यादि ॥ ७९ ॥ श्वस्शब्दसे परे वसीयशब्द और श्वस्शब्दसेही परे श्रेयस् यह दोशब्द अच्प्रत्ययान्त निपातन किये जातेहैं । श्वोवसीयसम् । श्वश्रेयसम् ॥ ८० ॥

८१ अन्ववतप्ताद्रहसः । ८२ प्रतेरुरसः सप्तमीस्थात् । ८३ अनुगवमायामे । ८४ द्विस्तावा त्रिस्तावा वेदिः । ८५ उपसर्गादध्वनः । ८६ तत्पुरुषस्याङ्गुलेः संख्याव्ययादेः । ८७ अहः सर्वैकदेशसंख्यातपुण्याच्च रात्रेः । ८८ अह्नोऽह्न एतेभ्यः । ८९ न संख्यादेः समाहारे । ९० उत्तमैकाभ्यां च । ९१ राजाहःसखिभ्यष्टच् । ९२ गोरतद्धितलुकि । ९३ अग्राख्यायामुरसः । ९४ अनोश्मायःसरसां जातिसंज्ञयोः ।

अनु, अव और तप्त इनसे परे जो रहस्शब्द तिससे परे अच्प्रत्यय होताहै । अनुरहसम् । इत्यादि ॥ ८१ ॥ प्रतिउपसर्गसे परे जो सप्तम्यन्त उरस्शब्द तिससे परे अच्प्रत्यय होताहै । प्रत्युरसम् ॥ ८२ ॥ आयाम अर्थात्—दीर्घअर्थमें अनुगव शब्द अच्प्रत्ययान्त निपातन कियाजाताहै । अनुगवम् ॥ ८३ ॥ यदि वेदीअर्थ वाच्य होयतो द्विस्तावा और त्रिस्तावा इन शब्दोंसे परे अच्प्रत्यय, टिका लोप और समासका निपात कियाजाताहै । द्विस्तावा त्रिस्तावा वेदिः ॥ ८४ ॥ उपसर्गपूर्वक अध्वन्शब्दसे परे अच्प्रत्यय होताहै । प्राध्वः ॥ ८५ ॥ जिस तत्पुरुषसमासकी आदिमें संख्यावाचक शब्दहो, अथवा अव्यय हो और अन्तमें अंगुलीशब्दहो तिसका अन्तअवयव अच्प्रत्यय होताहै । द्व्यङ्गुलम् ॥ ८६ ॥ अहन्, सर्व, एकदेश, संख्यात, पुण्य इन शब्दोंसे परे यदि रात्रिशब्द होयतो तिससे परे अच्प्रत्यय होताहै, चकारसे संख्यावाचक शब्द और अव्यय जिसरात्रिके आदिमें हो तिससे परेभी अच्प्रत्यय होताहै । अहोरात्रम् इत्यादि ॥ ८७ ॥ सर्वआदिक शब्दोंसे परे जो अहन् शब्द तिसे अह्नआदेश होताहै, समासान्त प्रत्यय परे रहते । सर्वाह्नः ॥ ८८ ॥ समाहारमें वर्त्तमान संख्यादिकोंसे परे अह्नआदेश नहीं होता । द्व्यहः ॥८९॥ उत्तम अर्थात् पुण्य और एकशब्दसे परेभी अहन् शब्दको अह्नआदेश नहीं होता। पुण्याहम्। एकाहः ॥९०॥ राजन्, अहन् और सखि यह शब्द जिसके अन्तमें हों ऐसे तत्पुरुषसमाससे परे टच्प्रत्यय होताहै । परमराजः । इत्यादि ॥९१॥ जिसके अन्तमें गोशब्दहो ऐसे तत्पुरुषसमासे परे तद्धितसंज्ञक टच्प्रत्यय समासका अन्तअवयव होताहै, यदि तद्धितप्रत्ययका लोप न हुआ होवो । पञ्चगवधनः ॥ ॥ ९२ ॥ उत्तमता सूचकअर्थमें उरस्शब्दसे परे टच्प्रत्यय होताहै । अश्वोरसम् ॥९३॥ संज्ञा और जातिअर्थमें अनस् अश्म और सरस् इन शब्दोंसे परे

९५ ग्रामकौटाभ्यां च तक्ष्णः । ९६ अतेः शुनः । ९७ उपमानादप्राणिषु । ९८ उत्तरमृगपूर्वाच्च सक्थ्नः । ९९ नावो द्विगोः । १०० अर्धाच्च । १०१ खार्याः प्राचाम् । १०२ द्वित्रिभ्यामञ्जलेः । १०३ अनसन्तान्नपुंसकाच्छन्दसि । १०४ ब्रह्मणो जानपदाख्यायाम् । १०५ कुमहद्भ्यामन्यतरस्याम् । १०६ द्वन्द्वाच्चुदषहान्तात्समाहारे । १०७ अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः । १०८ अनश्च ।

टच्प्रत्यय होताहै । उपानसम् । अमृताश्मः । जलसरसम् ॥ ९४ ॥ यदि तक्षन् ( साधारण ) वाच्य होयतौ ग्राम और कौटशब्दसे परे टच्प्रत्यय होताहै । ग्रामतक्षः । कौटतक्षः ॥ ९५ ॥ अतिसे परे जो श्वन्शब्द तिससे परे टच्प्रत्यय होताहै । अतिश्वः ॥ ९६ ॥ अप्राणिविषयक उपमानवाची श्वन्शब्दसे परे टच्प्रत्यय होताहै । आकर्षश्वः ॥ ९७ ॥ उत्तर और मृग यह शब्द जिसके पूर्वहों ऐसे सक्थशब्दसे परे टच्प्रत्यय होताहै । उत्तरसक्थम् । मृगसक्थम् । फलकसक्थम् ॥ ॥ ९८ ॥ नौशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे द्विगुसमाससे परे टच्प्रत्यय होताहै, यदि तद्धितका लोप हुआहो तौ नहीं । द्विनावरूप्यः ॥ ९९ ॥ नौशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे अर्धशब्दसेभी परे टच्प्रत्यय होताहै । अर्धनावम् ॥ १०० ॥ खारिशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे द्विगुसमास और अर्धशब्दसे परे टच्प्रत्यय होताहै । द्विखारम् । द्विखारि । अर्धखारम् । अर्धखारि ॥ १०१ ॥ द्विगुसमासके विषे जिसके अन्तमें अंजलिशब्द हो ऐसे द्वि और त्रिशब्दसे परे टच्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । द्व्यंजलम् । द्व्यंजलि ॥ १०२ ॥ वैदिकप्रयोगमें अनसन्त तत्पुरुषसमाससे परे समासान्त टच्प्रत्यय होताहै । ब्रह्मसामं भवति ॥ १०३ ॥ यदि समाससे नगर अभिधेय होयतौ ब्रह्मशब्दान्त तत्पुरुषसमाससे परे टच्प्रत्यय होताहै । सुराष्ट्रब्रह्मः ॥ १०४ ॥ ब्रह्मशब्द जिनके अन्तमें हो ऐसे कु और महत्शब्दसे परे तत्पुरुषसमासमें विकल्पकरके टच्प्रत्यय होताहै । कुब्रह्मः । कुब्रह्मा ॥१०५॥ चवर्गान्त तथा द, ष और ह यह जिसके अन्तमें हों ऐसे द्वन्द्वसमाससे परे समाहारमें टच्प्रत्यय होताहै । वाक्त्वचम् ॥ १०६ ॥ अव्ययीभाव समासमें शरद् आदिशब्दोंसे परे समासका अन्तअवयव टच्प्रत्यय होताहै । उपशरदम् ॥१०७॥ जिसके अन्तमें अन् हो ऐसे अव्ययीभावसमाससे परे टच्प्रत्यय होताहै । उपराजम् ॥१०८॥

**१०९ नपुंसकादन्यतरस्याम्। ११० नदीपौर्णमास्याग्रहायणीभ्यः। १११ झयः। ११२ गिरेश्च सेनकस्य। ११३ बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः स्वाङ्गात्षच्। ११४ अङ्गुलेर्दारुणि। ११५ द्वित्रिभ्यां ष मूर्ध्नः। ११६ अप्पूरणीप्रमाण्योः। ११७ अन्तर्बहिर्भ्यां च लोम्नः। ११८ अञ्नासिकायाः संज्ञायां नसं चास्थूलात्। ११९ उपसर्गाच्च। १२० सुप्रातसुश्वसुदिवशारिकुक्षचतुरश्रैणीपदाजपदप्रोष्ठपदाः।**

जिसके अन्तमें अन्हो ऐसा नपुंसकलिंग जिसके अन्तमें हो तिस अव्ययीभावसमाससे परे टच्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै। उपचर्मम्। उपचर्म॥ ॥ १०९ ॥ नदी, पौर्णमासी और आग्रहायणी इन शब्दोंसे परे विकल्पकरके टच्प्रत्यय होताहै। उपनदम्। उपनदि ॥ ११० ॥ जिसके अन्तमें झय्प्रत्याहारका कोई अक्षरहो ऐसे अव्ययीभाव समाससे परे विकल्पकरके टच्प्रत्यय होताहै। उपसमिधम्। उपसमित् ॥ १११ ॥ सेनकाचार्यके मतमें गिरिशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे अव्ययीभावसमाससे परे विकल्पकरके टच्प्रत्यय होताहै। उपगिरम् उपगिरि ॥ ११२ ॥ जिसके अन्तमें सचेतनशरीरके अवयववाची सक्थि और अक्षि शब्दहों ऐसे बहुव्रीहिसमाससे परे षच्प्रत्यय होताहै। दीर्घसक्थः। जलजाक्षी ॥ ११३ ॥ काष्ठअर्थमें अंगुलिशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे बहुव्रीहिसमाससे परे षच्प्रत्यय होताहै। पंचांगुलं दारु ॥ ११४ ॥ बहुव्रीहिसमासमें द्वि और त्रिशब्दसे परे जो मूर्धन्शब्द तिससे परे षप्रत्यय होताहै। द्विमूर्धः। त्रिमूर्धः ॥ ॥११५॥ जिसके अन्तमें पूरणार्थप्रत्ययान्त स्त्रीलिंग हो, अथवा प्रमाणी शब्द हो ऐसे बहुव्रीहिसमाससे परे अप्प्रत्यय होताहै। कल्याणीपंचमारात्रयः ॥ ११६ ॥ बहुव्रीहिसमासमें अन्तर् और बहिस् शब्दसे परे जो लोमन्शब्द तिससे परे अप्प्रत्यय होताहै। अन्तर्लोमः। बहिर्लोमः ॥ ११७ ॥ जिसके अन्तमें नासिकाशब्द हो ऐसे बहुव्रीहिसमाससे परे अच्प्रत्यय और नासिकाशब्दको नस्आदेश होताहै; परन्तु—स्थूलपूर्वमें होतो नहीं। द्रुणसः। खरणसः ॥ ११८ ॥ उपसर्गोंसे परे जो नासिकाशब्द तदन्त बहुव्रीहिसमाससे परे अच्प्रत्यय और नासिकाशब्दको नस्आदेश होताहै। उन्नसः ॥ ११९ ॥ सुप्रात, सुश्व, सुदिव, शारिकुक्ष, चतुरश्र, एणीपद, अजपद और प्रोष्ठपद यह शब्द बहुव्रीहिसमासमें अच्प्रत्ययान्त निपातन कियेजातेहैं। सुप्रातः। इत्यादि ॥ १२० ॥

१२१ नञ्दुःसुभ्यो हलिसक्थ्योरन्यतरस्याम् । १२२ नित्यमसिच्प्रजामेधयोः। १२३ बहुप्रजाश्छन्दसि।१२४ धर्मादनिच्केवलात् । १२५ जम्भा सुहरिततृणसोमेभ्यः। १२६ दक्षिणेर्मा लुब्धयोगे । १२७ इच्कर्मव्यतिहारे । १२८ द्विदण्ड्यादिभ्यश्च ।१२९ प्रसम्भ्यां जानुनोर्ज्ञुः । १३० ऊर्ध्वाद्विभाषा । १३१ ऊधसोऽनङ् । १३२ धनुषश्च । १३३ वा संज्ञायाम् । १३४ जायाया निङ् । १३५ गन्धस्येदुत्पूतिसुसुरभिभ्यः । १३६ अल्पाख्यायाम् । १३७ उपमानाच्च ।

नञ्, दुर् और सु इनसे परे जो सक्थिशब्द तिससे विकल्पकरके अच्प्रत्यय होताहै हल् परे रहते । अहलिः । अहलः । इत्यादि ॥१२१॥ नञ्, दुर् और सुपूर्वक जो प्रजा और मेधाशब्द तिनसे परे नित्य असिच्प्रत्यय होताहै । अप्रजाः । सुप्रजाः । इत्यादि ॥ १२२ ॥ वेदके विषै बहुप्रजाशब्दसे परे असिच्प्रत्यय होताहै । बहुप्रजा निर्ऋतिमाविवेश ॥ १२३ ॥ जिसके केवल पूर्वपद हो तिससे परे जो धर्मशब्द तदन्त बहुव्रीहिसमाससे परे अनिच्प्रत्यय होताहै। कल्याणधर्मा ॥ १२४ ॥ सु, हरित, तृण और सोम इनसे परे जो जम्भा शब्द तिससे परे अनिच्प्रत्यय होताहै । सुजम्भा । इत्यादि ॥ १२५ ॥ जहां व्याधका योग हो वहां दक्षिणेर्मशब्दसे परे अनिच्प्रत्यय होताहै । दक्षिणेर्मा मृगः ॥ १२६ ॥ कर्मव्यतिहार अर्थमें जो बहुव्रीहिसमास तिससे परे समासान्त इच्प्रत्यय होताहै । केशाकेशि ॥ ॥ १२७ ॥ द्विदण्डिआदि शब्दोंसे परेभी इच्प्रत्यय होताहै । द्विदण्डि । इत्यादि ॥ १२८ ॥ प्र और सम्से परे जो जानुशब्द तिसे बहुव्रीहिसमासमें ज्ञुआदेश होताहै । प्रज्ञुः । संज्ञुः ॥ १२९ ॥ ऊर्ध्व शब्दसे परे जानुशब्दको ज्ञु आदेश विकल्पकरके होताहै । ऊर्ध्वज्ञुः । ऊर्ध्वजानुः ॥ १३० ॥ ऊधस्शब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे बहुव्रीहिसमाससे परे अनङ्आदेश होताहै । कुण्डोध्नी ॥ १३१ ॥ धनुष् शब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे बहुव्रीहिसमासको अनङ्आदेश होताहै । शार्ङ्गधन्वा ॥ १३२ ॥ संज्ञाअर्थमें धनुष्शब्दान्त बहुव्रीहिको अनङ्आदेश विकल्पकरके होताहै । शतधन्वा । शतधनुः ॥ १३३ ॥ जायाशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे बहुव्रीहिको निङ्आदेश होताहै । युवजानिः ॥ १३४ ॥ उत्, पूति, सु और सुरभि इन शब्दोंसे परे गन्धशब्दको इकार होताहै । उद्गन्धिः। सुगन्धिः । पूतिगन्धिः ॥ १३५ ॥ स्वल्पअर्थके विषैभी गन्धशब्दको इकारअन्तादेश होताहै । सूपगन्धिः ॥ १३६ ॥ उपमानवाचक शब्दोंसेभी परे गन्धशब्दको इ-

१३८ पादस्य लोपोऽहस्त्यादिभ्यः। १३९ कुम्भपदीषु च। १४० संख्यासुपूर्वस्य। १४१ वयसि दन्तस्य दतृ। १४२ छन्दसि च। १४३ स्त्रियां संज्ञायाम्। १४४ विभाषा श्यावारोकाभ्याम्। १४५ अग्रान्तशुद्धशुभ्रवृषवराहेभ्यश्च। १४६ ककुदस्यावस्थायां लोपः। १४७ त्रिककुत्पर्वते। १४८ उद्विभ्यां काकुदस्य। १४९ पूर्णाद्विभाषा। १५० सुहृद्दुर्हृदौ मित्रामित्रयोः। १५१ उरःप्रभृतिभ्यः कप्। १५२ इनः स्त्रियाम्। १५३ नद्यृतश्च।

कार अन्तादेश होताहै। पद्मगन्धिः ॥ १३७ ॥ बहुव्रीहिसमासमें हस्ति आदि शब्दोंको छोड़कर उपमानवाचक शब्दोंसे परे जो पादशब्द तिसका लोप होताहै। व्याघ्रपात् ॥ ३८ ॥ कुम्भपदी आदिकोंमेंभी पादशब्दका लोप होताहै। कुम्भपदी ॥ १३९ ॥ बहुव्रीहिसमासमें जिसके पहले संख्यावाचक शब्दहो अथवा सु हो ऐसे पादशब्दका लोप होताहै। द्विपात्। सुपात् ॥ १४० ॥ संख्यावाचक शब्द वा सु जिसके प्रथम हो ऐसे दन्तशब्दको दतृ आदेश होताहै, अवस्थाअर्थमें। द्विदन्। सुदन् ॥ १४१ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें बहुव्रीहिसमासके विषै दन्तशब्दको दतृ आदेश होताहै। उभयतो दतः प्रतिगृह्णाति ॥ १४२ ॥ संज्ञाअर्थमें बहुव्रीहिसमासके विषै दन्तशब्दको दतृ आदेश होताहै। अयोदती ॥ १४३ ॥ श्याव और अरोक् शब्दोंसे परे जो दन्तशब्द बहुव्रीहिसमासमें उसे दतृ आदेश विकल्पकरके होताहै। श्यावदन्, श्यावदन्तः। अरोकदन्, अरोकदन्तः ॥ १४४ ॥ अग्र, अन्त, शुद्ध, शुभ्र, वृष और वराह इन शब्दोंसे परे दन्तशब्दोंको दतृआदेश विकल्पकरके होताहै। कुड्मलाग्रदन्। कुड्मलाग्रदन्तः। इत्यादि ॥ १४५ ॥ यदि अवस्था अर्थमें ककुद्शब्दका लोप होताहै। अजातककुत् ॥ १४६ ॥ पर्वत वाच्य होयतौ त्रिककुद्काभी लोप होताहै। त्रिककुत् ॥ १४७ ॥ उत् और विउपसर्गोंसे परे काकुद शब्दका लोप होताहै। उत्काकुत्। विकाकुत् ॥ १४८ ॥ पूर्णशब्दसे परे काकुदशब्दका विकल्पकरके लोप होताहै। पूर्णकाकुत्। पूर्णकाकुदः ॥ १४९ ॥ क्रमसे मित्र और शत्रुअर्थमें सु और दुर्उपसर्गोंसे परे हृदयशब्दको हृद्भाव निपातन कियाजाताहै। सुहृन्मित्रम्। दुर्हृदमित्रः ॥ १५० ॥ उरस् आदि शब्दोंसे परे कप्प्रत्यय होताहै। व्यूढोरस्कः ॥ १५१ ॥ स्त्रीलिंगमें इन्प्रत्यय होताहै। बहुदण्डिका नगरी ॥ १५२ ॥ नदीसंज्ञक जिसके उत्तरपदमें हो वा ऋदन्त जिसके उत्तरपदमें हों ऐसे बहुव्रीहिसमाससे परे कप्प्रत्यय होताहै।

१५४ शेषाद्विभाषा । १५५ न संज्ञायाम् । १५६ ईयसश्च । १५७ वन्दिते भ्रातुः । १५८ ऋतश्छन्दसि । १५९ नाडीतन्त्र्योः स्वाङ्गे । १६० निष्प्रवाणिश्च । "पादशतस्य तत्प्रकृतवृकज्येष्ठाभ्यां सपत्रान्ववतप्रात्खायां नन्दुःसुभ्यो वयसि विंशतिः" ॥ पं. अ. स.

# षष्ठोऽध्यायः ।

## प्रथमः पादः ।

१ एकाचो द्वे प्रथमस्य । २ अजादेर्द्वितीयस्य । ३ नन्द्राः संयोगादयः । ४ पूर्वोऽभ्यासः । ५ उभे अभ्यस्तम् ।

कल्याणपंचमीकः पक्षः ॥ १५३ ॥ जिसके अन्तमें समासान्तप्रत्यय न हो शेष सूत्रके अधिकारमें स्थित बहुव्रीहिसमाससे परे कप्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै । महायशस्कः । महायशाः ॥ १५४ ॥ संज्ञाअर्थमें शेषात् सूत्रसे प्राप्त कप्प्रत्यय नहीं होता । विश्वेदेवः ॥ १५५ ॥ ईयस् प्रत्ययान्तशब्द जिसके उत्तरपदमें हों ऐसे समाससे परे कप्प्रत्यय नहीं होता । बहुश्रेयान् ॥ १५६ ॥ पूजितअर्थमें जो भ्रातृशब्द तदन्तसे परे कप्प्रत्यय नहीं होता । प्रशस्तभ्राता ॥ १५७ ॥ ऋदन्त बहुव्रोहि समाससे परे कप्प्रत्यय नहीं होता । हतमाता ॥ १५८ ॥ स्वाङ्गवाचक जो नाडी और तन्त्रीशब्द वह जिसके अन्तमें हों तिससे परे कप्प्रत्यय नहीं होता। बहुनाडिः । बहुतन्त्री ॥ १५९ ॥ निष्प्रवाणि शब्दसेभी परे कप्प्रत्यय नहीं होता। निष्प्रवाणिः पटः ॥ १६० ॥ ॥ इति श्रीव्रजरत्नभट्टाचार्यकृतौ अष्टाध्यायीसूत्रपाठे चन्द्रकान्ताभाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

# षष्ठोऽध्यायः ।

## प्रथमः पादः ।

एकाच् प्रथम भागको द्वित्व होताहै ॥ १ ॥ यदि अजादि होयतौ दूसरेको द्वित्व होताहै । यह दोनों अधिकारसूत्रहैं ॥२॥ अच्से परे संयोगकी आदिके न, द, और र इनको द्वित्व नहीं होता । ऊर्णुनाव ॥ ३ ॥ जहां द्वित्व विधान कियाहो वहां प्रथमभागकी अभ्याससंज्ञा होतीहै ॥ ४ ॥ छठे अध्यायके द्वित्वप्रक-

६ जक्षित्यादयः षट्। ७ तुजादीनां दीर्घोऽभ्यासस्य। ८ लिटि-धातोरनभ्यासस्य। ९ सन्यङोः। १० श्लौ। ११ चङि। १२ दाश्वान्साह्वान्मीढ्वांश्च। १३ ष्यङः संप्रसारणं पुत्रपत्योस्तत्पुरुषे। १४ बन्धुनि बहुव्रीहौ। १५ वचिस्वपियजादीनां किति। १६ ग्रहिज्यावयिव्यधिवष्टिविचतिवृश्चतिपृच्छतिभृज्जतीनां ङिति च। १७ लिट्यभ्यासस्योभयेषाम्। १८ स्वापेश्चङि। १९ स्वपिस्यमिव्येञां यङि।

रणमें जो दो विधान करे हैं, उन दोनोंकी अभ्यस्तसंज्ञा होतीहै ॥ ५ ॥ जाग्रत्, दरिद्रत्, शासत्, चकासत्, दीध्यत् और वेव्यत् इन छै धातुओंकी तथा जक्षति धातुकी अभ्यस्तसंज्ञा होतीहै ॥ ६ ॥ तुज आदिकोंके अभ्यासको दीर्घ होताहै। प्रभरातूतुजानः ॥ ७ ॥ जिसधातुसे परे लिट्हो और उसे द्वित्व न हुआहो तौ उसके एकाच् प्रथमभागको द्वित्व होताहै, और यदि आदिमें अच् होयतौ द्वितीयभागको द्वित्व होताहै। भूव् भूव् अ ॥ ८ ॥ सन् प्रत्ययान्त और यङ्प्रत्ययान्त धातुके प्रथम एकाच्भागको द्वित्व होताहै, और यदि प्रथम एकाच्भागकी आदिमें अच् होतौ दूसरे एकाच्भागको द्वित्व होताहै ॥ ९ ॥ श्लुके विषयमें धातुको द्वित्व होताहै। जुहोति ॥ १० ॥ चङ्परे रहते अनभ्यास धातुका अवयव जो एकाच् प्रथमभाग उसे द्वित्व होताहै, यदि अजादि होयतौ दूसरे भागको द्वित्व होताहै ॥ ११ ॥ दाश्वान्, साह्वान् और मीढ्वान् यह शब्द क्वसुप्रत्ययान्त निपातन करे जातेहैं ॥ १२ ॥ ष्यङन्तके पूर्वपदको सम्प्रसारण होताहै, पुत्र और पतिशब्दके उत्तरपद रहते तत्पुरुषसमासमें। कौमुदगन्धीपुत्रः। कौमुदगन्धीपतिः ॥ १३ ॥ बन्धुशब्द उत्तरपद रहते बहुव्रीहिसमासमें ष्यङ्प्रत्ययान्तको संप्रसारण होताहै। कारीषगन्धीबन्धुः ॥ १४ ॥ वच्, स्वप् और यज्आदिधातुओंको संप्रसारण होताहै, कित् परे रहते। ईजे ॥ १५ ॥ ग्रह, ज्या, वय, व्यध्, वश्, व्यच्, व्रश्च, प्रच्छ, और भ्रस्ज् इन धातुओंको कित् वा ङित्प्रत्यय परे रहते संप्रसारण होताहै। विध्यति। इत्यादि ॥ १६ ॥ लिट् परे रहते वच्आदि धातु तथा ग्रहआदि धातुओंके अभ्यासकू संप्रसारण होताहै। इयाज ॥ १७ ॥ ण्यन्त स्वप्धातुकू चङ्परे रहते संप्रसारण होताहै। असूषुपत् ॥ १८ ॥ स्वप्, स्यम् और व्येञ् इन धातुओंको यङ्प्रत्यय परे रहते संप्रसारण होताहै। सोषुप्यते। इत्यादि ॥ १९ ॥

२० न वशः । २१ चायः की । २२ स्फायः स्फी निष्ठायाम् । २३ स्त्यः प्रपूर्वस्य । २४ द्रवमूर्तिस्पर्शयोः श्यः । २५ प्रतेश्च । २६ विभाषाऽभ्यवपूर्वस्य । २७ शृतं पाके । २८ प्यायः पी । २९ लिड्यङोश्च । ३० विभाषा श्वेः । ३१ णौ च संश्चङोः । ३२ ह्वः संप्रसारणम् । ३३ अभ्यस्तस्य च । ३४ बहुलं छन्दसि । ३५ चायः की । ३६ अपस्पृधेथामानृचुरानृहुश्चिच्युषेतित्याजश्राताश्रितमाशीराशीर्ताः । ३७ न संप्रसारणे संप्रसारणम् ।

यङ्प्रत्यय परे रहते वश्धातुको संप्रसारण नहीं होता । वावश्यते ॥ २० ॥ चिसे परे जो की तिसेभी संप्रसारण नहीं होता । चेकीयते ॥ २१ ॥ निष्ठासंज्ञकप्रत्यय परे रहते स्फायको स्फी आदेश होताहै । स्फीतः ॥ २२ ॥ प्र उपसर्गसे परे जो स्त्य तिसे संप्रसारण होताहै ॥ २३ ॥ द्रव और मूर्त्तिकाठिन्यअर्थमें शेङ्कू संप्रसारण होताहै । शीनं घृतम् ॥ २४ ॥ निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते प्रतिपूर्वक श्यको संप्रसारण होताहै । प्रतिशीनः ॥ २५ ॥ अभि और अव जिसके पूर्वहों ऐसे श्यको विकल्पकरके संप्रसारण होताहै । अभिश्यानम् । अभिशीनम् ॥ २६ ॥ क्षीर और हविअर्थके विषै श्राति और श्रपयति इन धातुओंको क्तप्रत्यय परे रहते शृभाव निपातन कियाजाताहै । पाकअर्थके विषै । शृतम् ॥ २७ ॥ निष्ठासंज्ञप्रत्ययोंके परे रहते प्यायको विकल्पकरके पीआदेश होताहै । प्यानः । पीनः ॥ २८ ॥ लिट् और यङ् परे रहते प्याय्को पीआदेश होताहै । पिप्ये ॥ २९ ॥ लिट् और यङ् परे रहते श्वयतिधातुको विकल्पकरके संप्रसारण होताहै । शुशाव ॥ ३० ॥ जिसके परे सन् वा चङ्प्रत्ययहो ऐसे णिके परे रहते श्वयतिको विकल्पकरके संप्रसारण होताहै । अशूशवत् ॥ ३१ ॥ जिसके परे सन् वा चङ् हो ऐसी णिके परे रहते ह्वधातुको संप्रसारण होताहै । अजूहवत् ॥ ३२ ॥ अभ्यस्त होनेवाली ह्वेञ्धातुको संप्रसारण होताहै । जुहाव ॥ ३३ ॥ वेदमें ह्व धातुको बहुल करके संप्रसारण होताहै । इन्द्रमा हुव ऊतये ॥ ॥३४॥ वेदमें चिधातुको की आदेश होताहै । न्य१न्यं चिक्युर्न निचिक्युरन्यम् ॥ ॥३५॥ अपस्पृधेथाम्, आनृचुः, आनृहुः, चिच्युषे, तित्याज, श्राताः, श्रित आशीर और आशीर्त्त यह शब्द वेदमें निपातन कियेजातेहैं ॥ ३६ ॥ यदि सम्प्रसारण परे होयतो पहले यणूकू संप्रसारण नहीं होता । यूनः ॥ ३७ ॥

३८ लिटि वयो यः । ३९ वश्चास्यान्यतरस्यां किति । ४० वेञः । ४१ ल्यपि च । ४२ ज्यश्च । ४३ व्यश्च । ४४ विभाषा परेः । ४५ आदेच उपदेशेऽशिति । ४६ न व्यो लिटि । ४७ स्फुरतिस्फुलत्योर्घञि । ४८ क्रीङ्जीनां णौ । ४९ सिध्यतेरपारलौकिके । ५० मीनातिमिनोतिदीङां ल्यपि च । ५१ विभाषा लीयतेः । ५२ खिदेश्छन्दसि । ५३ अपगुरो णमुलि । ५४ चिस्फुरोर्णौ । ५५ प्रजने वीयतेः ।

लिट्परे रहते वयस्के यकारको संप्रसारण नहीं होता । ऊयतुः ॥ ३८ ॥ कित्संज्ञक लिट्परे रहते वयस्के यकारको विकल्पकरके वकार होताहै । ऊवतुः ॥ ॥ ३९ ॥ लिट्परे रहते वेञ्को सम्प्रसारण नहीं होता । ववौ ॥ ४० ॥ ल्यप्प्रत्यय परे रहते वेञ्धातुको संप्रसारण नहीं होता । प्रवायः ॥ ४१ ॥ ल्यप्परे रहते ज्याधातुकोभी संप्रसारण नहीं होता । प्रज्याय ॥ ४२ ॥ व्येञ्धातुसे यदि ल्यप्प्रत्यय परे हो तौ संप्रसारण नहीं होता । उपव्याय ॥ ४३ ॥ परिउपसर्गसे परे जो व्येञ्धातु उसे ल्यप्परे रहते संप्रसारण विकल्पकरके होताहै । परिवीय ।,परिव्याय ॥ ४४ ॥ उपदेशमें जो धातु एजन्तहो उसे आकार होताहै, परन्तु–शित्परे रहते नहीं होता । जग्लौ ॥ ४५ ॥ लिट् परे रहते व्येञ्धातुको आकार नहीं होता । विव्याय ॥ ४६ ॥ घञ्प्रत्यय परे रहते स्फुरति और स्फुलति इन दो धातुओंको आकार होताहै । पाकः ॥ ॥ ४७ ॥ क्री, इङ् और जी इन धातुओंके एचूकू आ होताहै, णिप्रत्यय परे रहते । क्रापयति । अध्यापयति । जापयति ॥ ४८ ॥ इस लोकसम्बन्धी अर्थमें विद्यमान सिध्धातुके एचूकू णिपरे रहते आकार होताहै । अन्नं साधयति ॥ ४९ ॥ मीञ्, डुमिञ् और दीङ् इन धातुओंकू आकार होताहै ल्यप्प्रत्यय परे रहते, तथा शित्भिन्न गुण और वृद्धिका निमित्त परे रहते । दाता । इत्यादि ॥ ५० ॥ एच्के विषयमें ल्यप्परे रहते लीलीङ्धातुको आ विकल्पकरके होताहै । लेता । लाता ॥ ५१ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें खिद्धातुके एच्को आ होताहै । चिखाद ॥ ५२ ॥ गुरीधातुके एच्को विकल्पकरके आ होताहै, णमुल्प्रत्यय परे रहते । अस्यपगारं युध्यन्ते ॥ ५३ ॥ णिप्रत्यय परे रहते चि और स्फुर्धातुको विकल्पकरके आ होताहै ॥ ५४ ॥ प्रजनअर्थमें वीधातुके

**५६ बिभेतेर्हेतुभये । ५७ नित्यं स्मयतेः । ५८ सृजिदृशोर्झल्यमकिति । ५९ अनुदात्तस्य चर्दुपधस्यान्यतरस्याम् । ६० शीर्षंश्छन्दसि । ६१ ये च तद्धिते । ६२ अचि शीर्षः । ६३ पद्दन्नोमास्हृन्निशसन्यूषन्दोषन्यकञ्छकन्नुदन्नासञ्छस्प्रभृतिषु । ६४ धात्वादेः षः सः । ६५ णो नः । ६६ लोपो व्योर्वलि । ६७ वेरपृक्तस्य । ६८ हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात्सुतिस्यपृक्तं हल् ।**

एचूको णि परे रहते विकल्पकरके आ होताहै । वापयति । वाययति ॥ ५५ ॥ यदि प्रयोजक ( प्रेरणा करनेवालेसे ) भय गम्यमान होय तौभी धातुके एचूकू विकल्पकरके आ होताहै । मुंडो भापयते ॥ ५६ ॥ यदि हेतुसे मुसकुराना होयतौ णि परे रहते स्मयूधातुके एचूकू नित्य आ होताहै । जटिलो विस्मापयते ॥ ५७ ॥ सृज् और दृश् इन दोधातुओंको अम्आगम होताहै, झलादि कित्भिन्न प्रत्यय परे रहते । द्रष्ट ॥ ५८ ॥ जिसधातुके उपदेशमें अनुदात्त हो और उपधामें ऋ हो ऐसी धातुकू विकल्पकरके अम्आगम होताहै, कित्भिन्न झलादि आर्धधातुक परे रहते । स्रप्ता । सर्प्ता ॥ ५९ ॥ वेदमें शिरस्शब्दको शीर्षन् आदेश होताहै । शीर्ष्णः ॥ ६० ॥ यकारादि तद्धितप्रत्यय परे रहते शिरस्शब्दको शीर्षन्आदेश होताहै । शीर्षण्यः ॥ ६१ ॥ अजादि तद्धितप्रत्यय परे रहते शिरस्शब्दको शीर्ष आदेश होताहै । स्थौलशीर्षम् ॥ ६२ ॥ पाद, दन्त, नासिका, मास, हृदय, निशा, असृज, यूष, दोष, यकृत्, शकृत् उदक और आस्य इन शब्दोंको पद्, दत्, नस्, मास्, हृत्, निश्, असन्, यूषन्, दोषन्, यकन्, शकन्, उदन् और आसन् यह आदेश विकल्पकरके होतेहैं, शस्आदि विभक्ति परे रहते । पादः । इत्यादि ॥ ६३ ॥ धातुकी आदिके षकारको सकार होताहै । स्तौति ॥ ६४ ॥ धातुके आदि णकारको नकार होताहै । नदति ॥ ६५ ॥ वल्प्रत्याहार परे रहते वकार और यकारका लोप होताहै । भवेत् ॥ ६६ ॥ अपृक्तसंज्ञक वकारका लोप होताहै । युक् ॥ ६७ ॥ हलन्तसे परे जो दीर्घ ङी ( ङीप्, ङीष्, ङीन्, ) तथा आप्

---

१ यद्यपि शिवराम जनार्दन गोरे और वासुदेव शास्त्री पणशीकर इन्होंने इस सूत्रको सूत्रपाठ एवं वार्तिकपाठ इन दोनोंही स्थानोंमें लिखाहै; परन्तु-हमारीदृष्टिमें उक्तसूत्रको वार्त्तिक समझना भ्रमहै । २ यत्तु आसनशब्दस्य आसन्नादेश इति काशिकायामुक्तं तत्तुच्छं प्रामादिकत्वात् ।

६९ एङ्ह्रस्वात् संबुद्धेः। ७० शेश्छन्दसि बहुलम्। ७१ ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्। ७२ संहितायाम्। ७३ छे च। ७४ आङ्माङो-श्च। ७५ दीर्घात्। ७६ पदान्ताद्वा। ७७ इको यणचि। ७८ एचो-ऽयवायावः। ७९ वान्तो यि प्रत्यये। ८० धातोस्तन्निमित्तस्यैव। ८१ क्षय्यजय्यौ शक्यार्थे। ८२ क्रय्यस्तदर्थे। ८३ भय्यप्रवय्ये च च्छन्दसि। ८४ एकः पूर्वपरयोः। ८५ अन्तादिवच्च।

( टाप्, डाप्, चाप् ) जिसके अन्तमें हों ऐसे शब्दसे परे जो सु, ति और सिका अपृक्त हल् उसका लोप होताहै। रमा। गौरी॥ ६८॥ एङन्त और ह्रस्वान्त अंगसे परे हल्अक्षरका लोप होताहै, यदि वह हल् सम्बुद्धिका होयतौ। हेराम॥ ॥ ६९॥ वैदिकप्रयोगोंमें शिका बहुलकरके लोप होताहै। याते गात्राणाम्॥ ॥ ७०॥ ह्रस्वकू तुक्आगम होताहै, जिसके पकारकी इत्संज्ञा हुईहो ऐसे कृत्के परे रहते। इत्यः॥ ७१॥ यहांसे जो प्रत्यय होतेहैं वे संधीकरनेकी विवक्षामें होतेहैं। यह अधिकारसूत्रहै॥ ७२॥ ह्रस्वको छकार परे रहते तुक्का आगम होताहै। शिवच्छाया॥ ७३॥ छकार परे रहते आङ् और माङ्कोभी तुक्का आगम होताहै। आच्छादयति। माच्छिदत्॥ ७४॥ छकार परे रहते दीर्घसे परे तुकका आगम होताहै। चेच्छिद्यते॥ ७५॥ पदान्तके दीर्घसे छकार परे रहते तुकका आगम विकल्पकरके होताहै। लक्ष्मीच्छाया। लक्ष्मीछाया ॥ ७६॥ इक्के स्थानमें यण् होताहै अच् परे रहते संहिताके विषयमें। सुद्ध्युपास्यः॥ ७७॥ अच् परे रहते एचोंकू क्रमसे अय्, अव्, आय्, आव् यह आदेश होतेहैं। हरये। विष्णवे। नायकः। पावकः॥ ७८॥ यकारादि प्रत्यय परे रहते ओ–औकू अव् और आव् आदेश होतेहैं। गव्यम्। नाव्यम्॥ ७९॥ यकारादि प्रत्यय परे रहते धातुके एच्को जो व अन्तादेश होतौ तन्निमित्तहीकू होताहै। अन्यकू नहीं। लव्यम्॥ ८०॥ शक्यअर्थमें क्षय्य और जय्य यान्त निपातन किये जावेंहैं। ॥ ८१॥ तदर्थ अर्थात्–मोल लेनेके योग्य इस अर्थमें क्रय्यका निपातन किजाताहै॥ ८२॥ वेदके विषै भय्य और प्रवय्य निपातन कियेजातेहैं॥ ८३॥ पूर्वपरके स्थानमें एक ( एकादेश ) होताहै। यह अधिकारसूत्रहै॥ ८४॥ जो यह एकादेश होताहै, यह यदि पूर्वको होतौ अन्तकी सदृश, और परको होतौ आदिकी सदृश होताहै। शिवेहि॥ ८५॥

८६ षत्वतुकोरसिद्धः । ८७ आद्गुणः । ८८ वृद्धिरेचि । ८९ एत्येधत्यूठ्सु । ९० आटश्च । ९१ उपसर्गादृति धातौ । ९२ वा सुप्यापिशलेः । ९३ औतोऽम्शसोः । ९४ एङि पररूपम् । ९५ ओमाङोश्च । ९६ उस्यपदान्तात् । ९७ अतो गुणे । ९८ अव्यक्तानुकरणस्यात इतौ । ९९ नाम्रेडितस्यान्त्यस्य तु वा । १०० नित्यमाम्रेडिते डाचि । १०१ अकः सवर्णे दीर्घः। १०२ प्रथमयोः पूर्वसवर्णः ।

षत्व और तुक् करनेकी इच्छामें एकादेश असिद्ध होताहै । कोसिचत् । अधीत्य ॥ ८६ ॥ अवर्णसे अच्परे रहते पूर्वपरके स्थानमें एक गुणआदेश होताहै । उपेन्द्रः ॥ ८७ ॥ अवर्णसे एच् परे रहते पूर्वपरके स्थानमें वृद्धि एकादेश होताहै । कृष्णैकत्वम् ॥ ८८ ॥ अवर्णसे एजादि एति और एधति तथा ऊठ् इनके परे रहते वृद्धि एकादेश होताहै । उपैति । उपैधते । प्रष्ठौहः ॥ ८९ ॥ आट्से अच्परे रहते वृद्धि एकादेश होताहै । बहुश्रेयस्यै ॥ ९० ॥ अवर्णान्त उपसर्गसे ऋकारादिधातु परे रहते वृद्धि एकादेश होताहै । प्रार्च्छति ॥ ९१ ॥ आपिशलि आचार्यके मतमें अवर्णान्त उपसर्गसे ऋकारादि सुप्धातुपरे रहते वृद्धि विकल्पकरके होतीहै । प्रार्षभीयति । प्रर्षभीयति ॥ ९२ ॥ यदि ओकारसे अम् वा शस्का अच् परे होयतौ दोनोंके स्थानमें आकार एकादेश होताहै । गाम् । गाः ॥ ९३ ॥ अकारान्त उपसर्गसे एङादिधातु परे रहते पररूप एकादेश होताहै । प्रेजते ॥ ९४ ॥ जब अकारसे ओम् या आङ् परे होयतौ पररूप एकादेश होताहै । शिवायोन्नमः । शिवेहि ॥ ९५ ॥ अपदान्तके अकारसे उस् परे रहते पूर्वपरके स्थानमें पररूप एकादेश होताहै । अयुः ॥ ९६ ॥ अपदान्तअकारसे गुण परे रहते पररूप एकादेश होताहै । इद् * अ * औ * इद् * औ ॥ ९७ ॥ ध्वनिका अनुकरण जो अत्शब्द तिससे इतिशब्द परे रहते पररूप एकादेश होताहै । पटिति ॥ ९८ ॥ आम्रेडितसे इति परे रहते पररूप एकादेश नहीं होता, किन्तु अन्तके तकारमात्रकू विकल्पकरके होताहै । पटत्पटेति ॥ ९९ ॥ डाच्है परे जिसके ऐसा जो आम्रेडित उसके परे रहते पूर्वपरके स्थानमें पररूप होताहै । पटपटाकरोति ॥ १०० ॥ अक्से सवर्णी अच् परे रहते पूर्वपरके स्थानमें दीर्घ एकादेश होताहै । दैत्यारिः ॥ ॥ १०१ ॥ अक्से प्रथमा द्वितीयासम्बन्धी अच् परे रहते पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश

१ अकोऽकि दीर्घ इत्येव सुवचम् ।

१०३ तस्माच्छसो नः पुंसि। १०४ नादिचि। १०५ दीर्घाज्जसि च। १०६ वा छन्दसि। १०७ अमि पूर्वः। १०८ संप्रसारणाच्च। १०९ एङः पदान्तादति। ११० ङसिङसोश्च। १११ ऋत उत्। ११२ रूयत्यात् परस्य। ११३ अतो रोरप्लुतादप्लुते। ११४ हसि च। ११५ प्रकृत्यान्तःपादमव्यपरे। ११६ अव्यादवद्यादवक्रमुरव्रतायमवन्त्ववस्युषु च। ११७ यजुष्युरः। ११८ आपोजुषाणोवृष्णोवर्षिष्ठेऽम्बेऽम्बालेऽम्बिकेपूर्वे।

होताहै। रामाः। हरी ॥ १०२ ॥ पूर्वसवर्णदीर्घसे परे जो शस्का सकार उसे पुलिंगमें नकार होताहै। रामान् ॥ १०३ ॥ अकारसे इच् परे रहते पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेश नहीं होता। रामौ ॥ १०४ ॥ दीर्घसे जस् और इच् परे रहते पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेश नहीं होता। विश्वपौ ॥ १०५ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें दीर्घसे जस् और इच् परे रहते पूर्वसवर्णदीर्घ विकल्पकरके होताहै। वाराही ॥ १०६ ॥ अक्सेअम् सम्बन्धी अच् परे रहते पूर्वरूप एकादेश होताहै। रामम् ॥ १०७ ॥ संप्रसारणसे अच् परे रहते पूर्वरूप एकादेश होताहै। विश्वौहः ॥ १०८ ॥ पदान्तके एङ्से अत् परे रहते पूर्वरूप एकादेश होताहै। हरेव ॥ १०९ ॥ एङ्से ङसि ङस्सम्बन्धी अत् परे रहते पूर्वरूप एकादेश होताहै। हरेः ॥ ११० ॥ ङसि वा ङस् सम्बन्धी अत्परे रहते ऋदन्त अंगकू उत् एकादेश होताहै। पितुः ॥ १११ ॥ जिसको यण्आदेश करलियाहो ऐसे जो खि और तिशब्द, अथवा खी और ती शब्द तिनसे परे जो ङसि, ङस्का अत् तिसे उकार आदेश होताहै। सख्युः ॥ ११२ ॥ अप्लुत अकारसे परे रुकू उ होताहै अप्लुत अकार परे रहते। शिवोऽर्च्यः ॥ ११३ ॥ अप्लुतअकारसे परे रुकू उ होताहै हश्प्रत्याहार परे रहते। शिवोवन्द्यः ॥ ११४ ॥ ऋचाके पादके मध्यमें स्थित एङ् स्वाभाविक (जैसाहो वैसाही) रहताहै। अत्परे रहते, परन्तु—जिससे वकार वा यकार परे हो ऐसे अत् परे रहते नहो। उपप्रयन्तो अध्वरम् ॥ ११५ ॥ अव्यात्, अवद्यात्, अवक्रमु, अव्रतायम्, अवन्तु और अवस्यु इनके विषे अत् परे रहते एङ् प्रकृतिसे रहताहै। वसुभिर्नो अव्यात्। इत्यादि ॥ ११६ ॥ यजुर्वेदमें एङन्त उरस्शब्द अत्परे रहते प्रकृतिकरके रहताहै। उरो अन्तरिक्षम् ॥ ११७ ॥ आप, जुषाण, वृष्ण, वर्षिष्ठ, अम्बे, अम्बाले और अम्बिके यह जिसके पूर्वहों ऐसे

**११९ अङ्ग इत्यादौ च। १२० अनुदात्ते च कुधपरे। १२१ अवपथासि च। १२२ सर्वत्र विभाषा गोः १२३ अवङ् स्फोटायनस्य। १२४ इन्द्रे च नित्यम्। १२५ प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्। १२६ आङोऽनुनासिकश्छन्दसि। १२७ इकोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्च।१२८ ऋत्यकः १२९ अप्लुतवदुपस्थिते। १३० ई३ चाक्रवर्मणस्य। १३१ दिव उत्।**

शब्द अत्परे रहते प्रकृतिकरके होतेहैं। आपो अस्मान्मातरः। इत्यादि ॥११८॥ यजुःअर्थमें अङ्गशब्दमें जो एङ् और तदादिअकारमें जो एङ् पूर्ववाला सो अत्परे रहते प्रकृतिकरके होताहै। प्राणो अङ्गे अङ्गे अदीध्यत् ॥ ११९ ॥ कवर्ग और धकार जिसके परे हो ऐसे अत्के परे रहते एङ्प्रकृति करके रहताहै। अयं सो अग्निः ॥ १२० ॥ अनुदात्त अकारादिके परे रहते और अपथा शब्दके परे रहते एङ् प्रकृतिकरके रहताहै। श्रीरुद्रेभ्यो अवपथा ॥ १२१ ॥ लोक और वेद ( अर्थात्—वैदिक और अवैदिक ) प्रयोगोंके विषै जो एङन्त गो शब्द तिससे अत् परे रहते विकल्पकरके प्रकृतिभाव होताहैं। गोअग्रम्। गोऽग्रम् ॥ १२२ ॥ पदान्तमें एङन्त गोशब्दको स्फोटायन आचार्यके मतमें अच्परे रहते विकल्पकरके अवङ्आदेश होताहै। गवाग्रम् ॥ १२३ ॥ इन्द्रशब्द परे रहते गोशब्दकू अवङ्आदेश नित्य होताहै। गवेन्द्रः ॥ १२४ ॥ प्लुत और प्रगृह्य अच्परे रहते जैसे हो वैसेही नित्य रहतेहैं। आगच्छ कृष्ण अत्र गौश्चरति ॥१२५॥ आङ्से अच् परे रहते अनुनासिक होताहै और वह नित्य प्रकृति करके रहताहै। अभ्रआँअपः ॥ १२६ ॥ यदि असवर्णी अच्परे होयतौ पदान्तके इक् विकल्पकरके ह्रस्व हो तेहैं। चक्रि अत्र ॥ १२७ ॥ यदि ऋकार परे होतौ पदान्तके अक् विकल्पकरके ह्रस्व होतेहैं। ब्रह्मऋषिः। ब्रह्मर्षिः। ॥ १२८ ॥ जो ऋषिप्रोक्त हो उसे आर्ष कहतेहैं। जो आर्ष नहो उसे अनार्ष कहतेहैं। उपस्थित हुआ अनार्ष जो इति शब्द उसके परे रहते प्लुत जो है सो अप्लुतकी समान होजाताहै, अर्थात्—अप्लुतके प्रणादिक कार्य करताहै। सुश्लोक३इति। सुश्लोकेति ॥ १२९ ॥ ई३ जो है सो प्लुत अच् परे रहते अप्लुतकी समान विकल्पकरके होतीहै। चिनुहि३ इति। चिनुहीति ॥१३०॥ पदान्तमें विद्यमान दिवशब्दको उकार अन्तादेश होताहै।

१ इस सूत्रका सर्वत्र " संपरिभ्यां करोती भूषणे " ऐसा पाठहै।

१३२ एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि । १३३ स्यश्छन्दसि बहुलम् । १३४ सोऽचि लोपे चेत् पादपूरणम् । १३५ सुट्कात्पूर्वः । १३६ अड्भ्यासव्यवायेऽपि । १३७ संपर्युपेभ्यः करोतौ भूषणे । १३८ समवाये च । १३९ उपात् प्रतियत्नवैकृतवाक्याध्याहारेषु । १४० किरतौ लवने । १४१ हिंसायां प्रतेश्च । १४२ अपाच्चतुष्पाच्छकुनिष्वालेखने । १४३ कुस्तुम्बुरूणि जातिः । १४४ अपरस्पराः क्रियासातत्ये । १४५ गोष्पदं सेवितासेवितप्रमाणेषु ।

सुद्युभ्याम् ॥ १३१ ॥ ककारकरके रहित जो एतत् और तत् शब्दका सकार हल् परे रहते विसका लोप होताहै; परन्तु नञ्समासमें नहीं होता । एष विष्णुः ॥ १३२ ॥ वेदमें स्यके सकारका लोप हल् परे रहते बहुलकरके होताहै । एपस्यभानुः ॥ १३३ ॥ यदि अच् परे हो और लोप करनेहीसे पादकी पूर्णता होतीहो तौ सस्शब्दके सकारका लोप होताहै । सैप दाशरथी रामः ॥ १३४ ॥ अट् और अभ्यासके व्यवधानमेंभी ककारसे पहले सुट् होताहै । संचस्कार ॥ [illegible] अट् और अभ्यासके व्यवधानमें उपसे परे कृधातुकू सुट्का आगम होताहै । उपचस्कार ॥ १३६ ॥ सम्, परि और उपपूर्वक कृधातुकू सुट्आगम होताहै, भूषणअर्थमें । संस्करोति । इत्यादि ॥ १३७ ॥ सम्, परि और उपपूर्वक कृधातुसे समूहअर्थमेंभी सुट् होताहै । संस्कुर्वन्ति ॥ १३८ ॥ उप उपसर्गसे परे कृञ्धातुकू सुट्आगम होताहै; प्रतियत्न, वैकृत और वाक्याध्याहार इन् अर्थोंमें । उपस्कृता कन्या । इत्यादि ॥ १३९॥ उप उपसर्गसे परे कृधातुकू सुट्अगम होताहै, छेदनअर्थमें । उपस्किरति ॥ १४० ॥ हिंसाअर्थमें उप और प्रति उपसर्गसे परे कृधातुकू सुट्आगम होताहै । उपस्किरति । प्रतिस्किरति ॥ १४१ ॥ चतुष्पाद, शकुनि और लिखने अर्थमें अपउपसर्गसे परे किरति धातुकू सुट्होताहै । अपस्किरते वृषो हृष्टः ॥ १४२ ॥ जाति अर्थमें कुस्तुम्बुरुशब्दमें सुट्का निपातन कियाजाताहै । कुस्तुम्बुरूणि जातिः ॥१४३ ॥ क्रियाकी निरन्तरतामेंभी अपरस्परमें सुट्का निपातन कियाजाताहै । अपरस्पराः सार्था गच्छन्ति ॥ ॥ १४४ ॥ सेवित और असेवित प्रमाणोंमें गोष्पदमें सुट् और सकारकू षकार निपातन कियाजाताहै । गोष्पदः ॥ १४५ ॥

---

१ ह्रस्वविधिसामर्थ्यान्न स्वरसन्धिः ।

१४६ आस्पदं प्रतिष्ठायाम्। १४७ आश्चर्यमनित्ये। १४८ वर्चस्केऽवस्करः। १४९ अपस्करो रथाङ्गम्। १५० विष्किरः शकुनिर्विकिरो वा। १५१ ह्रस्वाच्चन्द्रोत्तरपदे मन्त्रे। १५२ प्रतिष्कशश्च कशेः। १५३ प्रस्कण्वहरिश्चन्द्रावृषी। १५४ मस्करमस्करिणौ वेणुपरिव्राजकयोः। १५५ कास्तीराजस्तुन्दे नगरे। १५६ कारस्करो वृक्षः। १५७ पारस्करप्रभृतीनि च संज्ञायाम्। १५८ अनुदात्तं पदमेकवर्जम्। १५९ कर्षात्वतो घञोऽन्त उदात्तः। १६० उञ्छादीनां च।

प्रतिष्ठाअर्थमें आस्पद शब्दके विषै सुट्निपातन कियाजाताहै। आस्पदम् ॥१४६॥ अद्भुतअर्थमें आश्चर्यके विषै सुट् होताहै, आश्चर्यं यदि स भुंजीत ॥ १४७ ॥ यदि अन्नका मल गम्यमान होयतौ अवस्करः इसमेंभी सुट् होताहै। अवस्करः ॥ ॥ १४८ ॥ यदि रथाङ्ग ( चक्र ) अभिधेय होतौ अप उपसर्गसे परे कृधातुकू सुट् होताहै। अपस्करो रथांगम् ॥१४९॥ शकुनिअर्थमें विकल्पकरके सुट् होताहै, अतएव विष्किर और विकिर दोनों शब्दोंका प्रयोग होताहै। १५० ॥ मन्त्रके विषै ह्रस्वसे परे उत्तरपद जो चन्द्रशब्द उसे सुट्आगम होताहै। हरिश्चन्द्रो मरुद्गणः ॥ १५१ ॥ प्रतिपूर्वक कस्धातुसे परे 'पचाद्यच्' इस सूत्रसे अच् परे रहते सुट् और सकारकू षकार होताहै। प्रतिष्कशः ॥ १५२ ॥ यदि ऋषि वाच्य होयतौ प्रस्कण्व और हरिश्चन्द्र इन शब्दोंमें सुट् निपातन कियाजाताहै। प्रस्कण्वः। हरिश्चन्द्रः ॥ १५३ ॥ वेणु और सन्यासी अर्थमें मस्कर और मस्करिन्शब्दोंमें सुट्का निपातन कियाजाताहै। मस्करी ॥१५४॥ नगरअर्थमें कास्तीर और अजस्तुन्दशब्दोंमेंभी सुट् होताहै। कास्तीरम्। अजस्तुन्दम् ॥ १५५ ॥ यदि वृक्ष वाच्य होयतौ कारस्करशब्दमेंभी सुट् होताहै। कारस्करो वृक्षः ॥ १५६ ॥ संज्ञा ( नाम ) अर्थमें पारस्कर आदिक शब्द सुट्सहित निपातन कियेजावेहैं। पारस्करः ॥ १५७ ॥ जिसपदमें जिसकू उदात्त वा स्वरित स्वरविधान कियाजाय उस एक अच्कू छोड़कर शेष वह पद अनुदात्तअच्वाला होताहै। गोपायतं नमः ॥ १५८ ॥ कर्षति धातुका और घञ्प्रत्ययान्त अकारवान धातुका अन्तभाग उदात्त होताहै। कर्षः ॥ १५९ ॥ उञ्छ आदिकोंका अन्तभागभी उदात्तसंज्ञक होताहै। वैश्वानरः। कुशिकेभिर्युगे युगे ॥ १६० ॥

१६१ अनुदात्तस्य च यत्रोदात्तलोपः । १६२ धातोः । १६३ चितः । १६४ तद्धितस्य । १६५ कितः । १६६ तिसृभ्यो जसः । १६७ चतुरः शसि । १६८ सावेकाचस्तृतीयादिर्विभक्तिः । १६९ अन्तोदात्तादुत्तरपदादन्यतरस्यामनित्यसमासे । १७० अञ्चेश्छन्दस्यसर्वनामस्थानम् । १७१ ऊडिदंपदाद्यप्पुम्रैद्युभ्यः । १७२ अष्टनो दीर्घात् । १७३ शतुरनुमो नद्यजादी । १७४ उदात्तयणो हल्पूर्वात् । १७५ नोङ्धात्वोः । १७६ ह्रस्वनुड्भ्यां मतुप् ।

जिस अनुदात्तके परे रहते उदात्तका लोप होताहो उसको उदात्त होताहै । देवीं वाचम् ॥ १६१ ॥ धातुका अन्त उदात्त होताहै । गोपायतं नः ॥ १६२ ॥ चित्का अन्तभागभी उदात्त होताहै ॥ १६३ ॥ तद्धितप्रत्ययान्त चित्धातुका अन्तभागभी उदात्तसंज्ञक होताहै । कौञायनः ॥ १६४ ॥ कित् तद्धितका अन्तभागभी उदात्त होताहै । आग्नेयः ॥ १६५ ॥ तिसृशब्दसे परे जस्का अन्त उदात्त होताहै । तिस्रो द्यावः सवितुः ॥ १६६ ॥ शस्परे रहते चतुर्शब्दका अन्त उदात्त होताहै । चतुरः कल्पयन्तः ॥ १६७ ॥ सप्तमीके एकवचनमें वर्त्तमान जो एकाच् तिससे परे जो तृतीयाविभक्ती वह उदात्त होतीहै । वाचा विरूपः ॥ १६८ ॥ नित्य अधिकारमें विधान करेहुए समाससे अन्यत्र जो एकाच् अन्तोदात्त पद तिससे परे जो तृतीया विभक्ति वह उदात्त विकल्पकरके होतीहै । परमवाचा ॥ १६९ ॥ अञ्चुधातुसे परे जो विभक्तिहो वह विकल्पकरके उदात्त होतीहै।इन्द्रोदधीचः॥१७०॥ ऊठ्, इदम्, पदा, द्युप्, पुम्, रै और द्यु इनसे परे सर्वनामस्थानभिन्न जो विभक्ति सो उदात्त होतीहै । प्रष्ठौहः ॥ १७१ ॥ अष्टन्शब्दसे परे शस्आदि विभक्ति उदात्त होतीहै । अष्टाभिर्दशभिः ॥ १७२ ॥ नुम्भिन्न जो शतृप्रत्ययान्त अन्तोदात्त तिससे परे नदीसंज्ञक और अजादि शसादि विभक्ति उदात्त होतीहै । अच्छारवं प्रथमा जानती कृण्वते ॥१७३॥ उदात्तके स्थानमें जो ऐसा यण् जिसके पहले हल् हो तिससे परे नदीसंज्ञा और शसादिविभक्ति उदात्त होतीहै । चोदयित्री सूनृतानाम् ॥ १७४ ॥ न और ऊङ्से परे जो शसादिविभक्ति सो उदात्त नहीं होतीहै । ब्रह्मबन्ध्वा ॥ १७५ ॥ ह्रस्वान्त और अन्तोदात्त नुट्से परे मतुप्प्रत्यय उदात्त होताहै । यो अब्दिमाँ उदनिमाँ इयर्त्ति । इत्यादि ॥१७६॥

**१७७ नामन्यतरस्याम्। १७८ ङ्याश्छन्दसि बहुलम्। १७९ षट्त्रिचतुर्भ्यो हलादिः। १८० झल्युपोत्तमम्। १८१ विभाषा भाषायाम्। १८२ न गोश्वन्साववर्णराडङ्क्रुङ्कृद्भ्यः। १८३ दिवो झल्। १८४ नृ चान्यतरस्याम्। १८५ तित्स्वरितम्। १८६ तास्यनुदात्तेन्ङिददुपदेशाल्लसार्वधातुकमनुदात्तमन्ह्विङोः। १८७ आदिः सिचोऽन्यतरस्याम्। १८८ स्वपादिहिंसामच्यनिटि। १८९ अभ्यस्तानामादिः। १९० अनुदात्ते च। १९१ सर्वस्य सुपि।**

मतुप् परे रहते जो न्हस्व, तदन्त अन्तोदात्तसे परे जो नाम् सो उदात्त विकल्पकरके होताहै। चेतन्ती सुमतीनाम् ॥ १७७ ॥ वेदमें ङिसे परे जो नाम वह विकल्पकरके उदात्त होताहै। देवसेनानामभिभञ्जतीनाम् ॥ १७८ ॥ षट्, त्रि और चतुर् इन शब्दोंसे परे हलादिविभक्ति उदात्त होतीहै। पड्भिर्हूयमानः ॥ १७९ ॥ षट्, त्रि और चतुर इन शब्दोंसे परे जो झलादि विभक्ति, तदन्त पदमें उपोत्तम उदात्त होताहै। अध्वर्युभिः पंचभिः ॥ १८० ॥ लौकिक प्रयोगोंके विषे उक्त विषयमें अन्तोदात्त विकल्पकरके होताहै ॥ १८१ ॥ गो, श्वन्, प्रथमाके एकवचनान्त, अवर्णान्त, आट्, अङ्, क्रुङ् और कृत्, इनसे परे हलादि विभक्ति उदात्त नहीं होती। गवां शता। गोभ्यो गातुम्। इत्यादि ॥ १८२ ॥ दिव्से परे झलादिविभक्ति उदात्त नहीं होती। द्युभिरक्तुभिः ॥ १८३ ॥ नृशब्दसे परे झलादिविभक्ति विकल्पकरके उदात्त होतीहै। नृभियेमानः ॥ १८४ ॥ जिसके तकारकी इत्संज्ञा हो वह स्वरित् होताहै। क नूनम् ॥ १८५ ॥ तासि, अनुदात्तेत्, ङित् और अनुपदेश इनसे परे ल और सार्वधातुक अनुदात्त होताहै। कर्त्ता। इत्यादि॥१८६॥ जिसके अन्तमें सिच् हो उसका आदिभाग विकल्पकरके उदात्त होताहै। यासिष्टं वर्त्तिरश्विनौ ॥ १८७॥ स्वप् आदिकोंका और हिंसाकाभी आदिभाग अनिट् अजादि और ल सार्वधातुकके परे रहते विकल्पकरके उदात्त होताहै। स्वपन्ति ॥ १८८ ॥ अनिट् और अजादि ल सार्वधातुकके परे रहते अभ्यस्तोंका आदिभाग उदात्त होताहै। ये ददति प्रियावसु ॥ १८९ ॥ जो विद्यमान नहो ऐसे उदात्त ल सार्वधातुकके परे रहते अभ्यस्तोंका आदिभाग उदात्त होताहै। ददासि रत्नं द्रविणं च दाशुषे ॥ १९० ॥ सुप् परे रहते सर्वशब्दका आदिभाग उदात्त होताहै। सर्वे नन्दन्ति यशसा ॥ १९१ ॥

१९२ भीह्रीभृहुमदजनधनदरिद्राजागरां प्रत्ययात् पूर्वं पिति । १९३ लिति । १९४ आदिर्णमुल्यन्यतरस्याम् । १९५ अचः कर्तृयकि । १९६ थलि च सेटीडन्तो वा । १९७ ञ्नित्यादिर्नित्यम् । १९८ आमन्त्रितस्य च । १९९ पथिमथोः सर्वनामस्थाने । २०० अन्तश्च तवै युगपत् । २०१ क्षयो निवासे । २०२ जयः करणम् । २०३ वृषादीनां च । २०४ संज्ञायामुपमानम् । २०५ निष्ठा च द्व्यजनात् । २०६ शुष्कधृष्टौ । २०७ आशितः कर्ता । २०८ रिक्ते विभाषा ।

भी, ह्री, भृ, हु, मद, जन, धन और जागृ इन अभ्यस्तोंके प्रत्ययसे जो पूर्व हो सो उदात्त होवाहै, पित् 'ल' सार्वधातुक परे रहते । योऽग्निहोत्रं जुहोति ॥१९२॥ लित्परे रहतेभी प्रत्ययसे पहले उदात्तस्वर होवाहै । चिकीर्षकः ॥ १९३ ॥ णमुल्प्रत्यय परे रहते अभ्यस्तसंज्ञकोंके आदिभागमें उदात्तस्वर विकल्पकरके होताहै । लोलूयम् । लोलूयम् ॥ १९४ ॥ कर्त्तासम्बन्धी यक्परे रहते उपदेशके विषै अजन्त धातुओंका आदिभाग उदात्त विकल्पकरके होवाहै । लूयते केदारः स्वयम् ॥१९५॥ सेट् थलन्तपदमें इट् जो है सो अन्तोदात्त और आद्युदात्त विकल्पकरके होवाहै। लुलविथ ॥ १९६ ॥ ञिदन्त और निदन्तके आदिभागमें उदात्तस्वर होताहै । यस्मिन् विश्वानि पौंस्या ॥ १९७ ॥ आमन्त्रितसंज्ञक शब्दोंके आदिभागमेंभी उदात्तस्वर होताहै । अग्नइन्द्रवरुणमित्रदेवाः ॥ १९८ ॥ सर्वनामस्थान परे रहते पथि और मथि शब्दके आदिभागमें उदात्तस्वर होताहै । अयं पन्थाः ॥ १९९ ॥ तवैप्रत्यय जिसके अन्तमें हो ऐसे शब्दके आदि और अन्त दोनों भाग एकसाथ आद्युदात्त होतेहैं । हर्षसेदातवाउ ॥ २०० ॥ निवासअर्थमें क्षयशब्दभी आद्युदात्त होताहै । स्वेक्षये शुचिव्रत ॥ २०१ ॥ करणवाचक जयशब्द आद्युदात्त होताहै । जयन्ति अनेनेति जयोऽश्वः ॥ २०२ ॥ वृषआदि शब्दभी आद्युदात्त होतेहैं । वाजेभिर्वाजनीवती ॥ २०३ ॥ संज्ञाअर्थमें उपमानवाचक शब्द आद्युदात्त होतेहैं । चञ्चेव चंचा ॥२०४॥ दोअच्वाले निष्ठान्त शब्दका आदिभाग संज्ञाअर्थमें आद्युदात्त होवाहै । दत्तः ॥ २०५ ॥ शुष्क और धृष्टशब्दभी आद्युदात्त होतेहैं । अतसं न शुष्कम् ॥ २०६ ॥ कर्त्तावाचक आशितशब्द आद्युदात्त होताहै । कृपन्नित्फाल आशितम् ॥ २०७ ॥ रिक्तशब्दमें

२०९ जुष्टार्पिते च च्छन्दसि । २१० नित्यं मन्त्रे । २११ युष्मदस्मदोर्ङसि । २१२ ङयि च । २१३ यतोऽनावः । २१४ ईडवन्दवृशंसदुहां ण्यतः । २१५ विभाषा वेण्विन्धानयोः । २१६ त्यागरागहासकुहश्वठक्रथानाम् । २१७ उपोत्तमं रिति । २१८ चङ्यन्यतरस्याम् । २१९ मतोः पूर्वमात्संज्ञायां स्त्रियाम् । २२० अन्तोऽवत्याः । २२१ ईवत्याः । २२२ चौ । २२३ समासस्य । "एकाचश्चायो ल्यपि च ये च क्षय्यजय्यावकः सवर्णेऽवपथाहिंसायामनुदात्तस्य विभाषा क्षय ईवत्यास्त्रीणि" ॥ प्रथमः पादः समाप्तः ॥

---

आद्युदात्तस्वर विकल्पकरके होताहै । रिक्तः ॥ २०८ ॥ वेदमें जुष्ट और अर्पित शब्द आद्युदात्त विकल्पकरके होतेहैं । जुष्टः । अर्पितः ॥ २०९ ॥ मन्त्रके विषै जुष्ट और अर्पितशब्द नित्य आद्युदात्त होतेहैं । जुष्टोदमूनाः ॥ २१० ॥ ङस्परे रहते युष्मद् अस्मद्शब्दके आदिभागमें उदात्तस्वर होताहै । नहिपस्तवनोमम ॥ ॥ २११ ॥ ङेपरे रहतेभी युष्मद् और अस्मद्शब्द आद्युदात्त होतेहैं । तुभ्यं हिन्वानः । मह्यं वातः पवताम् ॥ २१२ ॥ दोअच्वाले यत्प्रत्ययान्त शब्दका आदिभाग उदात्त होताहै, नावकू छोड़कर । युजन्यस्य काम्या ॥ २१३ ॥ ण्यत्प्रत्यय जिनके अन्तमें हो ऐसे ईड्, वन्द्, वृ, शस् और दुह् इनके आदिमें उदात्तस्वर होताहै । ईड्यो नूतनैरुत । इत्यादि ॥ २१४ ॥ वेणु और इन्धानके आदिमें विकल्पकरके उदात्तस्वर होताहै । इन्धानो अग्निम् ॥ २१५ ॥ त्याग, राग, हास, कुह, श्वठ और क्रथ इनके आदिमें विकल्पकरके उदात्तस्वर होताहै । त्यागः सर्वेषाम् ॥ २१६ ॥ रित्प्रत्ययान्त शब्दका उपोत्तम उदात्तस्वरवाला होताहै । यदाहवनीये ॥ २१७ ॥ चङ् जिसके अन्तमें हो ऐसी धातुपरे रहते उपोत्तम विकल्पकरके उदात्त होताहै । माहिचीकरताम् ॥ २१८ ॥ स्त्रीलिंगमें मतुप्रत्ययके पहलेका अकार उदात्त होताहै । उदुम्बरावती ॥ २१९ ॥ अवतीशब्दके अन्तमें उदात्तस्वर होताहै । वेत्रवती ॥ २२० ॥ ईवतीजिसके अन्तमें हो ऐसे शब्दोंकेभी अन्तमें उदात्तस्वर होताहै । अहीवती ॥ २२१ जिसके अकारका लोप होगया हो ऐसी अंच्धातु परे रहते पहले शब्दमें अन्तोदात्त स्वर होताहै । देवद्रीचीं नयत देवयन्तः ॥ २२२ ॥ समासके अन्तका भाग उदात्त होताहै यज्ञश्रियम् ॥ २२३ ॥

प्रथमः पादः समाप्तः ।

## द्वितीयः पादः।

१ बहुव्रीहौ प्रकृत्या पूर्वपदम्। २ तत्पुरुषे तुल्यार्थतृतीयासप्तम्युपमानाव्ययद्वितीयाकृत्याः। ३ वर्णो वर्णेष्वनेते। ४ गाधलवणयोः प्रमाणे। ५ दायाद्यं दायादे। ६ प्रतिबन्धि चिरकृच्छ्रयोः। ७ पदेऽपदेशे। ८ निवाते वातत्राणे। ९ शारदेऽनार्तवे। १० अध्वर्युकषाययोर्जातौ। ११ सदृशप्रतिरूपयोः सादृश्ये। १२ द्विगौ प्रमाणे। १३ गन्तव्यपण्यं वाणिजे।

## द्वितीयः पादः।

बहुव्रीहिसमासमें उदात्त और स्वरित स्वरके योगवाला पद प्रकृतिकरके रहताहै। सत्यश्चित्रश्रवस्तमः ॥१॥ तत्पुरुषसमासमें तुल्यअर्थवाची, तृतीयान्त, सप्तम्यन्त, उपमानवाचक, अव्यय और द्वितीयान्त तथा कृत्यप्रत्ययान्त यह शब्द जिसके पहले हों ऐसे शब्द प्रकृतिसे रहतेहैं। तुल्यश्वेतः। इत्यादि ॥२॥ तत्पुरुषसमासमें एतशब्दको छोड़कर वर्णवाची शब्दके उत्तरपद रहते वर्णवाची पूर्वपद प्रकृतिकरके रहताहै। कृष्णसारङ्गः ॥३॥ प्रमाणवाची तत्पुरुषसमासमें गाध और लवणशब्द उत्तरपद रहते पूर्वपद प्रकृतिकरके रहताहै। अरित्रगाधमुदकम् ॥४॥ दायाद (हिस्सेदार) अर्थमें तत्पुरुषसमासके विषे दायादशब्द प्रकृतिकरके रहताहै। धनदायादः ॥ ॥५॥ चिर और कृच्छ्र परे रहते तत्पुरुषसमासमें प्रतिबन्धवाची पूर्वपद प्रकृतिकरके रहताहै। गमनचिरम् ॥६॥ कपटवाची पदशब्द उत्तरपदपरे रहते तत्पुरुषसमासमें पहलापद प्रकृतिकरके रहताहै। मूत्रपदेन प्रस्थितः ॥ ॥७॥ निवातशब्द परे रहते वातत्राणवाची तत्पुरुषसमासमें पूर्वपद प्रकृतिकरके रहताहै॥ कुटीनिवातम् ॥८॥ ऋतुभिन्न शारदशब्द परे रहते तत्पुरुषसमासमें पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। रज्जुशारदमुदकम् ॥९॥ अध्वर्यु और कषायशब्द परे रहते जातिवाची तत्पुरुषसमासके विषे पहलेपदका स्वर प्रकृतिहीका होताहै। कठाध्वर्युः। दौवारिककषायम् ॥१०॥ सदृशअर्थमें सदृश और प्रतिरूप परे रहते पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। पितृसदृशः ॥११॥ द्विगुउत्तरपद रहते प्रमाणवाची तत्पुरुषसमासमें पूर्वपदका प्रकृतिस्वर होताहै। सप्तसमाः प्रमाणस्य ॥१२॥ वाणिजशब्द परे रहते तत्पुरुषसमासमें गमनवाचक और

---

१ "चित्रं किर्मीरकल्माषशबलैताश्च कर्बुरे" इति बोध्यम्।

१४ मात्रोपज्ञोपक्रमच्छाये नपुंसके। १५ सुखप्रिययोर्हिते। १६ प्रीतौ च। १७ स्वं स्वामिनि। १८ पत्यावैश्वर्ये। १९ न भूवाक्चिद्दिधिषु। २० वा भुवनम्। २१ आशङ्काबाधनेदीयःसु संभावने। २२ पूर्वे भूतपूर्वे। २३ सविधसनीडसमर्यादसवेशसदेशेषु सामीप्ये। २४ विस्पष्टादीनि गुणवचनेषु। २५ श्रज्यावमकन्पापवत्सु भावे कर्मधारये। २६ कुमारश्च। २७ आदिः प्रत्येनसि।

पण्य (बेचने) वाचक जो पूर्वपद तिसका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। भद्रवाणिजः॥ ॥१३॥ मात्र, उपज्ञ, उपक्रम और छाय इनके परे रहते नपुंसकलिंगवाची तत्पुरुषसमासमें पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके रहताहै। भिक्षामात्रम्। इत्यादि॥ १४॥ सुख और प्रियशब्द परे रहते हितवाची तत्पुरुषसमासमें पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके रहताहै। गमनप्रियम्। गमनसुखम्॥ १५॥ यदि प्रीति गम्यमान होयतौ तत्पुरुषसमासमें पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकी समान होताहै। ब्राह्मणप्रियं पायसम्॥ ॥ १६॥ स्वामीशब्द परे रहते स्वकीयवाचक जो पूर्वपद उसका स्वर प्रकृतिकरके रहताहै। गोस्वामी॥ १७॥ ऐश्वर्यवाची तत्पुरुषसमासमें पतिशब्दके पूर्वपदका स्वर विकल्पकरके प्रकृतिकरके होताहै। दमूनागृहपतिर्दमे॥ १८॥ पतिशब्द परे रहते ऐश्वर्यवाची तत्पुरुषसमासमें भू, वाक्, चित् और दिधि इनका स्वर प्रकृतिकरके नहीं होता। भूपतिः। इत्यादि॥ १९॥ पतिशब्द परे रहते ऐश्वर्यवाची तत्पुरुषसमासमें भुवनशब्दका स्वर विकल्पकरके प्रकृतिका रहताहै। भुवनपतिः॥ ॥२०॥ संभावनावाची तत्पुरुषसमासमें आशंका, अबाध और नेदीयस् इनके परे रहते पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। गमनाशङ्कमस्ति॥ २१॥ भूतपूर्वअर्थवाची तत्पुरुषसमासमें पूर्वशब्द परे रहते पहलेपदका स्वर प्रकृतिकरके रहताहै। आढ्यपूर्वः॥ २२॥ समीपताधाचक तत्पुरुषसमासमें सविध, सनीड, समर्याद, सवेश और सदेश इनके परे रहते पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके रहताहै। मद्रसमिधम्। इत्यादि॥ २३॥ गुणवाची समासमें विस्पष्ट आदिक शब्दोंका स्वर प्रकृतिकरके रहताहै। विस्पष्टकटुकम्॥ २४॥ श्र, ज्य, अवम, कन् ऐसे आदेशवाले पापवाचीशब्दके उत्तरपद रहते भाववाची पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। गमनश्रेष्ठम्। इत्यादि॥ २५॥ कर्मधारयसमासमें कुमारशब्दका स्वरभी प्रकृतिकरके रहताहै। कुमारश्रमणा॥ २६॥ कर्मधारयसमासमें प्रत्येनस् परे रहते कुमा-

२८ पूगेष्वन्यतरस्याम्। २९ इगन्तकालकपालभगालशरावेषु द्विगौ। ३० बह्वन्यतरस्याम्। ३१ दिष्टिवितस्त्योश्च। ३२ सप्तमी सिद्धशुष्कपक्वबन्धेष्वकालात्। ३३ परिप्रत्युपापावर्ज्यमानाहोरात्रावयवेषु। ३४ राजन्यबहुवचनद्वन्द्वेऽन्धकवृष्णिषु। ३५ संख्या। ३६ आचार्योपसर्जनश्चान्तेवासी। ३७ कार्तकौजपादयश्च। ३८ महान्व्रीह्यपराह्णगृष्टीष्वासजाबालभारभारतहैलिहिलरौरवप्रवृद्धेषु। ३९ क्षुल्लकश्च वैश्वदेवे। ४० उष्ट्रः सादिवाम्योः। ४१ गौः सादसादिसारथिषु।

रशब्दकी आदिमें उदात्तस्वर होताहै। प्रत्येनाः॥ २७॥ समूहके विषे पठित शब्दोंका आद्युदात्तस्वर विकल्पकरके होताहै। कुमारचावकाः॥ २८॥ इगन्त, काल, कपाल, भगाल और शराव इन शब्दोंके परे रहते द्विगुसमासमें पूर्वपदका स्वर. प्रकृतिकरके रहताहै। पञ्चारत्निः॥ २९॥ द्विगुसमासमें बहुशब्दका स्वर विकल्पसे प्रकृतिकरके रहताहै। बह्वरत्निः॥ ३०॥ द्विगुसमासमें दिष्टि और वितस्ति शब्द परे रहते पूर्वपदका स्वर विकल्पसे प्रकृतिकरके होताहै। पंचदिष्टिः। पंचवितस्तिः॥ ३१॥ सिद्ध, शुष्क, पक्व और बन्ध इन शब्दोंके परे रहते अकालवाची सप्तम्यन्तका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। सांकाश्यसिद्धः॥ ३२॥ त्यागनेवाची अथवा अहोरात्रके अवयववाची शब्दके उत्तरपदरहते परि, प्रति, उप और अप इनका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। परित्रिगर्त्तं वृष्टो देवः। इत्यादि॥ ३३॥ अन्धकवृष्णियोंमें वर्त्तमान द्वन्द्वसमासमें बहुवचनान्त राजन्यवाची शब्दोंके पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। श्वाफल्कचैत्रकाः॥ ३४॥ द्वन्द्वसमासमें संख्यावाचक पूर्वपदका स्वर प्रकृतिकरके होताहै। द्वादश॥ ३५॥ आचार्य और उपसर्जनसंज्ञक शब्दोंके अन्तेवासियोंका पूर्वपद द्वन्द्वसमासमें प्रकृतिके स्वरवाला रहताहै। पाणिनीयरौढीयाः॥ ३६॥ कार्त्तकौजपादिक शब्दोंके द्वन्द्वसमासमें पूर्वपद प्रकृतिकरके रहताहै। कार्त्तकौजपौ॥ ३७॥ व्रीहि, अपराह्ण, गृष्टी, इष्वास, जाबाल, भार, भारत, हैलिहिल, रौरव और प्रवृद्ध इनके परे रहते महत्शब्द प्रकृतिकरके रहताहै। महाव्रीहिः। इत्यादि॥ ३८॥ वैश्वदेव अर्थमें क्षुल्लक और महत्शब्द प्रकृतिकरके रहतेहैं। क्षुल्लकवैश्वदेवम्। महावैश्वदेवम्॥ ३९॥ सादी और वामी शब्द परे रहते उष्ट्रशब्द प्रकृतिकरके रहताहै। उष्ट्रसादी। उष्ट्रवामी॥ ४०॥ साद, सादी और सारथीशब्द परे रहते गोशब्द

४२ कुरुगार्हपतरिक्तगुर्वसूतजरत्यश्लीलदृढरूपापारेवडवातैतिलकद्रूःपण्यकम्बलोदासीभाराणां च । ४३ चतुर्थी तदर्थे । ४४ अर्थे । ४५ क्ते च । ४६ कर्मधारयेऽनिष्ठा । ४७ अहीने द्वितीया । ४८ तृतीया कर्मणि । ४९ गतिरनन्तरः । ५० तादौ च निति कृत्यतौ । ५१ तवै चान्तश्च युगपत् । ५२ अनिगन्तोऽञ्चतौ वप्रत्यये । ५३ न्यधी च । ५४ ईषदन्यतरस्याम् ।

प्रकृतिकरके रहताहै । गोसादः । इत्यादि ॥ ४१ ॥ कुरुगार्हपत, रिक्तगुर्व, सूतजरती, अश्लीलदृढ, रूपपारे, वडवातैतिलकद्रू और पण्यकम्बल इनका तथा दासीभार आदिकोंकाभी पूर्वपद प्रकृतिकरके रहताहै । कुरूणां गार्हपतं कुरुगार्हपतम् । इत्यादि ॥ ४२ ॥ चतुर्थ्यन्तके लिये जो हो तद्वाचक शब्द उत्तरपद रहते चतुर्थ्यन्त पद प्रकृतिकरके रहताहै । यूपाय दारु यूपदारु ॥ ४३ ॥ अर्थशब्द परे रहते चतुर्थन्त पद प्रकृतिकरके अर्थात्—जैसा हो वैसाही रहताहै । देवायअर्थं देवार्थम् ॥ ४४ ॥ क्तप्रत्ययान्त शब्द परे रहते चतुर्थ्यन्तशब्द प्रकृतिकरके वैसाही रहताहै । गोभ्यो हितं गोहितम् ॥ ४५ ॥ कर्मधारय समासमें क्तप्रत्ययान्त शब्दके परे रहते जिसके अन्तमें क्त और क्तवतु न हों ऐसा पूर्वपद प्रकृतिकरके रहताहै । श्रेणिकृताः । श्रेणिशब्द आद्युदात्तः । पूगकृताः । पूगशब्द अन्तोदात्तः ॥ ४६ ॥ जो हीनवाची नहो ऐसे समासमें क्तप्रत्ययान्त शब्द परे रहते द्वितीयान्त शब्द प्रकृतिकरके रहताहै । कष्टश्रितः । कष्टशब्दोऽन्तोदात्तः । ग्रामगतः । ग्रामशब्दोनित्स्वरेण ॥ ४७ ॥ कर्मवाचक क्तप्रत्ययान्त शब्द परे रहते तृतीयान्तपद प्रकृतिकरके रहताहै । रुद्रहतः ॥ ४८ ॥ कर्मअर्थवाले क्तप्रत्ययान्तके परे हुए सन्तै व्यवधानरहित जो गतिसंज्ञक सो प्रकृतिकरके रहताहै । पुरोहितम् ॥ ४९ ॥ तकारादि नित् और तुशब्दको छोड़कर कृत्के परे रहते अव्यवहित जो गति सो प्रकृतिकरके रहतीहै । आग्नेरापो नृपस्य प्रभूतौ ॥ ५० ॥ तवैप्रत्ययान्तका अन्तोदात्त और अव्यवहित गति यह दोनों प्रकृतिकरके रहतेहैं । अन्वेतवाउ ॥ ५१ ॥ इगन्तरहित जो गतिहै सो वप्रत्ययान्त अञ्चुधातु परे रहते प्रकृतिकरके जैसी हो वैसेही रहतीहै । ये पराञ्चस्तान् ॥ ५२ ॥ वप्रत्ययान्त अञ्चधातु परे रहते इगन्तभी नि और अधि प्रकृतिकरके रहतीहैं । न्यङ्ङुत्तानः । अध्यङ् ॥ ५३ ॥ ईषत् शब्दका स्वर विकल्पसे प्रकृतिकरके रहताहै । ईषत् कडारः ॥ ५४ ॥

५५ हिरण्यपरिमाणं धने । ५६ प्रथमोऽचिरोपसंपत्तौ । ५७ कतरकतमौ कर्मधारये । ५८ आर्यो ब्राह्मणकुमारयोः । ५९ राजा च । ६० षष्ठी प्रत्येनसि । ६१ क्ते नित्यार्थे । ६२ ग्रामः शिल्पिनि । ६३ राजा च प्रशंसायाम् । ६४ आदिरुदात्तः । ६५ सप्तमीहारिणौ धर्म्येऽहरणे । ६६ युक्ते च । ६७ विभाषाध्यक्षे । ६८ पापं च शिल्पिनि । ६९ गोत्रान्तेवासिमाणवब्राह्मणेषु क्षेपे ।

धनअर्थमें सुवर्णके परिमाणवाची शब्दके उपपद रहते विकल्पसे प्रकृतिकरके रहताहै । द्विसुवर्णधनम् ॥ ५५ ॥ नवीनताद्योतक अर्थके विषै प्रथमशब्दका स्वर विकल्पसे प्रकृतिकरके रहताहै । प्रथमवैयाकरणः ॥ ५६ ॥ कर्मधारयसमासमें कतर और कतमशब्द प्रकृतिकरके रहतेहैं । कतरः कतमो वा कठः । कतरकठः । कतमकठः ॥ ॥ ५७ ॥ ब्राह्मण और कुमार उत्तरपद रहते आर्यशब्दका स्वर प्रकृतिकरके रहताहै । आर्यब्राह्मणः । आर्यकुमारः ॥ ५८ ॥ कर्मधारयसमासमें ब्राह्मण और कुमारशब्द परे रहते राजन्शब्दभी प्रकृतिकरके रहताहै । राजब्राह्मणः । राजकुमारः ॥ ५९ ॥ प्रत्येनस् परे रहते षष्ठ्यन्त राजन्शब्द विकल्पसे प्रकृतिकरके रहताहै । राजप्रत्येनाः ॥ ६० ॥ नित्यार्थके साथहुए समासमें क्तप्रत्ययान्त शब्द परे रहते पहलाशब्द विकल्पसे प्रकृतिकरके रहताहै । नित्यप्रहसितः ॥ ६१ ॥ चतुरतावाचक शब्द परे रहते ग्रामशब्द प्रकृतिकरके रहताहै । ग्रामनापितः ॥ ६२ ॥ चतुरतावाची शब्द परे रहते प्रशंसार्थक जो राजपद सो विकल्पसे प्रकृतिकरके रहताहै । राजनापितः । राजकुशलः इत्यर्थः ॥ ६३ ॥ स्वरके विषयमें जबतक दूसरा सूत्र अधिकार न कियाजाय तबतक यह अधिकारहै, कि-जो स्वर विधान कियेजांय वे आद्युदात्त हों ॥ ६४ ॥ देनेके योग्यको जो स्वीकार करै उसे हारी कहतेहैं । आचारसे निश्चित देनेयोग्यको धर्म्य कहतेहैं । धर्म्यवाची शब्द परे रहते सप्तम्यन्त और हारिवाचक शब्द आद्युदात्त होतेहैं । मुकुटे कार्षापणम् । हलेद्विपदिका ॥ ॥ ६५ ॥ युक्तवाचकसमासमें पूर्वपद आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । गोबल्लवः ॥ ॥ ६६ ॥ अध्यक्षशब्द परे रहते पूर्वशब्दमें विकल्पकरके आद्युदात्तस्वर होताहै । गवाध्यक्षः॥६७॥ शिल्पीवाचकशब्द परे रहते पापशब्दमें आद्युदात्तस्वर होताहै । पापनापितः ॥ ६८ ॥ क्षेपअर्थमें गोत्र, अन्तेवासी, माणव और ब्राह्मण इनके परे रहते पूर्वपदमें आद्युदात्तस्वर होताहै । भार्यासौश्रुतः । कुमारीदाक्षाः । औदन-

७० अङ्गानि मैरेये । ७१ भक्ताख्यास्तदर्थेषु । ७२ गोबिडालसिंहसैन्धवेषूपमाने । ७३ अके जीविकार्थे । ७४ प्राचां क्रीडायाम् । ७५ अणि नियुक्ते । ७६ शिल्पिनि चाकृञः । ७७ संज्ञायां च । ७८ गोतन्तियवं पाले । ७९ णिनि । ८० उपमानं शब्दार्थप्रकृतावेव । ८१ युक्तारोह्यादयश्च । ८२ दीर्घकाशतुषभ्राष्ट्रवटं जे । ८३ अन्त्यात्पूर्वं बह्वचः । ८४ ग्रामेऽनिवसन्तः ।

पाणिनीयाः । भिक्षामाणवः । भयब्राह्मणः ॥ ६९ ॥ मद्यविशेषका नाम मैरेयहै । मैरेय परे रहते अंगवाची शब्दमें आद्युदात्तस्वर होताहै । मधुमैरेयः ॥ ७० ॥ अन्नअर्थहीमें अन्नवाचक शब्दोंका आद्युदात्तस्वर होताहै । भिक्षाकंसः ॥ ७१ ॥ उपमानअर्थके विषे गो, बिडाल, सिंह, सैन्धव इनके परे रहते पूर्वपदमें आद्युदात्तस्वर होताहै । धान्यगवः । गोबिडालः । तृणसिंहः । सक्तुसैन्धवः ॥ ७२ ॥ अक् परे रहते जीविकार्थक शब्दोंमें आद्युदात्तस्वर होताहै । दन्तलेखकः ॥ ७३ ॥ पूर्वदेशवासियोंकी जो क्रीड़ा तद्वाचक समासके विषे अक्प्रत्ययान्त शब्द परे रहते पूर्वशब्द आद्युदात्त स्वरवाला होताहै । उद्दालकपुष्पभंजिका ॥ ७४ ॥ नियुक्तवाची समासमें अण्प्रत्ययान्त शब्द परे रहते पूर्वशब्दमें आद्युदात्तस्वर होताहै । छत्रधारः ॥ ७५ ॥ शिल्पवाचक समासमें अण्प्रत्ययान्त शब्द परे रहते पहले शब्दमें आद्युदात्तस्वर होताहै, यदि वह अण्प्रत्यय कृञ्धातुसे परे नहोयतौ । तन्तुवायः ॥ ॥ ७६ ॥ जिसके अन्तमें अण्प्रत्यय हो ऐसा शब्द परे रहते संज्ञाअर्थमें पहले शब्दमें आद्युदात्तस्वर होताहै । तन्तुवायो नाम कृमिः ॥ ७७ ॥ पालशब्द परे रहते गो, तन्ति और यव इनमें आद्युदात्तस्वर होताहै । गोपालः । तन्तिपालः । यवपालः ॥ ७८ ॥ णिनिप्रत्ययान्त शब्दमेंभी आद्युदात्तस्वर होताहै । पुष्पहारी ॥ ॥ ७९ ॥ णिनिप्रत्ययान्त शब्द परे रहते उपमानवाची पूर्वपद आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । ध्वांक्षरावी । उष्ट्रक्रोशी ॥ ८० ॥ युक्तारोही आदिक शब्दभी आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । युक्तारोही ॥ ८१ ॥ जपरे रहते दीर्घ, काश, तुष, भ्राष्ट्र और वट यह आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । कुटीजः । काशजः । तुषजः । भ्राष्ट्रजः । वटजः ॥ ८२ ॥ ज उत्तरपद परे रहते अनेकाच्से पहले जो पद तिसके अन्तसे पूर्वपदमें आद्युदात्तस्वर होताहै । उपसरजः । आमलकीजः ॥ ८३ ॥ ग्रामशब्द परे रहते पूर्वपद उदात्तस्वरवाला होताहै । यदि वह पूर्वपद निवासकरनेवालेका वाचक

८५ घोषादिषु च। ८६ छात्र्यादयः शालायाम्। ८७ प्रस्थेऽवृद्धमकर्क्यादीनाम्। ८८ मालादीनां च। ८९ अमहन्नवं नगरेऽनुदीचाम्। ९० अर्मे चावर्णं द्व्यच्त्र्यच्। ९१ भूताधिकसंजीवमद्राश्मकज्जलम्। ९२ अन्तः। ९३ सर्वं गुणकार्त्स्न्ये। ९४ संज्ञायां गिरिनिकाययोः। ९५ कुमार्यां वयसि। ९६ उदकेऽकेवले। ९७ द्विगौ क्रतौ। ९८ सभायां नपुंसके। ९९ पुरे प्राचाम्। १०० अरिष्टगौडपूर्वे च।

न होयतौ। मद्रग्रामः ॥ ८४ ॥ घोषआदि शब्द परे रहतेभी उदात्तस्वर होताहै। दाक्षिघोषः ॥ ८५ ॥ शालाशब्द परे रहते छत्रि आदि शब्दोंमेंभी उदात्तस्वर होताहै। छात्रशालाः॥ ८६ ॥ प्रस्थशब्द परे रहते वृद्धसंज्ञाभिन्न कर्की आदि शब्दोंको छोड़कर और जो पूर्वपद सो आद्युदात्तस्वरवाला होताहै। इन्द्रप्रस्थः ॥ ॥ ८७ ॥ प्रस्थशब्द परे रहते मालाआदिशब्दोंमेंभी आद्युदात्तस्वर होताहै। मालाप्रस्थः। इत्यादि ॥ ८८ ॥ नगरशब्द परे रहते महत् और नवन्शब्दोंकू छोड़कर और पूर्वपदमें आद्युदात्तस्वर होताहै। ब्रह्मनगरम् ॥ ८९ ॥ अर्मपरे रहते दो और तीन अच्वाला जो अवर्णान्त पूर्वपद उसमें आद्युदात्तस्वर होताहै। गुप्तार्मम्। कुक्कुटार्मम् ॥९०॥ अर्मपरे रहते भूत, अधिक, संजीव, मद्र, अश्म और कज्जल इन शब्दोंमें आद्युदात्तस्वर नहीं होता। भूतार्मम्। इत्यादि ॥९१॥ यहांसे आगे जो स्वरविधान कियाजायगा वह अन्तोदात्त होगा, यह अधिकारहै ॥९२॥ गुणकी उत्कृष्टतामें सर्वशब्द जो पूर्वपद सो अन्तोदात्त होताहै। सर्वश्वेतः। सर्वमहान् ॥ ९३ ॥ संज्ञाअर्थमें गिरि और निकायशब्द परे रहते पूर्वपद अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै। अंजनागिरिः। मौण्डिनिकायः ॥ ९४ ॥ आयुअर्थमें कुमारी शब्द परे रहते पूर्वपदमें अन्तोदात्तस्वर होताहै। वृद्धकुमारी ॥ ९५ ॥ मिश्र (खमेल) वाचक समासमें उदकशब्द परे रहते पूर्वपदमें अन्तोदात्तस्वर होताहै। गुडोदकम् ॥ ९६ ॥ द्विगु उत्तरपद रहते क्रतु (यज्ञ) वाचक समासमें पूर्वपदमें अन्तोदात्तस्वर होताहै। गर्गत्रिरात्रः ॥ ९७ ॥ सभाशब्द परे रहते नपुंसकलिंगके समासमें पूर्वपद अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै। गोपालसभम्। स्त्रीसभम् ॥ ९८ ॥ प्राचीनोंके मतमें पुरशब्द परे रहते पूर्वपदमें अन्तोदात्तस्वर होताहै। देवदत्तपुरम्। नान्दीपुरम् ॥ ९९ ॥ अरिष्ट और गौड शब्द जिसके पहलेहों ऐसे समासमें पुरशब्द परे रहते पूर्वशब्दमें अन्तोदात्तस्वर होताहै। अरिष्टपुरम्। गौडपुरम्॥१००॥

**१०१ हास्तिनफलकमार्देयाः । १०२ कुशूलकूपकुम्भशालं बिले । १०३ दिक्शब्दा ग्रामजनपदाख्यानचानराटेषु । १०४ आचार्योपसर्जनश्चान्तेवासिनि । १०५ उत्तरपदवृद्धौ सर्वं च । १०६ बहुव्रीहौ विश्वं संज्ञायाम् । १०७ उदराश्वेषुषु । १०८ क्षेपे । १०९ नदी बन्धुनि । ११० निष्ठोपसर्गपूर्वमन्यतरस्याम् । १११ उत्तरपदादिः । ११२ कर्णो वर्णलक्षणात् । ११३ संज्ञौपम्ययोश्च ।**

पुरशब्द परे रहते हास्तिन, फलक और मार्देय इन शब्दोंमें अन्तोदात्तस्वर नहीं होता । हास्तिनपुरम् । फलकपुरम् । मार्देयपुरम् ॥१०१॥ बिलशब्द परे रहते कुसूल, कूप, कुम्भ और शाल इनमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । कुसूलबिलम् । कूपबिलम् । कुम्भबिलम् । शालबिलम् ॥ १०२ ॥ ग्राम, जनपद, आख्यान और चानराट इन शब्दोंके परे रहते दिशावाचक शब्द अन्तोदात्त होतेहैं । पूर्वेषुकामशमी । अपरकृष्णमृत्तिका । पूर्वपंचालाः । पूर्वयाथातम् । पूर्वचानराटम् ॥ १०३॥ आचार्य, उपसर्जन और अन्तेवासी इनके परे रहते दिशावाचक शब्द अन्तोदात्त होतेहैं । पूर्वपाणिनीयाः । पूर्वान्तेवासी ॥ १०४ ॥ उत्तरपदका अधिकार करके जो वृद्धि विधान करी जातीहै उसकरके युक्त शब्दके उत्तरपद परे रहते सर्वशब्द और दिशावाचक शब्दोंमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । सर्वपाञ्चालकः । अपरपांचालकः ॥ १०५ ॥ बहुव्रीहिसमासके विषै पूर्वपद जो विश्वशब्द सो संज्ञाअर्थमें अन्तोदात्त होताहै । विश्वकर्मा । विश्वदेवः ॥ १०६ ॥ उदर, अश्व और इषु इन शब्दोंके परे रहते संज्ञाअर्थमें पूर्वपद अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । वृकोदरः । हर्यश्वः । महेषुः ॥ १०७ ॥ उदर, अश्व और इषु शब्द परे रहते बहुव्रीहिसमासमें निन्दाअर्थके विषै पूर्वपदमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । घटोदरः । कटुकाश्वः । चलाचलेषुः ॥ १०८ ॥ बन्धुशब्द परे रहते बहुव्रीहिसमासमें नद्यन्त जो पूर्वपद सो अन्तोदात्त होताहै । गार्गीबन्धुः ॥ १०९ ॥ निष्ठा और उपसर्ग जिसके पूर्वमें हों ऐसे पूर्वपदमें विकल्पकरके अन्तोदात्तस्वर होताहै । प्रधौतपादः ॥ ॥ ११० ॥ इस सूत्रमें दो अधिकारपदहैं । दूसरे पादकी समाप्तिपर्यन्त उत्तरपदका; भागलमित्यादि पर्यन्त आदिपदका अधिकारहै ॥ १११ ॥ वर्णवाची और लक्षणवाचीसे परे जो कर्णशब्द है वह बहुव्रीहिसमासमें आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । शुक्लकर्णः । शंकुकर्णः ॥ ११२ ॥ संज्ञा और उपमाअर्थमेंभी कर्णशब्द

११४ कण्ठपृष्ठग्रीवाजङ्घं च । ११५ शृङ्गमवस्थायां च । ११६ नञो जरमरमित्रमृताः । ११७ सोर्मनसी अलोमोषसी । ११८ क्रत्वादयश्च । ११९ आद्युदात्तं द्व्यच्छन्दसि । १२० वीरवीर्यौ च । १२१ कूलतीरतूलमूलशालाक्षसममव्ययीभावे । १२२ कंसमन्थशूर्पपाय्यकाण्डं द्विगौ । १२३ तत्पुरुषे शालायां नपुंसके । १२४कन्था च । १२५ आदिश्चिहणादीनाम् । १२६ चेलखेटकटुककाण्डं गर्हायाम् ।

आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । मणिकर्णः । गोकर्णः ॥ ११३ ॥ बहुव्रीहिसमासके विषै संज्ञा और उपमा अर्थमें कंठ, पृष्ठ, ग्रीवा और जंघा इन शब्दोंमेंभी आद्युदात्तस्वर होताहै । शितिकण्ठः । काण्डपृष्ठः । सुग्रीवः । नाडीजंघः । खरकण्ठः । इत्यादि ॥ ११४ ॥ बहुव्रीहिसमासमें अवस्था, संज्ञा और उपमा अर्थमें शृङ्गशब्दका आद्युदात्तस्वर होताहै । उद्गतशृङ्गः । द्व्यंगुलशृंगः ॥ ११५ ॥ नञ्से परे जर, मर, मित्र और मृत इनमें आद्युदात्तस्वर होताहै । अजरम् । अमरम् । अमित्रम् । अमृतम् ॥ ११६ ॥ सुसे परे लोम और उषस्शब्दोंको छोड़कर मन्नन्त और असन्त शब्द आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । सुकुर्वाणः । सुयुजः ॥ ११७ ॥ सुसे परे क्रतु आदिक शब्दभी आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । साम्राज्याय सुक्रतुः ॥११८॥ दोअच्वाला जो आद्युदात्तशब्द है, वह सुसे परे वैदिकप्रयोगोंमें बहुव्रीहिसमासके विषै आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । अधास्वश्वाः । सुरथाँ आतिथिग्वे ॥ ११९ ॥ सुसे परे वीर और वीर्यशब्द बहुव्रीहिसमासमें आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । सुवीरेण रयिणा । सुवीर्यस्य गोमतः ॥ १२० ॥ कूल, वीर, तूल, मूल, शाला, अक्ष और सम यह शब्द अव्ययीभावसमासमें आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । उपकूलम् । उपतीरम् । उपतूलम् । उपमूलम् । उपशालम् । उपाक्षम् । सुषमम् । निःषमम् ॥ ॥ १२१ ॥ कंस, मन्थ, शूर्प, पाय्य और काण्ड इन शब्दोंमें द्विगुसमासके विषै आद्युदात्तस्वर होताहै । द्विकंसः । द्विमन्थः । द्विशूर्पः । द्विपाय्यम् । द्विकाण्डम् ॥ ॥ १२२ ॥ शालाशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे तत्पुरुषसमासमें नपुंसकलिंगके विषै उत्तरपदमें आद्युदात्तस्वर होताहै । ब्राह्मणशालम् ॥ १२३ ॥ नपुंसकलिंगवाची तत्पुरुषसमासमें पूर्वपद जो कन्थाशब्द, सो आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । सौशमिकन्थम् ॥ १२४ ॥ कन्थाशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसे नपुंसकलिंगद्योतक तत्पुरुषसमासमें चिहणआदिकशब्दोंमें आद्युदात्तस्वर होताहै । चिहणकन्थम् । मन्दरकन्थम् ॥ १२५ ॥ निन्दाअर्थमें चेल, खेट, कटुक, काण्ड यह शब्द आद्युदात्त

**१२७ चीरमुपमानम् । १२८ पललसूपशाकं मिश्रे । १२९ कूलसूदस्थलकर्षाः संज्ञायाम् । १३० अकर्मधारये राज्यम् । १३१ वर्ग्यादयश्च । १३२ पुत्रः पुम्भ्यः । १३३ नाचार्यराजर्त्विक्संयुक्तज्ञात्याख्येभ्यः । १३४ चूर्णादीन्यप्राणिषष्ठ्याः । १३५ षट्च काण्डादीनि । १३६ कुण्डं वनम् । १३७ प्रकृत्या भगालम् । १३८ शितेर्नित्याबह्वज्बहुव्रीहावभसत् । १३९ गतिकारकोपपदात्कृत् ।**

स्वरवाले नहीं होवे । पुत्रचेलम् । नगरखेटम् । दधिकटुकम् । प्रजाकाण्डम् ॥ १२६ ॥ उपमानवाचक चीरशब्द आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । वस्त्रचीरम् ॥ १२७ ॥ मिश्र[1] अर्थात्—मिलेहुए इस अर्थमें पलल, सूप और शाक इन शब्दोंमें आद्युदात्तस्वर होताहै । घृतपललम् । घृतसूपः । घृतशाकम् ॥ १२८ ॥ तत्पुरुषसमास और संज्ञाअर्थमें कूल, सूद, स्थल और कर्ष इन शब्दोंमें आद्युदात्तस्वर होताहै । दाक्षिकूलम् । शाण्डिसूदम् । दाण्डायनस्थलम् । दाक्षिकर्षः ॥ १२९ ॥ कर्मधारयसमासको छोड़कर तत्पुरुषसमासमें उत्तरपद जो राज्यशब्द सो आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । ब्राह्मणराज्यम् ॥ १३० ॥ वर्ग्यआदिक शब्दोंमेंभी आद्युदात्तस्वर होताहै । अर्जुनवर्ग्यः । वासुदेवपक्ष्यः ॥ १३१ ॥ पुरुषवाची शब्दोंसे परे जो पुत्रशब्दहै सो तत्पुरुषसमासमें आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । दाशकिपुत्रः ॥ १३२ ॥ आचार्य, राज, ऋत्विक्, संयुक्त[2] और ज्ञाति[3]वाचक शब्दोंसे परे जो पुत्रशब्द सो आद्युदात्तस्वरवाला नहीं होता । आचार्यपुत्रः । राजपुत्रः । ऋत्विक्पुत्रः । श्यालपुत्रः । ज्ञातिपुत्रः ॥ १३३ ॥ प्राणीभिन्न षष्ठ्यन्तसे परे चूर्णआदिकशब्द तत्पुरुषसमासमें आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । मुद्गचूर्णम् ॥ १३४ ॥ काण्डआदिगणपठित छैशब्दभी प्राणीभिन्न षष्ठ्यन्तसे परे तत्पुरुषसमासमें आद्युदात्तस्वरवाले होतेहैं । दर्भकाण्डम् ॥ १३५ ॥ वनवाचक तत्पुरुषसमासमें कुण्डशब्द आद्युदात्तस्वरवाला होताहै । दर्भकुण्डम् ॥ १३६ ॥ तत्पुरुषसमासमें भगालवाची उत्तरपदमें यथाविहित स्वर होताहै । कुम्भीभगालम् ॥ १३७ ॥ शितिसे परे नित्य थोड़े अच्वाले शब्दमें भसत्शब्दकू छोड़कर बहुव्रीहिसमासमें यथाविहित प्रत्यय होताहै । शितिपदः । शित्यंशः ॥ १३८ ॥ गति और कारक जिसके उपपद हों ऐसे शब्दसे परे कृद-

---

१ जिसमें दो अथवा अनेक वस्तुओंका संयोगहो उसे मिश्र कहतेहैं । २. संयुक्ताः सम्बन्धिनः । ३ ज्ञातयो मातापितृसम्बन्धेन बान्धवाः ।

१४० उभे वनस्पत्यादिषु युगपत्। १४१ देवताद्वन्द्वे च। १४२नोत्तरपदेऽनुदात्तादावपृथिवीरुद्रपूषमन्थिषु। १४३ अन्तः। १४४ थाथघञ्क्ताजबित्रकाणाम्। १४५ सूपमानात् क्तः। १४६ संज्ञायामनाचितादीनाम्। १४७ प्रवृद्धादीनां च। १४८ कारकाद्दत्तश्रुतयोरेवाशिषी। १४९ इत्थंभूतेन कृतमिति च। १५० अनो भावकर्मवचनः। १५१ मन्क्तिन्व्याख्यानशयनासनस्थानयाजकादिक्रीताः।

न्तका स्वर प्रकृतिकरके यथाविहित रहताहै। प्रकारकः। शोणाधृष्णू नृवाहसा॥ ॥ १३९॥ वनस्पति आदिकोंके विषे पूर्व और उत्तर इन दोनोंके स्वर प्रकृतिकरके रहतेहैं। वनस्पतिंवनआबृहस्पतिर्यः॥ १४०॥ द्वन्द्वसमासमेंभी देवतावाचक शब्दोंके स्वर प्रकृतिकरके होतेहैं। आपइन्द्रावरुणौ॥ १४१॥ पृथिवीआदिको छोड़कर अनुदात्त जिसके आदिमें हो ऐसे उत्तरपदके परे रहते पूर्वशब्दका यथाविहित स्वर नहीं होता। इन्द्राग्निभ्यां कंवृषणः॥ १४२॥ यहांसे अगाडी जो प्रत्यय विधान करे जायँगे वे अन्तोदात्त होंगे यह अधिकारहै॥ १४३॥ थ, अथ, घञ्, क्त, अच्, अप, इत्र और क यह जिनके अन्तमें हों ऐसे गति और कारकसे परे जो शब्द तिसमें अन्त उदात्तस्वर होताहै। प्रभृथस्यायोः। आवसथः। इत्यादि॥ १४४॥ सुसे परे और उपमानसे परे जो शब्द सो अन्तोदात्त होताहै। ऋतस्ययोनौ सुकृतस्य। शशप्लुतः॥ १४५॥ गति और कारक जिसके उपपदहों ऐसे शब्दोंसे परे आचितआदिशब्दोंको छोड़कर जो क्तप्रत्ययान्त शब्दहैं वे अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं। उपहूतः शाकल्याः। परिजग्धः कौंडिन्यः॥ ॥ १४६॥ प्रवृद्ध आदि शब्दोंका क्तप्रत्ययान्त जो उत्तरपद सो अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै। प्रवृद्धः। प्रयुक्तः॥ १४७॥ आशीर्वादअर्थमें कारकसे परे दत्त और श्रुतशब्द जो उत्तरपद सो अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं। देवदत्तः। विष्णुश्रुतः॥ १४८॥ इस प्रकारसे हुआ इस अर्थमें जो समास तिसमें वर्तमान जो क्तप्रत्ययान्त उत्तरपद उसमें अन्तोदात्तस्वर होताहै। सुप्तप्रलपितम्। प्रमत्तगीतम्॥ १४९॥ कारकसे परे अनप्रत्ययान्त भाववाची और कर्मवाचक शब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं। पयःपानं सुखम्। राजभोजनाः शालयः॥ १५०॥ कारकसे परे मन, क्तिन्, व्याख्यान, शयन, आसन, स्थान, याजक और क्रीत यह शब्द जे हैं ते तत्पुरुषसमासमें अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं। रथवर्म। पाणिनि-

१५२ सप्तम्याः पुण्यम् । १५३ ऊनार्थकलहं तृतीयायाः। १५४ मिश्रं चानुपसर्गमसंधौ । १५५ नञो गुणप्रतिषेधे संपाद्यर्हहितालमर्थास्तद्धिताः । १५६ ययतोश्चातदर्थे । १५७ अच्कावशक्तौ । १५८ आक्रोशे च । १५९ संज्ञायाम् । १६० कृत्योकेष्णुच्चार्वादयश्च । १६१ विभाषा तृन्नन्नतीक्ष्णशुचिषु । १६२ बहुव्रीहाविदमेतत्तद्भ्यः प्रथमपूरणयोः क्रियागणने । १६३ संख्यायाः स्तनः । १६४ विभाषा छन्दसि ।

कृतिः । इत्यादि ॥१५१॥ सप्तम्यन्तसे परे जो पुण्यशब्द सो अन्तोदात्त होताहै । अध्ययनपुण्यम् ॥ १५२ ॥ तृतीयान्तसे परे ऊनार्थक और कलह यह शब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । माषोनम् । वाक्कलहः ॥ १५३ ॥ पणवन्धकरके एकरूप होजानेको सन्धि कहतेहैं, सन्धिअर्थको छोड़कर अन्यत्र जो मिश्र शब्द सो अन्तोदात्त होताहै । तिलमिश्राः ॥ १५४ ॥ गुणके निषेधमें वर्त्तमानसे परे सम्पादि, अर्ह, हित, अलम् इनके अर्थवाची तद्धितान्त शब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । कार्णवेष्टकिकम् । इत्यादि ॥ १५५ ॥ य और यत् जो तद्धित प्रत्यय वे जिसके अन्तमें हों ऐसा शब्द जिसके उत्तरपदमेंहो ऐसे नञ्का तथा गुणके निषेधवाचकसे परे अन्तोदात्तस्वर होताहै । पाशानां समूहः पाश्या नपाश्या अपाश्या । अदन्त्यम् ॥ १५६ ॥ नञ्से परे जो अजन्त और कान्तशब्द सो अन्तोदात्त होताहै । यदि शक्तिअर्थ गम्यमान होयतौ । अपचः । अविलिखः । १५७ ॥ निन्दाअर्थमेंभी नञ्से परे जो अजन्त और कान्तशब्दहैं वे अन्तोदात्त होतेहैं । अपचो जाल्मः ॥ १५८ ॥ संज्ञा और आक्रोश ( निन्दा ) अर्थमें नञ्से परे जो शब्द सो अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । अदेवदत्तः ॥ १५९ ॥ नञ्से परे कृत्य, उक और इष्णुच् प्रत्यय, तथा चारुआदिक शब्द अन्तोदात्त होतेहैं । अकर्तव्यः । अनागामुकः । इत्यादि ॥ १६० ॥ तृन्प्रत्यय, अन्न, अतीक्ष्ण और अशुचि इनमें अन्तोदात्तस्वर विकल्पकरके होताहै । अकर्ता । अनन्नम् । इत्यादि ॥ ॥ १६१ ॥ बहुव्रीहिसमासमें क्रियाकी गणना करनेके विषे इदम्, एतद् और तद् इन शब्दोंसे परे प्रथम और पूरण शब्दमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । इदं प्रथममस्य स इदं प्रथमः । एतद्द्वितीयः । तत्पंचमः ॥ १६२ ॥ संख्यावाचक समासमें स्तनशब्द अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । द्विस्तना । चतुःस्तना ॥ १६३ ॥ वेदके विषयमें स्तन

१६५ संज्ञायां मित्राजिनयोः। १६६ व्यवायिनोऽन्तरम्।१६७ मुखं स्वाङ्गम्। १६८ नाव्ययदिक्शब्दगोमहत्स्थूलमुष्टिपृथुवत्सेभ्यः । १६९ निष्ठोपमानादन्यतरस्याम्। १७० जातिकालसुखादिभ्योऽनाच्छादनात् क्तोऽकृतमितप्रतिपन्नाः । १७१ वा जाते । १७२ नञ्सुभ्याम् । १७३ कपि पूर्वम् । १७४ ह्रस्वान्तेंऽन्त्यात्पूर्वम् । १७५ बहोर्नञ्वदुत्तरपदभूम्नि । १७६ न गुणादयोऽवयवाः ।

शब्दमें आन्तोदात्तस्वर विकल्पकरके होताहै । द्विस्तनांकरोति ॥ १६४ ॥ संज्ञा-अर्थके विषै मित्र और अजिन शब्दमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । देवमित्रः । कृष्णजिनः ॥ १६५ ॥ व्यवधानवाची शब्दसे परे जो शब्द, तिसमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । वस्त्रमन्तरं व्यवधायकं यस्य स वस्त्रान्तरः ॥ १६६ ॥ स्वाङ्गवाचक मुखशब्दभी अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । गोमुखम् ॥ १६७ ॥ अव्यय, दिशाशब्द, गो, महत्, स्थूल, मुष्टि, पृथु और वत्स इन शब्दोंसे परे जो मुखशब्द तिसमें अन्तोदात्तस्वर नहीं होता । उच्चैर्मुखः । इत्यादि ॥ १६८ ॥ निष्ठासंज्ञक प्रत्यय जिसके अन्तमें हों तिससे और उपमानवाचकसे परे जो स्वांगवाची मुखशब्द सो बहुव्रीहिसमासमें अन्तोदात्तस्वरवाला विकल्पकरके होताहै । प्रक्षालितमुखः । सिंहमुखः ॥ १६९ ॥ जाति, काल और सुखआदिक शब्दोंसे परे आच्छादनभिन्नसे परे क्त और कृतसंज्ञाभिन्न प्रत्यय इत और प्रतिपन्न यह शब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होवेहैं । सारंगजग्धः ॥ १७० ॥ जाति, काल और सुखआदिक शब्दोंसे परे जो जातशब्द सो विकल्पकरके अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । दन्तजातः । मासजातः ॥ १७१ ॥ बहुव्रीहिसमासमें नञ् और सुसे परे जो उत्तरपद सो अन्तोदात्त होताहै । अव्रीहिः । सुमाषः ॥ १७२ ॥ नञ् और सुसे परे जो उत्तरपद तदन्तसमासका पूर्वपद उदात्तस्वरवाला होताहै, कप् परे रहते । अब्रह्मबन्धुकः । सुकुमारीकः ॥ १७३ ॥ ह्रस्वान्त उत्तरपद और कप् परे रहते बहुव्रीहिसमासमें नञ् और सुसे परे अन्त्यसे पूर्व जो पद है सो उदात्तस्वरवाला होताहै । अव्रीहिकः । सुमाषकः ॥ १७४ ॥ उत्तरपदार्थके द्योतक बहुवचनभावी बहुशब्दसे परे जो पद उसे नञ्से परेही उदात्तस्वर होताहै । बहुव्रीहिकः । बहुमित्रकः ॥ १७५ ॥ अवयववाचक बहुशब्दसे परे बहुव्रीहिसमासमें

१७७ उपसर्गात्स्वाङ्गं ध्रुवमपर्शु । १७८ वनं समासे । १७९ अन्तः । १८० अन्तश्च । १८१ न निविभ्याम् । १८२ परेरभितो भाविमण्डलम् । १८३ प्रादस्वाङ्गं संज्ञायाम् । १८४ निरुदकादीनि च । १८५ अभेर्मुखम् । १८६ अपाच्च । १८७ स्फिगपूतवीणाञ्जोऽध्वकुक्षिसीरनामनाम च । १८८ अधेरुपरिस्थम् । १८९ अनोरप्रधानकनीयसी । १९० पुरुषश्चान्वादिष्टः । १९१ अतेरकृत्पदे ।

गुण आदिक शब्द अन्तोदात्तस्वरवाले नहीं होते । बहुगुणारज्जुः ॥ १७६ ॥ उपसर्गसे परे पर्शुशब्दको छोड़कर नियत स्वांगवाचक शब्द उदात्तस्वरवाला होताहै । मललाटः ॥ १७७ ॥ समस्त समासोंमें उपसर्गसे परे जो वनशब्द सो अन्तोदात्तस्वरवाला है । तस्येदिमे प्रवणे ॥ १७८ ॥ अन्तरशब्दसे परेभी वनशब्दमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । अन्तर्वणो देशः ॥ १७९ ॥ उपसर्गसे परे अन्तःशब्दमेंभी अन्तोदात्तस्वर होताहै । पर्यन्तः । समन्तः ॥ १८० ॥ नि और वि उपसर्गसे परे अन्तरशब्दमें अन्तोदात्तस्वर नहीं होताहै । न्यन्तः । व्यन्तः ॥ १८१ ॥ परि उपसर्गसे परे अभितः ( चारों ओरसे ) उभयतः ( दोनों ओरसे ) इसमें जिसका भावहो ऐसे कूल और मण्डलशब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । परिकूलम् । परिमण्डलम् ॥ १८२ ॥ प्रउपसर्गसे परे स्वांगभिन्न और शब्दसंज्ञाअर्थमें अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । प्रगृहम् ॥ १८३ ॥ निरुदक आदि जे शब्दहैं वेभी अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । निरुदकम् ॥ १८४ ॥ अभिउपसर्गसे परे मुखशब्द अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । अभिमुखम् ॥ १८५ ॥ अपउपसर्गसे परे जो मुखशब्द सो अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । अपमुखम् ॥ १८६ ॥ अपउपसर्गसे परे स्फिग, पूत, वीणा, अञ्जस्, अध्वन्, कुक्षि, सीरनाम अर्थात्—हलवाचकशब्द और नाम यह शब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । अपस्फिगम् । इत्यादि ॥ १८७ ॥ ऊपर स्थित होनेअर्थमें अधिउपसर्गसे परे जो शब्द तिसमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । अधिदन्तः ॥ १८८ ॥ अनुउपसर्गसे परे अप्रधानवाचक और कनीयस् यह शब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । अनुज्येष्ठः । अनुकनीयान् ॥ १८९ ॥ अनुसे परे जो अन्वादिष्ट ( अन्वादेश ) का कहनेवाला पुरुषशब्द सो अन्तोदात्त होताहै । अनुपुरुषः ॥ १९० ॥ अतिसे परे जो अदन्त और पदशब्द सो अन्तोदात्त हो-

१९२ नेरनिधाने । १९३ प्रतेरंश्वादयस्तत्पुरुषे । १९४ उपाद्द्व्यजजिनमगौरादयः । १९५ सोरवक्षेपणे । १९६ विभाषोत्पुच्छे । १९७ द्वित्रिभ्यां पाद्दन्मूर्धसु बहुव्रीहौ । १९८ सक्थं चाक्रान्तात् । १९९ परादिश्छन्दसि बहुलम् । " बहुव्रीहावाशङ्कागौः सादक्तेनित्यार्थैं युक्ता नहास्तिनकूलतीरदेवताविभाषा ननिव्येकोनविंशतिः " ॥

द्वितीयः पादः समाप्तः ।

---

## तृतीयः पादः ।

१ अलुगुत्तरपदे । २ पञ्चम्याः स्तोकादिभ्यः । ३ ओजःसहोम्भस्तमसस्तृतीयायाः ।

ताहै । अत्यंकुशो नागः । अतिपदा गायत्री ॥१९१॥ अनिधान प्रकाशको कहतेहैं । अनिधान अर्थमें निउपसर्गसे परे जो उत्तरपद सो अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै निमूलम् । न्यक्षम् ॥ १९२ ॥ प्रतिउपसर्गसे परे अंशु आदिकशब्द अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । प्रत्यंशुः ॥ १९३ ॥ उप उपसर्गसे परे जो दोअच्वाला और अजिनशब्द सो तत्पुरुषसमासमें गौर आदिकशब्दोंको छोड़कर अन्तोदात्तस्वरवाले होतेहैं । उपदेवः । उपाजिनम् ॥ १९४ ॥ तिरस्कार अर्थमें सुउपसर्गसे परे जो उत्तरपद सो अन्तोदात्तस्वरवाला होताहै । सुप्रत्यवसितः ॥ १९५ ॥ तत्पुरुषसमासमें उत्उपसर्गसे परे जो पुच्छशब्द सो अन्तोदात्तस्वरवाला विकल्पकरके होताहै । उत्पुच्छः ॥ १९६ ॥ द्वि और त्रि इन दोशब्दोंसे परे बहुव्रीहिसमासके विषे पाद, दन्त और मूर्ध इन शब्दोंमें अन्तोदात्तस्वर विकल्पकरके होताहै । द्विपाद् । त्रिपाद्मूर्धः । इत्यादि ॥ १९७ ॥ जिसका विस्तार नहो तिसके वाचक शब्दसे परे सक्थशब्दमें अन्तोदात्तस्वर होताहै । गौरसक्थः ॥ १९८ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें सक्थशब्दके जो आदिमेंहो उस शब्दमें विकल्पकरके उदात्तस्वर होताहै । अजिसक्थमालभेत ॥ १९९ ॥ द्वितीयः पादः समाप्तः ।

---

## तृतीयः पादः ।

आनङ्से पहले अलुक् इस पदका और छठेअध्यायके दूसरेपादकी समाप्तिपर्यन्त उत्तरपदका अधिकारहै ॥ १ ॥ उत्तरपद परे रहते स्तोक आदिशब्दोंसे परे पंचमीविभक्तिका लुक् नहीं होताहै । स्तोकान्मुक्तः ॥ २ ॥ ओजस्, सह, अम्भस्

४ मनसः संज्ञायाम् । ५ आज्ञायिनि च । ६ आत्मनश्च पूरणे । ७ वैयाकरणाख्यायां चतुर्थ्याः । ८ परस्य च । ९ हलदन्तात्सप्तम्याः संज्ञायाम् । १० कारनाम्नि च प्राचां हलादौ । ११ मध्याद्गुरौ । १२ अमूर्धमस्तकात्स्वाङ्गादकामे । १३ बन्धे च विभाषा । १४ तत्पुरुषे कृति बहुलम् । १५ प्रावृट्शरत्कालदिवां जे । १६ विभाषा वर्षक्षरशरवरात् । १७ घकालतनेषु कालनाम्नः ।

और तमस् इन शब्दोंसे परे तृतीयाविभक्तिका लुक् नहीं होता । ओजसाकृतमित्यादि ॥ ३ ॥ संज्ञाअर्थमें मनस्शब्दसे परे तृतीयाका लुक् नहीं होताहै । मनसागुप्ता ॥ ४ ॥ मनस्शब्दसे आज्ञायिन् शब्द परे रहते तृतीयाका लोप नहीं होता । मनसाज्ञायी ॥ ५ ॥ आत्मन्शब्दसे परे अर्थात्–पूरणप्रत्ययान्त शब्द उत्तरपदरहते आत्मन्शब्दसे परे तृतीयाका लोप नहीं होता । आत्मना पञ्चमः ॥ ६ ॥ आत्मन्शब्दसे परे वैयाकरणोंकी संज्ञाअर्थमें चतुर्थीविभक्तिका लोप नहीं होता । आत्मनेपदम् ॥ ७ ॥ वैयाकरणोंकी आख्यामें परशब्दसे परेभी चतुर्थीविभक्तिका लुक् नहीं होता । परस्मैपदम् ॥ ८ ॥ संज्ञाअर्थमें हलन्त और अदन्तसे परे सप्तमीका लुक् नहीं होता । कण्ठेकालः । त्वचिसारः ॥ ९ ॥ पुरवियोंके देशमें जो कारनाम उसमें वर्त्तमान हलादि उत्तरपद परे रहते हलन्त और अदन्तसे परे सप्तमीका लुक् नहीं होता । मुकुटेकार्षापणम् ॥ १० ॥ मध्यशब्दसे गुरुशब्द परे रहते सप्तमीविभक्तिका लुक् नहीं होता । मध्येगुरुः ॥ ११ ॥ मूर्धा और मस्तकशब्दको छोड़कर स्वांगवाचक शब्दोंसे परे अकामअर्थमें सप्तमीका लुक् नहीं होता । कण्ठेकालः ॥ १२ ॥ हलन्त और अदन्तशब्दसे बन्धशब्द परे रहते विकल्पकरके सप्तमीका लुक् होताहै । हस्तेबन्धः । हस्तबन्धः ॥ १३ ॥ तत्पुरुषसमासमें कृदन्तशब्द परे बहुलरहके सप्तमीका लोप होताहै । स्तम्बेरमः । क्वचिन्न–कुरुचरः ॥ ॥१४॥ प्रावृट्, शरत्, काल और दिव इन शब्दोंसे ज परे रहते सप्तमीका लुक् नहीं होता । प्रावृषिजः । शरदिजः । इत्यादि ॥ १५ ॥ वर्ष, क्षर, शर और वर इन शब्दोंसे ज परे रहते विकल्पकरके सप्तमीका लुक् बहुलकरके होताहै । वर्षेजः । वर्षजः । इत्यादि ॥ १६ ॥ कालवाचक शब्दसे घ, काल और तन यह परे रहते

१ केचित्तु 'आत्मनश्च' इत्येवमेव पठन्ति, 'आत्मनश्च पूरणे' इति विशिष्टसूत्रपाठः काशिकाकर्तुरेवानुमोयते ।

१८ शयवासवासिष्वकालात् । १९ नेन्सिद्धबध्नातिषु च । २० स्थे च भाषायाम् । २१ षष्ठ्या आक्रोशे । २२ पुत्रेऽन्यतरस्याम् । २३ ऋतो विद्यायोनिसंबन्धेभ्यः । २४ विभाषा स्वसृपत्योः । २५आनङृतो द्वन्द्वे ।२६ देवताद्वन्द्वे च ।२७ ईदग्नेः सोमवरुणयोः । २८इद्वृद्धौ।२९दिवोद्यावा। ३०दिवसश्च पृथिव्याम्।३१उपासोषसः । ३२ मातरपितरावुदीचाम् । ३३ पितरामातरा च च्छन्दसि ।

सप्तमीका लुक् विकल्पकरके होताहै । पूर्वाह्णेतरे । पूर्वाह्णतरे । इत्यादि ॥ १७ ॥ जो कालवाचक नहो ऐसे शब्दसे शय, वास और वासी शब्द परे रहते सप्तमीका लुक् विकल्पकरके होताहै । खेशयः । खशयः । इत्यादि ॥ १८ ॥ इन्नन्त, सिद्ध और बध्नाति परे रहते सप्तमीका लुक् होताहै । स्थण्डिलशायी । सांकाश्यसिद्धः । चक्रबद्धः ॥ १९ ॥ स्थशब्द परे रहते लौकिकप्रयोगोंमें सप्तमीका लुक् होताहै । समस्थः ॥ २० ॥ निन्दाअर्थमें षष्ठीविभक्तिका लुक् नहीं होता । चौरस्यकुलम् ॥ ॥ २१ ॥ निन्दाअर्थमें पुत्रशब्द परे रहते षष्ठीविभक्तिका विकल्पकरके लोप होताहै । दास्याःपुत्रः । दासीपुत्रः ॥ २२ ॥ विद्यासम्बन्ध और योनिसम्बन्धवाची ऋदन्तशब्दोंसे परे षष्ठीका लोप नहीं होता । होतुरन्तेवासी । पितुःपुत्रः ॥ २३ ॥ ऋदन्तशब्दोंसे स्वसृ और पतिशब्द परे रहते षष्ठीका लोप विकल्पकरके होताहै । मातुःष्वसा । मातृष्वसा ॥ २४ ॥ विद्यासम्बन्ध और योनिसम्बन्धवाची ऋदन्तशब्दोंके द्वन्द्वसमासमें उत्तरपद परे रहते आनङ् होताहै । होतापौतारौ ॥ २५ ॥ देवताशब्दोंके द्वन्द्वसमासमें उत्तरपद परे रहते आनङ् होताहै । मित्रावरुणौ॥२६॥ देवतावाचकोंके द्वन्द्वसमासमें अग्निशब्दसे सोम और वरुणशब्द परे रहते ईत् होताहै। अग्नीषोमौ। अग्नीवरुणौ॥२७॥वृद्धिसहित शब्द उत्तरपद परे रहते देवतावाचक द्वन्द्वसमासमें अग्निशब्दको इत् आदेश होताहै । आग्निमारुतं कर्म । आग्निवारुणम्॥२८॥ देवतावाचक द्वन्द्वसमासमें उत्तरपद परे रहते दिवशब्दको द्यावाआदेश होताहै । द्यावाभूमी । द्यावाक्षामा ॥ २९ ॥ पृथिवीवाचक अर्थमें दिवस्‌को दिवआदेश होताहै । दिवस्पृथिव्यौ ॥ ३० ॥ देवतावाचक द्वन्द्वसमासमें उषस्‌शब्दको उषास् आदेश होताहै । उषासासूर्यम् ॥ ३१ ॥ उदीच्योंके मतमें द्वन्द्वसमासके विषै मातरपितरौ यह प्रयोग होताहै । मातरपितरौ ॥ ३२ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें द्वन्द्वसमासके विषै पितरामातरा यह प्रयोग निपातन कियाजाताहै । आमागन्तां पितरामातराच ॥

३४ स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ्समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु । ३५ तसिलादिष्वाकृत्वसुचः । ३६ क्यङ्मानिनोश्च । ३७ न कोपधायाः । ३८ संज्ञापूरण्योश्च । ३९ वृद्धिनिमित्तस्य च तद्धितस्यारक्तविकारे । ४० स्वाङ्गाच्चेतोऽमानिनि । ४१ जातेश्च । ४२ पुंवत्कर्मधारयजातीयदेशीयेषु ।

॥ ३३ ॥ जिस समासमें समानाधिकरण स्त्रीलिंग उत्तरपद हो और उसका पूर्व पद भाषितपुंस्क[1] स्त्रीलिंग हो तथा उसके परे ऊङ्प्रत्यय न हो तौ पुंवाचककी समान रूप होवेहैं, जिसगणके आदिमें प्रियाशब्द हो तिसका कोई शब्द उत्तरपद परे हो तौ नहीं । जैसे—चित्राः गावो यस्य=चित्रा + गौ इस उदाहरणमें उत्तरपद गौशब्द स्त्रीलिंगवाचक है और उसके समानाधिकरण ( सदृश विभक्तिवाला ) 'चित्रा' शब्दहै, तिसका पुंवाचक ( चित्र ) की समान रूप होगा । चित्रगुः ॥ ॥ ३४ ॥ तसिल्से लेकर कृत्वसुच पर्यन्त प्रत्यय परे रहते स्त्रीलिंगवाचक शब्द पुंवाचककी समान होताहै । बह्वीषु । बहुत्र । बहुतः । इत्यादि ॥ ३५ ॥ क्यङ् और मानिन् परे रहते पुल्लिंगकी समान रूप होताहै । एनीवाचरति एतायते । स्वभिन्नां कांचिद्दर्शनीयां मन्यते दर्शनीयमानी चैत्रः ॥ ३६ ॥ जिसकी उपधामें ककारहो ऐसे स्त्रीलिंगवाची शब्दका रूप पुल्लिंगकी समान नहीं होता । पाचिकाभार्यः ॥ ३७ ॥ संज्ञा और पूरणअर्थमेंभी स्त्रीलिंगका पुल्लिंगकी समान रूप नहीं होता । दत्ताभार्यः दत्तामानिनी ॥ ३८ ॥ वृद्धिशब्दकरके विधान करी हुई जो वृद्धिहै, रक्त और विकार अर्थकू छोड़कर उस वृद्धिका हेतु जो तद्धितप्रत्यय वह ( तद्धितप्रत्यय ) जिसके अन्तमें हो ऐसे स्त्रीलिंगवाचक शब्दके पुल्लिंगकी समान रूप नहीं होते । स्रौघ्नीभार्यः । माथुरीपत्ने । माथुरीमानिनी ॥ ३९ ॥ स्वांगवाचक शब्दसे परे ईकारान्त जो स्त्रीलिंगवाचक शब्द उसके रूप पुलिंगकी समान नहीं होवे, यदि मानिन् परे न होयतौ । सुकेशीभार्यः ॥ ४० ॥ जातिवाचक शब्दसे परे स्त्रीप्रत्ययान्त शब्दके पुल्लिंगकी समान रूप नहीं होवे । शूद्राभार्यः ॥४१॥ कर्मधारयसमासमें जातीय और देशीयके परे रहते भाषितपुंस्क शब्दसे परे जिसमें ऊङ् होताहो ऐसा पूर्वपद पुल्लिंगकी समान होताहै, पूरणीप्रियादिकोंमें पूम्वत् विधान करनेके लिये यह सूत्रहै । महानवमी । कृष्णचतुर्दशी॥४२॥

[1] भाषितपुंस्क उसको कहते हैंकि—पहले जिसका प्रयोग पुल्लिंगमें किया जा चुकाहो ।

४३ घरूपकल्पचेलड्ब्रुवगोत्रमतहतेषु ङ्योऽनेकाचो ह्रस्वः। ४४ नद्याः शेषस्यान्यतरस्याम्। ४५ उगितश्च। ४६ आन्महतः समानाधिकरणजातीययोः। ४७ द्व्यष्टनः संख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः। ४८ त्रेस्त्रयः। ४९ विभाषा चत्वारिंशत्प्रभृतौ सर्वेषाम्। ५० हृदयस्य हृल्लेखयदण्लासेषु। ५१ वा शोकष्यञ्रोगेषु। ५२ पादस्य पदाज्यातिगोपहतेषु। ५३ पद्यत्यतदर्थे। ५४ हिमकाषिहतिषु च।

भाषितपुंस्क शब्दसे परे ङीप्रत्ययान्त अनेकाच् अंगकू ह्रस्व होताहै। घरूप तथा कल्पप्रत्यय परे रहते; एवं चेलड्आदिकोंके उत्तरपद रहते। ब्राह्मणितरा। ब्राह्मणिकल्पा। ब्राह्मणिचेली ॥ ४३॥ जिनके अन्तमें ङीप्रत्यय नहो ऐसे नद्यन्त शब्द और ङीप्रत्ययान्त एकाच्शब्द तिन्हे घकारादि प्रत्यय परे रहते ह्रस्व विकल्पकरके होताहै। ब्रह्मबन्धुतरा। ब्रह्मबन्धूतरा। इत्यादि ॥ ४४ ॥ उगितसे परे नद्यन्तकू विकल्पकरके ह्रस्व होताहै घादिकोंके परे रहते। विदुषितरा। विद्वत्तरा॥४५॥ महत्शब्दको आकार अन्तादेश होताहै, समानअधिकरणवाला उत्तरपद परे रहते; अथवा—जातीयर प्रत्यय परे रहते। महाराजः। महाजातीयः ॥ ४६ ॥ द्वि और अष्टन्शब्दको आकार आदेश होताहै, संख्यावाचक शब्द परे रहते; यदि बहुव्रीहिसमास होतौ अथवा अशीति शब्द परे रहते। द्वादश। अष्टाविंशति ॥ ४७ ॥ संख्यावाचक शब्द परे रहते अथवा अशीतिशब्द परे रहते त्रिशब्दको त्रयआदेश होताहै। त्रयोदश। त्रयोविंशतिः॥४८॥ चत्वारिंशत् आदि शब्द परे रहते द्वि, अष्टन् और त्रि इन शब्दोंको विकल्पकरके आकारआदेश होताहै। द्विचत्वारिंशत्, द्वाचत्वारिंशत्। अष्टचत्वारिंशत्, अष्टाचत्वारिंशत्। त्रिचत्वारिंशत्, त्रयश्चत्वारिंशत् ॥ ४९ ॥ हृदयशब्दको हृत् आदेश होताहै लेख, यत्, अण् और लास परे रहते। हृल्लेखः। हृद्यम्। हार्दम्। हृल्लासः ॥ ५० ॥ शोक, ष्यञ् और रोग परे रहते हृदयशब्दकू हृत् आदेश विकल्पकरके होताहै। हृच्छोकः। हृदयशोक इत्यादि ॥ ५१ ॥ आजि, आति, ग और उपहत परे रहते पादशब्दको पद आदेश होताहै। पदातिः। पदाजिः। इत्यादि ॥ ५२ ॥ यत्प्रत्यय परे रहते पादशब्दको पद आदेश होताहै। पद्याः शर्कराः ॥ ५३ ॥ हिम काषि और हति इनके परे रहते पादशब्दको पद आदेश होताहै। पद्धिमम्। पत्काषी।

१ ह्रस्वाभावपक्षे तु तसिलादिष्विति पुंवत्। गृरुपादिषु विदुषीतरेत्युदाहृतं तन्निर्मूलम्।

५५ ऋचः शे । ५६ वा घोषमिश्रशब्देषु । ५७ उदकस्योदः संज्ञायाम् । ५८ पेषवासवाहनधिषु च । ५९ एकहलादौ पूरयितव्येऽन्यतरस्याम् । ६० मन्थौदनसक्तुबिन्दुवज्रभारहारवीवधगाहेषु च । ६१ इको ह्रस्वोऽङ्यो गालवस्य । ६२ एकतद्धिते च । ६३ ङ्यापोः संज्ञाछन्दसोर्बहुलम् । ६४ त्वे च ।[1] ६५ इष्टकेषीकामालानां चिततूलभारिषु । ६६ खित्यनव्ययस्य ।

पद्वतिः ॥ ५४ ॥ श परे रहते ऋचाके पादको पद्आदेश होताहै । गायत्रीं पच्छः शंसति ॥ ५५ ॥ घोष, मिश्र और शब्द परे रहते पादशब्दको विकल्पकरके पद् आदेश होताहै । पद्घोषः, पादघोषः इत्यादि ॥ ५६ ॥ संज्ञाअर्थमें उदकशब्दको उदआदेश होताहै । उदमेघः ॥ ५७ ॥ पेष, वास, वाहन और धि परे रहतेभी उदकशब्दको उदआदेश होताहै । उदपेषं पिनष्टि । उदवासः । उदवाहनः । उदधिर्घटः ॥ ५८ ॥ एकहलादि परे रहते पूरणकराना चाहिये इस अर्थमें उदकशब्दको उदआदेश विकल्पकरके होताहै । उदकुम्भः । उदककुम्भः ॥ ५९ ॥ मन्थ, ओदन, सक्तु, बिन्दु, वज्रभार, हार, वीवध और गाह इनके परे हुएसन्ते उदकशब्दको उदआदेश विकल्पकरके होताहै । उदमन्थः, उदकमन्थः । इत्यादि ॥ ६० ॥ गालवाचार्यके मतमें जिसके अन्तमें ङी न हो ऐसे इगन्तशब्दकू ह्रस्व विकल्पकरके होताहै उत्तरपद परे रहते । ग्रामणिपुत्रः । ग्रामणीपुत्रः ॥ ६१ ॥ एकशब्दको ह्रस्व होताहै तद्धित परे रहते और उत्तरपद परे रहते । एकस्याआगतं एकरूप्यम् । एकक्षीरम् ॥ ६२ ॥ संज्ञाअर्थमें और वैदिकप्रयोगोंमें ङी और आपूको बहुलकरके ह्रस्व होताहै । रेवतिपुत्रः । अजक्षीरम् ॥६३॥ त्वप्रत्यय परे रहते ङी और आपकू विकल्पकरके ह्रस्व होताहै । अजत्वम् । अजात्वम् । रोहिणित्वम् । रोहिणीत्वम् ॥ ६४ ॥ इष्टका, इषीका और माला इनको तथा यह जिनके अन्तमें हो ऐसे पूर्वपदोंकोभी क्रमसे चित, तूल और भारि परे रहते ह्रस्व होताहै । इष्टकचितम् । पक्वेष्टकचितम् । इषीकतूलम् । मुञ्जेषीकतूलम् । मालभारि । उत्पलमालभारि ॥ ६५ ॥ खित्प्रत्यय परे रहते धातुके पूर्वपदकू ह्रस्व होताहै, यदि वह अव्यय न होवै । कालिम्मन्या ॥ ६६ ॥

---

१ इयो हो ऽन्यतरस्यामिति पूर्वसवर्णः ।

६७ अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम् । ६८ इच एकाचोऽम्प्रत्ययवच्च । ६९ वाचंयमपुरंदरौ च । ७० कारे सत्यागदस्य । ७१ श्येनतिलस्य पाते ञे । ७२ रात्रेः कृति विभाषा । ७३ नलोपो नञः । ७४ तस्मान्नुडचि । ७५ नभ्राण्नपान्नवेदानासत्यानमुचिनकुलनखनपुंसकनक्षत्रनक्रनाकेषु प्रकृत्या । ७६ एकादिश्चैकस्य चादुक् । ७७ नगोऽप्राणिष्वन्यतरस्याम् ।

अरुष्, द्विषत् और अजन्त इन शब्दोंको खित्प्रत्यय परे रहते मुम्आगम होताहै, यदि अव्यय उपपद हो तौ नहीं होता । जनमेजयः ॥ ६७ ॥ इजन्तसे परे एकाच्शब्दको अम्होताहै और वह अम् खिदन्त परे रहते स्वादि अम्प्रत्ययकी समान होताहै । गाम्मन्यः । स्त्रियम्मन्यः । स्त्रीम्मन्यः ॥ ६८ ॥ वाच् और पुरशब्दके अन्तमें अम्का निपातन कियाजाताहै । वाचंयमः । पुरन्दरः ॥ ६९ ॥ कारशब्द परे रहते सत्य और अगदशब्दको मुम्आगम होताहै । सत्यंकारः । अगदंकारः ॥ ७० ॥ श्येन और तिल इन दो शब्दोंको मुम्आगम होताहै, ञप्रत्यय परे रहते और पातशब्द उत्तरपद परे रहते । श्यैनंपाता मृगया । तैलंपाता स्वधा ॥ ७१ ॥ कृत्संज्ञक प्रत्यय परे रहते रात्रिशब्दको विकल्पकरके मुम्आगम होताहै । रात्रिंचरः । रात्रिचरः ॥ ७२ ॥ उत्तरपद परे रहते नञ्अव्ययके नकारका लोप होताहै, अर्थात्— 'अ' शेष रहताहै । नब्राह्मणः-अब्राह्मणः । ॥ ७३ ॥ जिसके नकारका लोप होगयाहो ऐसे नञ्से परे जो अजादि पद है तिसे नुट्आगम होताहै । न अश्वः-अनश्वः ॥ ७४ ॥ नभ्राट्, नपात्, नवेदा, नासत्या, नमुचि, नकुल, नख, नपुंसक, नक्षत्र, नक्र, और नाक इन शब्दोंमें नञ्प्रकृतिकरके रहताहै । पादशब्द शतृप्रत्ययान्त और वेदा असुन्प्रत्ययान्त है । जो सत्य नहो उसे असत्य और जिसमें असत्य नहो उसे नासत्य कहतेहैं । स्त्री और पुंसूशब्दोंकू पुंसकभाव होकर नपुंसक रूप बनताहै । क्षी अथवा क्षर धातुसे क्षत्रशब्द सिद्ध होताहै, न क्षरतीति नक्षत्रम् । क्रमधातुसे डप्रत्यय होकर नक्रशब्द बनताहै ॥ ७५ ॥ एकशब्द जिसकी आदिमें हो ऐसा नञ् प्रकृतिकरके रहताहै और एकशब्दको उक्का आगमभी होताहै । एकेन न विंशतिः, एकान्न विंशतिः, ऐकाद् न विंशतिः ॥ ७६ ॥ नगशब्दमें नञ् प्रकृतिकरके विकल्पसे

---

१ न स्त्री न पुमान् नपुंसकम् ।

७८ सहस्य सः संज्ञायाम् । ७९ ग्रन्थान्ताधिके च । ८० द्वितीये चानुपाख्ये । ८१ अव्ययीभावे चाकाले । ८२ वोपसर्जनस्य । ८३ प्रकृत्याशिष्यगोवत्सहलेषु । ८४ समानस्य च्छन्दस्यमूर्धप्रभृत्युदर्केषु । ८५ ज्योतिर्जनपदरात्रिनाभिनामगोत्ररूपस्थानवर्णवयोवचनबन्धुषु । ८६ चरणे ब्रह्मचारिणि । ८७ तीर्थे ये । ८८ विभाषोदरे । ८९ दृग्दृशवतुषु । ९० इदंकिमोरीश्की ।

रहताहै, यदि वह नगशब्द प्राणिवाचकोंमेंसे किसीका वाचक नहोय तौ । नगाः-अगाः, पर्वताः ॥ ७७ ॥ उत्तरपद परे रहते संज्ञाअर्थमें सहकू सआदेश होताहै । सपलाशम् ॥ ७८ ॥ ग्रन्थका अन्त और अधिकता द्योतक कोई शब्द परे होयतो सहकू सआदेश होताहै । समुहूर्तं ज्योतिषमधीते । सद्रोणा खारी ॥ ॥ ७९ ॥ दूसरेके अनुमान करनेमेंभी सहकू सआदेश होताहै । सराक्षसिका निशा । ॥ ८० ॥ अव्ययीभावसमासमेंभी सहकू सआदेश होताहै, परन्तु—समयवाचक समासमें नहीं होता । सचक्रम् ॥ ८१ ॥ बहुव्रीहिसमासका अवयव जो सहशब्द उसे विकल्पकरके सआदेश होताहै । सपुत्रः, सहपुत्रो वा अगतः ॥८२॥ यदि गो, वत्स और हलशब्द परे न हो तौ आशीर्वाद अर्थमें सहशब्द प्रकृतिकरके रहताहै । स्वस्ति राज्ञे सहपुत्राय सहामात्याय ॥ ८३ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें समानशब्दको सआदेश होताहै उत्तरपद परे रहते; यदि—मूर्धा प्रभृति और उदर्क शब्द परे हों तो समानको सआदेश नहीं होता । सगर्भ्यः । अनुभ्राता । सयूथ्यः ॥ ॥ ८४ ॥ ज्योतिः, जनपद, रात्री, नाभि, नाम, गोत्र, रूप, स्थान, वर्ण, वयः, वचन और बन्धु इन बारह शब्दोंके उत्तरपद परे रहते समानशब्दको सआदेश होताहै । सज्योतिः । सजनपद इत्यादि ॥ ८५ ॥ ब्रह्मचारी उत्तरपद रहते समान शब्दको सआदेश होताहै; यदि समानभाव करके चरण अर्थ गम्यमान होयतौ । सब्रह्मचारी ॥ ८६ ॥ तीर्थशब्द परे रहते यकारादि प्रत्ययकी विवक्षामें समानशब्दको सआदेश होताहै । सतीर्थ्यः ॥ ८७ ॥ यकारादि प्रत्ययकी विवक्षामें उदरशब्द परे रहते समानशब्दको सआदेश होताहै । सोदर्यः । समानोदर्यः ॥ ८८ ॥ दृक्, दृश् और वतुप्रत्ययान्त इनके परे रहतेभी समानशब्दको सआदेश होताहै । सदृक् । सदृशः ॥ ८९ ॥ दृक्, दृश् और वतु प्रत्ययान्त इन शब्दोंके परे रहते इदं शब्दको इश् और किम्शब्दको की आदेश होतेहैं । ईदृक् । ईदृशः ।

९१आ सर्वनाम्नः। ९२विष्वग्देवयोश्च टेरद्र्यञ्चतावप्रत्यये। ९३समः समिः। ९४ तिरसस्तिर्यलोपे। ९५ सहस्य सध्रिः। ९६ सधमादस्थयोश्छन्दसि। ९७ द्व्यन्तरुपसर्गेभ्योऽप ईत्। ९८ ऊदनोर्देशे। ९९ अषष्ठ्यतृतीयास्थस्यान्यस्य दुगाशीराशास्थास्थितोत्सुकोतिकारकरागच्छेषु। १०० अर्थे विभाषा। १०१ कोः कत्तत्पुरुषेऽचि। १०२रथवदयोश्च। १०३तृणे च जातौ। १०४का पथ्यक्षयोः।

कीदृक्। कीदृशः॥ ९०॥ दृश्, दृक् और वतुप्रत्ययान्तोंके परे रहते सर्वनामशब्दोंकू आकार अन्तादेश होताहै। तादृक्। तादृशः॥ ९१॥ विष्वक् और देवशब्दकी तथा सर्वनामशब्दोंकी टिको अद्रि आदेश होताहै, वप्रत्ययान्त अंचुधातु परे रहते। अदद्र्यङ्। इत्यादि॥ ९२॥ जिसके अन्तमें कोई प्रत्यय नहो ऐसी अञ्चुधातु परे रहते समकू समिआदेश होताहै। सम्यङ्॥ ९३॥ जिसके अकारका लेप नहुआ हो और जिसके अन्तमें कोई प्रत्यय नहो ऐसी अञ्चुधातु परे रहते तिरस्को तिरि आदेश होताहै। तिर्यङ्॥ ९४॥ जिसके अन्तमें प्रत्यय नहो ऐसी अञ्चुधातु परे रहते सहशब्दको सध्रिआदेश होताहै। सध्र्यङ्॥९५॥ वेदकेविषयमें माद और स्था धातु परे रहते सहकू सधआदेश होताहै। इन्द्रत्वास्मिन्त्सधमादे। सोमः सधस्थम्॥ ९६॥ द्वि, अन्तर् और उपसर्ग इनसे परे अप्कू ईत्का आगम होताहै। द्वीपम्। अन्तरीपम्। समीपम्॥ ९७॥ यदि देश वाच्य होयतौ अनुउपसर्गसे परे जो अपशब्द तिसे उत् होताहै। अनूपो देशः॥ ९८॥ जो षष्ठी और तृतीयाके मध्यमें स्थित नहो ऐसे अन्यशब्दकू दुक्आगम होताहै आशीः, आशा, स्था, स्थित, उत्सुक, ऊति, कारक, राग और छप्रत्यय इनके परे रहते। अन्यदाशीः। अन्यदाशाः। अन्यदास्था। अन्यदास्थितः। अन्यदुत्सुकः। अन्यदूतिः। अन्यद्रागः। अन्यदीयः॥ ९९॥ अर्थशब्द परे रहते अन्यशब्दको दुक् आगम विकल्पकरके होताहै। अन्यदर्थः। अन्यार्थः॥ १००॥ तत्पुरुषसमासमें अजादिउत्तरपद परे रहते कु इसकू कत्आदेश होताहै। कदश्वः॥ १०१॥ रथ और वदशब्द परे रहते कुशब्दको कत्आदेश होताहै। कद्रथः। कद्वदः॥ १०२॥ तृणशब्द परे रहते जातिअर्थमें कुशब्दकूं कत्आदेश होताहै। कत्तृणम्॥ १०३॥ पथि और अक्षशब्द परे रहते कुशब्दकू काआदेश होताहै। कापथम्। काक्षः॥१०४॥ थोडा अर्थ वा-

१०५ ईषदर्थे । १०६ विभाषा पुरुषे । १०७ कवं चोष्णे । १०८ पथि च च्छन्दसि । १०९ पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम् । ११० संख्याविसायपूर्वस्याह्नस्याहन्नन्यतरस्यां ङौ । १११ ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः । ११२ सहिवहोरोदवर्णस्य । ११३ साढ्यै साढ्वा साढेति निगमे । ११४ संहितायाम् । ११५ कर्णे लक्षणस्याविष्टाष्टपञ्चमणिभिन्नच्छिन्नच्छिद्रस्रुवस्वस्तिकस्य । ११६ नहिवृतिवृषिव्यधिरुचिसहितनिषु क्वौ । ११७ वनगिर्योः संज्ञायां कोटरकिंशुलुकादीनाम् ।

च्य होय तौभी काआदेश होताहै । ईषज्जलं काजलम् ॥ १०५ ॥ पुरुषशब्द परे रहते कुशब्दको विकल्पकरके काआदेश होताहै । कापुरुषः । कुपुरुषः ॥ १०६ ॥ उष्णशब्द उत्तरपद परे रहते कुशब्दकू विकल्पकरके कव और काआदेश होवेंहैं । कवोष्णम् । कोष्णम् । कदुष्णम् ॥ १०७ ॥ वैदिकविषयमें पथिशब्द उत्तरपद रहते कुशब्दको कव और काआदेश होतेंहैं । कवपथः । कापथः । कुपथः॥१०८॥ पृषोदरादिगणमें पठित जे शब्द हैं, उनको आचार्योंने जिसप्रकार उच्चारण कियाहै वे उसीप्रकार सिद्धहैं । पृषवउदरं पृषोदरम् । इत्यादि ॥ १०९ ॥ संख्यावाचकशब्द वि और साय यह जिसके पूर्वहों ऐसे अह्न शब्दको ङि परे रहते विकल्पकरके अहन् आदेश होवाहै । द्व्यह्नि । द्व्यह्ने । द्व्यहनि । व्यह्नि । व्यहनि । व्यह्ने । सायाह्नि । सायाहनि. सायाह्ने ॥ ११० ॥ लोपके निमित्त ढकार और रेफ परे रहते पहले अणकू दीर्घ होताहै । पुना रमते ॥ १११ ॥ सह और वह इन दो धातुओंके अकारको ओकार होवाहै, जब ढकारका लोप होगयाहो तौ । उवोढ ॥ ११२ ॥ वैदिकविषयमें सहधातुके क्त्वाप्रत्यय परे रहते साढ्यै और साढ्वा तथा तृन्प्रत्यय परे रहते साढ यह रूप निपातन कियेजातेहैं ॥ ११३ ॥ अगाडी विधान करेहुए कार्य संहिताअर्थमें होतेहैं, यह अधिकार सूत्र है ॥११४॥ कर्णशब्द परे रहते लक्षणवाचक शब्दको दीर्घ होताहै, अविष्ट, अष्ट, पञ्च, मणि, भिन्न, छिन्न, छिद्र, स्रुव और स्वस्ति यदि इनका लक्षणवाची शब्द नहोयतौ । द्विगुणाकर्णः ॥ ११५ ॥ नह, वृत, वृष, व्यधु, रुच्, सह और तन इन धातुओंके पूर्वपदको दीर्घ होताहै । क्विप्प्रत्यय परे रहते । उपानत् । नीवृत् । प्रावृट् । मर्मावित् । नीरुक् । अभीरुक् । ऋतीषट् । परीतत् ॥ ११६ ॥ संज्ञाअर्थमें कोटर

११८ वले । ११९ मतौबह्वचोऽनजिरादीनाम् । १२० शरादीनां च । १२१ इको वहेऽपीलोः । १२२ उपसर्गस्य घञ्यमनुष्ये बहुलम् । १२३ इकः काशे । १२४ दस्ति । १२५ अष्टनः संज्ञायाम् । १२६ छन्दसि च । १२७ चितेः कपि । १२८ विश्वस्य वसुराटोः । १२९ नरे संज्ञायाम् । १३० मित्रे चर्षौ । १३१ मन्त्रे सोमाश्वेन्द्रियविश्वदेव्यस्य मतौ । १३२ ओषधेश्च विभक्तावप्रथमायाम् । १३३ ऋचि तुनुघमक्षुतङ्कुत्रोरुष्याणाम् ।

आदिकशब्दोंसे वनशब्द और किंशुलुकआदि शब्दोंसे गिरिशब्द परे रहते दीर्घ होताहै ॥ ११७ ॥ संज्ञाअर्थमें वलप्रत्यय परे रहतेभी दीर्घ होताहै । कृपीवलः ॥ ११८ ॥ अजिरआदिक शब्दोंकू छोड़कर मतुप्रत्यय परे रहते बह्वच्शब्दोंको दीर्घ होताहै । अमरावती इत्यादि ॥ ११९ ॥ मतुप्प्रत्यय परे रहते शर आदि शब्दोंकोभी दीर्घ होताहै । शरावती ॥ १२० ॥ पीलुआदि गणपठित शब्दोंकू छोड़कर इगन्त शब्दोंकू दीर्घ होताहै, वह शब्द परे रहते । ऋषीवहम् ॥ १२१ ॥ घञन्त परे रहते उपसर्गकू बहुलकरके दीर्घ होताहै यदि मनुष्यवाचक शब्द परे होवो नहीं । परीपाकः, परिपाकः ॥ १२२ ॥ काशशब्द परे रहते इगन्त उपसर्गको दीर्घ होवाहै । नीकाशः ॥ १२३ ॥ दाकू आदेश जो तकार उसके परे रहते इगन्त उपसर्गकू दीर्घ होवाहै । नीत्तम् । सूत्तम् ॥ १२४ ॥ संज्ञाअर्थमें अष्टन् शब्दको दीर्घ होवाहै, उत्तरपद परे रहते । अष्टापदम् ॥ १२५ ॥ उत्तरपद परे रहते अष्टन् शब्दको आकार होताहै, वैदिकविषयमें । अष्टापदी ॥ ॥ १२६ ॥ कप्प्रत्यय परे रहते चितिधातुकू दीर्घ होताहै । एकचितीकः ॥ १२७ ॥ विश्वशब्दकू वसु और राट् शब्द परे रहते दीर्घ होताहै । विश्वावसुः । विश्वाराट् । ॥ १२८ ॥ संज्ञाअर्थमें नरशब्द परे रहते विश्वशब्दकू दीर्घ होवाहै । विश्वानरः ॥ १२९ ॥ यदि ऋषि वाच्य होयतो मित्रशब्द परे रहते विश्वशब्दको दीर्घ होताहै । विश्वामित्रः ॥ १३० ॥ मंत्रके प्रयोगोंमें मतुप्रत्यय परे रहते सोम, अश्व, इन्द्रिय और विश्वदेव्य इन शब्दोंकू दीर्घ होताहै । अश्वावतीम् । सोमावतीम् । इन्द्रियावान्मदिन्तमः । विश्वदेव्यावता ॥ १३१ ॥ प्रथमाभिन्न अन्य विभक्ति परे रहते ओषधिशब्दकू दीर्घ होताहै । यदोषधीभ्यः अदधात्योषधीषु ॥ ॥ १३२ ॥ ऋचाके प्रयोगोंमें तु, नु, घ, मक्षु, तङ्, कुत्र और उरुष्य इन शब्दों-

१३४ इकः सुञि। १३५ द्वयचोऽतस्तिङः।'१३६ निपातस्य च। १३७ अन्येषामपि दृश्यते। १३८ चौ। १३९ संप्रसारणस्य। "अलुक्षष्ठ्या जातेरिकोऽव्ययीभावे कोः कचदिको वह एंकोनविंशतिः"॥

तृतीयः पादः समाप्तः।

## चतुर्थः पादः।

१अङ्गस्य। २हलः। ३नामि। ४न तिसृचतसृ। ५छन्दस्युभयथा।

कू दीर्घ होताहै। आ तू न इन्द्र। नू मर्त्तः। उत वा घास्यालात्। मक्षु गोमन्तमीमहे। भरता जातवेदसम्। कूमनाः अत्रातेभद्रा। यत्रानश्चक्रा। उरुष्याणः॥ ॥ १३३ ॥ सुञ्परे रहते ऋचाके विषै इगन्तको दीर्घ होताहै। अभीषुणः॥ ॥ १३४ ॥ मन्त्रके विषै दोअच्वाले और अदन्त तिङ्को दीर्घ होताहै। विद्माहिचकाजरसम्॥ १३५ ॥ जिसकी निपातसंज्ञा हो मंत्रके विषै उसेभी दीर्घ होजाताहै। एवाहिवे॥ १३६ ॥ पूर्वपदमें स्थित हुए अन्यशब्दोंकूभी दीर्घ होताहै। दण्डादण्डि॥ १३७ ॥ जिसके नकार और अकारका लोप होगया हो ऐसी अञ्चुधातु परे रहते पूर्ववर्त्ती अण्को दीर्घ होताहै। प्राचः॥ १३८ ॥ उत्तरपद परे रहते संप्रसारणको दीर्घ होताहै। कौमुदगन्धीपतिः॥ १३९ ॥

तृतीयः पादः समाप्तः।

## चतुर्थः पादः।

जो कार्य विधान कियाजाय सो अंगकू हो यह अधिकारहै॥ १ ॥ अंगका अवयव जो हल् तिससे परे जो सम्प्रसारण तदन्त अंगकू दीर्घ होताहै। जिनाति[1]॥ ॥ २ ॥ जिसकी आदिमें नकार हो ऐसा आम् परे रहते अजन्त अंगकू दीर्घ होताहै। रामाणाम्॥ ३ ॥ तिसृ और चतसृ इन दो शब्दोंको नाम् परे रहते दीर्घ नहीं होता। तिसृणाम्। चतसृणाम्॥ ४ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें नाम् परे रहते दीर्घ विकल्पकरके होताहै। धाता धातॄणामिति[2]॥ ५ ॥

---

१ यद्यपि यहां दीर्घ होकर 'जीनाति' रूप बनताहै, परन्तु—'प्वादीनां ह्रस्वः' इस सूत्रसे ह्रस्व होजाताहै। २ तैत्तिरीयास्तु ह्रस्वमेव पठन्ति।

६ नृ च । ७ नोपधायाः । ८ सर्वनामस्थाने चासंबुद्धौ । ९ वा षपूर्वस्य निगमे । १० सान्तमहतः संयोगस्य । ११ अप्तृन्तृच्स्वसृनप्तृनेष्टृत्वष्टृक्षत्तृहोतृपोतृप्रशास्तॄणाम् । १२ इन्हन्पूषार्यम्णां शौ । १३ सौ च १४ अत्वसन्तस्य चाधातोः । १५ अनुनासिकस्य क्विझलोः क्ङिति । १६ अज्झनगमां सनि । १७ तनोतेर्विभाषा ।

नाम् परे रहते नृशब्दको विकल्पकरके दीर्घ होताहै । नृणाम् । नॄणाम् ॥ ६ ॥ नाम् परे रहते नकारान्तकी उपधाको दीर्घ होताहै । पञ्चानाम् ॥ ७ ॥ सम्बुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे रहते नकारान्त शब्दकी उपधाको दीर्घ होताहै । सखा ॥ ८ ॥ वेदमें षपूर्वक अनकी उपधाको विकल्पकरके दीर्घ होताहै, सम्बुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे रहते । ऋभुक्षाणम् । ऋभुक्षणम् ॥ ९ ॥ जिसके अन्तमें सकारहो ऐसे संयोग और महत्शब्दका जो नकार उसकी उपधाको दीर्घ होताहै; सम्बुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे रहते । अजरांसि । महान् ॥ १० ॥ अप्शब्द और तृन्–तृच्प्रत्ययान्तशब्द, तथा स्वसृ, नप्तृ, नेष्टृ, त्वष्टृ, क्षत्तृ होतृ, पोतृ और प्रशास्तृ इन शब्दोंकी उपधाकू सम्बुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे रहते दीर्घ होताहै । क्रोष्टा । होता । स्वसा । इत्यादि ॥ ११ ॥ इन्, हन्, पूषन् और अर्यमन् इन शब्दोंकी उपधाको केवल शिपरे रहतेही दीर्घ होताहै, अन्यत्र नहीं ॥ १२ ॥ सम्बुद्धिभिन्न सुपरे रहतेभी इन्, हन्, पूषन् और अर्यमन् इन शब्दोंकी उपधाको दीर्घ होताहै । वृत्रहा ॥ १३ ॥ जिसके अन्तमें अतुहो तिसकी उपधाको और धातुकू छोड़कर, असन्तको दीर्घ होताहै, संबुद्धिभिन्न सुपरे रहते । धीमान् ॥ १४ ॥ अनुनासिक जिसके अन्तमें हो उसकी उपधाको दीर्घ होताहै, क्विप्, अथवा झलादि कित् वा ङित् परे रहते । इदामति ॥ १५ ॥ अजन्तधातुओंकू तथा हन् और अच् रूप ( इ-इक् आदिके स्थानमें हुए ) गमआदेशकूभी दीर्घ होताहै, झलादि सन्प्रत्यय परे रहते । चिकीर्षति ॥ १६ ॥ झलादि सन् परे रहते तनु धातुकी

---

१ नप्त्रादिग्रहणं व्युत्पत्तिपक्षे नियमार्थं, तेन पितृमातृप्रभृतीनां न, उद्गातृशब्दस्य तु भवत्येव । समर्थसूत्रे उद्गातार इति भाष्यप्रयोगात् । सिद्धेसति आरभ्यमाणो विधिर्नियमार्थः–उणादिनिष्पन्नानां तृन् तृच् प्रत्ययान्तानां संज्ञाशब्दानां चेदुपधाया दीर्घस्तर्हि नप्त्रादीनामेवेति नियमार्थम् । महाभाष्यमते तु–उणादिघटिकतृप्रत्यये सानुबन्धकत्वाभावादिदं नियमवर्णनमसंगतमेवेति ध्येयम् । २ परं नित्यं च नुमं बाधित्वा वचनसामर्थ्यादादौ दीर्घस्ततो नुम् ।

१८ क्रमश्च क्त्वि । १९ च्छ्वोः शूडनुनासिके च । २० ज्वरत्वरस्रिव्यविमवामुपधायाश्च । २१ राल्लोपः । २२ असिद्धवदत्राभात् । २३ श्नान्नलोपः । २४ अनिदितां हल उपधायाः क्ङिति । २५ दंशसञ्जस्वञ्जां शपि । २६ रञ्जेश्च । २७ घञि च भावकरणयोः । २८ स्यदो जवे ।

उपधाकू विकल्पकरके दीर्घ होताहै । तितांसति । तितंसति ॥ १७ ॥ झलादि क्त्वा परे रहते क्रमधातुकी उपधाको विकल्पकरके दीर्घ होताहै । क्रान्त्वा । क्रन्त्वा ॥ १८ ॥ तुक्सहित छकारकू और वकारकू क्रमसे श और ऊठ् आदेश होतेहैं, अनुनासिक अथवा क्विप्रत्यय या झलादि कित् ङित् परे रहते । प्रच्छति इति=प्राट् । इत्यादि ॥ १९ ॥ ज्वर, त्वर, स्रिव, अव और मव इनकी उपधाकू तथा व–कू ऊठ होताहै, अनुनासिकप्रत्यय वा क्विप्प्रत्यय अथवा झलादि कित् वा ङित् परे रहते । जूः । तूः । स्रूः । ऊः । मूः ॥ २० ॥ रेफसे परे जो छ अथवा व तिसका लोप होताहै, क्विप् अथवा झलादि कित् या ङित् परे रहते । तोर्वोर्ति ॥ २१ ॥ यहांसे आगे छठे अध्यायके चतुर्थपादकी समाप्तिपर्यन्त जितने सूत्रहैं वे सब आभीय कहातेहैं ॥ २२ ॥ श्नम्से परे जो नकार तिसका लोप होताहै । हिनस्ति ॥२३॥ जिसके नकारकी इत्संज्ञा नहोती हो ऐसा जो हलन्त अंग तिसकी उपधाके नकारका लोप होताहै, कित् वा ङित्प्रत्यय परे रहते । भाङ्क्ते ॥२४॥ शप्प्रत्यय परे रहते सञ्ज और स्वञ्ज धातुओंके नकारका लोप होताहै । स्वजते । ॥ २५ ॥ शप्प्रत्यय परे रहते रञ्जधातुकेभी नकारका लोप होताहै । रजते ॥ ॥ २६ ॥ भाव और करण अर्थमें जो घञ्प्रत्यय तिसके परे रहते रञ्जधातुके नकारका लोप होताहै । रागः ॥ २७ ॥ वेग अर्थमें घञ्प्रत्यय परे रहते स्यन्द्धातुके नकारका लोप और वृद्धिका अभाव निपातन कियाजाताहै । स्यदो वेगः ॥ २८ ॥

---

१ जब एक आभीयका कार्य किसी निमित्तको मानके कियाजाय तौ प्रथम प्रवृत्त हुआ आभीय ( जिसका पहले कार्य करचुकेहैं ) असिद्ध होताहै ६ । जैसे–हन्तेर्जः । ६ । ४ । ३६ से हन्कू जः आदेश हुआहै, वह आदेश दूसरे आभीय अतोहेः ६ । ४ । १०५ की दृष्टिमें असिद्ध हुआ तौ हिका लुक् नहीं होता उक्त दोनो सूत्र प्रकृतिप्रत्ययका आश्रय करतेहैं–जहि । सिद्धान्तकौमुदीमें यह सूत्र ( बभूव ) प्रयोगपर घटायाहै ।

२९ अवोदैधौद्मप्रश्रथहिमश्रथाः। ३० नाञ्चेः पूजायाम्। ३१ क्त्वि स्कन्दस्यन्दोः। ३२ जान्तनशां विभाषा। ३३ भञ्जेश्च चिणि। ३४ शास इदङ्हलोः। ३५ शा हौ। ३६ हन्तेर्जः। ३७ अनुदात्तोपदेशवनतितनोत्यादीनामनुनासिकलोपो झलि क्ङिति। ३८ वा ल्यपि। ३९ न क्तिचि दीर्घश्च। ४० गमः क्वौ। ४१ विड्वनोरनुनासिकस्याऽऽत्। ४२ जनसनखनां सञ्झलोः।

अवोद, एध, ओद्म, प्रश्रथ और हिमश्रथ यह शब्दभी निपातन किये जातेहैं। अवोदः अवक्लेदनम् एध। इन्धनम्। ओद्म उन्दनम्॥ २९॥ जिसका पूजा अर्थ होताहो ऐसी अञ्चु धातुकी उपधाके नकारका लोप नहीं होता। प्राङ्। प्राञ्चौ॥ ३०॥ त्वाप्रत्यय परे रहते स्कन्द और स्यन्द इन दोधातुओंके नकारका लोप नहीं होता। स्कन्त्वा। स्यन्त्वा। स्यन्दित्वा॥ ३१॥ क्त्वाप्रत्यय परे रहते जकारान्त और नश इन धातुओंके नकारका लोप विकल्पकरके होताहै। भक्त्वा। भङ्क्त्वा। नष्ट्वा। नंष्ट्वा॥ ३२॥ चिण् परे रहते भञ्जधातुके नकारका लोप विकल्पकरके होताहै। अभाजि। अभंजि॥ ३३॥ शास्धातुकी उपधाकू इकार होताहै अङ् परे रहते, अथवा झलादि क्ङित् वा ङित् परे रहते। शिष्टः॥ ३४॥ हि परे रहते शास्धातुकू शाआदेश होताहै। शाधि॥ ३५॥ हिपरे रहते हन्धातुकू ज आदेश होताहै। जहि॥ ॥ ३६॥ जो उपदेशमें अनुदात्त धातुहैं, वे तथा वन् और तनु यह दोधातु यदि अनुनासिकान्त हों तो इनके अनुनासिक वर्णका लोप होताहै। हतः॥ ३७॥ उपदेशमें अनुदात्त जे धातुहैं तिनके तथा वन और तनुआदिक धातुओंके अनुनासिकका विकल्पकरके लोप होताहै, ल्यप् परे रहते। प्रणत्य। प्रणम्य इत्यादि॥ ॥ ३८॥ क्तिच्प्रत्यय परे रहते अनिट् और वन तथा तनोत्यादि धातुओंको दीर्घ एवं अनुनासिकका लोप नहीं होता। यन्तिः। वन्तिः। तन्तिः॥ ३९॥ क्विप्प्रत्यय परे रहते गम्धातुके अनुनासिकका लोप होताहै। अङ्गगत्॥ ४०॥ विट् अथवा वन्प्रत्यय परे रहते अनुनासिकके स्थानमें आकार होताहै। विजावा॥ ४१॥ जन्, सन् और खन् इन धातुओंकू आकार अन्त्यादेश होताहै, सन् अथवा झ-

१ आभीयत्वेनासिद्धत्वाद्वेधिः। २ यमि, रमि, नमि, गमि, हनि, मन्यतयोऽनुदात्तोपदेशाः। ३ तनु, क्षणु, क्षिणु, ऋणु, तृणु, घृणु, वनु, मनु तनोत्यादयः।

**४३ ये विभाषा। ४४ तनोतेर्यकि। ४५ सनः क्तिचि लोपश्चा-स्यान्यतरस्याम्। ४६ आर्धधातुके। ४७ भ्रस्जो रोपधयोरमन्यत-रस्याम्। ४८ अतो लोपः। ४९ यस्य हलः। ५० क्यस्य विभाषा। ५१ णेरनिटि। ५२ निष्ठायां सेटि। ५३ जनिता मन्त्रे। ५४ शमिता यज्ञे।**

लादि कित् वा ङित् परे रहते। असात॥ ४२॥ जन्, सन् और खन् इन धातुकू आकार विकल्पकरके होताहै, यकारादि कित् वा ङित् प्रत्यय परे रहते। सायात्-सन्यात्॥ ४३॥ यक्प्रत्यय परे रहते तनुधातुकू विकल्पकरके आकार अन्ता-देश होताहै। तायते। तन्यते॥ ४४॥ क्तिच् प्रत्यय परे रहते सन्धातुकू आकार आदेश विकल्पकरके होताहै, और विकल्पकरके लोपभी होताहै। सनुतात्। सातिः। सतिः॥ ४५॥ विधीयमान कार्य आर्धधातुकके विषयमें होताहै। यह अधिकारहै॥ ४६॥ भ्रस्ज्धातुके रेफ और उपधाके स्थानमें विकल्पकरके रम्-आगम होताहै, आर्धधातुकप्रत्यय परे रहते। बभर्ज। बभ्रज्ज॥ ४७॥ आर्धधातु-क करनेकी इच्छामें जिसधातुके अन्तमें अकार हो उसके अकारका लोप होताहै, आर्धधातुक प्रत्यय परे रहते। गोपायाञ्चकार॥ ४८॥ आर्धधातुकप्रत्यय परे रहते हल्से परे जो यकार तिसका लोप होताहै। बाव्रजांचक्रे। सोसूचांचक्रे॥ ४९॥ हल्से परे जो क्यच् और क्यङ्प्रत्यय तिनका विकल्पकरके लोप होताहै, आर्ध-धातुक प्रत्यय परे रहते। समिधिता। समिध्यिता॥ ५०॥ जिसके आदिमें इट् नहो ऐसा आर्धधातुक परे रहते णिका लोप होताहै। अततक्षत्॥ ५१॥ इट्सहित निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते णिप्रत्ययका लोप होताहै। भाविता। भावितवान्॥ ५२॥ जिसकी आदिमें इट् हो ऐसा तृच्प्रत्यय परे रहते णिका लोप हो, ऐसा निपातन कियाजाताहै। यो नः पिता जनिता॥५३॥ यज्ञ अभि-धेय होयतो शमकी णिका लोप होताहै। शमिता। शमयितेत्यर्थः॥ ५४॥

---

१ "स्थानषष्ठीनिर्देशाद्रोपधयोर्निवृत्तिः" अर्थात्—'रोपधयोः' इससे रेफ और उपधाका बोध होताहै, इससे यह सिद्ध हुआ कि—रम्, आदेश होताहै, आगम नहीं; यदि 'रम्' आगम करनेका अभिप्राय होतातो सूत्रमें केवल धातुही लिखते, तात्पर्य यहहै कि—उस धातुके विशे-षणोंका उच्चारण नहीं होता। यथा 'रोपधयोः' इस षष्ठीसमन्वित रेफ और उपधाके कहनेसे स्पष्ट बोध होताहै कि—'रम्' आदेश है नकि आगम; अतएव रेफ और उपधाका (स्) का लोप होताहै; कारणकि—स्थानषष्ठीका येही अर्थहै कि—एकका नाश होकर उसके स्था-नमें अन्य कुछहो।

**५५ अयामन्ताल्वाय्येत्न्विष्णुषु । ५६ ल्यपि लघुपूर्वात् । ५७ विभाषाऽऽपः । ५८ युप्लुवोर्दीर्घश्छन्दसि । ५९ क्षियः । ६० निष्ठायामण्यदर्थे । ६१ वाक्रोशदैन्ययोः । ६२ स्यसिच्सीयुट्तासिषु भावकर्मणोरुपदेशेऽज्झनग्रहदृशां वा चिण्वदिट् च । ६३ दीङो युडचि क्ङिति । ६४ आतो लोप इटि च । ६५ ईद्यति । ६६ घुमास्थागापाजहातिसां हलि । ६७ एर्लिङि ।**

आम्, अन्त आलु, आय्य, इत्नु और इष्णु इन प्रत्ययोंके परे रहते णिकू अय्आदेश होताहै । कामयाञ्चक्रे ॥ ५५ ॥ जिसके लघु पहले हो तिससे परे णिकू अय्आदेश होताहै, ल्यप्प्रत्यय परे रहते । विगणय्य । प्रणमय्य ॥ ५६ ॥ आप्धातुसे परे जो णि उसे ल्यप् परे रहते अय्आदेश विकल्पकरके होताहै । प्रापय्य । प्राप्यं ॥ ५७ ॥ वैदिक विषयमें यु, और प्लु इन दोधातुओंको दीर्घ होताहै । ल्यप्प्रत्यय परे रहते । वियूय । विप्लूय ॥ ५८ ॥ ल्यप्प्रत्यय परे रहते क्षिधातुको दीर्घ होताहै । प्रक्षीय ॥ ५९ ॥ ण्यत्का अर्थ जो भाव और कर्म उसके अतिरिक्त अन्यत्र निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते क्षिधातुको दीर्घ होताहै । क्षीणवान् ॥ ॥ ६० ॥ आक्रोश और दैन्यअर्थमें निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते क्षिधातुको विकल्पकरके दीर्घ होताहै । क्षीणायुर्भव । क्षितायुर्वा । क्षीणोऽयं तपस्वी । क्षितो वा ॥ ६१ ॥ जो धातुएँ उपदेशमें अजन्तहों उनको, तथा हन्, ग्रह और दृश् इन धातुओंको अंगसंज्ञानिमित्तक कार्य इसप्रकार विकल्पकरके हों, जैसे—चिण्प्रत्यय परे रहते हुआकरतेहैं; स्यसिच्, सीयुट् और तासिप्रत्यय परे रहते और जब लकार भाव या कर्म अर्थमें हुआहो तौ 'स्य' आदि उक्तप्रत्ययोंको इट्का आगमभी होताहै । भाविता, भविता । भाविष्यते, भविष्यते । भाविषीष्ट, भविषीष्ट ॥ ६२ ॥ दीङ्धातुसे परे अजादि कित् वा ङित् आर्धधातुकको युट्आगम होताहै । दिदीये ॥ ॥ ६३ ॥ ङित् वा कित् संज्ञक अजादि आर्धधातुक परे रहते अथवा इट् परे रहते आकारका लोप होताहै । पपतुः ॥ ६४ ॥ यत्प्रत्यय परे रहते आकारकू ईकार आदेश होताहै । देयम् । ग्लेयम् ॥ ६५ ॥ घुसंज्ञक धातु, तथा—मा, स्था, गा, पा, ओहाक् और पो इन धातुओंके आकारकू ईकार आदेश होताहै, हलादि कित् वा ङित् आर्धधातुक परे रहते । अध्यगीट, अध्यैष्ट ॥ ६६ ॥ घुसंज्ञक धातुओंके तथा—मा, स्था, गा, पा, ओहाक् और पो इन धातुओंके

६८ वान्यस्य संयोगादेः । ६९ न ल्यपि । ७० मयतेरिदन्यतरस्याम् । ७१ लुङ्लङ्लृङ्क्ष्वडुदात्तः । ७२ आडजादीनाम् । ७३ छन्दस्यपि दृश्यते । ७४ न माङ्योगे । ७५ बहुलं छन्दस्यमाङ्योगेऽपि । ७६ इरयो रे । ७७ अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ । ७८ अभ्यासस्यासवर्णे । ७९ स्त्रियाः । ८० वाम्शसोः ।

अच्कू ए होताहै, यदि लिङ्के स्थानमें हुआ कित् आर्धधातुक परे होतौ । पेयात् । इत्यादि ॥ ६७ ॥ घुसंज्ञक धातु तथा, मा, स्था इत्यादि पूर्वोक्त धातुओंसे भिन्न अन्यसंयोगादि धातुके आकू 'ए' विकल्पकरके होताहै, आर्धधातुक कित् लिङ् परे रहते । ग्लेयात्, ग्लायात् ॥ ६८ ॥ ल्यप्प्रत्यय परे रहते घुसंज्ञक तथा मा-स्थाआदि धातुओंको ईकार आदेश नहीं होताहै । प्रधाय । प्रमाय । प्रगाय । प्रपाय । प्रहाय । प्रसाय ॥ ६९ ॥ माङ्धातुकू इकार अन्तादेश विकल्पकरके होताहै । ल्यप्प्रत्यय परे रहते । अपमित्ययाचते । अपमाय ॥ ७० ॥ लुङ्, लङ् और लृङ् इन लकारोंके परे रहते अंगकू उदात्तसंज्ञक अट्आगम होताहै । अभवत् । अभूत् । अभविष्यत् ॥ ७१ ॥ लुङ्, लङ् और लृङ् लकार परे रहते अजादि अंगकू आट्आगम होताहै । आवत् । आतीत् । आतिष्यत् ॥ ७२ ॥ वैदिक प्रयोगोंमें ऐसे अंगकूभी आट्का आगम देखा जाताहै, जो अजादि नहो । आनट् । आवः ॥ ७३ ॥ जब धातुको माङ्का योग होताहै, तौ अट् और आट्का आगम नहीं होता । मा भवान्भूत् ॥ ७४ ॥ वैदिक विषयमें जहां धातुकू माङ्का योग नहो वहांभी बहुलकरके अट्, आट्का आगम नहीं होता । अनिघा-उयः सहसेतुरायः । भावः—क्षेत्रे परबीजान्यवाप्सुः ॥ ७५ ॥ इट्धातुकू 'र' परे रहते अट् और आट्का आगम होवाहै । प्रथमं दध्र आपः ॥ ७६ ॥ अजादि-प्रत्यय परे रहते श्नुप्रत्यय जिनके अन्तमें हो ऐसे अंग, अथवा इवर्णान्त उवर्णान्त धातु और भ्रू इस अंगकेभी इकारको इयङ् और उकारको उवङ् आदेश होतेहैं । सुधियौ । भ्रुवौ । स्वयम्भुवौ ॥ ७७ ॥ अभ्यासके इकारकू इयङ् और उकारकू उवङ् आदेश होवेहैं, असवर्णी अच् परे रहते । इयतुः ॥ ७८ ॥ अजादिप्रत्यय परे रहते स्त्रीशब्दकू इयङ्आदेश होताहै । स्त्रियौ ॥ ७९ ॥ अम् और शस् परे रहते स्त्रीशब्दको इयङ् आदेश विकल्पकरके होताहै । स्त्रियम् । स्त्रीम् । स्त्रियः ।

---

१ और कहीं २ माङ्के योगमेंभी अट् और आट्का आगम होजाताहै ।

८१ इणो यण् । ८२ एरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्य । ८३ ओः सुपि । ८४ वर्षाभ्वश्च । ८५ न भूसुधियोः । ८६ छन्दस्युभयथा । ८७ हुश्नुवोः सार्वधातुके । ८८ भुवो वुग्लुङ्लिटोः । ८९ ऊदुपधाया गोहः । ९० दोषो णौ । ९१ वा चित्तविरागे । ९२ मितां ह्रस्वः । ९३ चिण्णमुलोर्दीर्घोऽन्यतरस्याम् । ९४ खचि ह्रस्वः ।

स्त्रीः ॥ ८० ॥ अजादिप्रत्यय परे रहते इण्धातुकू यण् होताहै । यन्ति ॥ ८१ ॥ धातुका अवयव संयोग जिनके पहले नहो ऐसी जो इकारान्वधातु, वह धातु जिसके अन्तमें हो ऐसे अनेकाच् अंगकू अजादिप्रत्यय परे रहते यण् होताहै । अर्थात्–जिस इकारान्वधातुके पहले संयोगी धातुका अवयव नहो और वह इकारान्त धातु जिसके अन्तमें हो उस अनेकाच्अंगकू यण् होताहै । प्रध्यौ ॥ ८२ ॥ धातुका अवयव संयोग जिसके पहले नहो ऐसा उकार जिसके अन्तमें हो ऐसी जो धातु, वह धातु जिस अनेकाच्के अन्तमें हो उस अंगकू यण् होताहै, अजादि सुप् परे रहते । खलप्वौ ॥ ८३ ॥ अजादिसुप् परे रहते वर्षाभूशब्दकूभी यण् होताहै । वर्षाभ्वौ ॥ ८४ ॥ अजादिसुप् परे रहते भू और सुधीशब्दकू यण् नहीं होता । सुधियौ ॥ ८५ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें भू और सुधीशब्दोंकू यण् और इयङ् तथा उवङ् यह दोनों होतेहैं । वनेषु विर्क्ष विभ्वम् । विभुवं वासुध्योनव्यमग्ने सुधियो वा ॥ ८६ ॥ हुधातु और श्नुप्रत्ययान्त अनेकाच्धातुके ऐसे उकारकू कि–जिसके पहले संयोग नहो यण् होवाहै, अजादिसार्वधातुक परे रहते । शृण्वन्ति । जुह्वति ॥ ८७ ॥ लुङ् और लिट् सम्बन्धी अच् परे रहते भूधातुको वुक्आगम होवाहै । बभूव । अभूवन् ॥ ८८ ॥ गुण करनेका हेतु जो अजादिप्रत्यय तिसके परे रहते गुहधातुकी उपधाकू ऊत् होताहै । गूहति । गूहते ॥ ८९ ॥ णिप्रत्यय परे रहते दुष्धातुकी उपधाकू ऊत्आदेश होवाहै । दूषयति ॥ ९० ॥ ॥ प्रीति नहोनेको विराग कहतेहैं । विराग अर्थमें दुषधातुकी उपधाको विकल्पकरके ऊत् होताहै । चित्तं दूषयतिदोषयति वा कामः ॥ ९१ ॥ मित्धातुओंकी उपधाकू ह्रस्व होताहै, णिप्रत्यय परे रहते । घटयति । ज्ञपयति ॥ ९२ ॥ चिण् और णमुल् जिसके परे हों ऐसे णिप्रत्ययके परे रहते मित्धातुओंकी उपधाकू विकल्पकरके दीर्घ होताहै । शमयिष्यते । शमिष्यते । शामिष्यते ॥ ९३ ॥ खच्प्रत्यय जिससे परे हो ऐसी णि परे रहते उपधाकू

१ दोषःस्थाने दुप इति सुवचनम् ।

९५ ह्लादो निष्ठायाम् । ९६ छादेर्घेऽद्व्युपसर्गस्य । ९७ इस्मन्त्रन्क्विषु च । ९८ गमहनजनखनघसां लोपः क्ङित्यनङि । ९९ तनिपत्योश्छन्दसि । १०० घसिभसोर्हलि च । १०१ हुझल्भ्यो हेर्धिः । १०२ श्रुशृणुपॄकृवृभ्यश्छन्दसि । १०३ अङितश्च । १०४ चिणो लुक् । १०५ अतो हेः । १०६ उतश्च प्रत्ययादसंयोगपूर्वात् । १०७ लोपश्चास्यान्यतरस्यां म्वोः । १०८ नित्यं करोतेः । १०९ ये च । ११० अत उत्सार्वधातुके ।

ह्रस्व होताहै । द्विषन्तपः । परन्तपः ॥ ९४ ॥ निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते ह्लद् धातुकू ह्रस्व होताहै । प्रह्लन्नः ॥ ९५ ॥ दो आदि उपसर्गसे रहित जो छद्धातुहै तिसे ह्रस्व होताहै घप्रत्यय परे रहते। दन्तच्छदः ॥ ९६ ॥ इस्मन्, त्रन् और क्विप्रत्यय परे रहते छादिधातुकू ह्रस्व होताहै । तनुच्छत् ॥ ९७ ॥ गम, हन्, जन्, खन्, घस् इन धातुओंकी उपधाका लोप होताहै, अङ् प्रत्ययभिन्न अजादि वा कित्प्रत्यय परे रहते । जग्मतुः । जघ्नतुः । जज्ञे । चख्ने ॥ ॥ ९८ ॥ कित् और ङित प्रत्यय परे रहते तनि और पति इनकी उपधाका लोप होताहै । वितत्निरे कवयः । शकुना इव पप्तिम ॥ ९९ ॥ हलादि प्रत्यय परे रहते घस् और भस् धातुकी उपधाका लोप होताहै । सग्धिश्च मे । बब्धां ते हरीधनाः ॥ १०० ॥ हुधातु और झलन्त धातुओंसे परे जो हि तिसे धिआदेश होताहै । अद्धि ॥ १०१ ॥ वैदिकविषयमें श्रु, शृ, णु, पृ, कृ और वृ इन धातुओंसे परे हिकू धिआदेश होताहै । श्रुधीहवम् । शृणुधीगिरः । रायस्पूर्धि । उरुणस्कृधि । अपावृधि ॥ १०२ ॥ जो धातु ङित् नहो तिससे परेभी हिकू धिआदेश होताहै । रारन्धि ॥१०३॥ चिण्से परे तप्रत्ययका लुक् होताहै । अजनि ॥ १०४ ॥ अकारान्त अंगसे परे हिका लुक् होताहै । भव ॥ १०५ ॥ जिसके पहले संयोग नहो ऐसे प्रत्ययके उकारसे परे हिका लुक् होताहै । शृणु ॥ १०६ ॥ जिसके पहले संयोग नहो ऐसे प्रत्ययके उकारका विकल्पकरके लोप होताहै, मकार और वकार परे रहते शृण्वः । शृणुवः । शृण्मः शृणुमः ॥ १०७॥ कृधातुसे परे प्रत्ययरूप जो उकार तिसका नित्य लोप होताहै वकार और मकार परे रहते । कुर्वः । कुर्मः ॥ १०८ ॥ यकारादिप्रत्यय परे रहतेभी कृधातुसे परे जो उकार तिसका नित्य लोप होताहै । कुर्यात् ॥ १०९ ॥ जिसके अन्तमें उप्रत्यय हो ऐसी कृधातु

१११ श्नसोरल्लोपः। ११२ श्नाभ्यस्तयोरातः। ११३ ई हल्यघोः। ११४ इद्दरिद्रस्य। ११५ भियोऽन्यतरस्याम्। ११६ जहातेश्च। ११७ आ च हौ। ११८ लोपो यि। ११९ घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्च। १२० अत एकहल्मध्येऽनादेशादेर्लिटि। १२१ थलि च सेटि। १२२ तॄफलभजत्रपश्च। १२३ राधो हिंसायाम्।

के अकारकू उ होताहै, कित् वा ङित् सार्वधातुक परे रहते। कुरुते ॥ ११० ॥ श्नम् प्रत्ययके तथा अस्धातुके अकारका लोप होताहै, कित् वा ङित् सार्वधातुक परे रहते। स्तः ॥ १११ ॥ श्नाप्रत्यय और अभ्यस्तसंज्ञकके आकारका लोप होताहै, कित् वा ङित् सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते। जहति ॥ ११२ ॥ श्नाप्रत्यय और अभ्यस्तके आकू 'ई' होतीहै, कित् वा ङित् सार्वधातुक परे रहते; परन्तु—अभ्यस्तसंज्ञक घुकू नहीं। जहीतः ॥ ११३ ॥ दरिद्राधातुके अकारकू इकार आदेश होताहै, हलादि कित् वा ङित् सार्वधातुकप्रत्यय परे रहते। दरिद्रितः ॥११४॥ हलादि कित् वा ङित् सार्वधातुक परे रहतेभी धातुकू विकल्पकरके इकार होताहै। बिभितः। बिभीतः ॥ ११५ ॥ हलादि कित् वा ङित् सार्वधातुक परे रहते हाधातुको विकल्पकरके इकार होताहै। जहितः। जहीतः ॥ ११६ ॥ हिपरे रहते हाधातुके आकू आ होताहै; और चकारसे इत् एवं ईत्भी होतेहैं। जहाहि। जहिहि। जहीहि ॥११७॥ यकारादि सार्वधातुक परे रहते हाधातुके आका लोप होताहै। जह्यात् ॥ ११८ ॥ हिपरे रहते घुसंज्ञकधातु और अस्धातु इनको एकार होताहै, और अभ्यासका लोपभी होताहै। एधि ॥ ११९ ॥ लिट्को निमित्तमानकर जिस अंगके आदिअक्षरके स्थानमें आदेश नहुएहों, उसके अवयव असंयुक्त हलोंके बीचमें जो अकार उसको एकार होताहै, और अभ्यासका लोपभी होताहै, किम्संज्ञक लिट् परे रहते। नेदतुः ॥ १२० ॥ सेट् ( इट् सहित ) थल् परे रहतेभी लिट्कू निमित्त मानके जिस अंगके आदिअक्षरके स्थानमें कोई आदेश नहुआहो उसके अवयव असंयुक्त हलोंके बीचमें जो अकार उसे एकार तथा अभ्यासका लोप होताहै। नेदिथ ॥ १२१ ॥ तॄ, फल, भज और त्रप इन धातुओंके अकारकू एकार और अभ्यासका लोप होताहै, कित्संज्ञक लिट् एवं सेट् थल् परे रहते। त्रेपे ॥ १२२ ॥ हिंसाअर्थमें राध्धातुको एत्व और अभ्यासका लोप होताहै, कित्संज्ञक लिट् एवं सेट् थल् परे रहते। अपरेधतुः। रे-

१२४ वा जॄभ्रमुत्रसाम् । १२५ फणां च सप्तानाम् । १२६ न शसददवादिगुणानाम् । १२७ अर्वणस्त्रसावनञः । १२८ मघवा बहुलम् । १२९ भस्य । १३० पादः पत् । १३१ वसोः संप्रसारणम् । १३२ वाह ऊठ् । १३३ श्वयुवमघोनामतद्धिते । १३४ अल्लोपोऽनः । १३५ षपूर्वहन्धृतराज्ञामणि । १३६ विभाषा ङिश्योः ।

थिथ ॥ १२३ ॥ जॄ, भ्रम और त्रस् इन धातुओंके अकारकू एकार और अभ्यासका लोप विकल्पकरके होवेहैं, कित् लिट् और सेट् थल् परे रहते । त्रेसतुः, तत्रसतुः । त्रेसिथ, तत्रसिथ ॥ १२४ ॥ फण् आदि सात धातुओंको एकार और अभ्यासका लोप विकल्पकरके होवाहै, कित् लिट् और सेट् थल् परे रहते । फेणतुः, पफणतुः । फेणिथ, पफणिथ ॥ १२५ ॥ शस्, दद् और वकारादि धातु तथा गुणशब्दसे विहित जो अकार इनको एत्व और अभ्यासका लोप नहीं होवाहै । ददद्रे ॥ १२६ ॥ नञ्समासभिन्न जो अर्वन् शब्दरूप अंग तिसे 'तृ' यह अन्तादेश होवाहै । परन्तु—सु परे रहते नहीं होता । अर्वन्तौ ॥१२७॥ मघवन् शब्दकू विकल्पकरके 'तृ' अन्तादेश होवाहै । मघवा ॥१२८॥ विहितकार्य भसंज्ञककू होवाहै । यह अधिकारहै ॥ १२९ ॥ पादशब्द जिसके अन्तमें हो ऐसा जो भसंज्ञक अंग उसके अवयव पादशब्दकू पद् आदेश होवाहै । सुपदः ॥१३०॥ वसुप्रत्यय जिसके अन्तमें हो ऐसे भसंज्ञक अंगकू संप्रसारण होवाहै । विदुषः ॥ १३१ ॥ भसंज्ञक वाहकू ऊठ् (संज्ञक) संप्रसारण होवाहै । विश्वौहः ॥ १३२ ॥ जिनके अन्तमें अन् हो ऐसे भसंज्ञक श्वन्, युवन्, और मघवन् इन शब्दोंकू सम्प्रसारण होवाहै, यदि तद्धितप्रत्यय परे नहोयतो । मघोनः । शुनः । यूनः ॥ १३३ ॥ जोअन् अंगका अवयव हो और उससे सर्वनामस्थानभिन्न यजादि वा स्वादि प्रत्यय परे होतो उस अन्के अकारका लोप होवाहै । दध्ना ॥ १३४ ॥ जिसके पहले षहो ऐसा जो अन् तिसके, और हनादिकोंकेभी भसंज्ञक अकारका लोप होवाहै अण् परे रहते । औक्ष्णः । भ्रौणघ्नः ॥ १३५ ॥ अंगका अवयव जो अन् उसके अकारका लोप विकल्पकरके होवाहै सर्वनामस्थानभिन्न ङि और शी परे रहते । दधि । दधनि ॥ १३६ ॥

---

१ फण—गतौ । राजृ दीप्तौ । टुभ्राजृ, टुभ्राश्, टुभ्लाशृ दीप्तौ । स्यमु स्वन शब्दे । २ शिवराम एवं वासुदेवमहाशयोंकी सिद्धान्तकौमुदीमें यह पाठ छूटगयाहै ।

१३७ न संयोगाद्वमन्तात्। १३८ अचः। १३९ उद ईत्। १४० आतो धातोः। १४१ मन्त्रेष्वाङ्यादेरात्मनः। १४२ तिविंशतेर्डिति। १४३ टेः। १४४ नस्तद्धिते। १४५ अह्नष्टखोरेव। १४६ ओर्गुणः। १४७ ढे लोपोऽकद्र्वाः। १४८ यस्येति च। १४९ सूर्यतिष्यागस्त्यमत्स्यानां य उपधायाः। १५० हलस्तद्धितस्य। १५१ आपत्यस्य च तद्धितेऽनाति। १५२ क्यच्व्योश्च। १५३ बिल्वकादिभ्यश्छस्य लुक्।

वकारान्त और मकारान्त संयोगसे परे जो अन् तिसके अकारका लोप नहीं होता। यज्वनः॥ १३७॥ जिसके नकारका लोप होगयाहो ऐसी अञ्चुधातुके भसंज्ञक अकारका लोप होताहै। प्राचः॥ १३८॥ उद्उपसर्गसे परे जिसके नकारका लोप होगयाहो ऐसी अञ्चुधातुके भसंज्ञक अकारको ईकार होताहै। उदीचः॥ १३९॥ आकारान्त धातु जिसके अन्तमेंहो ऐसे भसंज्ञक अंगका लोप होताहै। विश्वपः॥ १४०॥ वैदिक प्रक्रियामें आत्मन्शब्दकी आदिका लोप होताहै। आङ् परे रहते। त्मना वेदेषु॥ १४१॥ भसंज्ञक विंशतिशब्दके तिशब्दका लोप होताहै, डित्प्रत्यय परे रहते। विंशः॥ १४२॥ डित्प्रत्यय परे रहते भसंज्ञक टिका लोप होताहै। कतरद्। कतरत्॥ १४३॥ नकारान्त भसंज्ञकशब्दकी टिका लोप होताहै, तद्धितप्रत्यय परे रहते। उपराजम्॥ १४४॥ अहन्शब्दकी टिका लोप ट और खप्रत्यय परे रहतेही होताहै। उत्तमाहः। द्व्यहीनः॥ ॥ १४५॥ जिसके अन्तमें उकारहो ऐसे भसंज्ञकको गुण होताहै, तद्धितप्रत्यय परे रहते। औपगवः॥ १४६॥ कद्रुभिन्न उवर्णान्त भसंज्ञकअंगका लोप होताहै, ढकार परे रहते। कामण्डलेयः॥ १४७॥ ईकार और तद्धितप्रत्यय परे रहते भसंज्ञक इकार और अकारका लोप होताहै॥ १४८॥ अंगकी उपधाके यकारका लोप होताहै, यदि वह सूर्य, तिष्य, अगस्त्य और मत्स्य इनका अवयव होयतो। मत्सी। इत्यादि॥ १४९॥ हल्से परे जो तद्धितकी उपधाका यकार तिसका लोप होताहै। गार्गी॥ १५०॥ हल्से परे जो अपत्यका यकार तिसका लोप होताहै, तद्धितप्रत्यय परे रहते; परन्तु-आकार परे रहते नहीं होता। गार्गीयः॥ १५१॥ हल्से परे जो अपत्यका यकार तिसका लोप होताहै, क्य और च्विप्रत्यय परे रहते। गार्गीभवति॥ १५२॥ बिल्वकादिगणपठित शब्दोंसे परे

१५४ तुरिष्ठेमेयःसु । १५५ टेः । १५६ स्थूलदूरयुवह्रस्वक्षिप्रक्षुद्राणां यणादिपरं पूर्वस्य च गुणः । १५७ प्रियस्थिरस्फिरोरुबहुलगुरुवृद्धतृप्रदीर्घवृन्दारकाणां प्रस्थस्फवर्बंहिगर्वर्षित्रब्द्राघिवृन्दाः। १५८ बहोर्लोपो भू च बहोः । १५९ इष्ठस्य यिट् च । १६० ज्यादादीयसः। १६१ र ऋतो हलादेर्लघोः । १६२ विभाषर्जोश्छन्दसि । १६३ प्रकृत्यैकाच् । १६४ इनण्यनपत्ये ।

छप्रत्ययका लुक् होताहै । तद्धितप्रत्यय परे रहते । वैल्वकाः ॥ १५३ ॥ तृशब्दका लुक् होताहै, इष्ठ, इमनिच् और ईयस् प्रत्यय परे रहते । अतिशयेन कर्त्ता करिष्ठः। दोहीयसी धेनुः ॥ १५४ ॥ भसंज्ञक टिका लोप होताहै; इष्ठन्, इमनिच् और ईयसुन्प्रत्यय परे रहते । प्रथिमा । पार्थवम् । मार्दवम् ॥ १५५ ॥ स्थूल, दूर, युव, ह्रस्व, क्षिप्र और क्षुद्र इन शब्दोंके यणआदि जिसके परे हो तिसका लोप होताहै, और पूर्वकू गुणभी होताहै इष्ठन्, इमनिच् और ईयसुन् प्रत्यय परे रहते । स्थविष्ठः। क्षेपिमा । क्षोदिमा । इत्यादि ॥ १५६ ॥ प्रियकू प्र, स्थिरकू स्थ, स्फिरकू स्फ, उरुकू वर, बहुलकू बंहि, गुरुकू गर, वृद्धकू वर्षि, तृकू त्रप्, प्रदीर्घकू द्राघ् और वृन्दारककू वृन्द यह आदेश क्रमसे होतेहैं; इष्ठन्, इमनिच् और ईयसुन्प्रत्यय परे रहते । प्रेष्ठः । स्थेष्ठः । स्फेष्ठः । वरिष्ठः । बंहिष्ठः । गरिष्ठः । वर्षिष्ठः । त्रपिष्ठः । द्राघिष्ठः । वृन्दिष्ठः ॥ १५७ ॥ बहुशब्दसे परे जो इमनिच् और ईयसुन्प्रत्यय तिनके प्रथमवर्णका लोप होताहै, और बहुशब्दकू 'भू' आदेश होताहै । भूमा । भूयिष्ठः ॥ १५८ ॥ बहुशब्दसे परे जो इष्ठन् तिसको आदिके अक्षरका लोप और यिट्आगम होताहै । भूयिष्ठः ॥ १५९ ॥ ज्यसे परे जो ईयसुन्प्रत्यय तिसे 'आ' आदेश होताहै । ज्यायान् ॥ १६० ॥ जिसके आदिमें हल्हो ऐसा जो लघुऋकार तिसे 'र' आदेश होताहै, इष्ठन् इमनिच् और ईयसुन्प्रत्यय परे रहते । प्रथिमा ॥ १६१ ॥ ऋजुशब्दकी जो ऋ, तिसके स्थानमें 'र' विकल्पकरके होताहै; इष्ठन्, इमनिच् और ईयसुन् प्रत्यय परे रहते । त्वं रजिष्ठमनुनेषि । ऋजिष्ठं वा ॥ १६२ ॥ इष्ठन् और ईयसुन्प्रत्यय परे रहते एकाच् शब्द प्रकृतिभावसे रहतेहैं । श्रेष्ठः । श्रेयान् ॥ १६३ ॥ सन्तानअर्थभिन्न अण्प्रत्यय परे रहते जो इन् सो प्रकृतिकरके रहताहै । गाथिणम् ॥ १६४ ॥

१ पृथुमृदुभृशकृशदृढपरिवृढानामेव रत्वम् ।

१६५ गाथिविदथिकेशिगणिपणिनश्च । १६६ संयोगादिश्च । १६७ अन् । १६८ ये चाभावकर्मणोः । १६९ आत्माध्वानौ खे । १७० न मपूर्वोऽपत्येऽवर्मणः । १७१ ब्राह्मोऽजातौ । १७२ कार्मस्ताच्छील्ये । १७३ औक्षमनपत्ये । १७४ दाण्डिनायनहास्तिनायनाथर्वणिकजैह्माशिनेयवाशिनायनिभ्रौणहत्यधैवत्यसारवैक्ष्वाकमैत्रेयहिरण्मयानि । १७५ ऋत्व्यवास्त्व्यवास्त्वमाध्वीहिरण्ययानि च्छन्दसि । "अङ्गस्य राल्लोपो विङ्नोर्वाक्कोशेणो यण्हुझल्भ्यस्थलि च मन्त्रेषु र ऋतः पञ्चदश" ॥ इति षष्ठोऽध्यायः ॥

गाथि, विदथि, केशि, गणि और पणि यह शब्द अण्प्रत्यय परे रहते प्रकृतिकरके रहतेहैं । पाणिनिः ॥ १६५ ॥ संयोगकी आदिका जो इन् है सो अण् परे रहते प्रकृतिकरके रहताहै । चक्रिणोऽपत्यं चाक्रिणः ॥ १६६ ॥ अन् जो है सो प्रकृतिकरके रहताहै अण् परे रहते । राजनः ॥ १६७ ॥ यकारादि तद्धितप्रत्यय परे रहते शब्दके अन्तका अवयव जो अन् वह स्वाभाविकही रहताहै; परन्तु—भाव और कर्म अर्थमें नहीं । राजन्यः ॥ १६८ ॥ खप्रत्यय परे रहते आत्मन् और अध्वन् शब्द प्रकृतिकरके रहतेहैं । आत्मनीनम् ॥ १६९ ॥ सन्तानार्थ अण् परे रहते जिसके पूर्व 'म' हो ऐसा अन् प्रकृतिकरके नहीं रहता । भाद्रमासः॥ १७० ॥ अजातिअर्थमें सन्तानअर्थभिन्न अण्प्रत्यय परे रहते ब्राह्मशब्द निपातन कियाजाताहै । ब्राह्मं हविः ॥ १७१ ॥ ताच्छील्यः ( उसका स्वभाव ) इस अर्थमें णिपरे रहतें कार्मशब्द तथा टिका लोप निपातन कियाजाताहै । कर्मशीलः कार्मः ॥ १७२ ॥ अपत्यअर्थभिन्न अण्प्रत्यय परे रहते उक्षन् शब्दके टिका लोप निपातन कियाजाताहै । औक्षं पदम् ॥ १७३ ॥ दाण्डिनायन, हास्तिनायन, आथर्वणिक, जैह्माशिनेय, वाशिनायनि, भ्रौणहत्य, धैवत्य, सारव, ऐक्ष्वाक, मैत्रेय और हिरण्मय यह शब्द निपातन किये जातेहैं । मैत्रेयः । मैत्रेयौ ॥ १७४ ॥ वैदिक प्रक्रियामें ऋत्व्य, वास्त्व्य, वास्त्व, माध्वी, हिरण्यय यह शब्द निपातन किये जातेहैं । ऋतौभवमृत्व्यम् । वास्तुनिभवं वास्त्व्यम् । वास्त्वंच । माध्वीनः सन्त्वोषधीः । हिरण्ययेन सविता रथेन ॥ १७५ ॥ ॥ इति श्रीव्रजरत्नभट्टाचार्य्यकृतौ अष्टाध्यायीसूत्रपाठे चन्द्रकान्ताभाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

---

१ मधुशब्दस्याणि स्त्रियां यणादेशो निपात्यते । २ हिरण्यशब्दाद्विहितस्य मयटो मशब्दस्य लोपो निपात्यते ।

# अथ सप्तमोऽध्यायः।

## प्रथमः पादः।

१ युवोरनाकौ । २ आयनेयीनीयियःफढखछघां प्रत्ययादीनाम्। ३ झोऽन्तः। ४ अदभ्यस्तात्। ५ आत्मनेपदेष्वनतः। ६ शीङो रुट्। ७ वेत्तेर्विभाषा । ८ बहुलं छन्दसि । ९ अतो भिस ऐस्। १० बहुलं छन्दसि। ११ नेदमदसोरकोः। १२ टाङसिङसामिनात्स्याः। १३ ङेर्यः। १४ सर्वनाम्नः स्मै।

# अथ सप्तमोऽध्यायः।

## प्रथमः पादः।

यु और वुके स्थानमें क्रमसे अन् और अक आदेश होतेहैं । कारकः ॥ १ ॥ प्रत्ययकी आदिके फकू आयन्, ढकू एय्, खकू ईन्, छकू ईय्, घकू इय्, यह आदेश क्रमसे होतेहैं । गार्ग्यायणः । इत्यादि ॥ २ ॥ प्रत्ययका अवयव जो झ, तिसे अन्तआदेश होताहै । भवन्ति ॥ ३ ॥ अभ्यस्तसंज्ञक धातुसे परे झकू अतआदेश होताहै । जुह्वति ॥ ४ ॥ यदि यकारसे परे न होयतो आत्मनेपदमें झकारकू अत्आदेश होताहै। ऐधिषत् ॥ ५ ॥ शीङ्धातुसे परे झके स्थानमें आदेश हुआ जो अत् तिसे रुट्आगम होताहै। शेरते ॥ ६ ॥ विद्धातुसे परे झके स्थानमें हुआ आदेश जो अत् तिसे रुट्आगम विकल्पकरके होताहै। संविद्रते । संविदते ॥ ७ ॥ झकू रुट्का आगम वैदिक प्रयोगोंमें विकल्पकरके होताहै। धेनवो दुदुह्रे ॥ ८ ॥ अदन्त अंगसे परे भिस्कू ऐस्आदेश होताहै । रामैः ॥ ९ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें अदन्तअंगसे परे भिस्कू ऐस्आदेश बहुलकरके होताहै। अग्निर्देवेभिः ॥ अग्निर्देवैः ॥ १० ॥ ककाररहित इदम् और अदस् शब्दसे परे जो भिस् उसे ऐस्आदेश नहीं होता । एभिः । अमीभिः ॥ ११ ॥ अदन्तशब्दसे परे टा, ङसि और ङस् इनकू क्रमसे इन, आत् और स्य यह आदेश होतेहैं । रामेण । देवात् । कृष्णस्य ॥१२॥ अदन्तअंगसे परे जो ङे तिसे यआदेश होताहै। रामाय ॥१३॥ अदन्तसर्वनामसे परे ङेकू स्मै आदेश होताहै। सर्वस्मै ॥१४॥

**१५ ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ। १६ पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा। १७ जसः शी। १८ औङ आपः। १९ नपुंसकाच्च। २० जश्शसोः शिः। २१ अष्टाभ्य औश्। २२ षड्भ्यो लुक्। २३ स्वमोर्नपुंसकात्। २४ अतोऽम्। २५ अद्ड्डतरादिभ्यः पञ्चभ्यः। २६ नेतराच्छन्दसि। २७ युष्मदस्मद्भ्यां ङसोऽश्। २८ ङेप्रथमयोरम्। २९ शसो न। ३० भ्यसोऽभ्यम्।**

अदन्त सर्वनामसे परे ङसि और ङिकू क्रमसे स्मात् और स्मिन्आदेश हो-
ताहै। सर्वस्मात्। सर्वस्मिन् ॥१५॥ पूर्व, पर, अवर, दक्षिण, उत्तर, अपर, अधर,
स्वर, अन्तर इन नौशब्दोंसे परे ङसि और ङिकू स्मात् और स्मिन् विकल्पकरके
होतेहैं। पूर्वात्। पूर्वस्मात्। पूर्वस्मिन्। पूर्वे। इत्यादि ॥ १६ ॥ अदन्तसर्वनामसे
परे जस्कू शीआदेश होताहै। सर्वे ॥ १७ ॥ आबन्त अंगसे परे औङ्कू शी-
आदेश होताहै। रमे ॥ १८ ॥ नपुंसकलिंगसे परे औङ्कू शी आदेश होताहै।
ज्ञाने ॥ १९ ॥ नपुंसकलिंगसे परे जस् और शस्कू शिआदेश होताहै। ज्ञानानि
॥ २० ॥ जिसे आकार आदेश करलियाहो ऐसे अष्टन् शब्दसे परे जस् और
शस्कू औश्आदेश होताहै। अष्टौ[२] ॥ २१ ॥ षट्संज्ञक शब्दोंसे परे जस् और
शस्का लुक् होताहै। कति[२] ॥ २२ ॥ क्लीव ( नपुंसक ) अंगसे परे सु और
अम्का लुक् होताहै। वारि[२] ॥ २३ ॥ अदन्तनपुंसकलिंग अंगसे परे सु और
अम्को अम्आदेश होताहै। ज्ञानम् ॥ २४ ॥ नपुंसकलिंगवाची डतरादिक
( डतर, डतम, अन्य, अन्यतर, और इतर ) इन पांचशब्दोंसे परे सु और अम्कू
अद्ड् आदेश होताहै। कतरत्, कतरद् ॥ २५ ॥ वैदिकविषयमें इतरशब्दसे परे
सु और अम्कू अद्ड् आदेश नहीं होता। नवात्तंत्रमितरम् ॥ २६ ॥ युष्मद्, और
अस्मद् शब्दसे परे ङसकू अश् आदेश होताहै। तव। मम ॥ २७ ॥ युष्मद् अ-
स्मद्शब्दसे परे ङेकू और प्रथमा ( सु, औ, जस् ) तथा द्वितीया ( अम्, औट्,
शस् ) कू अम् आदेश होताहै। त्वम्। अहम् ॥ २८ ॥ युष्मद्, अस्मद् शब्दसे
परे शस्कू नआदेश होताहै। युष्मान्। अस्मान् ॥ २९ ॥ युष्मद्, अस्मद्शब्द-
-से परे भ्यस्कू अभ्यम् आदेश होताहै। युष्मभ्यम्। अस्मभ्यम् ॥ ३० ॥

---

१ औङित्यौकारविभक्तेः संज्ञा। २ अष्टभ्य इति वक्तव्ये कृतात्वनिर्देशो जश्शसोर्विषये आत्वं ज्ञापयति। ३ अमोऽम्ग्रहणं लुग्व्यावृत्त्यर्थम्। ४ 'शसोन' इत्येने नाम्बाध्यते। ५ नेति निर्विभक्तिकं पदम्। ६ भ्यमभ्यं वात्रादेशो भवति, आद्यः शेषे लोपस्यान्त्यलोपत्व एव तत्राप्यन्त्य-परिभाषया एत्वं न। अभ्यम् तु पक्षद्वयेऽपि साधुः।

३१ पञ्चम्या अत्। ३२ एकवचनस्य च। ३३ साम आकम्। ३४ आत औ णलः। ३५ तुह्योस्तातङ्ङाशिष्यन्यतरस्याम्। ३६ विदेः शतुर्वसुः। ३७ समासेऽनञ्पूर्वे क्त्वो ल्यप्। ३८ क्त्वापि च्छन्दसि। ३९ सुपां सुलुक्पूर्वसवर्णाच्छेयाडाड्यायाजालः। ४० अमो मश्। ४१ लोपस्त आत्मनेपदेषु। ४२ ध्वमो ध्वात्। ४३ यजध्वैनमिति च।

युष्मद्, अस्मद्शब्दसे परे पंचमीके भ्यसकू अत्आदेश होताहै। युष्मत्। अस्मत् ॥३१॥ युष्मद्, अस्मद्शब्दसे परे ङसिकूभी अत्आदेश होताहै। त्वत्। मत् ॥३२॥ युष्मद् और अस्मद्शब्दसे परे जो साम (अर्थात्—विद्यमान जो आम् और भवित् जो सुट्[1]) तिसके स्थानमें आकम् आदेश होताहै। युष्माकम्। अस्माकम् ॥३३॥ आकारान्त धातुसे परे णलकू औआदेश होताहै। पपौ ॥ ३४ ॥ आशीर्वादअर्थमें तु और हिकू विकल्पकरके तातङ् आदेश होताहै। भवतु, भवतात्। भव, भवतात्॥३५॥ विद्धातुसे परे जो शतृप्रत्यय तिससे विकल्पकरके वसुआदेश होताहै। विद्वान्। विदन् ॥३६॥ नञ्समासहिन्न अव्यय पूर्वपद रहते क्त्वाकू ल्यप्आदेश होताहै। प्रकृत्य। प्रगृह्य ॥ ३७ ॥ वैदिक प्रक्रियामें अव्यय पूर्वपद रहते क्त्वाभी होताहै। यजमानं परिधापयित्वा ॥ ३८ ॥ सुपोंकू सुलुक् य पूर्वसवर्ण आ आत् शे याडा ड्या याच् और आल् यह प्रत्यय होवेहैं। ऋजवः सन्तु पन्थाः, पन्थान इति प्राप्ते सुः। परमेव्योमन्, व्योमनि इति प्राप्ते ङेर्लुक्। धीती मती सुष्टुती, धीत्या मत्या सुष्टुत्येति प्राप्ते पूर्वसवर्णदीर्घः। या सुरथा रथीतमा दिविस्पृशा अश्विना, यौ सुरथौ, दिविस्पृशावित्यादौ प्राप्ते आ। न ताद्ब्राह्मणम्, तमिति प्राप्ते आत्। यादेव विश्व तात्वाय, मिति प्राप्ते। न युष्मे वाजबन्धवः। अस्मे इन्द्रा बृहस्पती, युष्मासु अस्मभ्यमिति प्राप्ते शे। उरुया, उरुणा इति प्राप्ते डा। ता अनुष्ठ्यो च्यावयतात्, ड्या। साधुया, साध्विति प्राप्ते याच्। वसन्ता यजेत, वसन्ते इतिप्राप्ते आल्॥३९॥ मिपूकू हुआआदेश जो अम् तिसे मश्आदेश होताहै। वर्धीं वृत्रम् ॥ ४० ॥ छन्दके विषयमें आत्मनेपदमें तका लोप होताहै। देवा अदुह्र ॥ ४१ ॥ वेदमें ध्वम्कू ध्वात् आदेश होताहै। अन्तरेवोष्माणं वारयध्वात् ॥ ॥ ४२ ॥ एनम्परे रहते ध्वम्के अन्तका लोप होताहै। यजध्वैनं

१ युष्मद्+आम्। अस्मद्+आम्। यहां 'शेषे लोपः' से अन्त्यदकारका लोप करनेपर 'आमि सर्वनाम्नः सुट्' से सुट्की प्राप्तिहै, यदि सुट् होजाय तौभी आकम् आदेश होताहै।

४४ तस्य तात् । ४५ तप्तनप्तनथनाश्च । ४६ इदन्तो मसि । ४७ क्त्वो यक् । ४८ इष्ट्वीनमिति च । ४९ स्नात्व्यादयश्च । ५० आज्जसेरसुक् । ५१ अश्वक्षीरवृषलवणानामात्मप्रीतौ क्यचि । ५२ आमि सर्वनाम्नः सुट् । ५३ त्रेस्त्रयः । ५४ ह्रस्वनद्यापो नुट् । ५५ षट्चतुर्भ्यश्च । ५६ श्रीग्रामण्योश्छन्दसि । ५७ गोः पादान्ते । ५८ इदितो नुम्धातोः । ५९ शे मुचादीनाम् ।

प्रियमेधाः ॥ ४३ ॥ मध्यमपुरुषका बहुवचन जो 'त' तिसके स्थानमें तात् आदेश होताहै । गात्रमस्यानूनं कृणुतात् ॥ ४४ ॥ वेदकें विषे मध्यमपुरुषके बहुवचन तकू तप्, तनप्, तन और थन आदेशभी होतेहैं । शृणोतग्रावाणः । सुनो तन. पचत ब्रह्मवाहसे । दधातन द्रविणं चित्रमस्मै ॥ ४५ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें इदन्तकू मसि आदेश होताहै । नमो भरन्त एमसि ॥ ४६ ॥ वेदमें क्त्वाप्रत्ययकू यक्का आगम होताहै । दिवं सुपर्णो गत्वाय ॥ ४७॥ वैदिकप्रयोगोंमें क्त्वाप्रत्ययकू इनमू अन्वादेशभी होताहै । इष्ट्वीनं देवान् ॥ ४८ ॥ क्त्वाप्रत्ययके आकारकू ईकारभी होताहै । स्विन्नः स्नात्वी मलादिव ॥ ४९ ॥ अवर्णान्त अंगसे परे वैदिकप्रयोगोंमें जस्का लुक् नहीं होता । देवासः । ब्राह्मणासः ॥ ५० ॥ अश्वं[1], क्षीरं[2], वृषं और लवण इन शब्दोंकू क्यच् प्रत्यय परे रहते असुक्का आगम होताहै । अश्वस्यति । वृषस्यति । क्षीरस्यति । लवणस्यति ॥ ॥ ५१ ॥ अवर्णान्तसे परे एवं सर्वनामसे विधान करेहुए आमूकू सुट्आगम होताहै । सर्वेषाम् ॥ ५२ ॥ आमूपरे रहते त्रिशब्दकू त्रयआदेश होताहै । त्रयाणाम् ॥ ५३ ॥ ह्रस्वान्त, नद्यन्त और आवन्तअंगसे परे जो आम् उसे नुट्आगम होताहै । रामाणाम् ॥ ५४ ॥ षट्संज्ञकशब्दोंसे परे और चतुर्शब्दसे परे आमूकू नुट्आगम होताहै । चतुर्णाम् ॥ ५५ ॥ वेदसम्बन्धी प्रयोगोंमें श्री और ग्रामणीशब्दसे परे आमूकू नुट्आगम होताहै । श्रीणाम् । ग्रामणीनाम् ॥५६ ॥ पदान्तके विषे वैदिकप्रयोगोंमें गोशब्दसे परे आमूकू नुट्आगम होताहै । गोनाम् ॥ ५७ ॥ जिनके इकारकी इत्संज्ञाहो ऐसी धातुओंकू नुमागम् होताहै । नन्दति ॥ ५८ ॥ मुच्, लिप्, विद्, लुप्, सिच्, कृत्, खिद् और पिश् इन धातुओंकू नुम्आगम

१ अश्ववृषयोर्मैथुनेच्छायाम् । २ क्षीरलवणयोर्लालसायाम् ।

६० मस्जिनशोर्झलि । ६१ रधिजभोरचि । ६२ नेट्यलिटि रधेः । ६३ रभेरशब्लिटोः । ६४ लभेश्च । ६५ आङो यि । ६६ उपात्प्रशंसायाम् । ६७ उपसर्गात्खल्घञोः । ६८ न सुदुर्भ्यां केवलाभ्याम् । ६९ विभाषा चिण्णमुलोः । ७० उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः । ७१ युजेरसमासे । ७२ नपुंसकस्य झलचः । ७३ इकोऽचि विभक्तौ । ७४ तृतीयादिषु भाषितपुंस्कं पुंवद्गालवस्य ।

होताहै, श परे रहते । मुञ्चति । लुम्पति । इत्यादि ॥ ५९ ॥ मस्ज् और नश् इन दोधातुओंकू झल् परे रहते नुम् आगम होताहै । ननंष्ट ॥ ६० ॥ रध् और जभ् धातुकू नुम्आगम होताहै, अच् परे रहते । जम्भते । ररन्धतुः ॥ ६१ ॥ लिट्भिन्न इट् परे रहते रध्धातुकू नुम् नहीं होता । रधिता ॥ ६२ ॥ अच् परे रहते रभ्धातुकू नुम्आगम होताहै, परन्तु—शप् और लिट् परे रहते नहीं होता । अररम्भत् ॥ ६३ ॥ अच् परे रहते लभधातुकू नुम्आगम होताहै; परन्तु— शप् और लिट् परे रहते नहीं होता । अललम्भत् ॥ ६४ ॥ यकारादि प्रत्ययकी विवक्षामें आङ्से परे लभ्धातुकू नुम्का आगम होताहै । आलम्भ्यो गौः ॥६५॥ प्रशंसाअर्थमें उप उपसर्गसे परेभी लभ्धातुकू नुम्आगम होताहै । उपलम्भ्यः साधुः ॥६६॥ उपसर्गसे परे जो लभ्धातु उसेही नुम्आगम होताहै, खल् और घञ्प्रत्यय परे रहते । उपालम्भः ॥ ६७ ॥ उपसर्गभिन्न जो सु और दुर् तिनसे परे लभ्धातुकू नुम् नहीं होता, खल् और घञ् परे रहते । सुलभम् । दुर्लभम् ॥ ६८ ॥ लभ्धातुकू नुम्का आगम विकल्पकरके होताहै, चिण् वा णमुल् प्रत्यय परे रहते । अलम्भि । अलाभि ॥ ६९ ॥ धातुसे भिन्न तौ उगित् ( जिसके—उ, ऋ, ऌ इनकी इत्संज्ञाहो ) ऐसे शब्दकू; तथा जिसके नकारका लोप होगयाहो ऐसी अञ्चुधातुकोभी नुम्आगम होताहै, सर्वनामस्थान परे रहते । भवान् ॥ ७० ॥ यदि समास नहो तो सर्वनामस्थान परे रहते युज्धातुकू नुम्आगम होताहै । युङ् ॥ ७१ ॥ सर्वनामस्थान परे रहते झलन्त और अजन्तनपुंसकलिंगकू नुम्आगम होताहै । ज्ञानानि ॥ ॥ ७२ ॥ जिसके अन्तमें इक्हो ऐसे नपुंसकअंगकू नुम्का आगम होताहै अजादिविभक्ति परे रहते । वारिणी २ ॥ ७३ ॥ पुल्लिंगमें कथित इगन्तनपुंसकशब्द प्रवृत्तिके निमित्तकी एकतामें विकल्पकरके पुल्लिंगके सदृश होताहै, टादि अजादि

१ प्रवृत्तिके निमित्तकी एकता उसे कहतेहैं जो तीनोंलिंगोंमें एकही अर्थसे प्रवृत्तहो; जैसे ' सुधी ' शब्द तीनों लिंगमें ' शोभनबुद्धिहीके अर्थ ' कू लेकर प्रवृत्त होताहै ।

७५ अस्थिदधिसक्थ्यक्ष्णामनङुदात्तः । ७६ छन्दस्यपि दृश्यते । ७७ ई च द्विवचने । ७८ नाभ्यस्ताच्छतुः । ७९ वा नपुंसकस्य । ८० आच्छीनद्योर्नुम् । ८१ शप्श्यनोर्नित्यम् । ८२ सावनडुहः । ८३ दृक्स्ववस्स्वतवसां छन्दसि । ८४ दिव औत् । ८५ पथिमथ्यृभुक्षामात् । ८६ इतोऽत्सर्वनामस्थाने । ८७ थो न्थः । ८८ भस्य टेर्लोपः । ८९ पुंसोऽसुङ् । ९० गोतो णित् ।

विभक्ति परे रहते गालवआचार्यके मतमें । सुधिना । सुधिया ॥ ७४ ॥ अस्थि, दधि, सक्थि और अक्षि इन शब्दोंको उदात्त अनङ्आदेश होताहै टादि अचूविभक्ति परे रहते । दध्ना ॥ ७५ ॥ वेदके विषैभी अस्थि, दधि, सक्थि, अक्षि इन शब्दोंकू अनङ्आदेश होताहै । इन्द्रो दधीचो अस्थभिः ॥ ७६ ॥ अस्थि, दधि, सक्थि अक्षि इन शब्दोंकू द्विवचन परे रहते ईकार होताहै । अक्षिभ्यां ते नासिकाभ्याम् ॥ ७७ ॥ अभ्यस्तसंज्ञकसे परे जो शतृप्रत्यय तिसे नुम्आगम नहीं होता । ददत् ॥ ७८ ॥ अभ्यस्तसंज्ञकसे परे जो शतृप्रत्यय तदन्त नपुंसकलिंगवाचक शब्दको नुम्आगम विकल्पकरके होताहै, सर्वनामस्थान परे रहते । ददन्ति २ । ददति २ ॥ ७९ ॥ अवर्णान्तअंगसे परे जो शतृप्रत्ययका अवयव ( त् ) वह जिसके अन्तमें हो ऐसे शब्दको विकल्पकरके नुम्आगम होताहै, शी और नदीसंज्ञक परे रहते । तुदन्ती । तुदती ॥ ८० ॥ शप् तथा श्यन् सम्बन्धी अकारसे परे शतृप्रत्यका अवयव जो ( त् ) तदन्तकू शी और नदीसंज्ञक परे रहते नित्य नुम् होताहै । पचन्ती । दीव्यन्ती ॥ ८१ ॥ सुपरे रहते अनडुह्शब्दको नुम्का आगम होताहै । अनड्वान् ॥ ८२ ॥ सु परे रहते वैदिकप्रयोगोंमें दृक्, स्ववस् और स्वतवस् इन शब्दोंको नुम्आगम होताहै । कीदृङिन्द्रः । स्ववान् । स्वतवान् ॥ ८३ ॥ सु परे रहते प्रातिपदिकसंज्ञक दिव्शब्दकू औकार आदेश होताहै । सुद्यौः ॥ ८४ ॥ पथिन्, मथिन् और ऋभुक्षिन् इन शब्दोंको सु परे रहते आकारअन्तादेश होताहै ॥ ८५ ॥ पथिन्, मथिन् और ऋभुक्षिन् इन शब्दोंके इकारको अकार होताहै, सर्वनामस्थान परे रहते । ऋभुक्षा ॥ ८६ ॥ पथिन् और मथिन् शब्दके थकारकू न्थआदेश होताहै, सर्वनामस्थान परे रहते । पन्थाः । मन्थाः ॥ ८७ ॥ भसंज्ञक जो पथिन्, मथिन् और ऋभुक्षिन् शब्दहैं तिनकी टिका लोप होताहै । पथः । मथः । ऋभुक्षणः ॥ ८८ ॥ सर्वनामस्थानकी विवक्षामें पुंस्शब्दको असुङ्आदेश होताहै । पुमान् ॥ ८९ ॥ ओकारसे विधान कि-

९१ णलुत्तमो वा । ९२ सख्युरसंबुद्धौ । ९३ अनङ् सौ । ९४ ऋदुशनस्पुरुदंसोऽनेहसां च । ९५ तृज्वत् क्रोष्टुः । ९६ स्त्रियां च । ९७ विभाषा तृतीयादिष्वचि । ९८ चतुरनडुहोरामुदात्तः । ९९ अम्संबुद्धौ । १०० ऋत इद्धातोः । १०१ उपधायाश्च । १०२ उदोष्ठ्यपूर्वस्य । १०३ बहुलं छन्दसि । " युवोरनाभ्यो लोपो रधिशप्श्यनोरुपधायास्त्रीणि " ॥

## प्रथमः पादः समाप्तः ।

शाहुआ जो सर्वनामस्थानहै सो णित्की तुल्यहो, अर्थात्—जो कार्य णितकू होताहै वही उस सर्वनामस्थान परे रहतेभी हो । गौः ॥ ९० ॥ उत्तमपुरुषका जो णल्है सो विकल्पकरके णित् मानाजावाहै । जगाद । जगद ॥ ९१ ॥ सखिरूप अंगसे यदि सम्बुद्धिभिन्न सर्वनाम परे हो वो वह णित्की तुल्य होताहै । सखायौ ॥९२॥ सम्बुद्धिभिन्न सु परे रहते सखिरूप अंगकू अनङ्आदेश होताहै । सखा ॥ ९३ ॥ सम्बुद्धिभिन्न सु परे रहते ऋदन्तशब्द, उशनस्, पुरुदंश् और अनेहस् इन शब्दोंकू अनङ् आदेश होताहै । उशना ॥ ९४ ॥ संबुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे रहते क्रोष्टुशब्द तृच्प्रत्ययान्तकी सदृश ( क्रोष्टृ ) होताहै ॥ ९५ ॥ स्त्रीलिंगवाची क्रोष्टुशब्दभी तृच्प्रत्ययान्तकी तुल्य होताहै । क्रोष्ट्री ॥ ९६ ॥ अजादि तृतीयादिक विभक्ति परे रहते क्रोष्टुशब्द तृच्प्रत्ययान्तकी सदृश विकल्पकरके होताहै । क्रोष्ट्रा । क्रोष्टुना ॥ ९७ ॥ सर्वनामस्थान परे रहते चतुर् और अनडुह् शब्दकू उदात्त आम्आगम होताहै । अनड्वान् । चत्वारः ॥ ९८ ॥ संबुद्धिसंज्ञक सु परे रहते चतुर् और अनडुह्शब्दकू अम्काआगम होताहै । अनड्वन् । चत्वारः ॥ ९९ ॥ ऋकारान्तधातुके अंगकू इत् होताहै । किरति ॥ १०० ॥ धातुकी उपधाका जो ऋकार तिसेभी इत् होताहै । कीर्त्तयति ॥ १०१ ॥ अंगका अवयव ओष्ठस्थानवाला वर्ण जिसके प्रथम हों ऐसे ऋकारान्त अंगकू उत् होताहै । पिपुरति ॥ ॥ १०२ ॥ अंगका अवयव ओष्ठस्थानीय वर्ण जिसके प्रथम हों ऐसे ऋकारान्त अंगकू वेदमें बहुलकरके उत् होताहै । ततुरिः ॥ १०३ ॥

## प्रथमः पादः समाप्तः ।

## द्वितीयः पादः ।

**१ सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु । २ अतो ल्रान्तस्य । ३ वदव्रजहलन्तस्याचः । ४ नेटि । ५ ह्यन्तक्षणश्वसजागृणिश्व्येदिताम् । ६ ऊर्णोतेर्विभाषा । ७ अतो हलादेर्लघोः । ८ नेड्वशि कृति । ९ तितुत्रतथसिसुसरकसेषु च । १० एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् । ११ श्र्युकः किति । १२ सनि ग्रहगुहोश्च । १३ कृसृभृवृस्तुद्रुस्रुश्रुवो लिटि ।**

## द्वितीयः पादः ।

परस्मैपदका सिच् परे रहते इगन्तअंगकू वृद्धि होतीहै । अक्षैपीत् ॥ १ ॥ अत्के समीप जो ल् और र् तदन्तअंगके अकारकू वृद्धि होतीहै, परस्मैपदका सिच् परे रहते । मा भवानालीत् ॥ २ ॥ वद्, व्रज् और हलन्तधातुओंके अच्कू वृद्धि होतीहै; जिससे परे परस्मैपदसंज्ञक प्रत्यय हो ऐसा सिच् परे रहते । अव्राजीत् । अवादीत् ॥ ३ ॥ जिसकी आदिमें इट्हो ऐसा सिच् परे रहते हलन्तधातुको वृद्धि नहीं होती । अगोपायीत् । अगोपीत् ॥ ४ ॥ जिसके अन्तमें ह, म और य हों उसे; और क्षण्, श्वस्, जागृ एवं जिनके अन्तमें णिप्रत्यय हो उन्हे, और श्वि, तथा एदित्धातु इन सबकू वृद्धि नहीं होती, इडादि सिच् परे रहते । अकटीत् । इत्यादि ॥ ५ ॥ हलादि पित् सार्वधातुक परे रहते ऊर्णुधातुकू विकल्पकरके वृद्धि होतीहै । ऊर्णोति । ऊर्णौति ॥ ६ ॥ जिसके आदिमें इट्हो ऐसा परस्मैपदसंज्ञक सिच् परे रहते हलादि धातुके लघुअकारकू विकल्पकरके वृद्धि होतीहै । अगादीत् । अगदीत् ॥ ७ ॥ जिसके आदिमें वश्प्रत्याहारका कोई अक्षर हो ऐसे कृत्प्रत्ययकू इट्का आगम नहीं होता । सुशर्मा ॥८ ॥ ति ( क्तिन् वा क्तिच् ), तुन्, त्रन्, क्थन् सुच्, सरन्, कन् और स इन दशप्रत्यॉंको इट् आगम नहीं होता । शस्त्रम् । इत्यादि ॥ ९ ॥ उपदेशमें जो धातु एकाच् और अनुदात्तहों तिनसे परे वलादि आर्धधातुक प्रत्ययकू इट्काआगम नहीं होता ॥ १०॥ श्रुधातु, अथवा जिसके अन्तमें उक्प्रत्याहारहों ऐसी एकाच्धातुओंसे परे गित् वा कित्संज्ञक प्रत्यय परे रहते इट्का आगम नहीं होता श्रुधुविव ॥ ११ ॥ ग्रह, गुह और उक्प्रत्यहारान्त धातुओंसे परे सन्कू इट्का आग म नहीं होताबुभूषति ॥ ॥१२॥ कृ, सृ भृ, वृ, स्तु, द्रु, स्रु और श्रुकेवल इन धातुओंसे परे लिट्कू इट्का आगम नहीं होता, अन्य अनिट्धातुओंसेभी लिट्कू इट् होताहै ॥ १३ ॥

---

१ ऊदृदन्तैर्यौतिरुक्ष्णुशीस्नुनुक्षुश्विडीङ्श्रिभिः । वृङ्वृञ्भ्यां च विनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः ।

**१४ श्वीदितो निष्ठायाम् । १५ यस्य विभाषा । १६ आदितश्च । १७ विभाषा भावादिकर्मणोः । १८ क्षुब्धस्वान्तध्वान्तलग्नम्लिष्टविरिब्धफाण्टबाढानिमन्थमनस्तमःसक्ताविस्पष्टस्वरानायासभृशेषु । १९ धृषिशसी वैयात्ये । २० दृढः स्थूलबलयोः । २१ प्रभौ परिवृढः । २२ कृच्छ्रगहनयोः कषः । २३ घुषिरविशब्दने । २४ अर्देः संनिविभ्यः । २५ अभेश्चाविदूर्ये ।**

श्वयति और ईदित् धातुओंसे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंकू इट्का आगम नहीं होता । उच्नः । उचः । इत्यादि ॥ १४ ॥ जिसधातुकू कहींभी विकल्पकरके इट्का विधान कियाहो तिससे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंकू इट् नहीं होता । समक्नः ॥१५॥ जिसके आकारकी इत्संज्ञा हो ऐसी धातुसे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंकू इट् नहीं होता । प्रफुल्वः ॥ १६ ॥ भावमें और आदिकर्ममेंभी जिसधातुके आकारकी इत्संज्ञाहो तिससे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंको विकल्पकरके इट् होताहै । प्रस्वेदितः ॥१७॥ क्षुब्ध, स्वान्त, ध्वान्त, लग्न, म्लिष्ट, विरिब्ध, फाण्ट और बाढ यह आठशब्द अनिट् निपातन किये जातेहैं, यदि समुदायकरके मन्थ, मनस्, तमस्, सक्त, अविस्पष्ट, स्वर, अनायास और भृश यह अर्थ वाच्य होयतौ । क्षुब्धो मन्थः । स्वान्तं मनः । ध्वान्तं तमः । लग्नं सक्तम् । म्लिष्टमविस्पष्टम् । विरिब्धः स्वरः । फाण्टमनायाससाध्यः कषायविशेषः । बाढं भृशम् ॥ १८ ॥ धृष् और शस्त यह दो धातुएँ निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते अविनय अर्थहीमें अनिट् होवीहैं । धृष्टः । विशस्तः ॥ ॥ १९ ॥ स्थूल और बलवान् अर्थमें निष्ठासंज्ञक परे रहते दृह्धातुका दृढ ऐसा रूप निपातन कियाजाताहै । दृढः ॥ २० ॥ प्रभुअर्थात्—समर्थ अर्थमें परिपूर्वक वृह वा वृहि धातुका निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते परिवृढ ऐसा रूप निपातन किया जाताहै । परिवृढः ॥ २१ ॥ कृच्छ्र ( कठिन ) और गहनअर्थमें कष्धातुसे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंको इट्का आगम नहीं होता । कष्टम् ॥ २२ ॥ शब्दभिन्न अन्यअर्थमें घुषिर्धातुकू इट् नहीं होता, निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते । घुष्टा ॥ ॥ २३ ॥ सम्, नि और वि यह जिसके पहलेहों ऐसी अर्द्धातुसे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंको इट्का आगम नहीं होता । समर्णः । न्यर्णः । व्यर्णः ॥ २४ ॥ दूरभिन्न अर्थमें अभिपूर्वक अर्दधातुकू इट्का आगम नहीं होता । अभ्यर्णम् ॥ २५ ॥

१ माधवभट्टस्तु नवनीतभावात्प्रागवस्थापन्नं द्रव्यं फाण्टमित्याह वेदभाष्ये ।

२६ णेरध्ययने वृत्तम् । २७ वा दान्तशान्तपूर्णदस्तस्पष्टच्छन्नज्ञप्ताः ।
२८ रुष्यमत्वरसंघुषास्वनाम् । २९ हृषेर्लोमसु । ३० अपचितश्च ।
३१ हु ह्वरेश्छन्दसि । ३२ अपरिह्वृताश्च । ३३ सोमे ह्वरितः ।
३४ ग्रसितस्कभितस्तभितोत्तभितचत्तविकस्ता विशस्तृशंस्तृशास्तृतरुतृतरूतृवरुतृवरूतृवरूत्रीरुज्ज्वलितिक्षरितिवमित्यमितीति च ।
३५ आर्धधातुकस्येड्वलादेः । ३६ स्नुक्रमोरनात्मनेपदनिमित्ते ।

पढागया इस अर्थमें णिप्रत्ययान्त वृत्तधातुसे परे क्तप्रत्ययको इट्का अभाव और णिका लुक् होताहै । वृत्तं छन्दश्छात्रेण संपादितम् ॥ २६ ॥ दान्त, शान्त, पूर्ण, दस्त, स्पष्ट, छन्न और ज्ञप्त यह णिप्रत्ययान्त शब्द निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते विकल्पकरके निपातन किये जातेहैं । पक्षान्तरमें । दमितः । शमितः । पूरितः । दासितः । स्पाशितः । छादितः । ज्ञापितः ॥ २७ ॥ रुष्, अम्, त्वर, सम्पूर्वक घुष् और स्वन् इन धातुओंकू निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते, इट् विकल्पकरके होताहै । रुषितः, रुष्टः । आन्तः, अमितः । तूर्णः, त्वरितः । संघुष्टः । संघुषितः । आस्वान्तः, आस्वनितः ॥ २८ ॥ हृष्धातुसे निष्ठासंज्ञकप्रत्यय परे रहते इट् विकल्पकरके होताहै, रोमोंके विषयमें । हृषितं, हृष्टं लोम ॥ २९ ॥ चायविधातुसे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंकू विकल्पकरके इट् होताहै । अपचितः, अपचायितः ॥ ३० ॥ ह्वरधातुकू ह्रूआदेश होताहै, निष्ठासंज्ञक प्रत्यय परे रहते । अह्रुतमसि हविर्धानम् ॥ ३१ ॥ ह्वर्धातुकू अपह्वृत आदेशभी होवाहै । अपरिह्वृताः । सनुयामवाजम् ॥ ३२ ॥ यदि सोम वाच्य होयतौ ह्वर्धातुकू इयङ् और गुण होतेहैं । मानः सोमो ह्वरितः ॥ ३३ ॥ ग्रसित, स्कभित, स्तभित, उत्तभित, चत्त, विकस्त, अविशस्तृ, शंस्तृ, शास्तृ, तरुतृ, तरूतृ, वरुतृ, वरूतृ, वरूत्री, उज्ज्वलिति, क्षरिति, वमिति और अमिति यह अठारह शब्द निष्ठान्त निपातन कियेजातेहैं । अर्थात्—ग्रसु, स्कम्भु और स्तम्भु इनको इट् निपातन कियाजाताहै । चत् और कसूकू इट्का निषेध । शसु, शंसु और शासु इनसे परे तृचकू इट्का निषेध । तृ, वृङ् और वृञ् इनसे परे तृचकू उट् और ऊट्का आगम । उज्ज्वलादिक चारधातुसे परे शप् और इकार आदेश निपातन किये जातेहैं ॥ ॥ ३४ ॥ जिसकी आदिमें वल्प्रत्याहारका कोई अक्षरहो ऐसे आर्धधातुककू इट् आगम होताहै । बतूविथ ॥ ३५ ॥ आत्मनेपदभिन्न अन्यनिमित्त परे रहते स्नु और

३७ ग्रहोऽलिटि दीर्घः। ३८ वृतो वा। ३९ न लिङि। ४० सिचि च परस्मैपदेषु। ४१ इट् सनि वा। ४२ लिङ्सिचोरात्मनेपदेषु। ४३ ऋतश्च संयोगादेः। ४४ स्वरतिसूतिसूयतिधूञूदितो वा। ४५ रधादिभ्यश्च। ४६ निरः कुषः। ४७ इण्निष्ठायाम्। ४८ तीषसहलुभरुषरिषः। ४९ सनीवन्तर्धभ्रस्जदम्भुश्रिस्वृयूर्णुभरज्ञपिसनाम्।

क्रम इन धातुओंकू इट्आगम होताहै। अक्रमीत् ॥३६॥ एकाच्ग्रह्धातुसे विधान करे हुए इट्कू दीर्घ होताहै, परन्तु लिट् परे रहते नहींहोता। जग्रहिथ, ग्रहीता ॥३७॥ वृङ्, वृञ् और ऋकारान्त धातुओंसे परे विकल्पकरके इट्कू दीर्घ होताहै। परन्तु लिट् परे रहते नहीं। परिता, परीता। वरितासे, वरीतासे। वरिष्यति, वरीष्यति। ॥ ३८ ॥वृङ्, वृञ् और ऋकारान्त धातुओंसे परे इट्कू दीर्घ नहीं होता, लिङ् परे रहते। स्वरिषीष्ट ॥ ३९ ॥वृङ्, वृञ् और ऋकारान्त धातुओंसे सिच् परे रहते परस्मैपदमें इट्कू दीर्घ नहींहोता। अपारिष्टाम् ॥ ४० ॥ वृङ्, वृञ् और ऋकारान्तधातुओंसे सन्प्रत्यय परे रहते इट्प्रत्यय विकल्पकरके होताहै। तितरिषति तितरीषति ॥ ४१ ॥ वृङ् वृञ् और ऋकारान्त धातुओंसे परे लिङ् और सिच्कू इट् आगम विकल्पकरके होताहै, आत्मनेपदमें। स्वरिषीष्ट, स्तीर्षीष्ट ॥ ४२ ॥ जिसधातुके अन्तमें ऋ, और आदिमें संयोगहो उससे परे लिङ् और सिच्कू आत्मनेपदमें विकल्पसे इट्आगम होताहै। वरिषीष्ट, स्तृषीष्ट। अस्तारीत्, अस्तरिष्ट ॥ ४३ ॥ स्वृ, सू, सू, धूञ् इन धातुओंसे और ऊदित् धातुओंसेभी परे वलादि आर्धधातुककू इट्का आगम विकल्पकरके होताहै। जुगोपिथ, जुगोप्थ ॥ ४४ ॥ रध्, नश्, तृप्, दृप्, द्रुह्, मुह्, ष्णुह्, ष्णिह् इन धातुओंसे परे वलादिआर्धधातुककू इट्आगम विकल्पकरके होताहै। नेशिथ, ननंष्ट ॥ ४५ ॥ निर्उपसर्गसे परे जो कुषधातु तिससे परे वलादिआर्धधातुककू इट्आगम विकल्पकरके होताहै। निष्कोषिता, निष्कोष्टा ॥ ४६ ॥ निर्उपसर्गसे परे जो कुष तिससे परे निष्ठासंज्ञक प्रत्ययकू इट्आगम होताहै। निष्कुषितः ॥ ४७ ॥ इषु, सह्, लुभ्, रुष् और रिष् इन धातुओंसे परे तकारादि प्रत्ययोंकू विकल्पकरके इट्आगम होताहै। लोभिता, लोब्धा ॥ ४८ ॥ इव् जिनके अन्तमें हो ऐसी धातुओंसे परे और ऋध, भ्रस्ज्, दम्भ्, श्रि, स्वृ, यु, ऊर्ण, भर, ज्ञप् इन धातुओंसे परे सन्कू विकल्पकरके इट् आगम होताहै। दुद्यूषति, दिदेविषति। सुस्यूषति, सिसेविषति ॥ ४९ ॥

५० क्लिशः क्त्वानिष्ठयोः । ५१ पूङश्च । ५२ वसतिक्षुधोरिट् । ५३ अञ्चेः पूजायाम् । ५४ लुभो विमोहने । ५५ जॄव्रश्च्योः क्त्वि । ५६ उदितो वा । ५७ सेऽसिचि कृतचृतच्छृदतृदनृतः । ५८ गमेरिट्परस्मैपदेषु । ५९ न वृद्भ्यश्चतुर्भ्यः । ६० तासि च कॢपः । ६१ अचस्तास्वत्थल्यनिटो नित्यम् । ६२ उपदेशेऽत्वतः । ६३ ऋतो भारद्वाजस्य ।

क्त्वा और निष्ठासंज्ञकप्रत्यय परे रहते क्लिश्धातुकू विकल्पकरके इट् होताहै। क्लिशितः, क्लिष्टः ॥५०॥ पूङ् धातुसे क्त्वा और निष्ठासंज्ञकप्रत्यय परे रहते इट् विकल्पकरके होताहै। पवितः, पूतः ॥ ५१ ॥ वस् और क्षुध्धातुसे परे क्त्वा और निष्ठासंज्ञक प्रत्ययोंकू इट्का आगम नित्य होताहै। उषितः, क्षुधितः ॥ ५२ ॥ पूजाअर्थमें अञ्चुधातुसे परे क्त्वा और निष्ठासंज्ञकप्रत्ययोंकू इट् आगम होताहै। अञ्चितः ॥ ॥ ५३ ॥ मोहभिन्न अन्यअर्थमें लुभ्धातुसे परे क्त्वा और निष्ठासंज्ञकप्रत्ययोंकू इट् आगम होताहै। लुभितः ॥ ५४ ॥ जॄ और व्रश्च इन दोधातुओंसे परे क्त्वा प्रत्ययकू इट्आगम होवाहै। जरित्वा। व्रश्चित्वा ॥ ५५ ॥ जिसके उकारकी इत्संज्ञा हो ऐसे धातुसे परे क्त्वाप्रत्ययको विकल्पकरके इट् होताहै। शमित्वा। शान्त्वा ॥ ५६ ॥ कृत, चृत, छृद, तृद और नृत इन धातुओंसे परे सिच्भिन्न सकारादि आर्धधातुककू विकल्पकरके इट् आगम होताहै। नर्तिष्यति। नर्त्स्यति। इत्यादि ॥५७॥ गम्धातुसे परे सकारादिप्रत्ययकू परस्मैपदमें इट्आगम होताहै। गमिष्यति ॥ ५८ ॥ वृत्, वृध्, शृध्, स्यन्दू इन चारधातुओंसे परे सकारादि आर्धधातुककू इट् आगम नहीं होता, परस्मैपदमें। वर्त्स्यति। इत्यादि ॥ ५९ ॥ कृप् धातुसे परे तासिकू और सकारादि आर्धधातुककू परस्मैपदमें इट् नहीं होता। कल्प्तासि। कल्प्स्यति ॥ ६० ॥ जो धातु उपदेशमें अजन्तहों और तास्प्रत्यय परे रहते नित्य अनिट्हों ऐसी धातुसे परे थल्कू इट् नहीं होता ॥६१॥ जो हलन्तधातु उपदेशमें अकारवान् हो तथा तासिमें नित्य अनिट् हो ऐसी धातुसे परे थल्कू इट् नहीं होता ॥६२॥ श्रीभारद्वाजआचार्यके मतमें जो धातु तास् प्रत्यय परे रहते नित्य अनिट् हो ऐसी ऋदन्तधातुसे परेही थल्कू इट् नहीं, अर्थात्—भारद्वाजके मतमें ऋदन्त धातुसे परेही थल्कू इट्का निषेधहै ऋदन्तोंसे भिन्न अन्यधातुओंसे परे थल्कू इट् होताहै ॥ ६३ ॥

१ अजन्तोऽकारवान् वा यस्तास्यनिट् थलि वेडयम्। ऋदन्त ईदृङ् नित्यानिट्क्राद्यन्यो लिटि सेट् भवेत्॥

६४ बभूथाततन्थ जगृभ्म ववर्थेति निगमे । ६५ विभाषा सृजिदृशोः । ६६ इडत्यर्तिव्ययतीनाम् । ६७ वस्वेकाजाद्घसाम् । ६८ विभाषा गमहनविदविशाम् । ६९ सनिंससनिवांसम् । ७० ऋद्धनोः स्ये । ७१ अञ्जेः सिचि । ७२ स्तुसुधूञ्भ्यः परस्मैपदेषु । ७३ यमरमनमातां सक् च । ७४ स्मिपूङ्रञ्ज्वशां सनि । ७५ किरश्च पञ्चभ्यः । ७६ रुदादिभ्यः सार्वधातुके ।

बभूथ, आततन्थ, जगृभ्म और ववर्थ इन धातुओंकू वेदमें इट्का निषेध निपातन कियाजाताहै ॥ ६४ ॥ सृज् और दृश्धातुसे परे विकल्पकरके थल्कू इट् होताहै । दद्रष्ठ । ददृशिथ ॥ ६५ ॥ अद्, ऋ और व्येञ् इन धातुओंसे परे थल्कू नित्य इट्का आगम होताहै । आदिथ । आरिथ ॥ ६६ ॥ क्वसुप्रत्यय जिनके अन्तमें हो ऐसी द्विवचनान्त, एकाच् अदन्तधातुओंकू और घस्धातुकूभी वसुप्रत्यय परे रहते इट्का आगम होताहै । आरिवान् । ददिवान् । जक्षिवान् ॥६७॥ गम्, हन्, विद् और विश् इन धातुओंसे वसुप्रत्यय परे रहते विकल्पकरके इट्का आगम होताहै । जग्मिवान्, जगन्वान् । जघ्निवान्, जघन्वान् । विविदिवान्, विविद्वान् । विविशिवान्, विविश्वान् ॥ ६८ ॥ सनिम्, इम् यह जिसके पूर्वहों ऐसी सन् या सन्धातुसे परे क्वसुप्रत्ययकू विकल्पकरके इट्का आगम होताहै ॥ ६९ ॥ ऋदन्तधातुओंसे परे और हन्धातुसे स्यप्रत्ययकू इट्का आगम होताहै । हरिष्यति । हनिष्यति ॥ ७० ॥ अञ्जधातुसे सिच् परे रहते नित्य इट्का आगम होताहै । आञ्जीत् ॥ ७१ ॥ स्तु, सु और धू इनधातुओंसे परे सिच्कू परस्मैपदमें इट् आगम होताहै । अस्तावीत् । असावीत् । अधावीत् ॥ ॥ ७२ ॥ यम्, रम् और नम् इन धातुओंकू तथा आकारान्तधातुओंकू सक्का आगम और सक्से परे सिच्कू इट्का आगम होताहै परस्मैपद परे रहते । अग्लासीत् । अयंसीत् । अरंसीत् ॥ ७३ ॥ स्मि, पूङ्, ऋ, अञ्ज, अश् इन धातुओंसे परे सन्कू इट्का आगम होताहै । सिस्मयिषते । पिपविषते । अरिरिषति । अञ्जिजिषति । अशिशिषते ॥ ७४ ॥ कॄ, गॄ, दृङ्, धृङ् और प्रच्छ इन पांचधातुओंसे परे सन्कू इट् होताहै । चिकरिषति । जिगरिषति । पिपृच्छिषति । दिदरिषते । दिधरिषते ॥७५॥ रुद्, स्वप्, श्वस्, अन्, जक्ष्, रुद धातुओंसे परे वलादि सार्वधातुककू इट्का आगम होताहै । रोदिति । स्वपिति । इत्यादि ॥ ७६ ॥

७७ ईशः से। ७८ ईडजनोर्ध्वे च। ७९ लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य। ८० अतो येयः। ८१ आतो ङितः। ८२ आने मुक्। ८३ ईदासः। ८४ अष्टन आ विभक्तौ। ८५ रायो हलि। ८६ युष्मदस्मदोरनादेशे। ८७ द्वितीयायां च। ८८ प्रथमायाश्च द्विवचने भाषायाम्। ८९ योऽचि। ९० शेषे लोपः। ९१ मपर्यन्तस्य। ९२ युवावौ द्विवचने। ९३ यूयवयौ जसि।

ईश्धातुकू इट्आगम होताहै 'से' सार्वधातुक परे रहते। ईशिषे ॥७७॥ ईड् और जन इन धातुओंकू से और ध्वे सार्वधातुक परे रहते इट्आगम होताहै। ईडिषे। ईडिध्वे ॥ ७८ ॥ लिङ्के स्थानमें जो सार्वधातुक आदेश तिसके अवयवसकारका लोप होताहै, यदि वह सकारअन्तका नहोतौ। भवेत् ॥ ७९ ॥ अत्से परे सार्वधातुकका अवयव जो यास् तिसे इय्आदेश होताहै। भवेत् ॥ ८० ॥ अकारसे ङित्प्रत्ययोंके आकारकू इय्आदेश होताहै। एधेते ॥ ८१ ॥ अदन्तअंगकू मुक्आगम होताहै, आन् परे रहते। पचमानम् ॥ ८२ ॥ आस्से परे आनकू ईत्आदेश होताहै। आसीनः ॥ ८३ ॥ हलादिविभक्ति परे रहते अष्टन्शब्दकू विकल्पकरके आदेश होताहै। अष्टाभिः ॥ ८४ ॥ हलादिविभक्ति परे रहते रै शब्दकू आकार अन्तादेश होताहै। राभ्याम् ॥८५॥ जिसको कोई आदेश न हुआहो ऐसी हलादिविभक्ति परे रहते युष्मद्, अस्मद्शब्दको आकार होताहै। युवाभ्याम्। आवाभ्याम् ॥ ८६ ॥ द्वितीयाविभक्ति परे रहतेभी युस्मद्, अस्मद्शब्दकू आकार अन्तादेश होताहै। त्वाम्। माम् ॥ ८७ ॥ औ विभक्ति परे रहतेभी युष्मद्, अस्मद्शब्दको आकार आदेश होताहै। युवाम्। आवाम् ॥ ८८ ॥ जिसको कोई आदेश न हुआहो ऐसी अजादिविभक्ति परे रहते युष्मद्, अस्मद्शब्दकू याआदेश होताहै। त्वया। मया ॥ ८९ ॥ युष्मद्, अस्मद्शब्दके अन्तका लोप होताहै, आत्व और यत्वके निमित्तसे भिन्न विभक्ति परे रहते; अथवा युष्मद्, अस्मद्शब्दके उसभागका लोप होताहै, जिसको किसीप्रकारका कोई आदेश न हुआहो ॥ ९० ॥ विधीयमान आदेश युष्मद्, अस्मद्शब्दके मपर्यन्तभागकू होताहै। यह अधिकारहै ॥ ९१ ॥ दोका बोध करनेवाले युष्मद्, अस्मद्शब्दके मपर्यन्तभागको क्रमसे युव और आवआदेश होतेहैं। युवाम्। आवाम् ॥ ९२ ॥ जस् परे रहते युष्मद्, अस्मद्शब्दकू मपर्यन्त यूय और वयआदेश होताहै। यूयम्।

९४ त्वाहौ सौ। ९५ तुभ्यमह्यौ ङयि। ९६ तवममौ ङसि। ९७ त्वमावेकवचने। ९८ प्रत्ययोत्तरपदयोश्च। ९९ त्रिचतुरोः स्त्रियां तिसृचतसृ। १०० अचि र ऋतः। १०१ जराया जरसन्यतरस्याम्। १०२ त्यदादीनामः। १०३ किमः कः। १०४ कु तिहोः। १०५ क्वाति। १०६ तदोः सः सावनन्त्ययोः। १०७ अदस औ सुलोपश्च। १०८ इदमो मः। १०९ दश्च। ११० यः सौ। १११ इदोऽय् पुंसि। ११२ अनाप्यकः।

वयम् ॥ ९३ ॥ युष्मद्, अस्मद्शब्दकू मपर्यन्त त्व और अह आदेश होवेहैं, सु परे रहते। त्वम्। अहम् ॥ ९४ ॥ ङे परे रहते युष्मद् और अस्मद्शब्दकू मपर्यन्त तुभ्य और मह्यआदेश होतेहैं। तुभ्यम्। मह्यम् ॥ ९५ ॥ ङस् परे रहते युष्मद्, अस्मद्शब्दकू मपर्यन्त तव और मम आदेश होवेहैं। तव। मम ॥ ९६ ॥ एकके वाची युष्मद्, अस्मद्शब्दके मपर्यन्त भागको त्व और मआदेश होतेहैं। त्वाम्। माम् ॥९७॥ प्रत्ययउत्तरपद परे रहते एकार्थवाचक युष्मद्, अस्मद्शब्दकू मपर्यन्त त्व और म आदेश होवेहैं। त्वदीयः। मदीयः ॥ ९८ ॥ स्त्रीलिंगवाची त्रि और चतुरशब्दकू क्रमसे तिसृ और चतसृआदेश होतेहैं ॥ ९९ ॥ अच् परे रहते तिसृ और चतसृके ऋकारकू 'र' आदेश होताहै। तिस्रः। चतस्रः ॥ १०० ॥ अजादि विभक्ति परे रहते जराशब्दकू विकल्पकरके जरस्आदेश होताहै। जरायाः। जरसः ॥ १०१ ॥ विभक्ति परे रहते त्यद्आदि शब्दोंकू आकार अन्त्यादेश होताहै। यः ॥ १०२ विभक्ति परे रहते किम्शब्दकू कआदेश होताहै। कः ॥ १०३ ॥ तकारादि और हकारादि विभक्ति परे रहते किम्शब्दकू कु आदेश होताहै। कुतः ॥ १०४ ॥ अत्प्रत्यय परे रहते किम्शब्दको क्वआदेश होताहै। क्व। कुत्र ॥ ॥ १०५ ॥ सु परे रहते त्यद्आदिशब्दोंके उन तकार और दकारकू सकारहो जो अन्तको नहीं। सः। स्यः ॥ १०६ ॥ सु परे रहते अदस्शब्दकू 'औ' अन्तादेश होताहै, और सुका लोप होताहै। असौ ॥ १०७ ॥ इदम्शब्दके मकारकू सु परे रहते मकारही होताहै। अयम् ॥ १०८ ॥ विभक्ति परे रहते इदम् शब्दके दकारकू मकार होताहै। इमौ ॥ १०९ ॥ सु परे रहते इदम्शब्दके दकारको यकार आदेश होताहै। इयम् ॥ ११० ॥ पुलिंगमें सु परे रहते इदम्शब्दके इद्कू अय्आदेश होताहै। अयम् ॥ १११ ॥ ककाररहित इदम्शब्दके

११३ हलि लोपः। ११४ मृजेर्वृद्धिः। ११५ अचोञ्णिति। ११६ अत उपधायाः। ११७ तद्धितेष्वचामादेः। ११८ किति च। "सिचि प्रभाविट्सन्यचस्तास्वदातो जराया अष्टादश"॥

द्वितीयः पादः समाप्तः।

तृतीयः पादः।

१ देविकाशिंशपादित्यवाड्दीर्घसत्रश्रेयसामात्। २ केकयमित्रयुप्रलयानां यादेरियः। ३ न य्वाभ्यां पदान्ताभ्यां पूर्वौ तु ताभ्यामैच्। ४ द्वारादीनां च। ५ न्यग्रोधस्य च केवलस्य। ६ न कर्मव्यतिहारे।

इद्को अन्आदेश होताहै, टादि सुप् परे रहते। अनेन॥ ११२॥ हलादि आपृक्त्याहार परे रहते इदम्शब्दके इद्का लोप होताहै॥ ११३॥ सार्वधातुक या आर्धधातुक प्रत्यय परे रहते मृज्धातुके इक्कू वृद्धि होतीहै। मार्ष्टः॥ ११४॥ जिसके 'ञ्' अथवा 'ण' की इत्संज्ञाहो ऐसा प्रत्यय परे रहते अजन्तअंगकू वृद्धि होतीहै। सखायौ॥ ११५॥ ञित् अथवा णित्प्रत्यय परे रहते उपधाके अकारको वृद्धि होतीहै। जगाद॥ ११६॥ तद्धितसंज्ञक ञित् वा णित्प्रत्यय परे रहते अचोंमें पहले अच्कू वृद्धि होवीहै। पौर्वशालः॥ ११७॥ तद्धितसंज्ञक कित्प्रत्यय परे रहवे आदिअच्को वृद्धि होतीहै। वाहीकः॥ ११८॥

द्वितीयः पादः समाप्तः।

तृतीयः पादः।

देविका, शिंशपा, दित्यवाट्, दीर्घसत्र और श्रेयस् इन पांच शब्दोंके आदिअचोंकू आत् होवाहै, ञित्, णित् और कित्प्रत्यय परे रहते। दाविकम्। शांशपः। दात्यौहम्। दीर्घसत्रम्। श्रायसम्॥ १॥ केकय, मित्रयु और प्रलय इनके यकारादिकोंकू इय्आदेश हो ञित्, णित् और कित् तद्धित प्रत्यय परे रहते॥२॥ पदान्तके यकार और वकारसे परे अच्कू वृद्धि नहीं होती, किन्तु उन यकार वकारसे पहले क्रमसे ऐ और औआगम होतेहैं। वैयाकरणः॥ ३॥ द्वारआदिगणपठितशब्दोंकू वृद्धि और ऐच्का आगम नहीं होता। शौवस्तिकम्॥ ॥ ४॥ केवल न्यग्रोध शब्दकूभी वृद्धि और ऐच्आगम नहीं होता। नैयग्रोधम्॥ ॥ ५॥ कर्मव्यतिहारअर्थमेंभी ऐच्का आगम नहीं होता। व्यावक्रोशी॥ ६॥

७ स्वागतादीनां च । ८ श्वादेरिञि । ९ पदान्तस्यान्यतरस्याम् । १० उत्तरपदस्य । ११ अवयवादृतोः । १२ सुसर्वार्धाज्जनपदस्य । १३ दिशोऽमद्राणाम् । १४ प्राचां ग्रामनगराणाम् । १५ संख्यायाः संवत्सरसंख्यस्य च । १६ वर्षस्याभविष्यति । १७ परिमाणान्तस्यासंज्ञाशाणयोः । १८ जे प्रोष्ठपदानाम् । १९ हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य च । २० अनुशतिकादीनां च । २१ देवताद्वन्द्वे च ।

स्वागतआदिशब्दोंकोभी ऐच्आगम नहीं होता । स्वागतिकः ॥ ७ ॥ इञ्प्रत्यय परे रहते श्व जिसके आदिमें हो ऐसे धातुकोभी ऐच्आगम नहीं होता । श्वाभस्त्रिः ॥ ८ ॥ श्वादिधातुके पदान्तअंगकू ऐच्का आगम विकल्पकरके होताहै । श्वापदम् । शौवापदम् ॥ ९ ॥ 'हनस्तोचिण्णमुलोः' इस सूत्रसे पहले यह अधिकारहै कि, विधीयमान कार्य उत्तरपदकू होताहै ॥ १० ॥ अवयववाची पूर्वपदसे परे जो ऋतुवाचक तिससे परे अचोंमें जो आदिका अच् तिसे वृद्धि होतीहै; ञित्, णित् और कित्संज्ञक तद्धितप्रत्यय परे रहते । पूर्ववार्षिकः । अपरहैमिकः ॥ ॥ ११ ॥ सु, सर्व और अर्ध इनसे परे जनपदवाचक उत्तरपदकू वृद्धि होतीहै । सुपाञ्चालः । अर्धपाञ्चालः ॥ १२ ॥ भद्रवाचकोंकू छोड़कर दिशावाचकसे परे जनपदवाचकोंकू वृद्धि होतीहै । पूर्वपाञ्चालकः ॥ १३ ॥ दिशावाचकोंसे परे नगर और ग्रामवाचकोंके अंगवाची अवयवकू वृद्धि होतीहै । पूर्वेपुकामशर्मः । पूर्वपाटलिपुत्रकः ॥ १४ ॥ संख्यावाचक शब्दका उत्तरपद जो संवत्सर और संख्यावाचक तिसे वृद्धि होतीहै, ञित्प्रत्यय परे रहते । द्विसांवत्सरिकः । द्विषाष्टिकः ॥१५॥ यदि भविष्यत् अर्थ न होय तो वर्षवाचक उत्तरपदकू वृद्धि होतीहै । द्विवार्षिकः ॥ ॥ १६ ॥ संज्ञा और शाणअर्थकू छोड़कर अन्यअर्थोंमें परिमाणवाचक उत्तरपदकू वृद्धि होतीहै । द्विकौडविकः । द्विसौवर्णिकम् ॥ १७ ॥ हुआ इस अर्थमें प्रोष्ठपदाके उत्तरपदके आदि अच्कू वृद्धि होतीहै; ञित्, णित् और कित् तद्धित परे रहते । प्रोष्ठपादोमाणवकः ॥१८॥ हृद्, भग और सिन्धु यह जिसके अन्तमें हों तिसके परे रहते पूर्व और उत्तरपदके आदिअच्कू वृद्धि होतीहै; ञित्, णित् और कित्संज्ञक तद्धितप्रत्यय परे रहते । सौहार्दः । सौभागिनेयः । साक्तुसैन्धवः ॥ १९ ॥ अनुशतिकादिकशब्दोंमेंभी पूर्व और उत्तरपदको वृद्धि होतीहै । आधिदैविकम् । आधिभौतिकम् ॥ २० ॥ देवतावाचक द्वन्द्वसमासमेंभी पूर्व और उत्तरपदको वृद्धि

२२ नेन्द्रस्य परस्य । २३ दीर्घाच्च वरुणस्य । २४ प्राचां नगरान्ते । २५ जङ्गलधेनुवलजान्तस्य विभाषितमुत्तरम् । २६ अर्धात् परिमाणस्य पूर्वस्य तु वा । २७ नातः परस्य । २८ प्रवाहणस्य ढे । २९ तत्प्रत्ययस्य च । ३० नञः शूचीश्वरक्षेत्रज्ञकुशलनिपुणानाम् । ३१ यथातथयथापुरयोः पर्यायेण । ३२ हनस्तोऽचिण्णलोः । ३३ आतो युक्चिण्कृतोः ।

होतीहै; ञित्, णित् और कित्प्रत्यय परे रहते आग्निमारुतम् ॥२१॥ उत्तरपद इन्द्रशब्दको वृद्धि नहीं होती । सौमेन्द्रः ॥ २२ ॥ दीर्घसे परे जो वरुणशब्द तिसे वृद्धि नहीं होतीहै । ऐन्द्रावरुणम् ॥ २३ ॥ प्राचीनआचार्योंके मतमें देश और नगरान्तअंगके विषै पूर्व और उत्तरपदमें आदिअच्को वृद्धि होतीहै; ञित्, णित् और कित्संज्ञक प्रत्यय परे रहते । सौह्मनागरः ॥ २४ ॥ जंगल, धेनु और वलज् यह जिसके अन्तमें हों ऐसे अंगके पूर्वपदके आदि अचकू वृद्धि होतीहै । और उत्तरपदकू विकल्पकरकें वृद्धि होतीहै; ञित्, णित् और कित्प्रत्यय परे रहते कौरुजा (ज) ङ्गलम् । वैश्वधै (धे) नवम् । सौवर्णवा (व) जलम् ॥२५॥ अर्धशब्दसे परे परिमाणवाचक उत्तरपदके आदिअचकू वृद्धि होतीहै । और पूर्वपदको विकल्प करकै वृद्धि होतीहै; ञित्, कित् और णित्प्रत्यय परे रहते । अर्धद्रौणिकम् । आर्धद्रौणिकम् ॥ २६ ॥ अर्धशब्दसे परे परिमाणवाचक उत्तरपदकू वृद्धि नहीं होती पूर्वपदकू वृद्धि विकल्पकरके होतीहै । अर्धप्रस्थिकम् । आर्धप्रस्थिकम् ॥२७॥ उत्तरपद प्रवाहणशब्दके अचोंमें आदिअचकू वृद्धि होतीहै, और पूर्वपदकू विकल्पकरके वृद्धि होतीहै, ढप्रत्यय परे रहते । प्रावाहणेयः । प्रवाहणेयः ॥ २८ ॥ ढप्रत्ययान्त उत्तरपद जो प्रवाहणशब्द तिसके आदिअचकू वृद्धि होतीहै, और पूर्वपदकू विकल्पकरके होतीहै । प्रावाहणेयिः । प्रवाहणेयिः ॥२९॥ नञ्से परे शुचि, ईश्वर, क्षेत्रज्ञ, कुशल और निपुण इन पांच शब्दोंके आदिअच्कू नित्य और पूर्वपदकू विकल्पकरके वृद्धि होतीहै । आशौचम् । अशौचम् । आनैश्वर्यम् । अनैश्वर्यम् । इत्यादि ॥ ३० ॥ नञ्से परे यथातथ और यथापुर इन शब्दोंके पूर्व और उत्तरपदमें आदिअचकू वृद्धि होतीहै । आयथातथ्यम् । अयाथातथ्यम् । आयथापुर्यम् । अयथापुर्यम् ॥ ३१ ॥ हन्धातुकू तअन्तादेश होताहै, चिण् और णमुल् भिन्न ञित्, णित्प्रत्यय परे रहते । अजीघतत् ॥ ३२ ॥ आकारान्त धातुओंकू युक्आगम होताहै,

३४ नोदात्तोपदेशस्य मान्तस्यानाचमेः । ३५ जनिवध्योश्च । ३६ अर्तिह्रीव्लीरीक्नूयीक्ष्माय्यातां पुग्णौ । ३७ शाच्छासाह्वाव्यावेपां युक् । ३८ वो विधूनने जुक् । ३९ लीलोर्नुग्लुकावन्यतरस्यां स्नेहविपातने । ४० भियो हेतुभये षुक् । ४१ स्फायो वः । ४२ शदेरगतौ तः । ४३ रुहः पोऽन्यतरस्याम् । ४४ प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वस्यात इदाप्यसुपः । ४५ न यासयोः । ४६ उदीचामातः स्थाने यकपूर्वायाः । ४७ भस्त्रैषाजाज्ञाद्वास्वा नञ्पूर्वाणामपि ।

चिण् परे रहते अथवा ञित्, णित्प्रत्यय परे रहते । दायिता । दाता ॥ ३३ ॥ जिसके उपदेशमें उदात्तहो ऐसे मकारान्तकी उपधाकू वृद्धि नहीं होती चिण्, ञित्, णित् और कृत्प्रत्यय परे रहते । अशमि । अदमि ॥ ३४ ॥ जन और वध इन धातुओंकी उपधाको वृद्धि नहीं होती; चिण्, ञित् वा कित्प्रत्यय परे रहते । अजनि । अवधि ॥ ३५ ॥ ऋ, ह्री, व्ली, री, क्नूयी; क्ष्मायी और आकारान्त धातुओंसे परे पुक्का आगम होताहै, णि परे रहते । स्थापयति । इत्यादि ॥ ३६ ॥ शास्, छास्, ह्वा और वेय् इन धातुओंसे परे युक्आगम होताहै णि परे रहते । ह्वाययति । इत्यादि ॥ ३७ ॥ कम्पअर्थमें णि परे रहते वाधातुकू जुक्आगम होताहै । वाजयति ॥ ३८ ॥ यदि स्नेहसे द्रवअर्थ सूचनकरना होयतो लीप और ला धातुकू क्रमसे नुक् और लुक्आगम होवेहैं णि परे रहते । विलीनयति । लिलापयति ॥ ३९ ॥ यदि भयहेतु होयतो णि परे रहते ईकारान्त भियधातुकू षुक्-आगम होताहै । भीषयते ॥ ४० ॥ णिप्रत्यय परे रहते स्फाधातुसे परे व आगम होताहै । स्फावयति ॥ ४१ ॥ गतिभिन्न अन्यअर्थमें शद्धातुकू तअन्तादेश होताहै णि परे रहते । शातयति ॥ ४२ ॥ णि प्रत्यय परे रहते रुह्धातुकू विकल्पकरके पआगम होताहै । रोपयति । रोहयति ॥ ४३ ॥ प्रत्ययमें स्थित जो ककार तिससे पहले अकू इआदेश होताहै, आप् परे रहते; यदि वह आप् सुप्से परे होतो नहीं होता । कारिका ॥ ४४ ॥ यत् और तद्शब्दके अकारकू इत् नहीं होता । यका । सका ॥ ४५ ॥ य अथवा क जिसके पहलेहों ऐसे स्त्रीप्रत्ययके आकारके स्थानमें जो अकार तिसकू ककारसे पूर्व इत् विकल्पकरके होताहै आप् परे रहते । आर्यका, आर्यिका, चटकका । चटकिका ॥ ४६ ॥ भस्त्रा, एषा, अजा, ज्ञा, द्वा, स्वा, नञ्जिनके पहलेहों ऐसे उक्तशब्दोंके आको 'इ' विकल्पकरके होतीहै ।

४८ अभाषितपुंस्काच्च। ४९ आदाचार्याणाम्। ५० ठस्येकः। ५१ इसुसुक्तान्तात् कः। ५२ चजोः कु घिण्यतोः। ५३ न्यङ्क्वादीनां च। ५४ हो हन्तेर्ञ्णिन्नेषु। ५५ अभ्यासाच्च। ५६ हेरचङि। ५७ सन्लिटोर्जेः। ५८ विभाषा चेः। ५९ न क्वादेः। ६० अजिव्रज्योश्च। ६१ भुजन्युब्जौ पाण्युपतापयोः। ६२ प्रयाजानुयाजौ यज्ञाङ्गे। ६३ वञ्चेर्गतौ।

निर्भस्त्रका, निर्भस्त्रिका। एषका, एषिका। अजका, अजिका। ज्ञका, ज्ञिका। द्वका, द्विका। निःस्वका, निःस्विका ॥ ४७ ॥ जो भाषितपुंस्क नहो ऐसे शब्दसे विधान करेहुए आकेस्थानमें अत्‌कू विकल्पकरके इत् होताहै। गङ्गिका, गङ्गका ॥ ४८॥ जो भाषितपुंस्क नहो ऐसे शब्दसे विधान करेहुए अकारके स्थानमें विकल्पकरके आकार होवाहै। गंगाका ॥ ४९ ॥ अंगसे परे जो ठ तिसे इक्‌आदेश होताहै। रैवतिकः ॥ ५० ॥ जिसके अन्तमें इस् या उस्प्रत्यय हो अथवा उक्‌प्रत्याहार जिसके अन्तमें हो वा तकार जिसके अन्तमें हो तिनसे परे जो ठकार उसको कआदेश होताहै। साक्तुकम्। हास्तिकम् ॥ ५१ ॥ चकार और जकारकू कुत्व होताहै जिसके घकारकी इत्संज्ञा हो ऐसा प्रत्यय अथवा ण्यत्‌प्रत्यय परे रहते। मार्ग्यः ॥ ५२ ॥ न्यङ्कुआदि धातुओंकोभी कुत्व होताहै। न्यङ्कुः ॥ ५३ ॥ ञित् वा णित्‌प्रत्यय परे रहते वा नकार परे रहते हन्‌धातुके हकारको कुत्व होताहै। वृत्रघ्नः ॥ ५४ ॥ अभ्याससे परे हन्‌धातुके हकारकू कुत्व होताहै। जघन्थि, जघन्थ ॥ ५५ ॥ अभ्याससे परे हिधातुके हकारकू कुत्व होवाहै, परन्तु–चङ् परे रहवे नहीं होता। जिघाय ॥ ५६ ॥ जि धातुका सन् और लिट् जिसके निमित्त हों ऐसे अभ्याससे परे कुत्व होताहै। जिगाय ॥ ५७ ॥ अभ्याससे परे चित्र्‌धातुके स्थानमें विकल्पकरके कुत्व होताहै सन् और लिट् परे रहवे। चिकाय। चिचाय ॥ ५८ ॥ जिसके आदिमें कवर्गहो ऐसी धातुकू कवर्ग नहीं होता। गर्ज्यम् ॥ ५९ ॥ अज और व्रजधातुकोभी कुत्व नहीं होता। समाजः। परिव्राजः ॥ ६० ॥ हाथ और रोगअर्थमें भुज और न्युब्ज यह दोशब्द निपातन किये जावेहैं। भुजः न्युब्जः ॥ ६१ ॥ यज्ञके अंगमें प्रयाज और अनुयाज यह दोशब्द निपातन किये जावेहैं। पञ्चप्रयाजाः। प्रयोऽनुयाजाः ॥ ६२ ॥ गतिअर्थमें वञ्च्‌धातुकू कुत्व

६४ ओक उचः के । ६५ ण्य आवश्यके । ६६ यजयाचरुचप्रवचर्चश्च । ६७ वचोऽशब्दसंज्ञायाम् । ६८ प्रयोज्यनियोज्यौ शक्यार्थे । ६९ भोज्यं भक्ष्ये । ७० घोर्लोपो लेटि वा । ७१ ओतः श्यनि । ७२ क्सस्याचि । ७३ लुग्वा दुहदिहलिहगुहामात्मनेपदे दन्त्ये । ७४ शमामष्टानां दीर्घः श्यनि । ७५ ष्ठिवुक्लमुचमां शिति । ७६ क्रमः परस्मैपदेषु । ७७ इषुगमियमां छः । ७८ पाघ्राध्मास्थाम्नादाण्दृश्यर्तिसर्तिशदसदां पिबजिघ्रधमतिष्ठमनयच्छपश्यर्च्छधौशीयसीदाः ।

नहीं होता । वञ्च्यम् ॥ ६३ ॥ क परे रहते उचिधातुकू गुण और कुत्व निपातन कियेजातेहैं । ओकः ॥ ६४ ॥ आवश्यक ( जरूरी ) अर्थमें ण्यप्रत्यय परे रहते कुत्व नहीं होताहै । अवश्यपाच्यम् ॥ ६५ ॥ ण्यप्रत्यय परे रहते यज, याच, रुच, प्रवच और ऋच् इन धातुओंको कुत्व होताहै । याज्यम् । याच्यम् । रोच्यम् । प्रवाच्यम् । अर्च्यम् ॥ ६६ ॥ जहां शब्दकी संज्ञा नहो तहां वच् धातुको कुत्व नहीं होता । वाच्यम् ॥ ६७ ॥ शक्यअर्थमें प्रयोज्य और नियोज्य शब्द निपातन कियेजातेहैं । प्रयोज्यः । नियोज्यः ॥ ६८ ॥ भक्षण करने योग्य इस अर्थमें भुज्धातुका 'भोज्यम्' रूप बनताहै । अन्यत्र भोग्यम् बनताहै ॥ ६९ ॥ लेट् परे रहते घुसंज्ञकका विकल्पकरके लोप होताहै । दधद्रत्नानि दाशुषे । सोमो ददद्गन्धर्वाय । यदग्निरग्नये ददात् ॥ ७० ॥ श्यन्प्रत्यय परे रहते ओकारका लोप होताहै । श्यति ॥ ७१ ॥ अजादि आत्मनेपद परे रहते क्सप्रत्ययका लोप होताहै । अधुक्षाताम् ॥ ७२ ॥ दुह्, दिह्, लिह् और गुह इन धातुओंके क्सका विकल्पकरके लोप होताहै, दन्तस्थानीय आत्मनेपदप्रत्यय परे रहते । अदुग्ध, अधुक्षत ॥ ७३ ॥ शम् आदि आठधातुओंको श्यन् परे रहते दीर्घ होताहै । प्रणिशाम्यति ॥ ७४ ॥ ष्ठिवु, क्लमु और चम् इन धातुओंको शित् परे रहते दीर्घ होताहै । ष्ठीवति ॥७५॥ जिससे परस्मैपद परे हो. ऐसे शित्प्रत्ययके परे रहते क्रमधातुकू दीर्घ होताहै । क्राम्यति ॥७६॥ इषु, गम् और यम् इन धातुओंकू छकार होताहै, शित् परे रहते। गच्छति। इच्छति। यच्छति ॥७७॥ पा, घ्रा, ध्मा, स्था, म्ना, दाण्, दृश्, ऋ, सृ, शद् और सद् इन धातुओंको क्रमसे पिब, जिघ्र, धम, तिष्ठ, मन, यच्छ, पश्य, ऋच्छ, धौ, शीय और

७९ ज्ञाजनोर्जा । ८० प्वादीनां ह्रस्वः । ८१ मीनातेर्निगमे । ८२ मिदेर्गुणः । ८३ जुसि च । ८४ सार्वधातुकार्धधातुकयोः । ८५ जाग्रोऽविचिण्णल्ङित्सु । ८६ पुगन्तलघूपधस्य च । ८७ नाभ्यस्तस्याचि पिति सार्वधातुके । ८८ भूसुवोस्तिङि । ८९ उतो वृद्धिर्लुकि हलि । ९० ऊर्णोतेर्विभाषा । ९१ गुणोऽपृक्ते । ९२ तृणह इम् । ९३ ब्रुव ईट् । ९४ यङो वा ।

सीद् यह आदेश क्रमसे होवेहैं, इत्संज्ञक शकरादि प्रत्यय परे रहवे । पिबति । जिघ्रति । इत्यादि ॥ ७८ ॥ ज्ञा और जन इन दोधातुओंको जाआदेश होताहै शित् परे रहवे । जायते ॥ ७९ ॥ पू, लू, स्तॄ, कृञ्, वृञ्, धूञ्, शॄ, पॄ, वॄ, भॄ, मॄ, जॄ, झॄ, धॄ, नॄ, कॄ, ध्नॄ, ऋ, गॄ, ज्या, री, ली, व्ली, प्ली इन चौवीसधातुओंको ह्रस्व होताहै, शित्प्रत्यय परे रहवे । पुनाति । लुनाति । इत्यादि ॥८०॥ मिञ्धातुको वैदिक प्रयोगोंमें शित्प्रत्यय परे रहते ह्रस्व होताहै । प्रमिणन्ति ॥ ८१ ॥ इत्संज्ञक शकारादि प्रत्यय परे रहते मिद्धातुके इक्को गुण होवाहै । मेदवे ॥ ८२ ॥ जिसके अन्तमें इक्हो ऐसे अंगकू गुण होताहै, अजादिजुस् परे रहते । अजुहवुः ॥ ८३ ॥ सार्वधातुक और आर्धधातुक परे रहने इगन्त अङ्गकू गुण होताहै । भवति ॥ ८४ ॥ चिण्, इण्, णल् और ङित् इनसे भिन्न अन्यवृद्धिके विषयमें अथवा निषेधके विषयमेंभी जागृधातुको गुण होताहै । जजागरतुः ॥ ८५ ॥ जिसके अन्तमें पुक्हो, अथवा जिसकी उपधामें लघुहो ऐसे अंगकू सार्वधातुक और आर्धधातुक परे रहते गुण होताहै । सेधति ॥ ८६ ॥ अभ्यस्तसंज्ञक धातुकी लघुसंज्ञक उपधाको गुण नहीं होता; पित् सार्वधातुक परे रहवे । नेनिजानि ॥ ८७ ॥ भू और सू इन धातुओंको गुण नहीं होवा, सार्वधातुक तिङ् परे रहवे । अभूत् । असूत ॥ ८८ ॥ लुक्के विषयमें उको वृद्धि होवीहै, हलादिपित् सार्वधातुक परे रहवे; परन्तु—अभ्यस्तसंज्ञक उको वृद्धि नहो । यौति ॥ ८९ ॥ हलादिपित् सार्वधातुक परे रहवे ऊर्णुधातुकू विकल्पकरके वृद्धि होवीहै । ऊर्णौति, ऊर्णोति ॥ ९० ॥ अपृक्तहलादि पित् सार्वधातुक परे रहवे, ऊर्णुधातुकू गुण होताहै । और्णोत् । ॥ ९१ ॥ हलादि पित्प्रत्यय परे रहते तृहधातुसे परे श्नम्करनेके पश्चात् इम्आगम होताहै । तृणेढि ॥ ९२ ॥ ब्रूधातुसे परे हलादि पित्संज्ञकप्रत्ययकू ईट्का आगम होताहै । ब्रवीति ॥९३॥ जिस धातुसे परे यङ्का लुक्हुआहो तिससे परे हलादि

९५ तुरुस्तुशम्यमः सार्वधातुके । ९६ अस्तिसिचोऽपृक्ते । ९७ बहुलं छन्दसि । ९८ रुदश्च पञ्चभ्यः । ९९ अड्गार्ग्यगालवयोः । १०० अदः सर्वेषाम् । १०१ अतो दीर्घो यञि । १०२ सुपि च । १०३ बहुवचने झल्येत् । १०४ ओसि च । १०५ आङि चापः । १०६ संबुद्धौ च १०७ अम्बार्थनद्योर्ह्रस्वः । १०८ ह्रस्वस्य गुणः । १०९ जसि च । ११० ऋतो ङिसर्वनामस्थानयोः । १११ घेर्ङिति । ११२ आण्नद्याः ।

पित् सार्वधातुकंकू इट् आगम विकल्पकरके होताहै । बोभवीति । बोभोति ॥९४॥ तु, रु, स्तु, शमि और अम् इनसे परे सार्वधातुकसंज्ञक हलादि तिङ्को विकल्पकरके ईट्आगम होताहै । रवीति । रौति । इत्यादि ॥ ९५ ॥ विद्यमान सिच्से परे तथा अस्धातुसे परे जो अपृक्तहल् तिसे ईट्का आगम होताहै । अवादीत् ॥ ९६ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें विद्यमान सिच्से परे तथा अस्धातुसे परे अपृक्तहल्को बहुलकरके ईट्आगम होताहै । सर्वमा इदम् ॥ ९७ ॥ रुद्धातुसे परे हलादि पित् अपृक्तसार्वधातुकको ईट्का आगम होताहै । अरोदीत् ॥ ९८ ॥ गार्ग्य और गालवआचार्योंके मतमें रुद्धातुको अट्आगम होताहै । अरोदीत् । अरोदत् ॥ ९९ ॥ अद्धातुसे परे अपृक्तसार्वधातुकक्कू अट्आगम होताहै, सम्पूर्ण वैयाकरणोंके मतमें । आदत् ॥ १०० ॥ यञादिसार्वधातुक परे रहते अदन्तअङ्गकू दीर्घ होताहै । भवामि ॥ १०१ ॥ जिसकी आदिमें यञ्हो ऐसा सुप् परे रहते अदन्तअङ्गको दीर्घ होताहै । रामाभ्याम् ॥ १०२ ॥ जिसके आदिमें झल्हो ऐसा बहुवचन सुप् परे रहते अदन्तअंगको एकार होताहै । रामेभ्यः ॥ १०३ ॥ ओस्प्रत्यय परे रहतेभी अदन्तअंगकू एकार होताहै । रामयोः ॥ १०४ ॥ आङ् और ओस् परे रहते आबन्तअंगकू एकार होताहै । रमया । रमयोः ॥ १०५ ॥ सम्बुद्धि परे रहतेभी आबन्त अंगकू एकार होताहै । हेरमे ॥ १०६ ॥ सम्बुद्धि परे रहते मातावाचक और नद्यन्त शब्दोंको ह्रस्व होताहै । हेबहुश्रेयसि । हेअम्ब ॥ १०७ ॥ सम्बुद्धि परे रहते ह्रस्वअंगकू गुण होताहै । हेहरे ॥ १०८ ॥ जस् परे रहतेभी ह्रस्वान्तअंगकू गुण होताहै । हरयः ॥ १०९ ॥ ङि और सर्वनामस्थान परे रहते ऋदन्तअंगकू गुण होताहै । क्रोष्टारौ ॥ ११० ॥ ङित् सुप् परे रहते घिसंज्ञक शब्दकू गुण होताहै । हरये ॥ १११ ॥ नदीसंज्ञक शब्दोंसे परे ङित्प्रत्ययोंकू आ-

११३ याडापः। ११४ सर्वनाम्नः स्याड्ढ्रस्वश्च। ११५ विभाषा द्वितीयातृतीयाभ्याम्। ११६ ङेराम्नद्याम्नीभ्यः। ११७ इदुद्भ्याम्। ११८ औत्। ११९ अच्च घेः। १२० आङो नास्त्रियाम्। "देविकादेवतास्फायो भुजमीनातिरतो दीर्घो विंशतिः"। तृतीयः पादः समाप्तः।

## चतुर्थः पादः।

१ णौ च ङ्युपधाया ह्रस्वः। २ नाग्लोपिशास्वृदिताम्। ३ भ्राजभासभाषदीपजीवमीलपीडामन्यतरस्याम्।

ट्का आगम होताहै। बहुश्रेयस्यै ॥ ११२ ॥ आवन्त अंगसे ङित् सुप् परे रहते याट्आगम होताहै। रमायै ॥ ११३ ॥ आवन्तसर्वनामसे परे ङित् सुप्कू स्याट्का आगम होताहै, और आवन्त अंगकू ह्रस्व होताहै। सर्वस्यै ॥ ११४ ॥ द्वितीया और तृतीया इन दोशब्दोंसे परे ङित्प्रत्ययोंकू स्याट्का आगम और आप्कू ह्रस्व विकल्पकरके होताहै। द्वितीयस्यै। द्वितीयायै, तृतीयस्याः, तृतीयायाः ॥ ११५ ॥ नदीसंज्ञक आवन्त और नी इन शब्दोंसे परे ङिकू आम् होताहै। बहुश्रेयस्याम् ॥ ११६ ॥ नदीसंज्ञक इदन्त और उदन्तशब्दोंसे परे ङिकू आम् होताहै। मत्याम् ॥ ११७ ॥ इदन्तशब्दसे परे ङिकू औआदेश होताहै। सख्यौ ॥ ११८ ॥ इकारान्त और उकारान्त शब्दोंसे परे ङिकू औ और घिसंज्ञकशब्दोंकू अकार होताहै। हरौ। भानौ ॥ ११९ ॥ घिसंज्ञकशब्दसे परे आङ्कू ना होताहै, स्त्रीलिंगकू छोड़कर। हरिणा ॥ १२० ॥

तृतीयः पादः समाप्तः।

## चतुर्थः पादः।

जिससे परे चङ्हो ऐसी णि परे रहते, अंगकी जो उपधा है, तिस उपधाकू ह्रस्व होताहै ॥ १ ॥ णिच्परे रहते रहते अग्लोपी शास्ति और ऋदन्त धातुओंके उपधाको ह्रस्व नहीं होता, चङ् जिससे परे हो ऐसी णि परे रहते। अलुलोकत् ॥ २ ॥ चङ्जिससे परे हो ऐसी णि परे रहते भ्राज, भास, भाष, दीप, जीव, मील और पीड इन धातुओंकी उपधाकू

१ इदं सूत्रं त्यक्तुं शक्यं तीयस्य ङित्सुपसंख्यानात्। २ आङिति टासंज्ञा प्राचाम्।

४ लोपः पिबतेरीच्चाभ्यासस्य । ५ तिष्ठतेरित् । ६ जिघ्रतेर्वा । ७उर्ऋत् । ८नित्यं छन्दसि । ९द्युतेर्दिगि लिटि । १०ऋतश्च संयोगादेर्गुणः । ११ ऋच्छत्यॄताम् । १२ शॄदॄप्रां ह्रस्वो वा । १३केऽणः । १४ न कपि । १५ आपोऽन्यतरस्याम् । १६ ऋदृशोऽङि गुणः । १७ अस्यतेस्थुक् । १८ श्वयतेरः । १९ पतः पुम् । २० वच उम् । २१ शीङः सार्वधातुके गुणः । २२ अयङ् यि क्ङिति । २३ उपसर्गाद्ध्रस्व ऊहतेः ।

विकल्पकरके ह्रस्व होताहै । अपीपिडत्, अपिपीडत् इत्यादि ॥ ३ ॥ जिससे चङ् परे हो ऐसी णि परे रहते पिबधातुकी उपधीका लोप और अभ्यासकू ‘ ई ’ अन्तादेश होताहै । अपीप्यत् ॥ ४ ॥ स्थाधातुकी उपधाके स्थानमें ‘ इ ’ होताहै चङ्परक णि परे रहते । अतिष्ठिपत् ॥ ५ ॥ घ्राधातुकी उपधाके स्थानमें विकल्पकरके ‘ इ ’ अन्तादेश होताहै । अजिघ्रिपत्, अजिघ्रपत् ॥ ६ ॥ चङ्परक णि परे रहते उपधाके ऋवर्णके स्थानमें विकल्पकरके ऋ होताहै । अपीपृथत्, अपपर्थत् ॥ ७ ॥ चङ् परे रहते वैदिकप्रयोगोंमें उपधाके ऋकारको ऋकार नित्य होताहै । अवीवृधत् ॥ ८ ॥ लिट् परे रहते दीपतिधातुकू दिगिआदेश होताहै । दिग्ये ॥ ९ ॥ जिसके आदिमें संयोगहो ऐसेदन्तअंगकू लिट् परे रहते गुण होताहै । जह्वार ॥ १० ॥ तुदादि गणकी ऋच्छधातुकू, ऋधातुकू और ऋदन्तधातुओंकू गुण होताहै, लिट् परे रहते पपरतुः । इत्यादि ॥ ११ ॥ शॄ, दॄ और पॄ इन धातुओंकू विकल्पकरके ह्रस्व होताहै, कित्संज्ञक लिट् परे रहते । पप्रतुः ॥ १२ ॥ क परे रहते अण्प्रत्ययकू ह्रस्व होताहै ॥ १३ ॥ कप्प्रत्यय परे रहते अण्कू ह्रस्व नहीं होता । कल्याणपंचमीकः पक्षः ॥ १४ ॥ कप्प्रत्यय परे रहते आवन्त अंगकू ह्रस्व विकल्पकरके होताहै । बहुमालाकः, बहुमालकः ॥ १५ ॥ दृश और ऋकारान्तधातुओंको अङ् परे रहते गुण होताहै । अदर्शत् । इत्यादि ॥ १६ ॥ अङ् परे रहते असूधातुकू थुक्का आगम होताहै । आस्थत् ॥ १७ ॥ श्वयतिधातुके इकारकू अङ् परे रहते अकार होताहै । अश्वत् ॥ १८ ॥ अङ् परे रहते पत्धातुकू पुम् होताहै । अपप्तत् ॥ १९ ॥ अङ् परे रहते वच्धातुकू उम् आगम होताहै । अवोचत् ॥ २० ॥ सार्वधातुक प्रत्यय परे रहते शीङ्धातुकू गुण होताहै । शेते ॥ २१ ॥ यादि. कित्, ङित् परे रहते शीङ्धातुकू अयङ् आदेश होताहै । शाशय्यते ॥ २२ ॥ यकारादि

२४ एतेर्लिङि । २५ अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः । २६ च्वौ च । २७ रीङृतः । २८ रिङ्शयग्लिङ्क्षु । २९ गुणोऽर्तिसंयोगाद्योः । ३० यङि च । ३१ ई घ्राध्मोः । ३२ अस्य च्वौ । ३३ क्यचि च । ३४ अशनायोदन्यधनाया बुभुक्षापिपासागर्धेषु । ३५ न च्छन्दस्यपुत्रस्य । ३६ दुरस्युर्द्रविणस्युर्वृषण्यति रिषण्यति । ३७ अश्वाघस्यात् । ३८ देवसुम्नयोर्यजुषि काठके । ३९ कव्यध्वरपृतनस्यर्चि लोपः ।

कित्, ङित् परे रहते उपसर्गसे परे ऊह्धातुकू ह्रस्व होताहै । ब्रह्मसमुह्यात् । अग्निसमुह्य ॥ २३ ॥ उपसर्गसे परे इण्धातुका जो अण् तिसे ह्रस्व होताहै, जब लिङ्के स्थानमें कित्संज्ञक आर्धधातुक परे होवो । निरियात् ॥ २४ ॥ कृत्भिन्न प्रत्यय और सार्वधातुकप्रत्ययको छोड़कर यादिप्रत्यय परे रहते अजन्तअंगकू दीर्घ होताहै । क्षीयात् ॥ २५ ॥ च्विप्रत्यय परे रहते पूर्व अंगको ह्रस्व होताहै । शुचीभवति ॥ २६ ॥ कृत्भिन्न यकार तथा सार्वधातुकसे भिन्न यकार परे रहते अथवा च्विप्रत्यय परे रहते ऋकारान्तअंगकू रीङ्आदेश होताहै । पित्र्यम् ॥ २७ ॥ श, यक् अथवा यकारादि आर्धधातुक लिङ् परे रहते ऋकारके स्थानमें रिङ्आदेश होताहै । क्रियात् ॥ २८ ॥ ऋकू और संयोगादि ऋदन्तधातुकू गुण होताहै, यक् तथा यकारादि आर्धधातुक लिङ् परे रहते । ह्वर्यात् ॥ २९ ॥ यङ् परे रहतेभी ऋ और संयोगादि ऋदन्तधातुको गुण होताहै । अरारिता ॥ ३० ॥ घ्रा और ध्मा इन दोधातुओंको ईकार होताहै । जेघ्रीयते । देध्मीयते ॥ ३१ ॥ च्विप्रत्यय परे रहते अकारको 'ई' आदेश होताहै । कृष्णीकरोति ॥ ३२ ॥ क्यच्प्रत्यय परे रहतेभी अवर्णको 'ई' आदेश होताहै । पुत्रीयति ॥ ३३ ॥ अशनायति, उदन्यति और धनायति यह क्यच्प्रत्ययान्त शब्द क्रमसे बुभुक्षा, पिपासा, गर्धअर्थोंसें निपातन किये जातेहैं ॥ ३४ ॥ पुत्रभिन्न अदन्त शब्दको क्यच्प्रत्यय परे रहते ईकार और दीर्घ नहीं होता । मित्रयुः ॥ ३५ ॥ क्यच्प्रत्यय परे रहते वैदिकप्रयोगोंमें दुरस्युः, द्रविणस्युः, वृषण्यति और रिषण्यति यह शब्द निपातन कियेजातेहैं ॥ ३६ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें क्यच्प्रत्यय परे रहते अश्व और अघ इन शब्दोंकू आकार होताहै । अश्वायन्तः । अघायवः ॥ ३७ ॥ यजुर्वेद और कठशाखामें देव और सुम्न इन शब्दोंकू क्यच्प्रत्यय परे रहते आकार होताहै । देवायन्तः । सुम्नायन्तः ॥ ३८ ॥ कव्य, अध्वर और पृतन इन

४० द्यतिस्यतिमास्थामित्ति किति । ४१ शाच्छोरन्यतरस्याम् । ४२ दधातेर्हिः । ४३ जहातेश्च क्त्वि । ४४ विभाषा छन्दसि । ४५ सुधितवसुधितनेमधित धिष्वधिषीय च । ४६ दो दद्घोः । ४७ अच उपसर्गात्तः । ४८ अपो भि । ४९ सः स्यार्धधातुके । ५० तासस्त्योर्लोपः । ५१ रि च । ५२ ह एति । ५३ यीवर्णयोर्दीधीवेव्योः । ५४ सनि मीमाघुरभलभशकपतपदामच इस् । ५५ आप्ज्ञप्यृधामीत् ।

शब्दोंको ऋचाओंमें लोप होताहै । कव्यतायोः । अध्वर्युम् । पृतन्युम् ॥ ३९ ॥ तकारादि कित्संज्ञक प्रत्यय परे रहते द्यति, स्यति, मा और स्था इन धातुओंकू इकारअन्तादेश होताहै । दितः । सितः । इत्यादि ॥ ४० ॥ शकार और छकारकू विकल्पकरके इकार अन्तादेश होताहै । शितः । शातः । छितः । छातः ॥ ॥ ४१ ॥ तकारादि कित्प्रत्यय परे रहते धाधातुकू हि आदेश होताहै । हितम् ॥ ॥ ४२ ॥ ओहाक्धातुकू क्त्वाप्रत्यय परे रहते हिआदेश होताहै । हित्वा ॥४३॥ वैदिकप्रयोगोंमें ओहाक्धातुकू हिआदेश विकल्पकरके होताहै । हित्वा । हीत्वा ॥ ॥ ४४ ॥ सु, वसु, अथवा नेम यह जिसके पहले हों ऐसी धाधातुकू इत्व निपातन किया जाताहै, क्तप्रत्यय परे रहते । सुधितम् । वसुधितम् । नेमधिता ॥ ४५ ॥ घुसंज्ञक दाधातुकू दद्आदेश होताहे, तकारादि कित्प्रत्यय परे रहते । दत्तः ॥ ४६ ॥ अजन्त उपसर्गसे परे दा इस धातुकू और घुसंज्ञक अच्कू 'त' होताहै तकारादि कित्प्रत्यय परे रहते । प्रत्तः ॥ ४७ ॥ अप्शब्दकू तकार अन्तादेश होताहै, भकारादिप्रत्यय परे रहते अद्भिः ॥ ४८ ॥ सकारादि आर्धधातुक परे रहते सकारकू तकार होताहै । जिघत्सति ॥ ४९ ॥ तासिप्रत्यय और अस्धातुके सकारका लोप होताहै, सकारादिप्रत्यय परे रहते । भवितासि ॥ ५० ॥ रकारादिप्रत्यय परे रहतेभी तासिप्रत्यय और अस्धातुके सकारका लोप होताहै । भवितारौ ॥ ५१ ॥ तास्प्रत्यय और अस्धातुके सकारकू हकार होताहै, एकार परे रहते । एधिताहे ॥ ॥ ५२ ॥ यकार और इकार परे रहते दीधीङ् और वीवीङ् इन धातुओंके अन्तभागका लोप होताहै ॥ ५३ ॥ सकारादि सन् परे रहतेभी मा, घुसंज्ञक, रभ, लभ, शक पत और पद् इन धातुओंके अच्कू इस्आदेश होताहै । दिदरिद्रिषति । इत्यादि ॥ ५४ ॥ सकारादि सन् परे रहते आप्, ज्ञप्, ऋ और धा इन धातुओंके अच्कू 'ई' आदेश होताहै । ईप्सति । अर्दिधिषति ॥ ५५ ॥

५६ दम्भ इच्च । ५७ मुचोऽकर्मकस्य गुणो वा । ५८ अत्र लोपोऽभ्यासस्य । ५९ ह्रस्वः । ६० हलादिः शेषः । ६१ शर्पूर्वाः खयः । ६२ कुहोश्चुः । ६३ न कवतेर्यङि । ६४ कृषेश्छन्दसि । ६५ दाधर्ति दर्धर्ति दर्धर्षि बोभूतुतेतिक्तेऽलर्ष्यापनीफणत्संसनिष्यदत्करिक्रत्कनिक्रदद्भरिभ्रद्दविध्वतो दविद्युतत्तरित्रतः सरीसृपतं वरीवृजन्मर्मृज्यागनीगन्ती च ।

सकारादि सन्प्रत्यय परे रहते अकर्मक मुच्धातुकू गुण विकल्पकरके होताहै । मोक्षते । मुमुक्षते ॥ ५६ ॥ सकारादि सन् परे रहते दम्भ्धातुके अच्कू इकार और ईकारआदेश होवेहैं । धिप्सति, धीप्सति ॥ ५७ ॥ 'सनि मीमा' इत्यादि इस सूत्रसे लेकर जो कार्य विधान कियाहै वहां अभ्यासका लोप होताहै । ईप्सति ॥ ५८ ॥ अभ्यासके अच्कू ह्रस्व होताहै । बभूव ॥ ५९ ॥ अभ्यासकी आदिका अक्षर शेष रहताहै, अन्य हल्वर्णोंका लोप होताहै । बभूव ॥ ६० ॥ अभ्यासके ऐसे खय् शेष रहवेहैं कि–जिनके पहले शरहो; तथा अन्य हलोंका लोप होताहै । तस्तार ॥ ६१ ॥ अभ्यासके कवर्ग और हकारकू चवर्ग आदेश होताहै । जगाद ॥ ॥ ६२ ॥ यङ् परे रहते कवधातुकू चवर्ग आदेश नहीं होता । कोकूयते ॥ ६३ ॥ यङ्प्रत्यय परे रहते कृप्धातुके अभ्यासकू चवर्ग आदेश नहीं होता । करीकृष्यते । ॥ ६४ ॥ दाधर्ति, दर्धर्ति, दर्धर्षि यह तीन रूप धृञ् वा धाधातुके निपातन किये जावेहैं । यङ्लुगन्तभूधातुकू गुणका निषेध करके बोभूतु रूप बनताहै । लुगन्त तिज्धातुसे आत्मनेपद होकर तेतिक्ते रूप सिद्ध होताहै । इगन्त ऋधातुका लट् परे रहते रेफकू लत्व और इत्वका अभाव निपातन करके अलर्षि रूप होताहै । आङ्पूर्वक लुगन्त फण्धातुके अभ्यासकू शतृप्रत्यय परे रहते नीक्आगम होकर आपनीफणत् रूप होताहै । सम् पूर्वक स्यन्द्धातुके अभ्यासकू यङ्लुक् शतृप्रत्यय परे रहते निक और धातुके सकारकू मकार होकर संसनिष्यदत् रूप होताहै । लुगन्तकृधातुके अभ्यासकू चवर्गादेश न होकर करिक्रदत् रूप होताहै । क्रन्द धातुसे लुङ् परे रहते च्लिकू अङ्, द्विवचन, अभ्यासकू चवर्गका अभाव और निक्का आगम होकर कनिक्रदत् रूप बनताहै । भृञ्धातुके अभ्यासकू जश्त्वका अभाव निपातन करके भरिभ्रत् रूप होताहै । लुगन्त स्वरितधातुकू शतृप्रत्यय परे रहते विकका आगम और धातुके ऋकारका लोप होकर दविध्वत् रूप होताहै । द्युत्धा-

६६ उरत्। ६७ द्युतिस्वाप्योः संप्रसारणम्। ६८ व्यथो लिटि। ६९ दीर्घं इणः किति। ७० अत आदेः। ७१ तस्मान्नुड्द्विहलः। ७२ अश्नोतेश्च। ७३ भवतेरः। ७४ ससूवेति निगमे। ७५ निजां त्रयाणां गुणः श्लौ। ७६ भृञामित्। ७७ अर्तिपिपर्त्योश्च।

तुके अभ्यासकू संप्रसारणका अभाव अत्व और विक्का आगम होकर अविद्युवत् रूप होताहै। तृधातुसे शतृ और श्लुप्रत्यय परे रहते अभ्यासकू रिक्का आआगम होकर तरित्रतः रूप सिद्ध होताहै। सृप्धातुके अभ्यासकू शतृ और श्लुप्रत्यय परे रहते द्वितीयाके एकवचनमें रीक्का आगम होकर सरीसृपतं रूप होताहै। वृजधातुके अभ्याकू श्लु और शतृप्रत्यय परे रहते रीक्आगम होकर वरीव्रजत् रूप बनताहै। मृज्धातुके अभ्यासकू लिट् परे रहते रुक्आगम और धातुकू युक्का आगम होकर मर्मृज्य रूप होताहै। आङ्पूर्वक गमधातुके अभ्यासकू लिट् औ श्लुप्रत्यय परे रहते चवर्गका अभाव और नीक्का आगम होकर अगनीगन्ति रूप बनताहै। यह सबरूप निपातसे सिद्ध होवेहैं ॥ ६५ ॥ अभ्यासके ऋकारकू अकार होताहै। गोपाञ्चकार ॥ ६६ ॥ द्युत और स्वप् इन दोधातुओंके अभ्यासकू इकार होताहै। दिद्युते ॥ ६७ ॥ लिट् परे रहते व्यथधातुके अभ्यासकू सम्प्रसारण होताहै। विव्यथे ॥ ६८ ॥ इण्धातुके अभ्यासको दीर्घ होताहै कित्संज्ञक लिट् परे रहते। ईयतुः ॥ ६९ ॥ अभ्यासके आदिभूत ह्रस्वअकारको दीर्घ होताहै। आत ॥ ७० ॥ जिसमें दो हल् हों ऐसी धातुके अभ्यासमें दीर्घ कियेहुए स्वरसे परे जो वर्ण उसे नुट्का आगम होताहै। आनर्च ॥ ७१ ॥ अश्धातुके दीर्घ अभ्यासके अकारसे परे नुट्का आगम होताहै। आनशे ॥ ७२ ॥ भूधातुके अभ्याससम्बन्धी उकारको अकार होताहै, लिट् परे रहते। बभूव ॥ ७३ ॥ वैदिकप्रयोगोंमें लिट् परे रहते सूधातुसे परे परस्मैपद, युक्आगम और अभ्यासकू आत्व निपातन कियेजातेहैं। गृष्टिः ससूवस्थविरम् ॥ ७४ ॥ निज, विज और विष इन तीनधातुओंके अभ्यासकू गुण होताहै, श्लके विषयमें। नेनेक्ति। इत्यादि ॥ ७५ ॥ भृञ्, माङ्, ओहाङ् इन तीन धातुओंके अभ्यासको 'इ' आदेश होताहै, श्लुके विषयमें। मिमीते। इत्यादि ॥ ७६ ॥ श्लुके विषयमें ऋ और पृ इन दो धातुओंके अभ्यासकू इकार अन्तादेश होताहै। पिपर्ति ॥ ७७ ॥

७८ बहुलं छन्दसि । ७९ सन्यतः । ८० ओः पुयण्ज्यपरे । ८१ स्रवतिशृणोतिद्रवतिप्रवतिप्लवतिच्यवतीनां वा । ८२ गुणो यङ्लुकोः । ८३ दीर्घोऽकितः । ८४ नीग्वञ्चुस्रंसुध्वंसुभ्रंसुकसपतपदस्कन्दाम् । ८५ नुगतोऽनुनासिकान्तस्य । ८६ जपजभदहदशभञ्जपशां च । ८७ चरफलोश्च । ८८ उत्परस्यातः । ८९ ति च । ९० रीगृदुपधस्य च । ९१ रुग्रिकौ च लुकि ।

वैदिक प्रक्रियामें अभ्यासकू विकल्पकरके इकार होवाहै । पूर्णा विवष्टि ॥७८॥ सन् परे रहतें अभ्यासके अकारकू इकार होताहै । अचीकमत् ॥ ७९ ॥ जिस अंगसे सन् परे हो उसके अवयव अभ्यासके उकारकू इकार होवाहै, जिससे परे अवर्ण हो ऐसा पवर्ग तथा यण् अथवा जकार परें रहते । अबीभवत् ॥ ८० ॥ स्रवंति, शृणोति, द्रवति, प्रवति, प्लवति और च्यवति इन धातुओंके अभ्यास संबन्धी उकारको इकार विकल्पकरके होताहै, सन् जिसके परे हो ऐसे धातुके अक्षर अवर्णके परे रहते । असिस्रवत्, असुस्रवत् । इत्यादि ॥ ८१ ॥ यङ् तथा यङ्लुक् परे रहते अभ्यासकू गुण होताहै । बोभूयते ॥ ८२ ॥ जिसकी कित्संज्ञा नहो ऐसे अभ्यासकू दीर्घ होवाहै, यङ् अथवा यङ्लुक् परे रहते । वाव्रज्यते ॥ ८३ ॥ वञ्चु, स्रंसु, ध्वंसु, भ्रंसु, कस, पत, पद, स्कन्द इन धातुओंके अभ्यासको नीक्का आगम होवाहै, यङ्अथवा यङ्लुक् परे रहते । वनीवच्यते । इत्यादि ॥ ८४ ॥ नुक् जिसके अन्तमेंहो ऐसे अंगका जो अभ्यास अदन्त तिसे नुक्का आगम होताहै । यंयम्यते ॥ ८५ ॥ जप, जभ, दह, दश, भञ, पश इन धातुओंके अभ्यासकू नुक्का आगम होवाहै, यङ् और यङ्लुक् परे रहते । जञ्जप्यते । इत्यादि ॥ ८६ ॥ चर और फल इन दो धातुओंके अभ्याससंबन्धी अकारकू नुक्आगम होवाहै, यङ् और यङ्लुक् परे रहते । चञ्चूर्यते । पम्फुल्यते ॥ ॥ ८७ ॥ चर और फल धातुके अभ्याससे परे अकारकू उकार होवाहै, यङ् और यङ्लुक् परे रहते । चंचूर्यते । पंफुल्यते ॥ ८८ ॥ तकारादि कित् परे रहते चर और फल धातुके अकारकू उकार होताहै । प्रफुल्तः ॥ ८९ ॥ जिसकी उपधामें ऋकार हो ऐसी धातुके अभ्यासकू रीक्का आगम होताहै यङ् अथवा यङ्लुक् परे रहते । वरीवृत्यते ॥ ९० ॥ ऋ जिसकी उपधामेंहो ऐसी धातुके अभ्यासकू रुक्, रिक् और रीक् यह आगम होतेहैं, यङ्लुक् परे रहते ॥ ९१ ॥

९२ ऋतश्च । ९३ सन्वल्लघुनि चङ्परेऽनग्लोपे । ९४ दीर्घो लघोः । ९५ अत्स्मृदृत्वरप्रथम्रदस्तॄस्पशाम् । ९६ विभाषा वेष्टिचेष्ट्योः । ९७ ई च गणः । "णौ च शीङः शाच्छो शर्पूर्वाः स्रवतिसप्तदश" ॥

सप्तमोऽध्यायः समाप्तः ।

# अथ अष्टमोऽध्यायः ।

## प्रथमः पादः ।

१ सर्वस्य द्वे । २ तस्य परमाम्रेडितम् । ३ अनुदात्तं च ।

ऋदन्वधातुसेभी परे उसीप्रकार रुक्, रिक् और रीक् यह आगम होतेहैं । वर्वृतीति, वृरिवृतीति वरीवृतीति । इत्यादि ॥९२॥ जिससे चङ् परे हो ऐसी णि परे रहते जो अंग उसका ऐसा जो अभ्यास कि–जिससे लघुपरे हो तिसे ऐसा कार्य होताहै, जैसा सन् परे रहते होताहै, यदि णिको निमित्त मानकर अक् प्रत्याहारके अक्षरका लोप न हुआ होयतो ॥९३॥ अभ्यासके लघुको दीर्घ होताहै, सन्वद्भावके विषयमें । अचीकमत् ॥९४॥ जिससे चङ् परे हो ऐसी णि परे रहते स्मृ, दृ, त्वर, प्रथ, म्रद, स्तृ, स्पश् इन धातुओंके अभ्यासकू अकार अन्तादेश होताहै । अपप्रथत् । इत्यादि ॥९५॥ चङ्पर णि परे रहते वेष्टि और चेष्टि इन दो धातुओंके अभ्यासकू आत्व विकल्पकरके होताहै । अववेष्टत्, अविवेष्टत् । अचचेष्टत्, अचिचेष्टत् ॥९६॥ गण्धातुके अभ्यासकू 'ई' और चकारसे अभी होताहै चङ्पर णि परे रहते । अजीगणत्, अजगणत् ॥ ९७ ॥ इति श्रीव्रजरत्नभट्टाचार्य्यकृतौ अष्टाध्यायीसूत्र-पाठे चन्द्रकान्ताभाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ इति सप्तमोऽध्यायः समाप्तः ॥

# अष्टमोऽध्यायः ।

## प्रथमः पादः ।

सबकू द्विवचन (अथवा द्वित्व) हो' यह अधिकारसूत्र है ॥ १ ॥ द्विवार कहेहुए शब्दका दूसरा जो भागहै उसकी आम्रेडितसंज्ञा होतीहै । कान्कान् ॥ ॥ २ ॥ दोवार कहेहुए शब्दका दूसरा रूप उदात्तसंज्ञक होताहै । दिवेदिवे ॥३॥

४ नित्यवीप्सयोः । ५ परेर्वर्जने । ६ प्रसमुपोदः पादपूरणे । ७ उपर्य्यध्यधसः सामीप्ये । ८ वाक्यादेरामन्त्रितस्यासूयासंमतिकोपकुत्सनभर्त्सनेषु । ९ एकं बहुव्रीहिवत् । १० आबाधे च । ११ कर्मधारयवदुत्तरेषु । १२ प्रकारे गुणवचनस्य । १३ अकृच्छ्रे प्रियसुखयोरन्यतरस्याम् । १४ यथास्वे यथायथम् । १५ द्वन्द्वं रहस्यमर्यादावचनव्युत्क्रमणयज्ञपात्रप्रयोगाभिव्यक्तिषु । १६ पदस्य । १७ पदात् । १८ अनुदात्तं सर्वमपादादौ । १९ आमन्त्रितस्य च ।

वारंवारकरना अथवा वीप्सा प्रकाशकरनेमें पदकू द्वित्व होताहै । स्मारंस्मारं नमति शिवम् ॥ ४ ॥ छोड़कर इस अर्थमें परिकू द्वित्व होताहै । परिपरि वङ्गेभ्यो वृष्टो देवः ॥ ५ ॥ पादकीपूर्त्तिमें प्र, सम्, उप और उदकू द्वित्व होताहै । प्रप्रायमग्निः । इत्यादि ॥ ६ ॥ उपरि, अधि और अधस् इनको द्वित्व होताहै, समीपताअर्थमें । उपर्य्युपरि ग्रामम् । अध्यधि सुखम् । अधोऽधो लोकम् ॥ ७ ॥ असूया, संमति, क्रोध, कुत्सित और ललकारन इन अर्थोंमें आमंत्रितवाक्यकी आदिको द्वित्व होताहै । सुन्दरसुन्दर वृथा ते सौन्दर्यम् । इत्यादि ॥ ८ ॥ दोवार कहाहुआ एकशब्द बहुव्रीहिकी समान होताहै । एकैकमक्षरम् ॥ ९ ॥ पीडाअर्थ द्योतन करनेमें द्वित्व होताहै और बहुव्रीहिकी समान मानाजाताहै । गतगतः ॥ १० ॥ यहांसे आगे द्विवचनोंमें कर्मधारयकी समान कार्य होताहै । इसका प्रयोजन यह है कि—सुप्का लोप पुंवद्भाव और अन्तोदात्त होताहै ॥ ११ ॥ सदृशता द्योतन करनी होयतौ गुणवाचककू द्वित्व होताहै, और वह कर्मधारयकी समान मानाजाताहै । पटुपट्वी ॥ १२ ॥ कृच्छ्रअर्थकू छोड़कर प्रिय और सुख अर्थमें विकल्पकरके द्वित्व होताहै । प्रियप्रियेण ददाति । प्रियेण वा । सुखसुखेन ददाति । सुखेन वा ॥ १३ ॥ यथास्व अर्थात्—वीप्साअर्थमें यथायथम् निपातन कियाजाताहै । यथायथं ज्ञाता ॥ १४ ॥ एकान्त, मर्यादावाचक, उत्क्रमण, यज्ञपात्र, प्रयोग और प्रगटता इन अर्थोंमें द्विशब्दको द्विवचन पूर्वपदकू अम्भाव अकार और उत्तरपदकू नपुंसक लिंगता यह निपातन किये जावेहैं । द्वन्द्वं मन्त्रयते । इत्यादि ॥ १५ ॥ पदकू आदेश होताहै ॥ १६ ॥ जो पादकी आदिमें नहो ऐसे सब आदेश आदेश पदसे परे होवाहै ॥ १७ ॥ उक्त तीनों अधिकारसूत्रहैं ॥ १८ ॥ पदसे परे अपादकी आदिमें स्थित सम्पूर्ण आमंत्रितकी अनुदात्तसंज्ञा होतीहै । इमं मे गंगे अनुदात्तसंज्ञक होवेहैं ।

२० युष्मदस्मदोः षष्ठीचतुर्थीद्वितीयास्थयोर्वांनावौ । २१ बहुवचनस्य वस्नसौ । २२ तेमयावेकवचनस्य । २३ त्वामौ द्वितीयायाः । २४ न चवाहाहैवयुक्ते । २५ पश्यार्थैश्चानालोचने । २६ सपूर्वायाः प्रथमाया विभाषा । २७ तिङो गोत्रादीनि कुत्सनाभीक्ष्ण्ययोः । २८ तिङ्ङतिङः । २९ न लुट् । ३० निपातैर्यद्यदिहन्तकुविन्नेच्चेच्चण्कच्चिद्यत्रयुक्तम् । ३१ नह प्रत्यारम्भे ।

यमुने सरस्वति ॥ १९ ॥ षष्ठी, चतुर्थी और द्वितीयासे युक्त, पदसे परे हों और पादकी आदिमें स्थित नहीं ऐसे युष्मद्, अस्मद्शब्दो क्रमसे वाम् और नौ आदेश होतेहैं । पातु वामपि नौ विभुः । सुखं वान्नौ ददात्वीशः । पतिर्वामपि नौ हरिः ॥ २० ॥ पदसे परे और अपादादिमें स्थित षष्ठी, चतुर्थी और द्वितीयाके बहुवचनसहित युष्मद्, अस्मद्शब्दको क्रमसे वस् और नस्‌आदेश होतेहैं । सोऽव्यादो नः शिवं वो नो दद्यात् सेव्योऽत्र वः स नः ॥ २१ ॥ पूर्वोक्त विधिमें षष्ठी, चतुर्थीके एकवचनान्त युष्मद्, अस्मद्शब्दकू क्रमसे ते और मे आदेश होतेहैं । दत्ताते मेऽपि शर्म सः । स्वामी ते मेऽपि स हरिः ॥ २२ ॥ पूर्वोक्त विषयमें द्वितीयाविभक्तिके एकवचनसहित युष्मद्, अस्मद्शब्दोंको क्रमसे त्वा और माआदेश होतेहैं । श्रीशस्त्वावतु मापीह ॥ २३ ॥ च, वा, ह, अह और एव इन पांचके योगमें युष्मद्, अस्मद्शब्दोंको ऊपरोक्त आदेश नहीं होते । हरिस्त्वां मां च रक्षतु । इत्यादि ॥ २४ ॥ नेत्रोंके देखनेके ज्ञानसे भिन्न धातुओंके योगमेंभी ऊपरोक्त आदेश नहीं होते । चेतसा त्वां समीक्षते ॥ २५ ॥ पूर्वविद्यमान प्रथमान्तसे परे युष्मद्, अस्मद्शब्दकू अन्वादेशमेंभी ऊपरोक्त आदेश विकल्पकरके होतेहैं । भक्तस्त्वमप्यहं तेन हरिस्त्वां त्रायते समाम् । त्वा मेति वा ॥ २६ ॥ तिङन्तपदसे परे गोत्रवाचकशब्द अनुदात्तस्वरवाले होतेहैं कुत्सा और वारम्वार अर्थके लिये । पचति गोत्रम् । पचति पचति गोत्रम् । एवं प्रवचन—प्रहसन—प्रकथन—प्रत्यायनादयः । कुत्सनाभीक्ष्ण्यग्रहणं पाठविशेषणम् ॥ २७ ॥ जिसके अन्तमें तिङ् नहो ऐसे पदसे परे तिङन्तका निराकरण कियाजाताहै । अग्निमीळे ॥२८॥ परन्तु—जिसके अन्तमें लुट्हो तिसका निराकरण नहीं होता । श्वः कर्ता ॥ २९ ॥ यत्, यदि, हन्त, कुवित्, नेत्, चेत्, चण्, कच्चित्, यत्र इन निपातोंकरके युक्त शब्दका निराकरण नहीं होता । यद्वे स्यामहं त्वम् । इत्यादि ॥ ३० ॥ नहकरके युक्त

३२ सत्यं प्रश्ने । ३३ अङ्गाऽप्रातिलोम्ये । ३४ हि च । ३५ छन्दस्यनेकमपि साकाङ्क्षम् । ३६ यावद्यथाभ्याम् । ३७ पूजायां नानन्तरम् । ३८ उपसर्गव्यपेतं च । ३९ तुपश्यपश्यताहैः पूजायाम् । ४० अहो च । ४१ शेषे विभाषा । ४२ पुरा च परीप्सायाम् । ४३ नन्वित्यनुज्ञैषणायाम् । ४४ किं क्रियाप्रश्नेऽनुपसर्गमप्रतिषिद्धम् । ४५ लोपे विभाषा । ४६ एहि मन्ये प्रहासे ऌट् । ४७ जात्वपूर्वम् ।

तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । नह भोक्ष्यसे ॥ ३१ ॥ प्रश्नअर्थमें सत्यकरके युक्त तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । सत्यं भोक्ष्यसे ॥ ३२ ॥ अंगकरके युक्त तिङन्तभी अनुदात्त नहीं होताहै । अङ्ग कुरु ॥ ३३ ॥ हिकरके युक्तभी तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । आहिष्मा याति ॥ ३४ ॥ हिकरके युक्त साकांक्ष अनेकपदभी अनुदात्तसंज्ञक नहीं होते । अनृतं हि मत्तो वदति पाप्मा चैनं पुनाति ॥ ३५ ॥ यावत्, यथा इन दोशब्दोंके योगमेंभी तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । यथाचित्कण्वमावतम् ॥ ३६ ॥ पूजाअर्थमें यावत् और यथाकरके युक्त पश्चात् तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । यावत्पचति शोभनम् । यथा पचति शोभनम् ॥ ३७ ॥ उपसर्गके व्यवधानमेंभी अनुदात्त नहीं होता । यावत् प्रपचति शोभनम् ॥ ३८ ॥ पूजाअर्थमें तु, पश्य, पश्य, त, अह इनकरके युक्त तिङन्त आद्युदात्त नहीं होता । आदहस्व धामनु पुनर्गर्भत्वमेरिरे ॥ ३९ ॥ पूजाअर्थमें अहोके योगमेंभी अनुदात्त नहीं होता । अहो देवदत्तः पचति शोभनम् ॥ ४० ॥ अहोकरके युक्त तिङन्त पूजाअर्थमें विकल्पकरके अनुदात्त होताहै । अहो कटं करिष्यति ॥ ४१ ॥ शीघ्रताअर्थमें पुराशब्दकरके युक्त तिङन्त अनुदात्त होताहै । अधीष्व माणवक पुरा विद्योतते विद्युत् ॥ ४२ ॥ प्रार्थनाअर्थमें ननुकरके तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । ननु गच्छामि भोः ॥ ४३ ॥ क्रियासम्बन्धी प्रश्नमें वर्त्तमान जो किम्शब्द तिसकरके युक्त तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । किं द्विजः पचति आहोस्विद्व्रजति ॥ ४४ ॥ जहां किम्शब्दका प्रयोग नहो अनुदात्त विकल्पकरके होताहै । देवदत्तः पचति आहोस्वित् पठति ॥ ४५ ॥ एहिमन्ये इसकरके युक्त जिसके अन्तमें ऌट्हो ऐसा शब्द क्रीडाअर्थमें अनुदात्त नहीं होता । एहि मन्ये भक्तं भोक्ष्ये इति सुष्ठु मन्यसे ॥ ४६ ॥ जिसके पहले कुछ नहो ऐसा जो जातु तिसकरके युक्त तिङन्त अ-

४८ किंवृत्तं च चिदुत्तरम् । ४९ आहो उताहो चानन्तरम् । ५० शेषे विभाषा । ५१ गत्यर्थलोटा लृण्न चेत्कारकंसर्वान्यत् । ५२ लोट् च । ५३ विभाषितं सोपसर्गमनुत्तमम् । ५४ हन्त च । ५५ आम एकान्तरमामन्त्रितमनन्तिके । ५६ यद्धितुपरं छन्दसि । ५७ चनचिदिवगोत्रादितद्धिताम्रेडितेष्वगतेः । ५८ चादिषु च । ५९ चवायोगे प्रथमा । ६० हेति क्षियायाम् । ६१ अहेति विनियोगे च ।

नुदात्त नहीं होता । जातु भोक्ष्यसे ॥ ४७ ॥ जिसके पहले कुछ नहो और उत्तरपदमें चित् हो ऐसा जो इतर और इतम्प्रत्ययान्त शब्द तिसकरके युक्त तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । कश्चिद्भुंक्ते । कतरश्चित् ॥४८॥ आदिमें वर्त्तमान जो आहो और उताहो तिनकरके युक्त तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । आहो उताहो वा भुंक्ते ॥ ४९ ॥ आहो और उताहो इनकरके युक्त व्यवधानरहित जो तिङन्त सो विकल्पकरके अनुदात्त होताहै । आहो देवः पचति ॥ ५० ॥ लोट्करके युक्त, गत्यर्थकोंका जो तिङन्त वह अनुदात्त नहीं होता, जिस कारकमें लोट्हो यदि उसी कारकमें लृट्भी होवै । आगच्छ देव ग्रामं द्रक्ष्यसि ॥ इत्यादि ॥ ५१ ॥ लोट् जिसके अन्तमें हो—गत्यर्थक लोट्करके युक्त जो शब्द सो अनुदात्त नंहो । आगच्छ देव ग्रामं पश्य ॥ ५२ ॥ गत्यर्थका लोट्करके युक्त लोडन्त जो तिङन्त सो विकल्पकरके अनुदात्त होताहै । आगच्छ देव ग्रामं प्रविश ॥ ५३ ॥ हन्तकरके युक्त, उपसर्गसहित अनुत्तम जो लोडन्त वह अनुदात्त विकल्पकरके होताहै। हन्त प्रविश ॥ ५४ ॥ आम्से परे एकपाद जिसके अन्तरमें हो ऐसा जो आमन्त्रित सो अनुदात्त नहीं होता । पचसि देवता ३ ॥ ५५ ॥ वैदिकप्रक्रियामें यत्, हि और तु यह जिसके अन्तमें हों ऐसा तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । उदसृजो यदङ्गिरः । उशन्ति हि । आख्यास्यामि तु ते॥ ५६ ॥ चन, चित्, इव, गोत्र तद्धितभिन्न शब्द और आम्रेडित इन छै शब्दोंके परे रहते तिङन्त जोहै सो अनुदात्त नहीं होता । देवः पचतिचन, चित्, इव, गोत्रम्, कल्पम्, पचति पचति वा ॥ ॥५७॥ च, वा, ह, अह और एव इनके परे रहते तिङन्त अनुदात्त नहीं होता । देवः पचति च खादति च इत्यादि ॥५८ ॥ च और वा इनकरके युक्त प्रथमान्त अनुदात्त नहीं होता । गाश्चरयति वीणां वा वादयति ॥५९॥ धर्मके व्यतिक्रमअर्थमें हकरके युक्त जो प्रथमाविभक्ति सो अनुदात्त नहीं होती ॥ स्वयं रथेन यातिश॥६०॥ अनेक प्रयोजन, नियोग और धर्मके व्यतिक्रम इन अर्थोंमें अहकरके युक्त प्रथमा

६२ चाहलोप एवेत्यवधारणम्। ६३ चादिलोपे विभाषा। ६४ वैवावेति च छन्दसि। ६५ एकान्याभ्यां समर्थाभ्याम्। ६६ यद्वृत्तान्नित्यम्। ६७ पूजनात्पूजितमनुदात्तं काष्ठादिभ्यः। ६८ सगतिरपि तिङ्। ६९ कुत्सने च सुप्यगोत्रादौ। ७० गतिर्गतौ। ७१ तिङि चोदात्तवति। ७२ आमन्त्रितं पूर्वमविद्यमानवत्। ७३ नामन्त्रिते समानाधिकरणे सामान्यवचनम्। ७४ विभाषितं विशेषवचने बहुवचनम्। "सर्वस्य बहुवचनस्य शेषेऽहेति चतुर्दश"॥ प्र० पा० स०।

विभक्ति अनुदात्त नहीं होती। त्वमह ग्रामं गच्छ। इत्यादि॥ ६१॥ च और अह इनका लोप होनेपर प्रथमाविभक्ति अनुदात्त नहीं होती। देव एव ग्रामं गच्छतु। देवएवारण्यं गच्छतु। ग्राममरण्यं च गच्छतु इत्यर्थः॥ ६२॥ च, वा, ह, अह और एव इनका लोप होजानेपर प्रथमाविभक्ति विकल्पकरके अनुदात्त होतीहै। इन्द्र वाजेषु नोऽव। इत्यादि। यहां चकारका लोप हुआ है॥ ६३॥ वैदिकप्रयोगोंमें वै और वाव इन करके युक्त प्रथमाविभक्ति अनुदात्त नहीं होती। अहर्वै देवानामासीत्। अयं वाव हस्त आसीत्॥६४॥ वैदिकविषयमें समर्थवाचक एक और अन्य इन शब्दोंकरके युक्त जो प्रथमाविभक्ति सो अनुदात्त नहीं होती। अजामेकां जिन्वति। प्रजामेकां रक्षति। तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति॥ ६५॥ जिसपदमें यत्शब्दहो तिससे परे तिङन्त अनुदात्त नहीं होता। यो भुङ्के॥ ६६॥ पूजनवाचक काष्ठादिक शब्दोंसे परे पूजितवाची शब्द अनुदात्त नहीं होते। काष्ठाध्यापकः॥ ६७॥ पूजनवाची काष्ठादिशब्दोंसे परे गतिसंज्ञक सहित तिङन्त अनुदात्त नहीं होता। यत् काष्ठं प्रपचति॥ ॥ ६८॥ कुत्सनवाची सुबन्त परे रहते गतिसहित और गतिरहित तिङन्त अनुदात्त होताहै। पचति पूति। प्रपचति पूति॥ ६९॥ गतिउपपदं रहते गतिसंज्ञक अनुदात्त होताहै। अभ्युद्धरति॥ ७०॥ उदात्तस्वरसहित तिङ् परे रहते गतिसंज्ञक अनुदात्त होताहै। यत्प्रपचति॥ ७१॥ आमन्त्रित जो है सो पूर्वमें अविद्यमानकी सदृश होताहै। अग्ने तव॥ ७२॥ एक विभक्त्यन्त आमंत्रित परे रहते विशेष्य जो है सो अविद्यमानकी समान नहीं होता। हरे दयालो नः पाहि॥ ७३॥ बहुवचनान्त जो विशेष्यहै सो समान विभक्तिवाले आमंत्रितसंज्ञक विशेषणके परे रहते अविद्यमानकी समान विकल्पकरके होताहै। यूयं प्रभवः॥ ७४॥ प्रथमः पादः समाप्तः।

## द्वितीयः पादः ।

१ पूर्वत्रासिद्धम् । २ नलोपः सुप्स्वरसंज्ञातुग्विधिषु कृति । ३ न मु ने । ४ उदात्तस्वरितयोर्यणः स्वरितोऽनुदात्तस्य । ५ एकादेश उदात्तेनोदात्तः । ६ स्वरितो वानुदात्ते पदादौ । ७ नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य । ८ न ङिसंबुद्ध्योः । ९ मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः । १० झयः । ११ संज्ञायाम् ।

## द्वितीयः पादः ।

जहां सपादसप्ताध्यायीका सूत्र लगताहै, उसके लगनेपर त्रिपादीका सूत्र असिद्ध होजाताहै, और त्रिपादीमेंभी इतना विशेषहै कि—पूर्वसूत्रकी दृष्टिमें परसूत्र असिद्ध होजाताहै । जैसे—हरे+इह । इसमें 'एचोऽयवायावः' से अय् आदेश हुआ और 'लोपः शाकल्यस्य' करके यकारका लोप होगया; परन्तु 'आद्गुणः' की दृष्टिमें यलोप असिद्धहै ॥ १ ॥ सुप्‌की विधिमें, स्वरकी विधिमें, संज्ञाविधिमें और कृदन्त परे रहते तुक्‌की विधिमें नकारका लोप असिद्ध होताहै । राजभ्याम् । पञ्च ॥ २ ॥ ना आदेश कर्त्तव्यहो अथवा कियाहो तो मुआदेश असिद्ध नहीं होता । अमुना ॥ ३ ॥ उदात्त और स्वरितके स्थानमें जो यण् तिससे परे अनुदात्तको स्वरित होताहै । अभ्यमिहि ॥ ४ ॥ उदात्तके साथ जो एकादेशहै सोभी उदात्तही होताहै । वोभ्वाः । क्वावरं मरुतः ॥ ५ ॥ अनुदात्त परे रहते पदकी आदिमें उदात्तके साथ जो एकादेशहै सो विकल्पकरके स्वरित होताहै । वी ३ दं ज्योतिर्हृदये ॥ ६ ॥ प्रातिपदिकसंज्ञावाले पदके अन्तमें जो नकार तिसका लोप होताहै । सखा ॥ ७ ॥ ङि और सम्बोधनका सु परे रहते नकारका लोप नहीं होता । हेराजन् । राजनि ॥ ८ ॥ यवादिगणको छोड़कर जिसके अन्तमें अथवा उपधामें मकार अथवा अकार हो तिससे परे मतुके मकारकू वकार होताहै । वेतस्वान् ॥ ९ ॥ झयन्तसे परे मतुप्के मकारकू वकार होताहै । विद्युद्वान् ॥ १० ॥ संज्ञाअर्थमेंभी मतुप्के मकारकू वकार होताहै । अहीवती ॥ ११ ॥

---

१ , सुब्विधौ ' इसके दो अर्थ हैं, सुप् परे रहते विधि और सुप्‌के स्थानमें विधि । सुप् परे रहते विधि मानके 'राजभ्याम्' में दीर्घ न हुआ और सुप्‌के स्थानमें विधि मानके 'राजभिः' में ऐस् न हुआ । २ घेः परत्वाभावान्नाभावो न स्यादिति भावः । नन्वेवमपि कृते नाभावे सुपि चेति दीर्घः स्यात्, दीर्घं प्रति मुत्वस्यासिद्धत्वादत आह ।